माना कि व्यष्टि मानव और समष्टि मानव के पूँजीवादकालीन दुर्निवार अन्तर्विरोध के फलस्वरूप अनेक कवियों ने कविता का नया रूप-संस्कार किया है तथापि जीवन के प्रति उस विस्तृत और गंभीर प्रतिक्रिया को एक तथ्यात्मक व्याख्या के रूप में प्रस्तुत करने के प्रयास में जो उनकी अंतरंग विद्रूपता कल्पना-बिम्बों में उभरी है उन पर बौद्धिक प्रक्रिया का ऐसा आवरण चढ़ा है कि वह अतीत और वर्तमान के व्यवधान के बीच साङ्गोपाङ्ग संपूर्ति का साधन अथवा सहज संवेद्य बनकर आत्मा में रमने वाला नहीं हो सकता। मूल में प्रतिपक्ष परिणत होता वर्तमान और भविष्य की मोहक परिधि में सिमटा अनागत नित-नई मानव-चेतना का पाथेय बनकर प्रगति-पथ की ओर निर्देश करता है। जब-जब नवोदित क्रान्ति ने लोक-चेतना में आलोड़न उत्पन्न किया है नई ताजी खुली हवाओं के झोंके बहुमुखी क्रियात्मक शक्ति एवं संघर्ष के प्रति आश्वस्त बनाकर विचार और कर्म की संकीर्णता से मुक्त करते हैं पर इसके विपरीत यदि ये हवाएँ कृतिकार की क्षमताओं पर अट्टहास करतीं अथवा उसके अंतस्तल को झकझोरती नैसर्गिक सृजन की मूल प्रेरणाओं को विच्छिन्न करने वाली हैं तो युगीन दर्शन आचार और रीति-नीति उनके क्रूर थपेड़ों से आहत होकर बेमानी हो जाते हैं।

उन्मुक्त वातायन या खाली-अनखुली आवारा हवाएँ खुले दिल और खुले दिमाग को शह देती हैं। ये सुप्त मानस को जगाने वाली और भीतर की बन्द कारा में नई रूह जगाने वाली हैं मगर ये सरपट पास से गुजरने वाले प्रचंड बवंडर—अपने संक्रमणकारी प्रभाव से—क्या कलाकारिता की कसौटी को ही नष्ट भ्रष्ट न कर देंगे?

## प्रगतिवाद

छायावाद की रूढ़ियों की प्रतिक्रिया सहसा प्रगतिवादी कविताओं में प्रबल जीवनाकांक्षा का उन्माद लेकर प्रकट हुई थी। साधारणतः किसी प्रमुख प्रवृत्ति के बहुत दिनों तक एक ही दिशा में चलते रहने से जो प्रतिक्रिया उत्पन्न होती है वही कालान्तर में प्रबुद्ध मानवों द्वारा प्रगति-पथ खोजती है। प्रगति एक हद तक जनधर्म और जीवन-सापेक्ष भी है। आत्मकेन्द्रित निर्मुक्त भाव-चेतना बाह्य जीवन क्रम में एक प्रकार का अवरोध उत्पन्न कर देती है जिससे बाध्य होकर गतिशील सत्य और सामाजिक चेतना के भीतर से उपादान खोजने पड़ते हैं। कलाकार चूँकि अधिक जागृत है वह भीतरी और बाहरी अन्तर्विरोधों में संतुलन स्थापित करता है और अपनी सशक्त अभिव्यक्ति द्वारा समाज का नेतृत्व करता है।

आज के संघर्षशील युग में जिन्दगी की मौजूदा कशमकश और विरोधाभासों ने मानव के पूत रसोद्रेक को शिथिल नियन्त्रित और शुष्क बना दिया है। जीवन की दृष्टि भी बदल गई है। कवि की प्रखर चेतना ध्वंसात्मक शक्तियों को ललकार कर क्रान्ति का आह्वान किया चाहती है। यह आँधी सिर्फ हवा नहीं इसकी दिशा विकासोन्मुख है। इसके कोलाहल के भीतर बदलती दुनिया की तस्वीर छिपी है। नवीन जीवन के

निर्माण की ओर उत्प्रेरित यह गतिशील क्रान्तिकारी दृष्टिकोण ही आज प्रगतिवाद के नाम से रूढ़ हो गया है और आलोचक इसके पक्ष-विपक्ष में अपने अभिमत व्यक्त करते रहे हैं।

सत्यम् व सत्य की साधना ही साहित्य में वांछनीय है और प्रगतिवाद की यह पहली और आवश्यक शर्त होने के कारण बहुत कुछ संकुचित और अवास्तविक आदर्शों को ठुकराया गया है। छायावाद का सूक्ष्म वायवी कला-विलास इधर बहुत कुछ एकांगी हो गया था। उसमें जीवन की सीधी निर्बाध अभिव्यक्ति न थी इसलिए यह स्वीकार करने में हमें आपत्ति न होनी चाहिए कि लोगों के दृष्टिकोण बदलने में प्रगतिवाद का बहुत बड़ा हाथ रहा है। यह कुछ इतनी तेजी से घटित भी हुआ कि उसके कदम के जादू को कोई रोक नहीं सका। उसने शाह जिन्न के उत्पात को उदात्त बनाकर दर्शाया और प्रगति के मार्ग में रोड़ा अटकाने वाली प्रतिगामी शक्तियों को कुचल कर भावी क्रान्ति के लिए आवश्यक मनोभूमि का निर्माण किया।

पर यह प्रगतिवाद का विधायक पक्ष है। प्रश्न उठता है—अपनी भौतिक निष्ठा और तार्किक वादावाद के अलावा उसने साहित्य को और क्या दिया? यह किन आस्थाओं किस चेतना और किन संस्कारों से गतिमान होकर अग्रसर हुआ और उसने कौन सी 'मिशन' पूरी की? सचाई से प्रेरित होकर जब-जब आत्म-विश्वास और दृढ़ संकल्प के साथ जन-जीवन से तादात्म्य स्थापित किया गया तब-तब साहित्य समाज के संस्कारों की समष्टि बनकर आया और श्रेष्ठ एवं स्फूर्तिप्रद समझा गया। मत-प्रचार की संकीर्णता से मुक्त जहाँ यह विचार-आवृत्ति का प्रभाव बना वहीं निम्न तल से उठकर उच्च धरातल पर जा टिका और कलाकार की अमर साधना का प्रतीक बनकर प्रकट हुआ।

युग विशेष की माँग क्या है—इस प्रश्न ने अनेक बार हमारे साहित्यकारों की सामाजिक और राजनीतिक चेतना को झकझोरा। उनके परम्परागत संस्कारों पर सम्भव-असम्भव परिस्थितियों की चोट पड़ी और वे काल्पनिक आदर्शों को भुलाकर एक नवीन संस्कृति के स्वप्नद्रष्टा हो गए। निराला पंत नरेन्द्र बच्चन भगवती चरण वर्मा दिनकर आदि कवि भी इस लहर में बह गए। स्वप्नदर्शी पंत ने आकाश से पृथ्वी की ओर झाँका और दूसरों को भी ऐसा ही करने के लिए प्रेरित किया।

ताक रहे हो गगन?
मृत्यु—नीलिमा—काल-गगन?
निःस्पन्द शून्य निर्जन निःस्वन?
देखो भू को!
जीवन प्रसू को!
हरित भरित सद
पल्लवित मर्मरित

कूजित गुंजित
कुसुमित
भू को !

सुन्दर से असुन्दर को सहन करने की भावना भी उनमें जगी ।

'यह अन्तःसौन्दर्य सहन कर सके
बाह्य अवश्य विरोध ।

पंत के सुन्दरतम गीतों का एक बहुत बड़ा अंश प्रगतिवाद से प्रेरित है । प्रगति की होड़ में न जाने कितने ही अन्य कवियों ने भी सुन्दर कविताएँ रचकर साहित्य को समृद्ध किया लेकिन धीमे धीमे यह 'वाद' फैशन बन गया और बाहरी संघर्ष से भीतरी प्रतिक्रिया का सामंजस्य न हो सकने के कारण अनेक बार प्रगतिवादियों के कृतित्व का संतुलन खो गया ।

सन् १९१७ की बोल्शेविक क्रान्ति ने न सिर्फ रूस में वरन् यहाँ भी जीवन की नींव हिला दी थी । फलतः किसान मजदूर, दीन-दुखी शोषित-उत्पीड़ित वर्ग ही कवियों के आकर्षण का केन्द्रबिन्दु बन गया । जीवन का अंतर्विरोध यहाँ तक बढ़ा कि कुछ समय तक साहित्य के मूलभूत तत्वों में भी तनाव और तीखापन अनिवार्य समझा गया ।

'आज शोषक-शोषितों में हो गया जग का विभाजन ।
अस्थियों की नींव पर, अकड़ा खड़ा प्रासाद का तन
धातु के कुछ ठीकरों पर मानवी संज्ञा विसर्जन ।
मोल कंकड़-पत्थरों के बिक रहा है मनुज जीवन ।

(शिवमंगलसिंह 'सुमन')

यह नरक जिसे कहते मानव पीढ़ी से आज नई बीती ।
घुस जाती तो आश्चर्य न था हैरत है पर कैसे जीती ।।

(अंचल)

'रे दो दिन का
उसका यौवन ।
सपना छिन का
रहता न स्मरण ।
दुःखों से पिस
दुर्दिन में घिस
जर्जर हो जाता उसका तन ?

वह आता असमय यौवन बन ?
वह आता तट का तिनका
जो लहरों से हँस-खेला कुछ क्षण ?

(सुमित्रानन्दन पंत)

नष्ट कर दो
आज धरती पर बसे
अभिशाप से
इन राजमहलों को जलाकर
नष्ट कर दो
लक्ष्मी के लाड़लों के
ये विशाल भवन !
हैं खड़े जो नींव लेकर
आज मानव के रुधिर की ।
नष्ट कर दो......
शेष रह जाये न कोई
इस जगत में ....

(विश्वनाथ मिश्र)

बहुत सह चुकी जर्जर नौका, बहुत प्रेम का मान हुआ ।
बहुत हो चुका रास-रंग कवि ! बहुत दिनों मधुपान हुआ ।
बहुत दिनों तक हुआ न्याय का और बहुत अपमान हुआ ।

(नरेन्द्र)

'प्रलय क्रांति बन मन मचलेगी प्रांत प्रांत पुर पुर बिछलेगी
गली-गली प्राचीन रूढ़ि के भवन गिरेंगे दुर्ग ढहेंगे ।'

(नेपाली)

विश्व साहित्य से अनुप्राणित होकर यहाँ के साहित्य का गति-परिवर्तन अवश्यम्भावी भी हो गया था । अतः जीवन बिखर कर अनेक धाराओं में बहा और यद्यपि बीच में कितनी ही बाधाएँ आईं, किन्तु उसकी प्रगति न रुकी और रुकावटों विघ्नों के बावजूद भी वह आगे बढ़ता रहा । आज भी ऐसे दकियानूसी लेखकों की कमी नहीं है जो प्राचीन आदर्शों से चिपटे रहकर साहित्य की गति को रुद्ध करना चाहते हैं लेकिन प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप में उनके द्वारा भी वह सत्य स्वीकृत हो

चुका है कि साहित्य सीमित अथवा व्यक्ति-केन्द्रित होकर नहीं जी सकता। सामाजिक दायित्वों की सर्वथा उपेक्षा करके शक्ति अर्जन करना उसके लिए असम्भव है। कारण—जीवन-सत्य की परिणति ही साहित्य की सार्थकता है।

इस व्यापक सत्य को स्वीकार करके कवि नूतन पथ पर अग्रसर तो हुआ किन्तु मानव-समाज के विकास के साथ क्रम से क्रम मिलाकर युग को वाणी देने का नवीन दायित्व न निभा सका। प्रगतिवादी कविता पनपी तो सही किन्तु उसमें विद्रोह का स्वर इतना तीखा था कि साम्राज्यवाद और पूँजीवाद के खिलाफ़ मार्क्सवाद और सर्वहारा वर्ग के नाम पर बेहद उग्र खलबली मचा गई। यौन-परक मनोविज्ञान ने नग्न 'सेक्स' चेतना जगाई और यथार्थ के हामी बनकर बिना किसी अंकुश के न सिर्फ उनके अस्वस्थ मन एवं विकृत मस्तिष्कों के परीक्षण किये वरन् उनके उपचार का भी दावा किया।

अध्यात्मवाद और आत्मानुभव को ठुकराकर नितान्त स्थूल दृष्टिकोण अख्तियार किये गए, साथ ही नीति और आचारवाद को अस्वीकार करके नर-नारी के पारस्परिक पवित्र सम्बन्ध यहाँ तक कि उनके दैहिक आकर्षण तक को स्वस्थ सहज प्रेम के अन्तर्गत लिया गया।

'धान घास के कटे हुए खेतों के उस पार,
मेड़ के पीछे एक काली-सी किसान-कन्या
जाड़े से अरहर की बनी उस ओट में
पास में मोटा-सा लट्ठ लिए एक युवक
भैंस की पीठ पर कुहनी टिकाए हुए
देखते ही देखते चिकोटी काटी उसने
छातियाँ मसल दीं, उसने और ]
गाड़ी में बैठे हुए बाबू के मन में ....
सेक्स-चेतना की प्रतिक्रिया हुई 'छि:, छि: ये
देखिए असभ्यता गंवारों की,
खुले मैदान में.... ....
खेत खलिहान में
'पै' के आगे कहने में उनकी सुसभ्य वाणी ...
प्रौढ़ा नायिका की भाँति सकुच सिमट गई !
उन्हें क्या पता कि....
स्वस्थ काम को अपेक्षा नहीं
महल अटारी और सोफा-पलंग की।

(मंगला मोहन)

अनेक कवियों ने अपने कृतित्व में सहज मर्यादा तक को भुलाकर उच्छृंखल यौन-रुचियों को परितृप्त करने के लिए रसात्मक सर्जना की जो उन्हीं की प्रतिगामी इच्छाओं की प्रच्छन्न अभिव्यक्ति के रूप में या कहें कि छिन्नमूल वैयक्तिकता के आस्फालन से मुक्त स्वच्छन्द तीव्रता में फूट पड़ी।

'मधु नस में छलक-छलक उठती कैसी तृष्णा मदिरा अज्ञात
किस नव तरंग से कसक चल कर रहा प्रबल उत्तप्त गात
यह सावन की झरमरी रात'

(अंचल)

पंत की स्वस्थ चुम्बनेच्छा कितना ही सात्विक और सद्भाव लिए हो किन्तु व्यावहारिक जीवन में अमनोवैज्ञानिक और व्यर्थ की कल्पना मात्र है।

'धिक रे मनुष्य तुम स्वस्थ शुद्ध निश्छल चुम्बन
अंकित कर सकते नहीं प्रिया के अधरों पर !
क्या कुछ शुद्ध ही बना रहेगा बुद्धिमान
नर-नारी का यह सुन्दर स्वर्गिक आकर्षण !!

प्रगतिवाद आज के साहित्य का सब से पुष्ट अंग है। नव चेतना उसमें जिस अनुपात से प्रतिबिम्बित हुई उसी अनुपात में जनमत को प्रभावित करने की शक्ति उसमें आयी, पर शिकायत यही है कि अपने यहाँ प्रगतिवाद का ठीक विकास नहीं हुआ और रूसी मान्यताओं को लेकर चलने के कारण अपनी भारतीय जीवन-व्यवस्था में वह पूर्णरूपेण गृहीत न हो सका। प्रगतिवादी दर्शन मतिवाद और प्रगति का हिमायती होकर भी जीवन के श्रेय-प्रेय का ग्राहक न बन सका यही कारण है कि कोई व्यापक मानवीय भावना—ऐसी भावना जिसमें व्यक्ति समाज और वर्गों के भेद रहते हुए भी सब द्वन्द्वों से परे संकुचित सीमाएँ मिट जाती हैं—हमें प्रगतिवाद में नहीं मिलती। विरोधों के बीच प्रतिगामी शक्तियों पर दृष्टि रखते हुए विकास का पथ खोज लेना सामान्य सिद्धान्तों में वैभिन्न्य-विभेद के बावजूद व्यापक समानता को सापेक्ष बनाना और जैसे अंधकार एवं प्रकाश का एक सम्मिश्रण होता है उसी प्रकार प्रतिकूल प्रेरक क्रियाओं में भी परस्पर सांगठिक तत्व खोज लेना साहित्य में अभिव्यक्ति की पूर्णता की कसौटी है। प्रगतिवाद इसी कसौटी पर उतर कर हमारे अतीत और वर्तमान की पूर्ववर्ती और परवर्ती मूल्य-दृष्टियों का समन्वय प्रस्तुत कर सकता है।

हमारा अभिप्राय यह नहीं है कि हमारी आज की समस्याएँ भी वे ही हैं जो पहले थीं और उनमें किंचित् उलट-फेर नहीं होना चाहिए। प्रत्येक युग की कुछ भिन्न समस्याएँ होती हैं और उनका हल भी नूतन ढंग से किया जाता है। लेकिन श्रेष्ठ

साहित्यकार का कर्तव्य है कि वह मर्मद्रष्टा बन कर अपने चारों तरफ देखे और वस्तु के तल में पैठने का प्रयास करे। उसे तात्कालिक समस्याओं में नहीं उलझ जाना चाहिए केवल कुछ प्रश्नों और एक-दो समस्याओं में ही वह अपनी समस्त शक्ति केन्द्रित न कर दे उसे तो साहित्य के चिरंतन सत्य और निरपेक्ष ध्रुव पर आ टिकना चाहिए। वह अनेक कोणों से जीवन के विभिन्न पक्षों और भिन्न-बिन्दुओं की परख करे और युग-चेतना से सम्पृक्त होकर यथार्थ स्थितियों की पर्यालोचना में प्रवृत्त हो। कारण— सृजनशील लेखक टकसाली सिद्धान्तों अथवा उनके विश्लेषण से काम नहीं चला सकता उसे किन्हीं भी मनोवैज्ञानिक गुत्थियों और चेतन-अचेतन के द्वन्द्व-संघर्ष का सामना करने के लिए स्वकीय सिद्धान्त किंवा निर्दिष्ट दृष्टिकोण तो अपनाने ही पड़ते हैं।

प्रगतिवाद के विषय में आज जो विवाद छिड़े हुए हैं उसका कारण है कि इधर उसका दायरा बहुत संकुचित हो गया है। सम्पूर्ण जीवन की अभिव्यक्ति न होकर राजनीतिक द्वन्द्व और तनाव की रूपरेखा ही साहित्य में व्यक्त होने लगी है। यथार्थ के मूक चेष्टा-विहीन चित्रण में चिरन्तन प्रश्न गौण हो गए हैं और स्वयं यथार्थता भी इतनी जटिल और बहुमुखी हो गई है कि जिस प्रश्न के पक्ष तक एक या दो ही समाधान हो सकते थे वह आज खण्ड-खण्ड होकर सामने बिखरा पड़ा है और उसको समेटना एक समस्या बन गया है। मनुष्य के समान उसके विचार और दृष्टिकोण उसकी भावनाएँ और संवेदनाएँ एक विषम सामाजिक परिवृत्ति से घिरे हैं। परिस्थितियों के दबाव ने उसे परवश कर दिया है, उसकी एकान्त अनुभूति दुस्सह हो गई है फलतः उसकी अभिव्यक्ति भी घटिया किस्म की और बेजान होती जा रही है।

### प्रयोगवाद

साहित्य और कला के विषय में प्रयोगवादियों की आमतौर पर बुनियादी स्थापनाएँ निम्न हैं

नवीन भाषा नवीन छन्द नवीन टेकनीक असाधारण प्रतीक-विधान और मनमानी भावात्मक इकाइयों का कविता में अविरमित रूप।

नित-नए प्रयोगों की प्रक्रिया के भीतर से जीवन और वस्तु-सापेक्ष्य प्रायोगिक क्रान्ति।

वस्तुपरक दृष्टिकोण का आत्यंतिक आग्रह।

स्वतन्त्र चिन्तन रूप-शिल्प काम्योत्कर्षकारी व्यंजना सामाजिक संघटन से पराङ्मुख या गुमराह भावचेतना का प्रयत्नपूर्वक पोषण समृद्धि-विकास एवं कलात्मक साज-संवार।

जीवन के मूल तत्वों में वांछित उलट-फेर और अस्तव्यस्त उसकी मनोवैज्ञानिक प्रक्रियाओं को सहज सवलम्ब बनाना।

एक प्रयोगवादी कवि के शब्दों में 'सरलतम भाषा में रंग-बिरंगी बिम्बात्मकता से समन्वित साहसपूर्ण उन्मुक्त रूपोपासना तथा उद्दाम यौवन के सर्वथा मांसल गीत।"

प्रयोगवादियों का दावा है कि मनुष्य की मूल वृत्तियाँ—युग और वातावरण के अनुरूप—उत्तरोत्तर विकसित होती रहती हैं अतएव उसकी मनोद्भावित चेतना भीतरी बोधवृत्ति का जो परिष्कार और रूपान्तर करती चलती है वे ही समयानुरूप साहित्य में जीवन्त और सशक्त प्रयोग बन जाते हैं। मानवीय भावनाओं का आलोड़न सामाजिक चेतना से सर्वथा विच्छिन्न नहीं किया जा सकता इसी कारण उसमें सम्भावित द्वन्द्व-संघर्ष और उसी की मनोवृत्तियों से उत्पन्न पलायन के तत्त्व उभरते रहते हैं जो अनेक बार उसकी पूर्णता के परिचायक बन जाते हैं।

चूँकि युग बदल गया है अब भावप्रवण मिथ्या परिकल्पनाओं के छायाभास वैभव में मानव की वृत्ति नहीं रमती और जीवन की खोखली ठोस बौद्धिकता ने भी उसमें संशय और क्षोभ पैदा कर दी है। युगानुरूप विश्वास और मस्तिष्क को जाग्रत करने के लिए ये प्रयोग साहित्य की प्रेरणा बन सकते हैं। ये जीवन के 'सत्यं-शिवं सुन्दरम्' को आत्मसात् करके कला-साधना का पथ प्रशस्त कर सकते हैं—इसमें कुछ भी सन्देह नहीं।

प्रयोग की प्रवृत्ति और बड़े पैमाने पर प्रयोगशील सक्षम उपकरणों के संचयन का प्रश्न कुछ ऐसी व्यापकता लिए है कि उसकी अनिवार्यता किसी सूरत में अस्वीकार नहीं की जा सकती। पर प्रयोगों के मूल्यांकन की कसौटी क्या हो? उनका रूप कैसे सुस्थिर किया जाय? किन पैमानों पर उन्हें जाँचा और परखा जाय—ये कुछ महत्त्वपूर्ण प्रश्न हैं।

जिज्ञासा और ऊहापोह का यह नया युग किसी पुरानी वस्तु को उसी रूप में स्वीकार करने के लिए कैसे उद्यत हो सकता है? समय की रगड़ से परम्परागत विश्वासों और निष्ठा को जो गहरा धक्का लगा है उसके फलस्वरूप कितनी ही नवीन समस्यायें सामने आ खड़ी हुई हैं और कवि अथवा कलाकार को अपनी बात को अधिकाधिक मार्मिकता एवं प्रभविष्णुता प्रदान करने के लिए अभिव्यंजना के नये नये प्रकारों से जूझना पड़ता है।

बात यह है कि प्राचीन से ऊब कर नवीनता की चाह प्रत्येक में होती है और सनातन भावनाओं को अनेक बार नए चोले में पेश किया जाता रहा है। हर लेखक का अपना निराला ढंग होता है वह दूसरे से भिन्न तौर-तरीका अख्तियार करना चाहता है, कम से कम उसमें यह ख्वाहिश तो होती ही है कि वह अपनी बात को चमत्कारिक ढंग से कहे। दूसरे लोग उसकी प्रतिभा की दाद दें और वह जो कुछ कहे या प्रकट करे उनके दिल-दिमाग में पूरी तरह बैठ जाय। इसी भावना से प्रेरित होकर प्रत्येक अभिनव प्रयोग करता आया है और दूसरों को प्रभावित करने की सतत चेष्टा करता रहा है।

प्रयोगों की यह परम्परा नई नहीं है, यह आज के मस्तिष्क की उपज भी नहीं है हाँ—उसे 'वाद' बनाने का दुराग्रह नया कहा जा सकता है।

यह निर्विवाद है और काव्य-सृजन की आदिम परम्परा से लेकर उसके परम पुष्ट विकसित काल तक का इतिवृत्त भी यही सिद्ध करता है कि प्रयोग सदा से होते आए हैं और उनसे कल्पना की समृद्धि एवं सारस्य की अभिवृद्धि होती है। सूक्ति वैचित्र्य अलंकार, श्लेष यमक अनुप्रास अतिशयोक्ति आदि तथा ध्वनि रीति लक्षणा व्यंजना असाधारण रूप-विधान अथवा वस्तु दृश्य घटना और जीवन के अनवरत संघर्ष-विराम से प्रेरित संवेदनशील अनुभूति साहित्य-स्रष्टा की उत्कृष्ट एकाग्रता व तन्मयता से एकात्म्य हो काव्य की सफल सार्थकता को उजागर करती रही है पर साथ ही यह भी सच नहीं कि विचित्र व्यंजना अथवा नितांत नए भावों को नई शैली में नए रूप-विधान के साथ प्रस्तुत करना ही एकमात्र काव्य की कसौटी है। न कभी काव्यगत प्रयोग इतने छिछले स्तर तक ही वांछनीय हुए हैं जहाँ कलात्मकता बाधित हुई हो और न शिल्प एवं प्रकार में अद्भुत सम्भावनाओं का इतना उत्कट आग्रह ही कभी व्याप्त हुआ कि जिनमें नई सृजन-प्रेरणा का नितांत अभाव हो। पुराने ज़माने के कवि अपने प्रयोगों में भी सत्य के खोजी हुआ करते थे और उनका सत्य भी वही हुआ करता था जिन्हें वे समग्र रूप से ग्रहण अथवा आत्मसात् कर लेते थे। विचारों को अलंकृत करने के उद्देश्य से रूपक या उपमा सद्भाव अथवा सादृश्य कल्पना उनके अपने स्वानुभवों और चारों ओर के पर्यवेक्षण और जीवन के प्रति अंतःप्रेरित एवं काल्पनिक प्रतिक्रिया के आधार पर निर्भर होती थी। उनका काव्यत्व उनका समग्र शिल्प-विधान—इसी चरम लक्ष्य की सिद्धि के निमित्त नियोजित होता था कि सर्वस्वीकृत रूढ़ि में ढले होने के कारण विशिष्ट वैयक्तिक सन्दर्भों से समन्वित होते हुए भी वे सार्वजनीन रूप से कैसे मान्य हों यथा—

"पिया बिनु साँपिन कारी रात
कबहुँ जामिनी होत जुन्हैया,
डसि उलटी ह्वै जात।

उपर्युक्त पंक्तियों में सूरदास ने कृष्ण पक्ष की भयावह रात्रि की उस काली सर्पिणी से तुलना की है जो डसने के उपरान्त तुरन्त उलटी हो जाती है और इस तरह उसके पेट की श्वेतिमा रात्रि की उत्तरार्द्ध चाँदनी सी कौंधकर विरहिणियों के लिए अत्यन्त कष्टप्रद और असह्य होती है। रात्रि की सर्पिणी से तुलना आज भी एक नया और अद्भुत प्रयोग कहा जा सकता है पर कितना समीचीन और वस्तुस्थिति के सत्य को ग्रहण करने वाला।

"ज्यों मुख मुकुर [मुकुर निज पानी
गहि न जाइ अस अद्भुत बानी'

(तुलसीदास)

अयोध्या कांड में राम के वन से पुनः अयोध्या लौट चलने की गम्भीर वार्ता का प्रसंग है। राम प्रेम में विभोर भरत की वाणी श्रोताओं को ग्रहण करना उसी प्रकार कठिन प्रतीत हो रहा है जैसे हाथ में दर्पण थामे हुए भी और मुख की प्रतिच्छवि इतनी समीप और नयनों के सम्मुख होते हुए भी पकड़ में नहीं आती।

इसी तरह के मनोनीत प्रयोग भक्तिकाल और रीतिकाल के कवियों में अपितु कहें कि उनसे भी पूर्ववर्तियों और परवर्तियों में मिलते हैं परन्तु काव्य में जो अपेक्षित स्थायी गुण होने चाहिये अर्थात् कभी न शेष होने वाली सम्पदा और एक असीम अनन्तता—उसका पहले निर्वाह किया जाता था। विचारधारा में प्रगति नाम वाले अंश मूल्यों की खोज करके प्रत्येक की विशेषताओं का वर्गीकरण और सम्बन्धों का निरूपण कर लेने के पश्चात् उस विशिष्ट काल-खंड के भीतर उसी की कोटि की या उससे महत्तर मूल्यों की स्थापना में एक-एक पहलू का सर्वव्यापी महत्व निर्दिष्ट कर नव्य दिशा की ओर अग्रसर होने की चेष्टा की जाती थी। एक-समय वास्तविकता मौलिक और शाश्वत यथार्थ को विस्मृत न करती थी और निरपेक्ष सत्य की सीमा-रेखा मात्र की असीमता को भुलवा न पाती थी। सर्वसम्मत औचित्य के आधार पर व्यक्ति की क्रियाशीलता सामाजिक क्रियाशीलता बनकर महत्त्वाकांक्षा और निःश्रेयस में प्रगति करती थी। यों प्रगतिशील या प्रयोगशील कहे जाने वाले साहित्य की मान्यताएँ किसी विशिष्ट राजनीति धर्म अथवा सामयिक परिस्थितियों से संयुक्त न होकर सचाई से उन तथ्यों का अधिकतर आकलन करती थी जिसमें एक समन्वित समग्रता तो निहित होती ही थी पर वो कालान्तर में साहित्यिक उद्देश्यता की भी उत्प्रेरक सिद्ध होती थी। किन्तु इसके विपरीत आज की सन्देहशील अनिश्चितता में कवि की कुछ अनियन्त्रित अभिव्यक्ति को स्वच्छन्दत्व कहकर प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप में सत्य और सर्वोचित की परिपक्वता में परिणत करने का ढंग कितना सहित साबित हुआ है। कुंठित मस्तिष्कों की ह्रासमूलक प्रवृत्तियाँ नर-नारी के यौन व्यापार और उनकी प्रेम कृपा के संवेदनात्मक चित्र अथवा प्रकारान्तर से जनवादी आस्था की दुहाई देकर क्षुद्र-भूख के शिल्प-विधान की प्रवंचना द्वारा जनता के स्वप्न और नई जिन्दगी की निर्माण-चेतना को ललकारना कहाँ तक सही है और किस रूप में निश्चितता का अन्त कर वह नया जीवन फूलने में सफल होगा—कहा नहीं जा सकता।

उधर यही दिक्कत प्रयोगवादी रचनाओं की सीमा रेखा निर्धारित करने में होती है। प्रगतिवाद और प्रयोगवाद दोनों में इतना सूक्ष्म भेद है कि पार्थक्य कभी कभी कठिन सा हो जाता है और अनेक प्रगतिवादी रचनाएँ प्रयोगवाद के अन्तर्गत परिगणित की जा सकती हैं। यथा

“और वे सारे अभी भी झिलमिलाकर आँख मटकाते फिरते,
है उन्हें क्या ज्ञात ?

कितनों भूख से मन छटपटा कर सो गये फुटपाथ पर हैं
और कितने घोर अत्याचार
होते हैं यहाँ पर
गिनकर आप इन्हें क्या, बस हो गई है रात।"

यह प्रगतिवादी कविता है। इसी भावना से प्रेरित एक प्रयोगवादी कविता

"ज्योति के ये कण हैं क्या ?
ये सकल रवि-रश्मि जैसे
चाँदनी से धुल उज्ज्वल
मोतियों से जगमगाते
हैं विमल मधु मुक्त चंचल।
श्वेत मुक्ता सी चमक पर
कर न पाये पथ प्रकाशित
ज्योति है किन्तु कर न पाये
पूर्ण वसुधा किन्तु ज्योतित।
कौन कहता दीप ये जो
ज्योति से कुटिया सजाते ?
ये निरे अंगार हैं बस
जो निकट ही जगमगाते।
ये न दें आलोक पाये ?
बस चमक केवल दिखाते
झिलमिलाते व्योम अपरिमित
कब गगन-भू को मिलाते ?
ज्योति के सब कण हैं क्या ?"

(महेन्द्र भटनागर)

उपर्युक्त दोनों कविताओं में बहुत कम अन्तर है। ऐसी ही सैकड़ों कविताएँ एक दूसरे में घुलकर बिखरी हुई हैं जिनमें प्रगतिशील उपकरणों और युग विशेष के विशिष्ट अभिप्रायों के अलावा छन्द, भाषा शैली और अभिव्यंजना के माध्यमों में नवीन प्रयोग करते गए हैं। विगत पन्द्रह-बीस वर्षों में 'प्रगति' के सवाल में आगे आने की नए पुराने कवियों में जो परस्पर होड़-सी होती रही उसी ने उनमें विद्रोही टीस और यथार्थता जोश भरा और उसी ने उन्हें नए सक्षम प्रयोगों की प्रेरणा दी। भगवती चरण वर्मा, नरेन्द्र शर्मा, अंचल, दिनकर—यहाँ तक कि निराला और पंत तक ने आगत जागरण-युग की भावनाओं को ग्रहण करते हुए कविता को अधिक सोद्देश्य और सशक्त बनाया। उस समय जो जनवादी कविताएँ लिखी गईं उनमें सामाजिक तत्त्व और वैचारिक संघर्ष तो है ही विषय-वस्तु और रूप-विधान में भी

ऐसे कलागत प्रयोग किए गए हैं कि उनमें अभिप्रेत सामंजस्य उत्पन्न होकर विभेदक-सीमा मिट गई है। प्रगतिशील और प्रयोगशील दोनों प्रकार के तत्वों ने उन्हें ऐसा ठोस आधार प्रदान किया है कि आज वे एक विशिष्ट दिशा एवं निश्चित गन्तव्य पथ की ओर संकेत कर सकी हैं।

प्रगतिवादी तत्व अब तक प्रयोगवाद के भी पूरक रहे थे यद्यपि यह यथावत प्रवृत्ति अभी स्पष्ट नहीं हो पाई थी। प्रगतिवाद में सामाजिक चेतना और राजनीतिक द्वन्द्व-संघर्ष प्रमुख होता है जबकि प्रयोगवाद में प्रखर वैयक्तिक चेतना के साथ साथ भाव-वस्तु और शैली-शिल्प के प्रयोगों के प्रति अपवादात्मक बौद्धिकता और वस्तुपरक व्यंग्यात्मक दृष्टिकोण होता है। आज के संघर्षशील युग में मौजूदा परिस्थितियों के साथ कवि-धर्म निभाना कुछ कठिन सा हो गया है। ऐसे अन्तर्विरोधों को दूर करने और कविता की जीवन्त शक्तियों को उद्बुद्ध करने के लिए प्रयोगों की आवश्यकता दिन पर दिन बढ़ती जा रही है। प्राचीन से जब मन ऊब जाता है तो कुछ नया पाकर संतोष होता है, ताजगी और स्फूर्ति आती है। यों भी सृजनशील कलाकार पुरानी लीक पर कदम से कदम मिलाकर देर तक नहीं चल सकता वह अपनी निजता दूंढ़ता है। अपनी अभिव्यंजना-शक्ति विविध ढंग से मुखरित करता है, कम से कम एक-दो पग आगे बढ़ कर साहित्य पर कुछ अपनी स्थायी छाप छोड़ने की इच्छा तो रखता ही है।

कहना न होगा कि उक्त परिवर्तन आज दृष्टिगोचर हो रहा है। साहित्यकार की बहुमुखी प्रतिभा व्यापकता की ओर बढ़ रही है। भले ही विषयमूत विविध बाह्य परिस्थितियों तक ही उसकी दृष्टि सीमित हो किन्तु निश्चेष्ट होकर बैठना उसे नहीं सुहाता। वह साहित्य को एक नया मोड़ देना चाहता है। नई पनपती हुई प्रवृत्तियों के साथ यथार्थ के अधिक निकट आने की प्रवृत्ति उसमें जग रही है।

तो साहित्य और कला में जहाँ तक जीवन की विशाल विविधता के समावेश का प्रश्न है उसका क्षेत्र व्यापक और विस्तृत किया जाना ही चाहिए। इसी से वह आगे बढ़ सकता है और मनुष्य की अंतःशक्ति को जगा सकता है, पर इससे लाभ वह क्या है? जीवन की सृष्टि विराट् वास्तविकताओं के अनुपात में वह कहाँ तक श्रेष्ठ चिंतन व आत्म-विश्वास का प्रतीक बनकर प्रकट हुआ है—यह विचारणीय है। मिथ्यात्व के कुहरे को भेद कर वास्तविक भूमि पर उतरना शुभ है लेकिन इसका यह अर्थ नहीं कि काव्य के परम्परागत रूप को तोड़-मरोड़ कर कल्पना की अभिनवता और नवीन प्रतीकों के सृजन में इतना विभोर हो जाये कि अंतरंग चिंतन और रागात्मक आलोड़न की सर्वथा उपेक्षा ही हो जाय।

काव्य का ध्येय मनुष्य का अनुरंजन है। तीव्र भावावेश में ही हृदयस्थ अनुभूतियाँ कविता बन जाती हैं। जहाँ भावावेश मन्द होगा वहाँ भावना मूक और भाषा फीकी पड़ जाएगी साथ ही काव्य संकीर्ण परिधि में बन्दी होकर उन्मुक्तता और जीवन से तादात्म्य खो बैठेगा। इस स्थिति में काव्य की अंतरंग परीक्षा द्वारा हमें देखना यह

है कि उसके उत्कर्ष का धरातल क्या है, अपने युग से उसका क्या सम्बन्ध है, और वह किन शक्तियों को मुखर करता हुआ सनातन कला का मापक बन सका है। सर्जक की दृष्टि जितनी ही दूर तक फैले जीवन पर पड़ेगी, उतने ही सौन्दर्य के शाश्वत स्वरूप की प्रतिष्ठा वह अपने कृतित्व में कर सकेगा और उसकी गहराइयों में उतर सकेगा। उसके चिंतन-विमर्श का दायरा ज्यों-ज्यों फैलता जाएगा उसकी दिलचस्पियाँ बढ़ेंगी, सार्वजनीन संस्कारों को ग्रहण करने के अलावा उसके रागात्मक सम्बन्धों और अनुभूतियों का क्षेत्र विस्तृत होगा और युग-सत्य को प्रश्रय बनाकर सामयिक स्थितियों को वह अधिक सचाई से आँक सकेगा।

यह सच है कि सिरजन के कोई खास नियम नहीं होते। प्रत्येक को अपने ढंग से कहने का अधिकार है। यह भी आवश्यक नहीं है कि सबके प्रेरक उपकरण एक से हों, कुछ न कुछ भिन्नता तो बनी ही रहती है, किन्तु यह असम्भव है कि लेखक कलात्मक सिद्धांतों के बदले अन्य महत्वहीन सिद्धांतों की रचना करे। साहित्य के शाश्वत उपादानों की अवहेलना करके ऐसी चीजें लिखे जिनसे उसकी भावनाओं का प्रसार न हो, जिसको अपने भीतर अनुभव करने की उसने आवश्यकता न समझी हो और जिसमें उसकी आत्मा न झाँकती हो।

युग बड़ी तेजी से बदल रहा है और युग के साथ-साथ साहित्य-स्रष्टा की अभिव्यक्ति के मनोवैज्ञानिक पहलू भी बदल रहे हैं। काव्य प्रणालियाँ इतनी बहुमुखी हो गई हैं कि सृजन-व्यापार में संलग्न मानस की गतिविधि और उसकी सूक्ष्म प्रक्रियाएँ समझना कठिन हो गया है। यह माना कि नवीन परिस्थितियों के साथ भौतिक आवेष्टन, युग-विशेष की मान्यताएँ, नवीन रुचियाँ और हमारी मनोवृत्ति के द्वन्द्व जीवन की जटिल समस्या के साथ सामंजस्य नहीं कर पाते, फिर भी कलाकार की अपनी सीमा होती है और उसकी दृष्टि अतीत से मुड़कर उसकी आत्मा के भीतरी स्वरूप को पहचानती है।

प्रयोगवादियों ने अब तक साहित्य-क्षेत्र में कुछ अछूते विषयों पर दृष्टिपात किया है सही, किन्तु उनका अपना कोई स्वतन्त्र स्थान नहीं है। अभी उनकी कविता का कोई रूप भी स्पष्ट नहीं हो पाया है। अधिकांश प्रयोगवादी रचनाओं में जो मिलता है वह है गहरी अस्पष्टता, असंतुलन, वैचित्र्य और प्रत्येक वस्तु को एक नवीन दृष्टिकोण से देखने का गहरा मोह। अब से साहित्य में यथार्थ के चित्रण की प्रवृत्ति बढ़ी है, सारा साहित्य वैयक्तिक वास्तविकता की कुण्ठा एवं कल्पनात्मक अभिव्यक्तियों से भरता जा रहा है। वह जिज्ञासों के किसी भी पहलू, किसी भी पक्ष का निर्णायक और कहीं से भी समाधान बटोरने की ताक में रहता है। मनोगत द्वन्द्व संघर्ष, अन्दरूनी आवेग प्रवेगों को समझने का उसके पास न अवकाश है और न उत्साह। निरन्तर व्यक्तिवादिता पनप रही है, सहज तत्व गौण पड़ गए हैं। अन्तर्जगत् की प्रतिक्रियाओं में उलझा कवि स्वयं नहीं समझ पा रहा है कि वह लिखना क्या चाहता है और लिख क्या रहा है। उसके तर्क बाहर से सत्य प्रतीत होते हुए

मोमबत्ती की तरह जलती रहें दोनों नयन
अपने विश्वासों की जलाये लौ।"

(नरेशकुमार मेहता)

कहीं 'प्राण के दीप' जलाये गए हैं—
प्रणय पंथ पर प्राण के दीप कितने
मिलन ने जलाए, विरह ने बुझाए।

(शम्भूनाथ सिंह)

कहीं पलकों के मंदिर में पुतली का दीपक जलाया गया है
पलकों के मंदिर में मैंने
पुतली का दीप जलाया जब
हे देव ! तुम्हारी स्वर्ण-किरण में
'लौ' ने स्नेह जलाया जब
जग-मग की सतरंगी रेखा,
बरसी कण-कण शीतल चन्दन।

एक अन्य स्थल पर वही पुतली रूपी नौका में परिवर्तित हो गई है
'पुतली की नौका मैंने जब खोली अधीर
देखा पतवार सँभाले को
स्थिर बैठे थे— तुम वही धीर।

(केदारनाथ मिश्र)

'अश्क' ने किसी दूर टिमटिमाते तारे से इनकी उपमा दी है
तेरी थी वे आँखें ज्यों दीप्तियुक्त मानो किसी,
दूरतम तारे की चमक हो।
एक कवि महाशय आँखों से प्रश्न करते हैं
कोमलता का प्रश्न सदा से
इन आँखों में कितना जल है !

(भगवतीचरण वर्मा)

एक अन्य कविता में 'चुम्बन' ही दीपक बन कर जल रहा है
'तुम्हारा चुम्बन जल रहा है भाल पर
दीपक सरीखा
मुझे बतलाओ
कौन सी दिशि में अँधेरा अधिक गहरा है।

(दुष्यंत कुमार)

लेकिन वे ही सपने एक कविता में 'फूलों की नाव' दूसरी में 'सिम्फुकेन' और तीसरी में 'प्राण की लघु नाव' बन गए हैं

'कि जब तुम्हारे सपनों के फूलों की नाव
छिन्न भिन्न हो गई थी
किसी के 'चेक-बैलेंस' की
अट्टहास से टकराकर।

(वीरेन्द्र कुमार जैन)

'सिम्फुकेन से सपने विलीन हुए

(शम्भूनाथ सिंह)

'अरे यह जागरण की रात
पावन प्रार्थना की रात
निशि का तिमिर-पारावार
उसमें बह रही अविराम
मेरे प्राण की लघु नाव'

(ब्रजमोहन गुप्त)

नीचे उद्धृत पंक्तियों में बादल की शीघ्र श्वेतिमा हड्डी की मनहूस सफ़ेदी से समकक्ष आँकी गयी है

'पूरब दिशि में हड्डी के रंगवाला बादल लेटा है
पेड़ों के अन्दर गमन खेत में
दिन का श्वेत अश्व मार्ग के श्रम से थककर मरा पड़ा क्यों।

(नरेशकुमार मेहता)

यहाँ प्रकाश की उपमा श्रम के सफ़ेद परिधान से की गई है

'इनका प्रकाश
श्रम के विशाल
तन का सफ़ेद परिधान साफ़।

(गजानन मुक्तिबोध)

और इन्हीं कवि महोदय ने एक अन्य स्थल पर पूनो की चाँदनी की झिलमिल झिलमिल रेशम से तुलना की है

'फैली यह सफलता की भव्यता की
कीर्ति-श्री रेशम की पूनो की चाँदनी।

परन्तु एक अन्य कवि ने चाँदनी को शुभ्र वनस्पति की समता का दुस्साहस किया है

'यह देखो दूधिया चाँदनी
आज बिखेरी है धरती पर
कुछ वनस्पति घी सी जिसमें रंग न अब तक मिल पाया है।

(केशवचन्द्र वर्मा)

वहाँ देखिए—

'पूर्णमासी रात भर
पीती रही सुधा
अंक में शशि के सिमटकर
धोती रही श्यामल वसन
घुलघुल निखर
दिन सरीखी श्वेत चादर ओढ़।

(शकुन्तला माथुर)

'चाँदनी रात है—
किसी अबोध कुमारी के सरल नैनों सी
अथाह, जलभरी, गीली

(नेमिचन्द्र जैन)

'हर रात
जब चाँदनी
हर संभव खिड़की में
झाँकने की कोशिश करने लगती
और जब स्वप्न के
रंगीले पंख जरा नीचे झुके
सीमाहीन आकाश में
दिन भर की यथार्थता की चट्टान से टकरा
चूर चूर हो जाती।

(अनिल)

'चाँदनी का जिस्म टूटा जा रहा है
चाहती शबनम
किसी अभिसारिका के मधु कलश में
मुँह छिपाकर
रात के पिछले पहर तक
प्राण कितनी बेबसी है

(परमार)

'बाँह पर धर माल
बिखुरी अलक सुन्दर
गा उठी अपनी कहानी
तिमिरधुर उन्मादिनी।

(रांगेय राघव)

लेकिन जब—

'उल्काओं के रथ पर सवार हो गई हवा,
डस लिया तिमिर अजगर ने तारों का राजा।

(नीरज)

तो एक दूसरे कवि के शब्दों में —

'कँपता है चाँदनी सित
तिमिर की शरद-निशा को शान्ति है निस्सार।

(अज्ञेय)

निम्न दो कवियों ने चाँद की लजीली वधू से उपमा दी है

"बिल्कुल वधू सी है चाँदनी
विदा की वेला में
लजाती सी उन्मादिनी
बही है बही है शरद हासिनी"

(राजेन्द्र किशोर)

और

"डाल कर परदा कुहासे का
यह शरद की साँझ दुल्हन सी
चाँद के सिहरे शिवालों पर
पालकी से सहम कर उतरी।"

(शंभुप्रसाद श्रीवास्तव)

और इसमें उलटे मन की शून्यता को काली बेनाप चादर-सा बताया गया है

'शून्यता की स्याह-सी बेनाप चादर से
अभी क्यों ढक गया हो शून्य जी का प्रान्त।

(नेमिचन्द्र)

जाड़ों की धूप एक अन्य कवि को 'सेमल की नरमीली रुई' सी जान पड़ती है

पुला धुला सा रँगा रँगा सा निखरा-निखरा
तेरे नैनों का लच्छा लच्छा ।

(कर्तारसिंह दुग्गल)

"बादामी पंखड़ियों से नख
गदराई मटर फली-सी रक्तिम अँगुलियाँ
तीखी कलमों से सुन्दर सुरमई नयन
गेहूँ का गोरा पेड़
चोंपसी ओंठ'

(रामसेवक श्रीवास्तव)

"गालों की धरती पर
आँसू की झीलें हैं !
आँखों का आसमान
बरस बरस जाता है !
कलियों का हृदय किन्तु
तरस नहीं पाता है
किरणों के छूने से
आँसू की झीलों में,—
इन्द्रधनुष के समान
सरसिज के दल के दल
खिलते हैं—आसमान !
सिहरन से हिलते हैं !"

(शिवकुमार श्रीवास्तव)

कवि की कोमल कल्पना दृश्यवस्तु के बिम्ब या उसकी छाया ग्रहण कर नव रूप विधायिनी शक्ति के रूप में स्फूर्त हुआ करती थी अर्थात् संवेदनजन्य अनुभूति के योग से सादृश्य-साम्य के सहारे दृष्ट छवियों को प्रकृत साँचों में ढाल कर कितने ही भावरंजित चित्र उभारा करती थी पर आज की उपमाएँ महज ज्यामिति या एलजेब्रा के तात्त्विक प्रयोग हैं जो कुंठाओं की कसमसन लिये पाठकों के मर्म पर उतर जाते हैं—

"तुम्हारे पास, हमारे पास
सिर्फ एक चीज है
ईमान का डंका है
बुद्धि का बल्लम है
अभय की गैती है

हृदय की तगारी है—ढलता है,
नये नये बनाने के लिए
भवन आत्मा के
मनुष्य के
हृदय की तगारी में ढोते हैं हमी लोग
जिन्दगी की गीली और
महकती हुई मिट्टी को।"

(गजानन मुक्तिबोध)

नीचे उद्धृत पहली कविता में पगडंडी सर्पिणी सी फन फैलाए है—
"पगडंडी ऊपर कुंडलिनी सी; उन्मना
शांति भूमि पसारी अवधूई विषकामयी
उठी फन ऐंठा कर डसा मेरा।"

(शम्भूनाथ सिंह)

किन्तु दूसरी कविता में उसी पगडंडी की केंचली मानकर चलने को चुनौती दी जा रही है
"ओ पगडंडी की केंचुली मानकर
है चलना तो कैसे राह बनाओगे?"

(रामावतार त्यागी)

दरअसल आज का विषम वातावरण बेहद आकांक्षाएँ और आत्मावलोकी वृत्तियाँ उभार रहा है फलतः सब कुछ चारों ओर उसे बेगाना सा लगता है। एक अट्टहास करता हुआ प्रलयंकर पिशाच सृजन चेतना पर छाया है जो वस्तुस्थिति के आगे नतशिर नहीं बल्कि बड़े ही उद्धत मान-अभिमान से सिर ऊँचा किए है। जिन्दगी के इर्दगिर्द न जाने कैसी उमड़ती-घुमड़ती मनहूस घटाएँ कालिमा-अंधेरा संत्रास कार्ड की-सी स्याह जनता लिए एक मिथ्या अभिजात्य या इसके ठीक विपरीत अनास्था का कफ़न ओढ़े है

"नीमर कहीं
सफ़ेद होंठ
पीली आँखें
मुर्दा चर्पें
अब रह-रह कर चिल्लाती हैं।

(कैलाश वाजपेयी)

और
"और अब हम बोलते हैं,

बास होठों पर तनिक स्मित-हास्य रखकर—
बोलती है,
न जाने कसे कहाँ से
वह हमारे प्रश्न लेकर,
हमें छू का अर्थ देकर,
हमारी ही मुट्ठियों से—
एक जीवित सोनचिड़िया-सी
फुरकती भाग जाती है।"

(केदारनाथ सिंह)

रूप और सौंदर्य की मार्मिक संवेदनात्मक अभिव्यक्ति भी बाहरी मुलम्मा बनकर रह गई है

"सोने की वह सेब चील
अपने चमकीले पंखों में से
अंधकार अब बैठ गई जिस अंडे पर
नदी बधू को नथ का मोती चील ले गई।

(नरेश मेहता)

चूँकि हर युग का कवि जिज्ञासु है अतएव पर्दे के पीछे ताक-झाँक करने की प्रवृत्ति को वह आज भी इसी जिज्ञासा का एक अंग मान रहा है। ऊटपटाँग कविता की रसज्ञता में बहकर वह उसके मौलिकपन का अंकन का प्रयास करता है। इस ना-तकल्लुफी के दौर में वह अपने संयम का आवरण उतार कर इस क़दर दुराग्रही और आत्मविश्वासी बन गया है कि उसे अपने 'आचार्यत्व' का भ्रम है वह अपनी बड़ी तौहीन समझता है और यथार्थ से कतराकर ऐसे-ऐसे कल्पित स्वप्नलोक में उलझ जाता है—वन के पक्षियों की तरह आवारा और मुक्त— एक अजीब मस्ती और बेगानापन लिये—जहाँ वासना सत्य है प्रेम बंधन है और अनावृत आचरण और कुरुचि उछालना ही गौरव समझा जाता है। कविता क्या है—मानसिक ऐय्याशी का प्रतीक—जो अपने रंगीन पंखों पर मानों कहीं उड़ा कर ले जायगी। अपने अंतर्मन के आगे चकमक फुलझड़ी चित्र उभार कर और बौद्धिक रिक्तता व विघटन को तूल देकर वह कुछ ऐसा नया और चौंका देने वाला वैलक्षण्य खोजता है जिससे चोखे रंग देने वाले कलाकारों के आगे उसकी कल्पना का दारिद्र्य छिप जाय। घुमाफिरा कर अप्रत्यक्ष रूप में कोई ऐसा पहलू हाथ लग जाय जिससे कोई बड़ी झंझट न हो और इस प्रकार उसकी कलई खुलने से रह जाय।

"छिली खाली दियासलाई की डब्बी
मद्धिम बजती तोतली-सी हँसी

मोरपंख की आँखों के प्यार भरे गीत !
बल्मीक पर फैले हुई चाँदनी की बेल !
शबनम के अलंकार !
इन्हें अब रहने दो !"

(शिवकुटीलाल वर्मा)

"एक तीव्र मोड़ !
मन ने दर्द से कहा—ऐ तुम सच हो !
टूटे प्यालों में सिगरेटों की राख
खोखली हँसी की झनकारें—
मुर्दे तड़प उठे।

(मलयज)

इसी प्रकार—
"अपशकुन लम्बी तरीका मौन !
धूलों से ढँके इन नगर पथों पर
हँसा है—हँसा तरीका !

(जगमित्र)

"धूप का कफ़न" ओढ़े एक दूसरी कविता—
"बाँसुरी की कब्र पर धूप का कफ़न मैं
चुटकियाँ पत्थर किए हूँ बन्द।
कौन ?
धूप के वस्त्र को
तेज सुई की तरह से छेदता ?
जिस्म के इस रेत वन पर
मैं अहं का मेघ हूँ।
उन दिशा की शाखियों के संवत्सर के करों में
जब बन्द है मेरा कमरा।

(नरेशकुमार मेहता)

यहाँ 'कफ़न का कवच' जीवन का संरक्षक बन गया है—
"हम कफ़न लपेटे चलते सदा यहीं हैं
इसलिए कि वस्त्र जीवन का कवच नहीं है।"

(भारतभूषण अग्रवाल)

और निम्न पंक्तियों में 'सत्यानुभव की नवली' जैसे सारी कविता पर छाई हुई है।

झुपके-चुपके प्राणों की यह अवला बदली
भीतर बाहर छायी इन्द्रधनुष की बदली।"

*(त्रिलोचन शास्त्री)*

प्रतीक या उपमान स्थूल वस्तुतत्त्व के लिये नहीं अपितु उसकी अंतःप्रकृति के अनुरूप सूक्ष्म सम्बन्ध तत्त्व पर आधारित होने चाहिए, लेकिन वर्तमान नई कविता की प्रतीकबहुल यत्नसाध्य और स्वच्छन्दतावादी प्रवृत्ति के ऐसे सकड़ों उदाहरण दिये जा सकते हैं जिसमें भटके हुए दृष्टिबिन्दु से उपमाएँ, रूपक और साम्य प्रस्तुत किये गये हैं। कला की अभिव्यक्ति के क्षेत्र में उनकी उपादेयता और औचित्य क्या है और वे किस हद तक सफल कहलायेंगी—यह तो बताना कठिन है, हाँ—इतना अवश्य कहा जा सकता है कि नवीन वर्ण्य-विषय और नूतन प्रयोगों के मोह में निरर्थक रूप विधान और कलाहीन प्रचार सर्वथा रुक जाना चाहिए।

मौजूदा युग की प्रबल स्थूलता एवं इतिवृत्तात्मकता के फलस्वरूप कवियों *में यह विपरीत प्रतिक्रिया इतनी अन्तर्मुखी और वैयक्तिक होती चली जा रही है* कि उनकी दृष्टि जनवादी प्रवृत्तियों को पूर्ण रूप से न अपनाकर काल्पनिक कुहासे और रंगीन छायाचित्रों में भटक रही है। छन्द रचना पद-विन्यास प्रतीकवाद (Symbolism) रूपप्रकारवाद (Formalism) स्थूल सज्जा और शैली-शिल्प के पुष्पित वैभव में भ्रमित उनकी चेतना अपनी कला के मर्म और वास्तविकता को भूल बैठी है। कई बार उपमाएँ पचाई नहीं थोपी गई सी जान पड़ती हैं।

छायावादी समाप्ति कम होने पर ज्यों-ज्यों मध्य वास्तविक भूमि पर उतरने का प्रयास किया गया त्यों-त्यों साहित्य में एक विचित्र विरोधाभास उपस्थित होता गया और यह विरोध दो व्यक्तियों में नहीं वरन् एक ही व्यक्ति की विभिन्न मानसिक स्थितियों से उत्पन्न दृष्टिकोणों में दीख पड़ा। 'अज्ञेय' द्वारा सम्पादित 'तार सप्तक' 'दूसरा सप्तक' और 'तीसरा सप्तक' के अनेक कवियों में यह विभेद-वैभिन्य स्पष्ट है। अनेक बार उनकी अन्तरंग प्रेरणा उनकी संकल्पनाओं से असम्बद्ध-सी लगती है और एकाएक विरोधी दबावों से उनकी विशृंखल वृत्तियाँ अनिश्चय और संशय में उनकी स्वानुभूतियों से अन्तर्ग्रथन नहीं कर पाई हैं।

हमें किसी भी 'वाद' से परहेज नहीं है, न 'वाद' की ओट में हम किसी महत्त्वपूर्ण वस्तु को तिरस्कृत और बहिष्कृत करना चाहते हैं। पर साहित्य की यह शंकाकुल स्थिति जीवन और जगत् के गतिमय प्रेरक तत्त्वों को कितने समय तक स्थापित कर सकेगी—यह समझना है। कोई भी साहित्य इसीलिए श्रेष्ठ नहीं कहा जा सकता क्योंकि वह प्रयोगधर्मी या वादपरक है। उसकी हीनता अथवा श्रेष्ठता की कसौटी तो उसकी अन्तर्हित शक्ति एवं रसात्मकता ही सिद्ध करती है।

प्रयोगवाद की सफलता में हमारा अविश्वास नहीं है बल्कि इसके विपरीत हमें प्रायोगिक अनगढ़ आकारों का रूप सुस्थिर करना है और उसमें सार्वजनीन तत्त्वों

का समावेश कर अन्तर्नुभूतियों से समन्वित करता है । सत्साहित्य जीवन का दर्पण ही नहीं बल्कि भीतर रमकर युग-युगान्तर की जीवन-धारा को मोड़ने की क्षमता भी रखता है । अतएव सच्चे साहित्यकार की जिम्मेवारियाँ बड़ी हैं । वह आत्मा का इंजीनियर है । वह न केवल सच्ची कला के निर्माण में सहायक होता है, अपितु उसका संस्कार और परिष्कार भी करता है । उसकी लिखने की पद्धति अथवा टक्नीक साधारण से भिन्न होती है । वह पुराने ढंग को नये ढंग से अख्तियार कर सकता है अथवा अपनी रचना को अतीत से विच्छिन्न करके नये युग के अनुरूप गढ़ सकता है । जब तक सच्ची कला के साथ सच्चे कलाकार का इतिहास जुड़ा रहेगा तब तक साहित्य में अभिनव प्रयोग होते रहेंगे और कलाकार की सृजनशील प्रतिभा भरपूर शक्ति के साथ उसका उपयोग करेगी ।

हमें कोई आपत्ति न होगी यदि प्रयोगवादी कवि जीवन के विराट् रूपों को अपने कृतित्व में अधिकाधिक साकार करें, अपनी निश्छल और निखरी स्वानुभूति को आकर्षक और नूतन ढंग से दूसरों के सामने रखें उनकी अभिव्यक्ति में जनवादी स्वर हों उनकी पुकार में मर्म को कचोटने वाली संवेदना हो और सबसे बड़ी बात उनमें व्यापक सत्य सर्वांगपूर्णता और रागतत्वों को उद्भासित करने की शक्ति हो । ऐसी चीजें दिल खोल कर अपनाई जायेंगी किन्तु जहाँ नवीन प्रयोगों के मोह में पड़कर भाव और भाषा अटपटी हो गई है अतिवैयक्तिक शब्दों में भावनाएँ अनमिल हो गई हैं और छन्द लय ताल की वर्जित स्थापनाओं से सहज एकसूत्रता विच्छिन्न हो गई है वहाँ प्रयोगवाद निरा बच्चों का खिलवाड़ है । यह मनोरंजन तो कर सकता है साहित्य की महान् परम्पराओं को जीवित नहीं रख सकता ।

## विकल्प या स्वेच्छाचार

सबसे बड़ी घातक स्थिति इस स्वेच्छाचारी दौर में अव्याहत स्वातन्त्र्य और उन्मुक्त उच्छृंखलता की भावना है जो कविता को दिग्भ्रमित और डाँवाडोल कर रही है । घोर प्रतिक्रियास्वरूप एक नकारात्मक अनास्था और अविश्वास—वैचारिक ऊहापोह में—न केवल ह्रासोन्मुखी पूँजीवाद से ग्रस्त है, अपितु तमाम समाज और सामाजिकता से उसे भयंकर द्रोह है । अत्यधिक आत्मकेन्द्रित और अहंवादी तर्क विध्वंसात्मक रूप से एक ऐसे नये संघर्ष के स्वरों का उपभोग कर रहे हैं जिससे साहित्य में कुरुचि और अपरिष्कृत हिंसा के उद्दाम चित्र मिलते हैं । कलात्मक संयम तत्त्वचिंतन और एकनिष्ठ साधना का तो प्रश्न ही नहीं उठता इसके विपरीत दुर्दमनीय सौन्दर्येच्छा, यौन-प्रेम और अनियन्त्रित आचरण ने उनकी अभिरुचि और ग्राहक शक्ति को नितान्त विकृत बना दिया है । अतएव काव्य-सृजन की प्रक्रिया में—बौद्धिक जोड़तोड़ स्थापित होकर—नये-नये पहलू और ढाँचे उभारते हैं । शब्दों और वाक्यांशों के नये आरोह-अवरोह रूपों को साधने और अनुभूति को चरितार्थ करने में आशातीत अकल्पित भावों की व्यंजना कर रहे हैं ।

←▽→
(हाय !)
←△←
(नहीं चैन
जागते ही कट गयी रैन )
→ ←
(प्रेम पानी इश्क पानी क्या !)
"!"
"!!"
▽+△

?
(अरमानों के गाल पर चांटा
सरदेरी का कांटा )
←?→
(मुहब्बत में घाटा !!)

*(सैयद सफीउद्दीन)*

आवेश आहें एक लंबी सी चीख बीच-बीच में असह्य मौन और आंसू भरी सिसकियाँ—रात के सन्नाटे में—रेडियो-संगीत सुनकर एक दूसरे कवि का मानो कुछ और ही अहसास होता है

मैं
सुनू ना तेरी आवाज
तैरती चाँद की सतहों में रोशन
तीर-सी
शबनम की रातों में
तारों की चूमती
नर्म
गर्म
शमशीर सी।
तेरी आवाज
ख्वाबों में घूमती-झूमती
आहों की एक तस्वीर सी
सुनू ना : तेरी-तेरी है यह
खोई हुई

रोई हुई
एक तस्वीर सी।
(परों में– जल के– धवल
झिलमिल झिलमिल
कमल दल)

रात की हँसी है
तेरे गले में
सोने में
बहुत काली घुमड़ी अलकों में
आँखों में सुनहरी पलकों में
आई तू – और छिपती?
फिर मुस्काई तू ।
(नींद में – खामोश – बस्ल )"

(शमशेर बहादुर सिंह)

इसी लय पर एक और कविता—

"नहीं
मुझे कुछ भी याद नहीं
कुछ भी तो याद नहीं आता....
ओठों को छू-छू कर
पलकें छा लेते हैं
वही....
वही अपने कन्धों पर बिखरे
बहके बहके
रेशमी मुलायम अलकों के बादल
और उनमें
भटकती निगाहों सी
मेरी दिग्भ्रान्त अंगुलियाँ।"

(राजेन्द्र यादव)

प्राचीन वर्जनाओं को स्वाभाविक मनःस्थिति में स्वीकार करने में आज के कवि को अनैतिकता या पुरुषता की झिझक महसूस नहीं होती। चूँकि सभी पहली मान्यताओं के समक्ष गहरे प्रश्नचिह्न लगे हैं अतः अपने अधिकांश कृत्यों और उनके पक्ष में दिये गए तर्कों का वह स्वयं उत्तरदायी है। बाहरी और भीतरी अव्यवस्था अथवा असम्पन्नता के कारण एक सीमाहीन तनाव से घिरा अपनी बोधवृत्ति के

सन्दर्भों से वह नितान्त अलग जा पड़ा है जहाँ द्विविधा में विकल्पहीन एक अस्पष्ट कुहेलिका में उसे दिग्भ्रमित कर दिया है।

इसका परिणाम है कि वादों का एक भीषण बवंडर उठ खड़ा हुआ है और नये-नये प्रचारस्रोत नए-नए तौर तरीके और नई-नई मनोवृत्तियाँ काम कर रही हैं। मौजूदा जीवन-संघर्ष की थकान और पस्ती ने एक विचित्र अहं और पलायनवाद जगाकर उसे ऐसा बना दिया है कि जो 'मूड' या तरंग उसमें उठती है उसी के मुताबिक वह बाहरी तथ्यों को खोजता है और उसका उद्देश्य किन्हीं सामाजिक आग्रह या स्थायी काव्यमय मूल्यों को खोजने का नहीं है, बल्कि सत्याभासों की आड़ में उसकी अपनी दुर्निवार अनिश्चितता व्यक्ति-विद्रूप कुण्ठा-दैन्य आधि-व्याधि पीड़ा-घुटन कुछ खोजने और पाने की हविस स्पर्द्धा का भाव और सीमाएँ तोड़कर आगे बढ़ने की प्रवृत्ति वैयक्तिक और एकान्तिक अंगीकरण एकांगी दृष्टि के निमित्त यौनवादी 'एप्रोच' सबसे बढ़कर आंतरिक द्वन्द्व और विरोधी तत्त्वों के बीच समाधान पाने के लिए प्रतिपाद्य विषय के रेशे रेशे को उधेड़कर अत्यन्त होशियारी से बरतते हुए उपादान साथ ही दृष्टिकोणवादी जटिलता को पचाकर अथवा प्रयोजित नवीनता से चुने गए उपकरणों को साधकर अपनी वैचारिक प्रक्रियाओं को स्वस्थ और श्रेयस्कर और दूसरे को पस्त और निकम्मा साबित करने का वह प्रयत्न कर रहा है। ज्यों-ज्यों सामयिक उत्तेजना और छिछली भावुकता के कारण उसके पक्षवादी अफ़साने 'प्रोपेगेंडा लिटरेचर' बनते जा रहे हैं अपने ढंग से इस्तेमाल करने के उसे कितने ही 'गुर' भी मालूम हो गए हैं—जो एक नये तर्ज और अन्दाज़ में कमाल की हद तक तो ले जाते हैं पर बात के चटखारे और मज़ाक में ही जो अपनी अहमियत खो देते हैं।

एक और महत्त्वपूर्ण प्रश्न है कि ऐसी कविता ने विस्तार, गहराई और शक्ति सामर्थ्य की दृष्टि से क्या कुछ दिया क्या कुछ छोड़ा और बिखेरा। इस प्रश्न और इस जैसे अनेक प्रश्नों का उत्तर यही है कि मौजूदा कवि अपनी संश्लिष्ट कल्पना के उन्मुक्त क्षणों को कुछ शब्दों में बाँधकर प्रकट करता है। वह हवा में तैरता सा है। उसमें कुछ खूबियाँ हैं तो कितनी ही खामियाँ और नाराज़गियाँ भी। जिसे इतिहास नहीं बना पाया उसे वे बनाये हुए हैं यद्यपि वे स्वयं ही अपना इतिहास हैं और इतिहासकार भी। एक ओर मूल्यों का विघटन प्रारम्भ हो गया है तो दूसरी ओर मूल्यान्वेषण का शौक चर्राया है। ऐसी कविता की टेक्नीक और शैली-शिल्प अलग है पर उसमें अनगढ़ एवं असंगत तत्त्वों को खपाने की अतीव शक्ति है। कारण—उसकी वैचारिकता अधिक अर्थविस्तारों वाली होती है, उसने कितनी ही दुर्गम स्थितियों और स्तरों को बिना रुके बहुत थोड़े समय में पार किया है। नई और पुरानी परम्पराओं से टकराकर किन्तु आज के वैज्ञानिक विकास और चमत्कारों के बीच वह खुद भी वर्णसंकर तत्त्वों का बटोर कर बहुत चटक और मनमौजी हो गई है जिस पर किसी भी प्रकार का अंकुश नहीं लगाया जा सकता। सही तो यह है कि नया कवि अपनी उत्कट भावनाओं को किसी भी रूप में प्रकट करने से नहीं कतराता। शब्द, अर्थ रस

ध्वनि लय गति छन्द व्याकरण और अलंकार आदि काव्य के प्रचुर साधनों से तो वह नाता तोड़ ही चुका है, किसी विशद भाव-ऐश्वर्य या कल्पना-बिम्बों में भी वह रमण नहीं करता है वरन् इसके विपरीत जहाँ तहाँ अनुदय कवियों से जुड़कर युगीन यान्त्रिकता व दार्शनिक समाधान में उसकी कविता ऐसी उलझट है जिससे लगता है—काव्य-साधना जैसे अजीब तमाशा या करतब हो समाधानहीन समस्याओं में उलझी वह दम तोड़ रही हो तथा जीवन का थोथाकर मरणोन्मुख पहलुओं की नोंक पर व्यर्थ बजाती हो। इस एटम के 'स्टीम' युग में भाग-भागकर दम फुला फुलाकर कवि अपनी प्रतिभा को बेकाम कर रहा है उसे फुर्सत नहीं है, कविता का सम्मोहन अमृत न बनकर उसके लिए विष बन गया है, अतः वह अपने तत्वों को सच्ची आंतरिक प्रेरणा पर तरजीह देने लगा है क्योंकि यह सच्ची प्रेरणा एक ऐसा उद्वेग और बह जाती लहर है जो इत्तफाक से क्षण भर किसी विचार पर टिकी तो एक बिम्ब छोड़ कर चली गई पर दूसरे ही क्षण कहीं और फिसल कर रपट गई। दरअसल परस्पर विरोधी बिन्दुओं को जोड़ने में भी कोई मौलिक साम्य नहीं जैसे विचारों की इकाई सर्वथा खंडित हो गई हो। हवा की इस बरछी को या तो वह अपने से बहुत सशक्त पाता है अन्यथा वह अपनी हीनता या न्यूनत्व से परास्त हो जाता है। इस दुविधा में उसकी कविता इतनी वाचाल और छिछली है कि वह उसे किसी भी तरह गढ़ सकता है अपनी हर बेढंगी अभिव्यक्ति को कविता का जामा पहना सकता है और टूटे बिम्ब के नगमों का कविता की हद में बाँध सकता है।

'यह ठीक नहीं कि इच्छा के खिलाफ़
अंधियारियों द्वारा छले जायें
ठीक नहीं कि आकाश के नक्षत्रों के जुल्मों को
सर झुकाकर सहते जायें
यह भी कि जिन किलों में रहना नहीं चाहते
वहीं मजबूरन रहते जायें ।
ठीक यह कि अंधियारियों नक्षत्रों और
किलाओं की प्रतिकूलताएँ हमें न छलें
ठीक यह कि इस शाम को हम
रौशनी की नई पोशाकों
हवाओं की खुशबू
और जिल्लेइलाही के नामों में बदलें।"

(*श्रीकान्त जोशी*)

यों प्राचीन दर्शन की दुहाई न करते हुए कोरा तर्क-वितर्क और ऊहापोह बल्कि कहें—कि कोई भी स्थिति और गति सापेक्ष तारतम्य पर आश्रित नहीं द्विविधा और द्वन्द्व मार्गों चतुर्दिक परिस्थितियाँ उसे घर लेती हैं अपने जाल में जकड़ हैं और अपनी निर्दिष्ट सीमारेखाओं में इस प्रकार बाँध लेती हैं कि वह दम्भमान रह जाता

उभरकर उसकी संगठित समूह शक्ति और आदिम भावना को नष्ट कर देती है।

हमारे प्राचीन महाकाव्यों में बृहत्तर भारतीय संस्कृति एक नई विराट शक्ति के रूप में सदा सामने आई। पूर्णत्व की खोज और आध्यात्मिक आधार पर मानवीय सम्बन्धों के आधारभूत तत्त्व भारतीय जीवन में जो कुछ भी दर्शन अथवा धर्म के रूप में विशिष्टता है उसके जीवन्त समन्वय की भावना अर्थात् भिन्न और असम्बद्ध अंगों को मिलाकर एक करने की चरम अनुभूति ज्ञान भक्ति और योग की अदृष्ट शक्ति का अन्तरावलम्बन मोटे रूप में सबसे व्यापक तथ्यों को समझने-बूझने की अक्षुण्ण भावना के साथ-साथ शास्त्रीय एवं व्यावहारिक पक्षों की सापेक्षता में पठन के प्रयास चलते रहे। महाकाव्य युग और जीवन के अंतर्बाह्य की झाँकी प्रस्तुत करता हुआ अक्षुण्ण धरातल की उन्मुक्त चेष्टाओं का प्रतीक बना रहा। बुनियादी सांस्कृतिक एकता का सूत्रपात करते हुए भौतिक और बौद्धिक रूप से जो उभार दिया उसके मूल तत्त्व इस प्रकार हैं

१ समग्र जीवन की एकतानता जिसने भविष्य में समन्वय और प्रशस्त जीवन सत्य को उद्घाटित किया।

२ जीवन अपने अर्थ को उसकी हर परिस्थिति को नित-नई समस्याओं और गुत्थियों को काव्य के सन्दर्भों में उजागर करता रहा।

३ फिर व्यंजना भी उनमें कितनी उदात्त होती थी। न केवल भाव-समृद्धि तन्मयता और मनोयोग वरन् सरसता ओजस्विता और भाव प्रवणता के भी अजस्र उत्स होते थे। कल्पना की आँख ने अतीत वर्तमान और भविष्य की दुर्भेद्य पर्तों में झाँका था।

४ दुर्दम्य धारा प्रवाह की भाँति मार्ग बनाता जीवन-संघर्षों की कठोर चट्टानों से टकराता परिस्थितियों के कगारों को चकनाचूर करता महाकाव्य मूलगत प्रवृत्तियों को प्रतिबिम्बित करता रहा। कितने ही वर्णित तथ्य सामूहिक द्वन्द्व-संघर्ष का साक्ष्य प्रस्तुत करते रहे।

५ काव्य की कल्पना अतिमानवी होते हुए भी उसकी भाव-व्यंजना मानव की भाव परिधि को छूती रही अतएव समग्र मानव-मन के अनेक भावान्तरों का संचित स्मृतिज्ञान उसके पीछे है। युग-युगान्तर की राजनीति इतिहास समाज धर्म दर्शन ज्ञान-विज्ञान मनोविज्ञान रीति-रूढ़ि की पुंजीभूत अनुभूति और इस समग्र अनुभूति की असम्बद्धता में कितने ही दुरन्त-दुर्दम द्वन्द्व-संघर्ष और समस्याएँ निराहित हैं। इन दीर्घतम कथाभारों के आरपार झाँकने की उतनी ही अनगिन प्रक्रियाएँ भी हैं जिससे मूल कथा का तारतम्य टूट जाय तो उन्हें कल्पना से उसे संश्लिष्ट किया जा सकता है।

६ गतिमान जीवन में जो उतार चढ़ाव या बाधा दुराशाएँ हैं उनसे परे भी कोई सत्य या नित्य-सनातन जीवन का आश्वासन है। जीवन और जगत् के वास्तविक स्वरूप को उसकी समग्रता में न बूझ सकने के कारण वह पग-पग पर इस द्वन्द्वात्मकता

से भयभीत और पारलौकिकता से पलायन की बात सोचता है। दरअसल यह अनन्त गतिमान जीवन ही अपने आप में चरम सत्य है जिसके निर्द्वन्द्व निर्विकल्प साक्षात्कार का परिणाम ही ये काव्य हैं।

७ असली मानों में काव्य तो वह है जो छलकता रस नहीं वरन् भीतर ओत प्रोत रस का आस्वाद कराये जो आंशिक रूप में नहीं सार्वकालिक और सार्वभौम रूप में कुछ उपलब्धियाँ प्रदान करे अर्थात् बाहर-भीतर की वस्तुस्थिति में पैठकर गहरा उतरे। काव्य मे आत्महित और लोकहित—यह दो ही महान् तत्व अंतर्भूत हैं अर्थात् जब काव्यकार अपनी निजता में डूबकर निर्वैयक्तिक हो जाता है उसमें तद्रूप या तत्सम हो जाता है दूसरे शब्दों में काव्य लोकाबद्ध होकर भी लोकातीत है अर्थात् जीवन-जगत् का भेद उन्हें देखकर और पहचान कर भी उनके अभेद को पा लेने में है।

८. काव्य जितना ही तलस्पर्शी और निरपेक्ष है उतना ही अपने प्रस्तुतीकरण में तात्त्विक और सत्य का वाचक भी। अपने निजत्व को सत्य की खोज में लय कर देना ही उसकी खूबी है।

९ तत्कालीन प्रसंगों एवं घटनाओं का चित्रण करते हुए भी वह घटनात्मक सामयिकता से बँधा नहीं रह सकता क्योंकि ऐसी स्थिति में अहंकृत धारणाओं पर टिका काव्य संकीर्ण अर्थ का ही द्योतक होगा।

१० कवि में जब विधायक कल्पना का जन्म होता है तो वह प्रेरणा ही उदात्त रूप में या कहें कि उसकी मौलिक परिणति ही काव्य है। अपने मनोवेगों रागों और संस्कारों को उद्वेलन में वह जितना ही कमाल हासिल करेगा यानी उसका तन्मय भाव जितना ही असीमित होगा उसमें महाप्राणता का उतना ही पुष्ट बीज अंतर्हित होगा अर्थात् उसकी रसात्मकता उतनी ही अलौकिक भावभूमि पर उसे प्रतिष्ठित करेगी।

११ कहने का तात्पर्य है कि काव्य में जीवन की सत्यात्मक सत्ता का समष्टि रूप होना चाहिए अर्थात् चेतना के माध्यम से उसे इस प्रकार उद्भासित करना चाहिए ताकि आचार और विधि की महत्ता के साथ-साथ उसमें मूर्त स्पन्दन जाग्रत हो सके। मानव में जो स्वभावतः स्थायी भाव विद्यमान होते हैं वे सनातन संस्कारों के रूप में उभर कर सौन्दर्य और रमणीयता की प्रभावात्मक व्यंजना करते हुए हमारी बाह्य इन्द्रियों को तो तृप्त करते ही हैं मानस जगत् में भी आनन्द रस का संचार करते हैं।

१२ कालान्तर में रूप और नाम में भले ही हेरफेर हो पर इन सनातन संस्कारों का भाव नहीं बदलता। जीवन की शाश्वत धारा से उनका अविच्छिन्न सम्बन्ध है और चूंकि वे समय की सीमा में नहीं बँधते अतएव उनका अस्तित्व भी अचिन्त्य एवं अवर्णनीय है वह त्रिकालाबाधित है। यही कारण है कि उसकी व्याप्त सत्ता के समक्ष सभी नत हैं।

१३ उस अचिन्त्य एवं अनिर्वचनीय धारा का उन्नयन एक ऐसे कलात्मक

सौन्दर्य को प्रस्फुटित करता है या अंतर्रस को द्रवित कर कलाकार के द्वैत को अद्वैत की इकाई में परिणत कर देता है।

१४ वास्तविक काव्य के मूल में नित्य सत्य होता है। साधना के चरमोत्कर्ष पर पहुँच कर ही काव्यकार की चेतना स्फूर्त होती है और वह रूप और भाव की अपेक्षा न कर किसी भी श्रेष्ठ कला की शाश्वत भूमि पर उससे तादात्म्य स्थापित करता है।

१५ सामयिकता की परिधि से परे उसकी दृष्टि व्यापक से व्यापकतर— अर्थात् उसके विराट् व्यक्तित्व की विपुलव्यापिनी प्रतिभा के विविध रूपों की ही प्रतिच्छाया है। वर्तमान या विगत मूल्य मर्यादाओं को सही रूप में वह आँक सका है कि नहीं। सबसे बड़ी बात—वह अपनी विशालता में क्या कुछ समेट सका है साथ ही ज्ञान और भाव के एकत्व की ओर वह कहाँ तक प्रवृत्त हुआ है।

यों पहले के काव्य आभ्यंतरिक अनुष्ठान के प्रतीक हुआ करते थे और उसकी पूर्ति के लिए कवि को लम्बी साधना में प्रवृत्त होना पड़ता था। पर आज परिस्थितियों ने जो मोड़ लिया है उसने जीवन-वैषम्य की अनेकरूप भंगिमाएँ उसे दिग्भ्रान्त किये हैं। आज के बड़ से बड़े कवि की दृष्टि का विस्तार मौजूदा जीवन के विस्तार के साथ जुड़ा हुआ है यही कारण है कि उसके अर्थबोध में इतनी प्रतिक्रियाएँ निहित हैं कि पुराना काव्य का ढाँचा चरमरा उठा है।

किसी भी साहित्य से हमें युग की शक्तियों को परखने की प्रेरणा मिलती है। बाह्य आवेष्टन के पहलू नित्य बदलते रहते हैं अतएव साहित्य के मानदंड और मनुष्यों के मन भी बदलते रहते हैं। पुरातन आदर्श महाकाव्यों के कथ्य-विषय और ऐतिहासिक एवं पौराणिक आख्यानों के प्रति लोगों की आस्था घट गयी है। युग की विभिन्न माँगों समस्याओं और शंकाओं में उनकी वृत्ति इतनी रम गई है कि जीवन के शाश्वत स्थायी पटलों पर उनकी दृष्टि टिक नहीं पाती। तात्कालिक भौतिक समस्याओं में उलझे रहने के कारण उनकी क्रियाशीलता और जीवन में आनन्द की अनुभूति जैसे-जैसे कम होती जाती है वैसे-वैसे उत्कृष्ट महाकाव्यों का युग भी एक प्रकार से समाप्त होता जाता है।

हिन्दी में पहला वास्तविक महाकाव्य चन्द बरदाई का पृथ्वीराज रासो कहा जाता है। इससे पूर्व नरपति नाल्ह का 'बीसलदेव रासो' एक खंडकाव्य लिखा गया था किन्तु इसके अधिकांश वृत्त काल्पनिक और अप्रामाणिक हैं।

पृथ्वीराज रासो ६९ सर्गों में ढाई हजार पृष्ठ का महत्त्वपूर्ण महाग्रंथ है। इसकी रचना संभवतः सोलहवीं शताब्दी में हुई यों रासो में दिए गये संवतों आदि का ऐतिहासिक तथ्यों से सामंजस्य न होने के कारण इधर विद्वानों में मतभेद उत्पन्न हो गया है।

बुन्देलखंड के महोबे के चन्देल राजा परमाल (परमार्दिदेव जयचन्द) के

आश्रित जगनक नाम के एक भाट थे जिन्होंने आल्हा और ऊदल वीरों के साहसिक कार्यों का वर्णन और प्रगीतात्मक काव्य-पद्धति पर किया। आजकल जो 'आल्हा' गाया जाता है उसका पुराना मूल रूप बहुत कुछ विकृत हो चुका है और सामग्री भी अप्रामाणिक है। 'आल्हा' की ही तरह 'ढोला' की भी स्थिति है जिसे सोलहवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में आरम्भ न किया था किन्तु जो कुछ समय बाद जन कवि कुशलाभ द्वारा लिपिबद्ध किया गया। 'ढोला' महाकाव्य मध्यभारत और मध्यप्रदेश में बहुत प्रचलित है। सूफी काव्य-परम्परा में मसनवी शैली पर लिखे गये 'मृगावती' 'मधुमालती' 'मुग्धावती' और 'प्रेमावती' आदि महाकाव्यों के अतिरिक्त मलिक मुहम्मद जायसी का सुप्रसिद्ध 'पद्मावत' महाकाव्य मिलता है जो ईस्वी सन् १५२ (९२७ हिजरी) के लगभग लिखा गया। इसमें अलाउद्दीन और पद्मावती के ऐतिहासिक आख्यान को लेकर लोकपक्ष और आध्यात्म पक्ष दोनों का सुन्दर सम्मिश्रित रूप प्रस्तुत किया गया है। भक्तिकाल में रामभक्ति शाखा के अन्तर्गत गोस्वामी तुलसीदास का 'रामचरित मानस' अभूतपूर्व बृहद् महाकाव्य है। काव्य के उत्कर्ष और समुचित विकास के लिये जितने उपकरणों जीवन-संश्लिष्ट चित्रों और कल्पना-वैभव की अपेक्षा है उतनी भावराशि और ज्ञात-अज्ञात भावनाएँ इसमें बिखरी हुई हैं। तुलसीदास जी ने अपनी सर्वतोमुखी प्रतिभा और समन्वय बुद्धि से जीवन की संपूर्ण समग्रता में झाँक कर मनुष्य की भीतरी वृत्तियों का बाह्य प्रकृति से सामंजस्य घटित करते हुए दार्शनिक चिन्तन लोक कल्याण भावना उज्ज्वल उदात्त कल्पना विश्वास अनुभूति-गमता अद्भुत काव्यशिल्प और युग-युग का शाश्वत सत्य प्रकट किया।

भक्तिकाल की अन्य स्फुट रचनाओं में लालचदास का 'हरिचरित' नरहरि का 'रुक्मिणी मंगल' नरोत्तमदास का 'सुदामा चरित' और केशवदास के 'वीरसिंह देव चरित' और 'रामचन्द्रिका' आदि आख्यान-काव्य भी लिखे गये हैं किन्तु पहले वो काव्य की कोटि में नहीं रखे जा सकते हाँ 'रामचन्द्रिका' इसमें अवश्य सबसे प्रसिद्ध ग्रंथ है। केशवदास में सम्बन्ध-निर्वाह और कथा के गम्भीर और मार्मिक स्थलों को पहचानने की क्षमता न थी। जीवन के अंतरंग पक्ष उदात्त कोमल-भावना और प्रकृति की सौंदर्य-सुषमा के प्रति उनका विशेष आकर्षण न था यही कारण है कि उनमें काव्य का समुन्नत और व्यवस्थित रूप देखने को न मिला।

हिन्दी साहित्य के नवोत्थान में राम और कृष्ण की सरस लीलाओं को लेकर अनेक प्रबन्धकाव्य लिखे गये जिनमें महाराज रघुराजसिंह कृत 'रुक्मिणी परिणय' (१८५ ई.) और 'रामस्वयंवर' (१८७७ ई.) तथा बाबा रघुनाथदास रामसनेही का 'विश्रामसागर' (१८५४ ई.) उल्लेखनीय ग्रंथ हैं। इनमें साहित्यिक सौंदर्य न होते हुए भी वर्णनात्मक शक्ति और निर्माणमयी समन्वयकारी प्रतिभा दृष्टव्य है।

नव काव्यधारा उस प्राचीन परम्परा से सर्वथा विच्छिन्न से लगते हैं। नई नई परिकल्पनाओं और विषम परिस्थितियों में कल्पना और सत्य का मेल बहुत कम

होता है लगता है जैसे समाधानहीन समस्याओं में उलझकर शनैः-शनैः बाहर और भीतर की साधना नष्ट होती जा रही है। जीवन की उपलब्धियाँ एक सर्वग्रासी ऊब और खोखलाहट में समाहित होती जा रही हैं। अतः मौजूदा स्थिति में काव्य के स्वतन्त्र विकास की बहुत कम गुंजाइश है। जैसे कुकुरमुत्ता बगैर दिशाज्ञान संभव नहीं होता और अथाह बस्सागर में भटकना पड़ता है उसी प्रकार परिस्थितियों के कारण जीवन में महाकाव्य का अखंड सत्य तो मानो खो गया है इसके विपरीत जीवन के तथाकथित झूठे आदर्शों में उसकी मात्र छाया शेष है।

## प्रियप्रवास

आधुनिक काल में काव्यों का आरम्भ पंडित अयोध्यासिंह उपाध्याय के 'प्रिय प्रवास' से समझना चाहिए। राधाकृष्ण-प्रेम की परम्परा का निर्वाह करते हुए उन्होंने उक्त महाकाव्य की रचना की जिसमें सत्रह सर्गों में प्रेम और करुण रस से सिक्त कंस के निमन्त्रण पर श्रीकृष्ण का मथुरा प्रयाण शोकमग्न ब्रजवासियों की दयनीय दशा नन्द-यशोदा का विलाप राधा की विरह व्यथा गोप-गोपियों का असीम प्रेम तथा प्रसंगवश कितनी ही स्मृतियाँ पीड़ाएँ कृष्ण की लीलाओं के संस्मरण उनके सुख-दुख की सिहरती इच्छाएँ आदि इस काव्यग्रन्थ में बिखरी पड़ी है। राधा और कृष्ण का बचपन से साथ है दोनों साथ-साथ खेले और पले हुए हैं। दोनों को एक दूसरे को प्राप्त करने और अपना बना लेने की आकांक्षा है किन्तु मथुरा से असमय में ही बुलावा आता है और कृष्ण सदैव के लिए दूर चले जाते हैं। राधा कृष्ण के वियोग से व्यथित हो उठती है। उसका अनुराग विराग में बदल जाता है और निराश आशा की अन्तिम दशा करुणापूर्ण विरह की घूँट पीकर उनकी प्यार की मधुरिमा साधना की कठोरता में परिवर्तित हो जाती है। वे वियोगिनी से साधिका और साधिका से लोक-सेविका बन जाती है। शनैः-शनैः वे उस सतह तक पहुँच जाती हैं जहाँ प्रिय वियोग की व्यथा उनके कोमल हृदय को प्रतिकम्पित न कर उदात्त भाव स्थापित करती है।

उपाध्याय जी ने राधा को एक दूसरे ही रूप में चित्रित करके अपने काव्य को और भी मर्मस्पर्शी बना दिया है। वे करुणा की साक्षात् मूर्ति हैं प्रेम की अजस्र धारा उनके अन्तर में बहती है। किन्तु न केवल वे अपने दुःख से दुखी हैं वरन् दूसरों की व्यथा से भी उनकी आँखें गीली हैं

"इन विविध व्यथाओं मध्य डूबे दिनों में
अति-सरल-स्वभावा सुन्दरी एक बाला।
निशि-दिन फिरती थी प्यार से सिक्त होके
गृह पथ बहु वाले कुंज-पुंजों वनों में।

कृष्ण प्रेम से प्रेरित होकर राधा में लोक-जगत् का कल्याणोदय होता है। वे विलास विह्वल या उन्मादिनी नहीं वरन् कृष्ण-प्रेम विह्वल और तद्गत चित्त हैं।

उनका गंभीर प्रणय अनन्य भावपूर्ण हो शाश्वत मिलन की भूमि पर उस परमोत्कर्ष पर पहुँच जाता है जहाँ समस्त उद्वेग आक्रोश उद्वेलन अमृत रस की शत शत धाराओं में आप्लावित संयोग-वियोग से परे प्रेमाकुल अभीप्सा में लय हो जाते हैं। कृष्ण के प्रति उनका सच्चा समर्पण का भाव है मात्र दैहिक मिलन-स्पृहा नहीं अतएव उनमें बराबर कृष्णप्रेम रसानुभूति में डुबाकर तल्लीन कर देने की क्षमता जगती है। विरह-विच्छेद की विभीषिका झेलकर भी वे विचलित नहीं होतीं वरन् चिरतन्मय और प्रिय की स्मृति में विभोर आत्मस्थ हो जाती हैं। प्रणय उनके जीवन को उत्प्रेरित करता है, कुंठित नहीं करता। वस्तुतः अन्तर में बाहरी स्थिति को अव्याहत रखकर ही बाह्य जीवन के विराट् रूप की सृष्टि की जा सकती है। देह प्राण और मन में एकत्व स्थापित कर और द्वैत के भीतर अद्वैत की उपलब्धि द्वारा ही अनेक कल्पित व्यवधान हटाए जा सकते हैं। चूँकि इस अन्तराय को हटाकर ही अनन्त के बृहत् विस्तार में ओतप्रोत हुआ जा सकता है फलतः पूर्ण भाव के साधक अन्तर-बाहर के विभिन्न स्तरों का सर्वतोभाव से सामंजस्य के सूत्र में बाँध देते हैं। वे मूल सत्य को जीवन की पूर्ण सिद्धि में परिणत कर अभिनव प्रेरणा का विकास और व्यक्तिगत चैतन्य में ब्रह्म का साक्षात्कार करते हैं। प्रेम और कर्तव्य के द्वंद्व में यद्यपि राधा का हृदय प्रेम की ओर अधिक झुका है तथापि कर्तव्य उसे संभाले हुए है।

पतितों की थी शरण जननी थी अनाथिनी की।
आराध्या थी ब्रज-अवनि की प्रेमिका विश्व की थी॥

राधा कृष्ण के बिना अपूर्ण है पर राधा तत्त्व के विकास के विभिन्न स्तरों में उनके प्रेम की चरम परिणति सौंदर्य और माधुर्य के सम्पूर्ण प्रस्फुटन में होती है। वे एक दूसरे से अभिन्न हैं और राधा के भीतर कृष्ण और कृष्ण के भीतर राधा समाहित हैं। चरम स्वरूप के विलय से व सर्वकाम साधिका और आराधिका राधिका के महाभाव को प्रतिष्ठित करती हुई अनेक भेद रूपों में एकत्व का आभास कराती है

'राधा जैसी सदय हृदया विश्व प्रेमानुरक्ता'

हरिऔध जी ने कृष्ण-काव्य परम्परा में नवीन भाषा और शैली में 'प्रिय प्रवास' की रचना करके एक युगान्तर उपस्थित किया है। प्रियप्रवास से पूर्व खड़ी बोली में कोई मौलिक काव्यग्रन्थ न था। जो लिखे गये थे वे ब्रजभाषा में थे या खण्डकाव्य थे। 'प्रियप्रवास' में संस्कृत की नूतन शब्द-शक्ति के चमत्कार के साथ भाव नये-नये विचारों की उद्भावना भी मिलती है। पद्य प्रवाह की गति भी बदल दी गई है। मालिनी मन्दाक्रान्ता वंशस्थ वसन्ततिलका द्रुतविलम्बित शार्दूलविक्रीडित तथा शिखरिणी आदि संस्कृत के वर्ण वृत्तों में उन्होंने अन्त्यानुप्रासहीन (अतुकान्त) कविता का प्रयोग किया है। यद्यपि 'प्रियप्रवास' में संस्कृत के तत्सम शब्दों का प्रयोग प्रचुर मात्रा में है और पंक्तियाँ भी दीर्घ समासों से लदी हुई हैं तथापि ललित शब्दावली और एक पंक्ति दूसरी पंक्ति पर उतर कर माधुर्य छलका देती है।

सकल लोक लगे कहने उसे
रत्न किया गोपों पर श्याम ने ।

प्रचण्ड दावानल के समय जब भगवान् श्रीकृष्ण का अग्नि पी जाने का उल्लेख श्रीमद्भागवत में मिलता है तो 'प्रियप्रवास' में गोपों और ग्रामों के साथ दौड़ कर बाहर निकल भागने का तथा कालिय नाग-दमन के समय बाँसुरी की तान से उसे मुग्ध करने की अपेक्षा नाना उपाय और कौशलों से उसका निपात दर्शाया गया है ।

'सुकौशलों से कर अस्त्र शस्त्र से ।
उसे निपाता व्रजभूमि रत्न ने ॥

इस प्रकार 'प्रियप्रवास' में परम्परागत घटनाओं पर नूतन प्रकाश डाला गया किन्तु उपाध्याय जी की ये नवीन उद्भावनाएँ उन तक ही सिमट कर रह गईं। उनका प्रचार-प्रसार न हुआ । राम और कृष्ण के भगवत् स्वरूप और उनके शील शक्ति सौंदर्य की जो शाश्वत झाँकी कवियों के उर में अंकित है उसके संस्कार कभी मिटाए नहीं मिट सकते ।

'प्रियप्रवास' को महाकाव्य की कसौटी पर कसते हैं तो उसमें राधा कृष्ण लोकप्रसिद्ध नायक-नायिका सत्रह सर्ग संस्कृत के सात छन्दों का प्रयोग विप्रलम्भ शृंगार और करुण रस अभिलाषा चिन्ता स्मृति गुण-कथन उद्वेग प्रलाप उन्माद, व्याधि जड़ता मरण आदि सभी काम-दशाओं का अनुभाव एवं संचारियों के माध्यम से उचित परिपाक संयोग-वियोग संध्या-रात्रि अन्धकार-दिवस प्रातः मध्याह्न नगर-नदी वन-पर्वत छहों ऋतु पशु-पक्षी वृक्ष-लताएँ आदि सभी अनिवार्य तत्व जुटा दिये गये हैं । प्रेम की अन्तर्दशाओं के साथ-साथ मातृका प्रेम विह्वलता भग्न इच्छाएँ माँ का विह्वलता स्नेह आदि वर्णित है प्रकृति के रम्य स्थलों का अनूठा चित्रण है किन्तु काव्य की कथावस्तु इतनी स्वल्प है जो प्रबन्धकाव्य के उपयुक्त नहीं । सातवें सर्ग से ही कथा का सूत्र विच्छिन्न हो जाता है और राधा गोप-गोपी और नन्द-यशोदा का विलाप-वर्णन सत्रह सर्ग तक चलता रहता है ।

निःसन्देह 'प्रियप्रवास' एक महिमामयी और गरिमामयी कृति है । उसमें न केवल गतिशील तत्व और विचार-दर्शन की व्यापकता है अपितु प्राचीनता के साथ-साथ नूतनता और आदर्श के साथ-साथ यथार्थता भी है । यह आधुनिक हिंदी काव्यों का अग्रप्रेरक सिद्ध हुआ है ।

साकेत'

काव्य में व्यंजक शैली व्यापक सहानुभूति कुशल अभिव्यक्ति और सूक्ष्म निरीक्षण शक्ति आदि जो गुण अपेक्षित हैं— वे सब 'साकेत' में सहज रूप में विद्यमान हैं । उसमें कलात्मक वैचित्र्य और जीवन की अनेक परिस्थितियों को नित-नये रूप में रचने की चाह नहीं है अपितु विस्तृत भावभूमि पर भावनात्मक प्रकृत पथ

अपनाया गया है। जीवन के सत्य सुन्दर रूप को हृदयंगम करके गुप्त जी ने अपनी परिष्कृत सूझ और समन्वित अभिरुचि का परिचय दिया है।

रामकथा प्रसंग में उर्मिला की पीड़ा और व्यक्तित्व जो अब तक तिरोहित था उसे गुप्त जी ने नवीन रूप देकर अत्यन्त सरसता और कौशल से चित्रित किया है। उर्मिला जैसी पतिप्राणा नारी के वियोग की कसक तूफानी हलचल और अनन्त प्रतीक्षा की नीरव व्यथा जो परम्परागत प्रसंगों के भार से अभी तक दबी पड़ी भीतर-ही भीतर अभिव्यक्ति के लिए छटपटा रही थी वह अनुकूल अवसर पाकर प्रकट हो गई।

वस्तुतः प्राचीन और अर्वाचीन कवियों के भक्ति विषयक दृष्टिकोणों में भी पर्याप्त अन्तर है। भगवान राम के अपूर्व प्रेमरस से सिक्त श्रीमद्वाल्मीकि तुलसी जैसे महाकवियों की लेखनी को इतना अवकाश ही कहाँ था कि वे भगवद् सत्ता से परे इतर मानवों के राग-विराग और सुख दुःखों की गाथा कह सकें। राम-सीता से भिन्न लक्ष्मण-उर्मिला के प्रेम की कल्पना और फिर वनवास के बाद प्रभु-वियोग के ताप के समक्ष वासनात्मक ऐहिक प्रेम की प्रमत्तता उन कवियों को कदाचित् रुचिकर न हुई होगी। अयोध्या में कौन ऐसा अभागा प्राणी था जो राम के दर्शनों की लालसा सँजोकर भीतर ही भीतर न घुट रहा था। परिजन, माताएँ, अयोध्यावासी सभी तो राम-वियोग में छटपटा रहे थे और फिर कौन जाने अल्पवयस्का नववधू उर्मिला राम की भक्ति में ऐसी विह्वल और आत्मविस्मृत हो कि उसे पति के अभाव की सुधि भी न रह गई हो अथवा राम और लक्ष्मण का पृथकत्व मिटकर उसकी विराट् दृष्टि में व्यापक बनकर समा गया हो। जब व्यथा गहन होती है तो अनुभूति शक्ति भी शिथिल और स्तब्ध हो जाती है उसका न विश्लेषण अभीष्ट है और न उसकी व्याख्या ही संभव है। कदाचित् यही कारण है कि राम-सीता के व्यक्तित्व से लिपटे-चिपटे लक्ष्मण-उर्मिला भी श्रीवाल्मीकि तुलसी आदि कवियों की दृष्टि से छूटने से बच कर रह गए हों और उन्होंने उनके अंतर्मन की सूक्ष्म प्रक्रियाओं एवं जीवन-सूत्रों को सुलझाने की आवश्यकता न समझी हो।

साकेत और प्राचीन काव्यग्रंथों के लक्ष्मण में भी भेद है। 'रामचरितमानस' में लक्ष्मण के चरित्र के सूक्ष्म से सूक्ष्म जीवन-तन्तु राम में सिमटे हैं उनका 'स्व' मिटकर राममय हो गया है। राम जहाँ भी जाते हैं और जो भी करते या सोचते हैं—लक्ष्मण छायावत् उनका अनुसरण करते हैं। वनवास के समय लक्ष्मण को राम के साथ जाने की आज्ञा नहीं है तो भी क्या वे उनके बिना जीवन की कल्पना कर सकते हैं?

'गुरु पितु मातु न जानउ काहू। कहउँ सुभाउ नाथ पतिआहू॥
जहँ लगि जगत सनेह सगाई। प्रीति प्रतीति निगम निजु गाई॥
मोरे सबई एक तुम स्वामी। दीनबन्धु उर अन्तरजामी॥

कैकेयी राम को सदा भरत से अधिक मानती आई है छोटे भाई से बड़े भाई का महत्व भी उसकी दृष्टि में अधिक है। यदि दशरथ ने सब बातें पहले ही बता दी होती तो वे सहर्ष अनुमति दे देती और कोई-झंझट-बखेड़ा न होता। लेकिन यहाँ तो संयोग ही कुछ ऐसा बन गया कि ज्यों ही उन्हें मंथरा द्वारा राज तिलक का शुभ संवाद मिला त्यों ही उनमें सौतिया-डाह के बीज बो दिए गए। मंथरा तरह-तरह से समझा-बुझाकर, अच्छा-बुरा और ऊँच-नीच सुझाकर और अनेक दुष्ट उपपत्नियों के दृष्टान्त देकर उनमें प्रचंड द्वय-भावना जगाता है। तिस पर भी उनका सरल मन बहुत देर बाद परिस्थिति की गम्भीरता में पैठ पाता है। यह सुनकर कि भरत राम द्वारा बन्दी बना लिए जायेंगे और वे स्वयं भी दूध की मक्खी की भाँति निराकृत होंगी उनका रोम रोम सिहर उठता है 'वन पवन कदली जिमि काँपी' और फिर उनमें जो अन्तर्द्वन्द्व और भावों का आलोड़न-विलोड़न होता है वह बड़ा ही स्वाभाविक और 'भरत से सुत पर भी सन्देह बुलाया राम' न कहें तो गेह से अधिक सबल कारण है। 'मानस' की कैकेयी के समक्ष राम और भरत के मानापमान का प्रश्न नहीं है, उन्हें दुःख है अपने विरुद्ध कौशल्या के षड्यंत्र का अपने आत्म सम्मान की दारुण क्षति का और पति की दृष्टि में उपेक्षिता हो जाने का जो नारी जीवन का सबसे बड़ा अभिशाप है। युग-युगान्तर से सौतिया डाह का जो विष नारी-जाति के सिर पर चढ़ कर बोला है वही राम-वनवास का भी कारण है। ऐतिहासिक परम्परा की लीक से हटकर उसमें पुत्र की मंगलकामना जैसा कोई हल्का कारण निहित नहीं है।

'मानस' की कैकेयी के अन्तर्भावों में क्रमशः उतार-चढ़ाव होता है। दो वर दान माँगने की बात भी मंथरा के सुझाने से ही उसके दिमाग में आती है जबकि 'साकेत' की कैकेयी पुत्र-स्नेह के आधार पर सब कांड स्वत ही रच डालती है। 'मानस' की कैकेयी की व्यथा भी अधिक गहरी है। एक हद तक वह अपने में ही लीन है। बाहर की प्रतिध्वनियाँ उसे प्रकम्पित नहीं कर पातीं। हठ ठान कर वह भीतर ही भीतर घुट रही है। सौतिया डाह का विष चढ़ गया है और वह उसके नस-नस में पैठ गया है क्योंकि नारी की एकान्त दुस्सह स्थिति के साथ-साथ यह ऐसा भयानक विष है जहाँ से जघन्य से जघन्य कर्म की मूल निकल आ सकती है मानों भीतर के इसी असत् में से इसी हठ में से विस्फोट हुआ करता है। परन्तु पुत्र की प्रताड़ना से वास्तविकता का बोध होने पर उसके पश्चात्ताप में भी एक भारी काठिन्य और अवसाद है जो उसकी अन्तर्वेदना एवं घनीभूत पीड़ा को अधिकाधिक दारुण और विषम बनाकर उसके दर्प को कुचल डालना चाहता है गई गलानि कुटिल कैकई काहि कहै केहि दूषन देई। 'साकेत' की कैकेयी जो बातों की राहत है वह वाकपटु है और श्रोता को प्रभावित कर देती है। इसके विपरीत 'मानस' की कैकेयी की व्यथा गहरी और सघन है जो भीतर-ही भीतर उमड़ घुमड़ कर रह जाती है। भाव स्तब्ध और शब्द मूक होकर उसे भीतर-ही भीतर कचोटते हैं। वह उन्मनी अवसन्न और जड़वत् हो गई है, जैसे आसपास का वातावरण अयथार्थ है, अस्तित्व

हीन और वह स्वयं गिरी अपदार्थ बनी शून्यस्व अधर में लटकी है। पराजय और घोर पश्चात्ताप के कारण वह मृत्यु की कामना करती है—'अवनि यमहि याचति कैकेई, महि न बीच विधि मीच न देई।' कहने की आवश्यकता नहीं कि गुप्त जी का मनोवैज्ञानिक आधार हल्का साथ ही आधुनिकता के रंग में रँगा है। यों अपने नारी-पात्रों को नए साँचे में ढालकर उन्होंने उन्हें गतिमय और गुणात्मक चित्रित किया है। कैकेयी की यह उक्ति बहुत मर्मस्पर्शी है

'युग-युग तक चलती रहे कठोर कहानी
रघुकुल में भी थी एक अभागिन रानी।

परन्तु क्या उसमें तत्परता और बचाव की अपेक्षा का भाव नहीं है? साहसी उसे हम अधिक कहेंगे क्योंकि भीतर का सामना वह भले ही न कर सके पर क्या किसी का सामना होने पर वह जड़ और निस्पन्द बनी बैठी रहे? उपेक्षिता उर्मिला का चित्र भी विरहिणी नारी का अत्यन्त सजीव रूप है जो अब तक कवियों की लेखनी से अछूता ही रह गया था। विरह के प्रसंग में नारी-हृदय की समस्त कोमलता और विह्वलता मूर्तिमान् हो उठी है। करुणा से अभिभूत उर्मिला प्रोषितपतिकाओं को निमंत्रण भेजती है

'प्रोषित पतिकाएँ हों
जितनी भी सखि उन्हें निमन्त्रण दे आ
समदुःखिनी मिलें तो
दुःख बटे जा प्रणय पुरस्सर ले आ।

गुप्त जी ने प्रकृति की सहायता से उर्मिला के विरह-वर्णन में सजीवता भर दी है। विरह में पुलिन पक्ष गौण मानसिक पक्ष की प्रबलता है। विपन्न क्षणों में उर्मिला पुष्पों लताओं पशु-पक्षी और अन्यान्य प्राकृतिक उपादानों में एकात्म्य अनुभव करती है। प्रकृत रूपों और व्यापारों के समक्ष जब कभी वह अपनी पृथक् सत्ता की धारणा से हटकर अपनी चित्तवृत्तियों को उनके भीतर केन्द्रित कर देती है तो उसके व्यक्त प्रेम की फुलझरियाँ छूटकर अनन्त में एकाकार-सी दीखती हैं।

'सखि! नील नभस्सर से उतरा
यह हंस अहा! तरता तरता
अब तारक मौक्तिक शेष नहीं
निकला जिनको चरता चरता।
अपने हिम बिन्दु बचे तब भी
चलता उनको धरता धरता
गड़ जाएँ न कण्टक भूतल के
कर डाल रहा डरता डरता।

तो न वैसी कचोट होती है और न वैसा मर्मस्पर्शी प्रभाव। अनेक स्थलों पर उर्मिला की विकलता मन को छूती है पर मुझे लगा है कि उसके विरह के मूर्त चित्र कहीं कहीं ऐसे अन्तर्विरोधों और मुठभेड़ बने वाली ऊहात्मकता का परिचय देते हैं कि दर्द के बिन्दु पर केन्द्रित उसकी व्यथा मात्र संकीर्ण अनुभूति को प्रश्रय देती है और मूल भाव की आत्मा को आच्छन्न कर लेती है।

प्राचीन काव्यग्रन्थों की कथावस्तु दो भागों में विभक्त होती थी—आधिकारिक (मुख्य) एवं प्रासंगिक (गौण)। मुख्य कथा और चरित्रों के विकास के लिए अनेक प्रसंगों का उल्लेख होता था साथ ही ऐसे-ऐसे लघु प्रसंग एवं घटनाएँ भी उनमें जुड़ी होती थीं जो मुख्य चरित्र को उदात्त बनाने में सहायक होती थीं। उनमें ऐसे विषयों को गौण बनाकर या काट-छाँट करके रखा जाता था जो मुख्य कथा-प्रवाह की रोचकता और औचित्य के अनुकूल न होते थे या कथा-संगठन की दृष्टि से उससे तालमेल न बैठा पाते थे। श्रीवाल्मीकि या तुलसीदास ने ऐसे प्रसंगों एवं अन्तर्कथाओं का समावेश किया है जिनमें व्यापक स्तर पर मानवीय विकास की प्रेरक शक्तियाँ एक महागाथा के रूप में प्रस्तुत की गई। न केवल उनके कथा-साहित्य का आन्तरिक पक्ष ही सुदृढ़ सशक्त एवं कलात्मक उत्कर्ष में श्रेष्ठतर था अपितु चरित्र चित्रण और काव्यात्मक अभिव्यक्ति भी उनकी बड़ी ही उच्चस्तरीय थी। गुप्तजी ने सांस्कृतिक परम्पराओं की निष्ठापूर्ण आस्था के बावजूद भी आज की बौद्धिक प्रतिक्रिया को परीक्षित करके प्राचीन तथ्यों को नया रूप दिया। उर्मिला का कथानक लेकर 'साकेत' में जो उदात्त सांस्कृतिक चित्र खींचा गया है वह उस पर हावी-सा लगता है और चरित्रों की स्वाभाविकता पर भी उसका अनुकूल प्रभाव नहीं पड़ा है अर्थात् जहाँ किसी एक व्यक्ति की प्रधानता होती है वहाँ व्यापक मानवीयता और भू-संस्कृति के लिए चेतना का विकास गौण हो जाता है। फिर भी अनेक परिवर्तनों से गुजर कर 'साकेत' में जो सामाजिक विघटन दर्शाया गया है वे उक्त विघटित तत्त्वों के बीच एक संतुलित भूमि खोजने के लिए क्रियाशील" है।

गुप्तजी की भाषा सुसंस्कृत प्रौढ़ और साहित्यिक होते हुए भी बोधगम्य है। प्रसंगानुकूल अलंकारों छन्दों और रसों का प्रयोग भी हुआ है। आज के युग की नवजाग्रत चेतना में गुप्त जी ने उपेक्षित उर्मिला को अपनाकर एक बहुत बड़े अभाव की पूर्ति की है।

'कामायनी'

प्रसाद की बृहत्तम कृति 'कामायनी' में न केवल कवि की सृजन-सामर्थ्य और जाग्रत चेतना के दर्शन होते हैं वरन व्यक्त अव्यक्त मानवीय मूल्यधाराओं की आध्यात्मिक और मनोवैज्ञानिक व्याख्या भी मिलती है। देवसृष्टि के जल-प्लावन के दृश्य से इस काव्य का आरम्भ होता है। जल-प्लावन से बचे हुए आदि मानव वैवस्वत मनु इस विध्वंसकारी दृश्य के मध्य एकाकी चिन्तित और निराश बैठे हुए हैं। अतीत वैभव

और सुखों की याद करके उन्हें अनन्त में विषाद रेखाएँ-सी खिंची दीखती हैं। सृष्टि के दुर्जेय प्रसार का अवलोकन करते-करते जब उनका अकिंचन चैतन्य विशृंखल-सा हो रहा है, तभी सहसा उन्हें उषा का नव चारु आलोक फूटता नज़र आता है। उनमें आशा का संचार होता है और वे मानस लोक की उस मधुमती भूमिका में पहुँच जाते हैं जहाँ उन्हें ऐसी विचित्र लोकोत्तर अनुभूति होती है कि रस तो चहुँ ओर छलक रहा है ग्राहक-शक्ति होनी चाहिए। उस विराट् की अनंत सत्ता में रागात्मक वृत्तियों का लय साथ ही प्रकृति की अनिर्वचनीय सौंदर्य-सुषमा में सभी कुछ जैसे उन्हें एकाकार सा लगा। मनु की एकांत नीरसता सौंदर्य के उस मूर्तिमान विहँसते वातावरण की मनोमुग्धकारी धूप में बिखर गई। इस नये रहस्य से अभिभूत सहसा उनमें कौतूहल और जिज्ञासा जगी। तीव्र विराग से उपजी कर्म की रागमयी अंतर्प्रेरणा का साकार रूप है श्रद्धा जो उन्हें अचानक मिल जाती है और उनमें आस्था और अनुरक्ति जगाती है

'कर रही लीलामयी आनन्द
महाचिति सजग सी व्यक्त
विश्व का उन्मीलन अभिराम
इसी से सब होते अनुरक्त ।

मानव-मन जब निराशा और अवसाद के कुहरे में खो जाता है तो उसे कर्म की ओर प्रवृत्त करने की आवश्यकता होती है। श्रद्धा के साहचर्य से मनु के शुष्क हतचेत जीवन में रस की धारा बहने लगती है। कुछ दिन दोनों सुखपूर्वक रहते हैं, फिर मनु उद्विग्न रहने लगते हैं। मनु श्रद्धा के समस्त सद्भाव और प्रेम पर अपना एक-मात्र अधिकार चाहते हैं यहाँ तक कि उन्हें श्रद्धा के गर्भस्थ शिशु और पालित पशु पक्षियों से भी चिढ़ हो जाती है। एक दिन वे उसे हिमालय की निर्जन कन्दरा में छोड़कर चल देते हैं।

सारस्वत प्रदेश में मनु का इड़ा से साक्षात्कार होता है। दोनों एक-दूसरे पर आसक्त हो जाते हैं और इड़ा मनु को सारस्वत प्रदेश का शासक बना देती है। किन्तु वे अपने को स्वतन्त्र नियामक मानकर मनमानी करना चाहते हैं। इड़ा 'बुद्धि' का प्रतीक होने के कारण मनु पर नियन्त्रण करती है लेकिन मनु उसी पर बलप्रयोग करना चाहते हैं। इससे प्रजा बिगड़ जाती है और मनु पर आक्रमण कर देती है। मनु मूर्च्छित होकर गिर पड़ते हैं। इधर श्रद्धा स्वप्न में सभी घटित घटनाओं का पूर्वाभास पाकर मनु की खोज में चल पड़ती है और ऐन मौके पर घटनास्थल पर पहुँच जाती है। वह अपने कोमल कर-स्पर्श से मनु की पीड़ा हर लेती है। मनु अत्यन्त लज्जित होते हैं और पिछले उन सुखी दिनों की याद करके व्याकुल होते हैं जब श्रद्धा के साहचर्य ने उनमें नवीन स्फूर्ति और सजग कर्म-चेतना उत्पन्न कर दी थी। उनका मन ग्लानि से भर जाता है और वे रात्रि में चुपचाप उठकर चल देते हैं।

श्रद्धा अपने पुत्र 'कुमार' को इड़ा को सौंप मनु को ढूँढ़ती हुई उसी पर्वत-उपत्यका में पहुँच जाती है जहाँ मनु ध्यानमग्न चितिप्रसरित का अन्तर्नाद सुन रहे थे और नटराज शिव का नर्तन देख रहे थे। श्रद्धा आगे-आगे उनका हाथ पकड़कर हिमालय पर चढ़ा ले जाती है और अत्यन्त ऊँचे चढ़कर इच्छा कर्म ज्ञान के समन्वित ज्योतिर्मय त्रिपुर के दर्शन कराती है।

सर्वप्रथम 'इच्छा' के माया-राज्य का दर्शन होता है जहाँ पर अरुण पराग की पटल छाया में इठलाती और सिहरती कोमल ध्वनियाँ मधुर स्पन्दन-सा भर रही थीं। शब्द स्पर्श रूप रस गंध की पारदर्शिनी सुघड़ पुतलियाँ रंग-बिरंगी तितलियों-सी थिरकती हुई नर्तन कर रही थीं तथा रागारुण उषा के कन्दुक-सा आलोक पिण्ड अपनी दिव्य आभा बिखेरता हुआ भावचित्रात्मक संसृति-माया के साथ झूल रहा था। कहीं बसन्त कहीं पतझड़ कहीं सुख कहीं दुःख ऐसे विषम द्वन्द्वों की भरमार थी। वहाँ पर रागारुण चेतन की उपासना में मस्त कुछ मतवाले विहग से छायामय सुषमा में विचर रहे थे।

इसके पश्चात् धुँधला-धुँधला श्यामल कर्मलोक दीख पड़ा। वहाँ पर नियति की प्रेरणा से कर्मचक्र अनवरत घूम रहा था। कहीं क्षण भर भी विश्राम न था। तृष्णाजन्य वासना ममता कोलाहल मानसिक उत्पात एषणाएँ, संघर्ष विफलता और लालसाओं की लोहित ज्वालाएँ पंचभूत के अणु-अणु में समाहित थीं। कर्म के मनोमय राज्य में अन्ध-प्रेरणा से परिचालित समस्त प्राणी क्षणिक मोद लालसा के लिए मर रहे थ।

किन्तु इसके विपरीत ज्ञान-लोक में निरन्तर बुद्धिचक्र घूम रहा था। सुख-दुःख की अनुभूति से परे वहाँ निर्मम न्याय अनुशासन और व्यवस्था थी। न्याय तपस और ऐश्वर्य में पगे प्राणी जीवन रस के कण-कण को बटोर लेने के इच्छुक थे। वहाँ ज्ञान की गरिमा थी पर तृप्ति नहीं। वे अजर-अमर और मोक्ष के साधनों से सदैव सशंकित रहते थे सन्तुष्ट नहीं। किन्हीं दुरन्त मूल तत्त्वों का चिन्तन करते हुए वे इच्छाओं को सुलझाते और सामंजस्य के बहाने विषमता फैलाते थे।

इसके उपरान्त श्रद्धा इन तीन ज्योतिर्मय बिन्दुओं की स्थिति का बोध कराती है। ज्ञान दूरस्थ है क्रियाएँ भिन्न मन की अभीप्सा पूर्ण नहीं होती—यही जीवन की विडम्बना है।

यह कहते ही श्रद्धा के ओठों पर बिखरी मुस्कान से आलोक-रेखा फूटकर तीनों ज्योतिर्बिन्दुओं को एक में मिलाकर प्रज्वलित कर देती है और चहुँ ओर शृंग और डमरू का निनाद गूँज उठता है। इस दिव्य अनाहत नाद में मनु तन्मय हो जाते हैं।

'स्वप्न स्वाप जागरण भस्म हो,
इच्छा क्रिया ज्ञान मिल लय थे।
दिव्य अनाहत पर निनाद में
श्रद्धायुत मनु बस तन्मय थे।

अन्तिम सर्ग में इड़ा और कुमार भी प्रजा के साथ मानस-तट पर मनु और श्रद्धा के पास पहुँच जाते हैं और आनन्द सागर में थाह सी लेते हुए समरस हो जाते हैं।

समरस थे जड़ या चेतन
सुन्दर साकार बना था;
चेतनता एक विलसती
आनन्द अखण्ड घना था।

'कामायनी' में मनु 'मन' श्रद्धा 'रागात्मिका वृत्ति' और इड़ा 'बुद्धि' है। मन की गति चंचल है वह सदैव उद्वेलित होता रहता है। आशा-निराशा राग-द्वेष सुख-दुख आदि भाव उसमें जगते हैं। विश्वास-समन्वित रागात्मिका वृत्ति से जब तक मन का संयोग नहीं होता तब तक आनन्द-रस की उपलब्धि नहीं होती। बुद्धि मन की अनियन्त्रित शक्तियों को अनुशासित करती है, किन्तु बिना संवेदना और कोमलता के वह निरी शुष्क और तर्कमयी है।

इस प्रकार 'कामायनी' में मनु, श्रद्धा इड़ा—इन तीन ऐतिहासिक पात्रों की कथा के साथ-साथ तीन मनों की रूपक-रचना भी प्रस्तुत की गई है। मानव इतिहास के आदि पुरुष मनु की अनेक कथाएँ ऋग्वेद छान्दोग्य-उपनिषद् शतपथ-ब्राह्मण पुराण और प्राचीन आर्यग्रन्थों आदि में बिखरी पड़ी हैं। कथा के बिखरे सूत्रों को जोड़ने के लिए प्रसाद जी ने कुछ ऐतिहासिक कुछ प्राचीन आधार और कुछ परम्परागत जनश्रुतियों का सहारा लेकर अपनी बहुमुखी प्रतिभा और कल्पना के योग से यह अभूतपूर्व काव्यात्मक अनुष्ठान प्रस्तुत किया।

कवि ने कहीं-कहीं बहुत ऊँची उड़ान भरी है और जीवन और जगत् के परोक्ष-अपरोक्ष रहस्यों का उद्घाटन किया है।

मनु के चरित्र-चित्रण में प्रसाद की भावनाएँ साकार हो उठी हैं। श्रद्धा में नारी-जीवन की समस्त कोमलता माधुर्य संवेदना और करुणा व्याप्त है। बिना प्रेम त्याग और समर्पण के स्त्रीत्व का मंगलमय पूर्णरूप व्यक्त नहीं होता। मानव की कोमल मनोवृत्तियाँ केवल बुद्धिबल से नियन्त्रित नहीं की जा सकती। यही कारण है मनु के उद्विग्न मन को श्रद्धा वश में कर सकी है इड़ा नहीं। इच्छा कर्म और ज्ञान के सामंजस्य से आनन्द की उपलब्धि होती है, केवल एकांगी दृष्टि और तर्क-वितर्क विषमता उत्पन्न करते हैं।

महाकाव्य में जिस गाम्भीर्य परिष्कृत अभिरुचि और उदात्त भावनाओं का समावेश होना चाहिए वह कामायनी में सहज रूप में विद्यमान है। प्रसाद जी ने काव्य की विस्तृत पटभूमि पर उस विराट् सधी तूलिका से अपने चित्र आँके हैं जिनके रंग न कभी धुँधले हो सकते हैं और न कभी रेखाएँ ही मिट सकती हैं।

साकेत-संत

डॉक्टर बलदेवप्रसाद मिश्र का 'साकेत-संत' काव्यग्रन्थ के रूप में हिन्दी-साहित्य

के एक नवीन आदर्शत्व को लेकर प्रकट हुआ जिसमें प्राचीनता के साथ-साथ भाव का मनोविश्लेषणवाद, सामन्त-साम्राज्यवाद और समाजवाद आदि का भी सुन्दर समन्वय किया गया। जिस प्रकार मैथिलीशरण गुप्त ने 'साकेत' में समयानुकूल और रामकथा में वर्ण हुई घटनाओं को किंचित् परिवर्तित करके नूतन रूप दिया था उसी प्रकार मिश्र जी ने भी गुप्त जी के पदचिन्हों का अनुसरण करते हुए राम और भरत के प्रसंग को अपनाया। काव्य का प्रथम सर्ग भरत-माण्डवी के प्रेमपूर्ण संलाप से आरम्भ होता है। कहीं-कहीं बातचीत के सिलसिले में शृंगारिकता का किंचित पुट आ जाता है जो भरत की गम्भीर प्रकृति के अनुरूप नहीं।

द्वितीय सर्ग में भरत माण्डवी सहित अपने मामा युधाजित् के साथ कैकय देश की ओर प्रस्थान करते हैं। एक दिन वहाँ प्रकृति के रम्य प्रसार से खिंचे हुए वे युधाजित् के साथ मृगयार्थ गए। उनके अव्यर्थ तीर से एक सुन्दर मृग का वध हो गया। मर कर भी उस निरीह भोले पशु की दृष्टि में कुछ ऐसी करुणा और कातरता झलक रही थी कि भरत का हृदय द्रवित हो उठा। युधाजित् ने अवसर पाकर उपदेश देना प्रारम्भ कर दिया।

संघर्ष जगत् का जय है
संघर्ष जगत् की इति है
संघर्ष केन्द्र पर निर्भर
अपनी उन्नति की स्थिति है।

युधाजित् ने बातों ही बातों में भरत को बतला दिया कि वे ही राजसिंहासन के उत्तराधिकारी हैं और कैकेयी इसी शर्त पर राजा दशरथ से ब्याही गई है। उन्होंने मंथरा की ओर भी संकेत किया जिसे उन्होंने इसी प्रयोजन से कैकेयी के पास रख छोड़ा था। भरत सारी बातें सुनकर उद्विग्न हो जाते हैं और उन्हें शंका होती है कि कहीं अयोध्या में कुछ षड्यन्त्र तो नहीं रचा जा रहा। रात्रि में भयंकर दुःस्वप्नों से उनकी चिन्ता और भी बढ़ जाती है और वे नित्य 'लौट चलें साकेत' यही सोचते रहते हैं। इसी बीच मुनि वशिष्ठ के भेजे हुए दूत उन्हें लेने के लिए आ पहुँचते हैं और भरत मरुतवेग की गति वाले घोड़े पर सवार होकर साकेत-धाम के लिए प्रस्थान करते हैं।

यहाँ यह लिखना अप्रासंगिक न होगा कि भाव या कथानक में नवीनता लाते यहाँ कई त्रुटियाँ रह गई हैं और प्रचलित कथा में भी व्याघात हुआ है। यह सर्व विदित है कि कैकय प्रदेश में भरत के साथ माण्डवी नहीं शत्रुघ्न गए थे। शत्रुघ्न सदैव भरत के साथ रहते थे और फिर राम-वनवास के समय तो वे अयोध्या में थे ही कहाँ? प्रस्तुत काव्य के प्रथम दो सर्गों में शत्रुघ्न का कहीं भी कोई उल्लेख नहीं है। फिर यदि यह मान भी लें कि भरत के साथ माण्डवी कैकय देश गई थी तो वह उनके साथ अयोध्या लौट कैसे आई? भरत तो इतनी शीघ्रता और त्वरा से अयोध्या लौटकर

आए थे कि उनके साथ माण्डवी का आना यों भी सम्भव न था। इसके अतिरिक्त भरत का केकय देश प्रस्थान करते हुए माता-पिता राम-लक्ष्मण स्वजन-सम्बन्धी आदि किसी से भी न मिलना अत्यन्त अस्वाभाविक है। मंथरा दासी भी मुखाभित् द्वारा तत्काल अयोध्या नहीं पहुँचाई गई थी। वह कैकेयी के साथ विवाह में आई थी और भरत की परिचारिका होने के कारण उनके प्रति उसका विशेष ममत्व था।

कवि ने भरत को षड्यन्त्र का पूर्वाभास कराके भी उचित नहीं किया। इससे उनके उदात्त और निर्मल चरित्र पर मैल आता है जबकि 'रामचरितमानस' में भरत कहते हैं

'तजि श्रुति पथु बाम पथ चलहीं। बंचक बिरचि बेष जगु छलहीं।
तिन्ह के गति मोहि संकर देऊ। जननी जो यहु जानौं भेऊ।'

तीसरे सर्ग की कथा सहज गति से चलती है। भरत अयोध्या आकर माता से मिलते हैं और सब घटित घटनाओं को सुनकर क्षोभ और ग्लानि से भर जाते हैं। चौथे सर्ग में भरत के अन्तर्द्वन्द्व का मार्मिक विश्लेषण हुआ है। पाँचवें सर्ग में राज मन्त्रागार में भरत राम के दर्शनों की इच्छा प्रकट करते हैं और मुनि प्रजा माताएँ सभी का अनुमोदन प्राप्त करते हैं। इधर कैकेयी अत्यन्त दुखी है उसे स्वयं ही इतना कलंक और मानसिक संक्लेश हुआ। छठे सर्ग में वह मुनि वशिष्ठ के यहाँ जाकर राजा दशरथ को योगबल से पुनर्जीवित करने की प्रार्थना करती है और उसमें असफल होकर शव के साथ सती होने को उद्यत होती है। सातवें सर्ग में दशरथ की अन्त्येष्टि क्रिया सम्पन्न करने के पश्चात् भरत पुरजन परिजन और सैनिक समवाय के साथ वन की ओर प्रस्थान करते हैं। मार्ग में अनेक व्यक्तियों को यह भ्रम हो जाता है कि भरत राज्य के लोभ में राम का वध करने जा रहे हैं। अयोध्या के कुछ नागरिक शृंगबेरपुर के निषाद और भरद्वाज आश्रम के तपस्वी भरत के सद्भाव पर सन्देह करते हैं। उक्त तीनों स्थलों में काम क्रोध और लोभ रजोगुण तमोगुण और सतोगुण तथा क्षत्रिय शूद्र और ब्राह्मण इन तीन शक्तियों का पृथक्-पृथक् सामना करना पड़ता है। वे सभी सम-विषम परिस्थितियों को चीरते रौंदते अपने मन्तव्य की ओर बढ़ते रहते हैं और अन्त में राम के पास पहुँच कर शान्ति-लाभ करते हैं।

वन में पहुँच कर भरत राम से सीधे घर लौटने का आग्रह न करके प्रेम और कर्तव्य के संघर्षजन्य परिणाम की बात पूछते हैं। राम उन्हें इसी महान शासन व्यवस्था लोकसेवा-व्रत और चौदह वर्षों की लम्बी अवधि को शान्तिपूर्वक व्यतीत करने का उपदेश देते हैं।

सभा जुड़ती है और सभी अपना-अपना निर्णय देते हैं। भरत अपने समस्त स्वार्थ-परमार्थ को राम के चरणों में समर्पित करते हुए और उनके अयोध्या लौट जाने के आदेश को शिरोधार्य करते हुए चरण-पादुका की याचना करते हैं।

'चरण पीठ करुणा निधान के
रहें सदा आँखों के आगे
मैं समझूँगा प्रभु पदपंकज
ही हैं सिंहासन पर जागे।'

चरण-पादुका प्राप्त करके भरत नन्दिग्राम में आकर साधनारत हो जाते हैं। उनका रोम-रोम अणु-अणु राममय है। निरन्तर राम-राम की ध्वनि उनके अन्तर्बाह्य को झंकृत करती रहती है। न केवल पादुका-पूजन और आत्मचिन्तन में ही भरत रत रहते हैं वरन् शासन-व्यवस्था प्रजा के सुख-दुख और सामूहिक समुत्थान में भी भाग लेते हैं। नन्दिग्राम के प्रवास में ही उनके द्वारा हनुमान जी को मूर्च्छित करने की दुर्घटना भी घटती है, किन्तु उनसे सीताहरण लक्ष्मण-मूर्च्छा आदि समाचार जानकर वे सैन्यबल द्वारा राम के पास पहुँचने की बात सोचते हैं। उस अवसर पर वशिष्ठ उन्हें दिव्य दृष्टि प्रदान करके यथार्थ स्थिति का बोध कराते हैं। अन्तिम चौदहवें सर्ग में राम के वन से लौट आने पर भरत उन्हें उनकी धरोहर सौंप देते हैं।

'प्रभु-चरणों में अर्पित कर दी
न्यास सहित सारी थाती
भाव भरत की परम शान्ति में
शान्ति स्वयं सिमटी जाती।'

प्रस्तुत महाकाव्य में भरत के जीवन में भोग-योग का आदि अवसान देखने में आता है। अन्त में आकर उनके मन की उद्विग्नता परमशान्ति और समरसता में परिणत हो जाती है। कहीं-कहीं किन्हीं स्थलों पर भरत ऐकान्तिक से सामाजिक और प्रेमिक से व्यावहारिक अधिक हो गए हैं। उनमें तुलसीदास के भरत की-सी विह्वलता और दैन्य नहीं है—'राम राम रघुपति जपत स्रवत नयन जलजात।'

'साकेत सन्त' के चरित्र-चित्रण अथवा भाव-कल्पना में कोई नवीनता नहीं है। नाटकीय संवाद और उत्तर-प्रत्युत्तर के चमत्कारपूर्ण प्रसंगों की अवतारणा भी बहुत कम हुई है। कथानक के सृजन में मिश्रजी श्रीमैथिलीशरण गुप्त के 'साकेत' के बहुत ऋणी हैं। उनकी पद्धति और प्रेरणा पर काव्य की रचना हुई है। नन्दिग्राम में हनुमान जी के मुख से सीताहरण लक्ष्मण-मूर्च्छा आदि का प्रसंग जानकर भरत के वन जाने की तैयारी की दृश्ययोजना जो मैथिलीशरण गुप्त ने 'साकेत' में की है उसे भी साकेतसन्तकार ने ज्यों का त्यों ले लिया है यों यदि गहराई और बारीकी से सोचा जाय तो इससे भगवान राम की भरत के लिए चौदह वर्ष की अवधि तक अयोध्या में रहने और शासन-व्यवस्था करने की आज्ञा का उल्लंघन साथ ही प्रभु के पौरुष में अविश्वास और अनास्था झलकती है।

कल्पना उदात्त न होते हुए भी काव्य की भाषा सहज और हृदयग्राहिणी है। महाकाव्य के सर्ग-बन्धादि लक्षणों के निर्वाह के साथ-साथ प्रबन्धगत विशेषताओं का समन्वय बहुत सुन्दर और युक्तिपूर्ण ढंग से हुआ है।

## 'रामचरित-चिन्तामणि'

श्रीवाल्मीकि रामायण के आधार पर पच्चीस सर्गों में रामकथा को लेकर उक्त महाकाव्य की रचना हुई है। खड़ीबोली के पद्य-विधान पर जो पण्डित महावीर प्रसाद द्विवेदी का शुभ प्रभाव परिलक्षित था उसी रूप को सुस्थिर करने का प्रयास रामचरित उपाध्याय ने अपने काव्य में किया। भाषा की स्वच्छता और प्रसाद गुण पर भी इनका ध्यान केन्द्रित था। उस स्वरूप में न बँधकर, जो चिरकाल से काव्य का साध्य था इनकी भाषा बोलचाल के चलते रूपों को लेकर चली है। कथा में निगूढ़ विचार भावनाओं और वर्णन-चातुर्य की ओर ही इसमें विशेष ध्यान दिया गया। कल्पना की उड़ान पद-लालित्य भावों की वेगवती व्यंजना और शब्द-प्रयोग के वैचित्र्य में समस्त शक्ति व्यय नहीं की गई।

प्रथम सर्ग से तेईसवें सर्ग तक रामजन्म धनुर्भंग विवाह, वनवास सीता-हरण युद्ध और राज्याभिषेक आदि की छोटी-बड़ी कथाएँ विशद रूप से वर्णित हैं। कोई-कोई स्थल बड़े मर्मस्पर्शी बन पड़े हैं और कथा भी सहज निर्बाध गति से चलती रहती है। चौबीसवें सर्ग से सीता का परित्याग और लव-कुश की कथा आरम्भ होती है। दोनों कथाओं के सूत्र कवि ने इस कौशल से जोड़ दिए हैं कि कथा खण्डित नहीं हो पाती।

> 'राज करते थे अवधपुर में अमरपति से सुखी
> एक नर भी स्वप्न में भी था नहीं कोई दुखी।
> किन्तु दूतों से स्वयं रघुनाथ ने पूछा कभी
> मम विषय में बात है, क्या कह रहे हैं जन सभी।

सीता-परित्याग जैसी दारुण घटना के पश्चात् लव-कुश का जन्म और दोनों बालकों का राम से मिलन आदि का प्रसंग अत्यन्त संक्षेप में वर्णित है। सीता का पुनः राम से साक्षात्कार नहीं होता और न उनके पृथ्वी में समा जाने का ही वर्णन है, किन्तु बीच में विच्छिन्न होकर भी कथा पूर्ण सी हो गई है।

संवादों में स्वाभाविकता और प्रवाह होते हुए भी कहीं-कहीं वे अनुपयुक्त और असामयिक हो गए हैं। सीता के परित्याग जैसी कारुणिक विषम परिस्थिति में राम के ये वचन

> 'लक्ष्मण तुम्हें मेरी शपथ है बात कुछ पूछो नहीं
> जिस भाँति हो कल, गृह से सीता निकल जावे यहीं।
> दर्शन तपोवन का उसे भी इष्ट है, इस व्याज से
> उसको निकालो गेह से मुझको बचाओ लाज से।

विद्रूप वत् निर्मम अट्टहास सा करते प्रतीत होते हैं।

इसके अतिरिक्त रामकथा जैसे कथास्थल से निर्भरित होती हुई भावात्मकता और

व्यापक भावना भी इन्हें तुलसी की भाँति प्राप्त नहीं है। न 'मानस' का-सा हृदय द्रावक राग है, न तल्लीनता न भक्ति-रस की अजस्र धारा प्रवाहित हो रही है और न कहीं उद्देश्य और कला समान स्तर पर ही दिखाई देती है। आरम्भ से अन्त तक इतिवृत्तात्मक वर्णन शैली अपनाई गई है। चरित्र-सृष्टि अमनोवैज्ञानिक और अत्यन्त साधारण है और न काव्य का उदात्त सुष्ठु रूप ही कहीं प्रकट हुआ है।

## 'वैदेही वनवास'

हिन्दी साहित्य में काव्य-परम्परा को जीवित रखते हुए भी अयोध्यासिंह उपाध्याय ने 'प्रियप्रवास' के पश्चात् 'वैदेही वनवास' की रचना की और प्रबन्ध काव्य के आदर्श पर चलते हुए राम कथा में सीता-परित्याग की करुणकथा को लेकर करुणा और वियोग की अन्तर्दशाओं का विधान किया। 'वाल्मीकि-रामायण' 'रघुवंश' और भवभूति कृत 'उत्तररामचरित' में करुणा और दुखवाद को लय करके कथा को मधुमय बनाया गया। 'वैदेही वनवास' में सुख-दुख के समन्वित रूप में एक सुन्दर जीवन-मीमांसा प्रस्तुत की गई और उपाध्याय जी ने 'प्रियप्रवास' की भाँति ही इसके कथानक में भी पर्याप्त हेरफेर किया। 'वाल्मीकि-रामायण' 'रघुवंश' और 'उत्तर-रामचरित' में सीता-निर्वासन की घटना कुछ ऐसी दारुण बन गई है जो सज्जनों के हृदय को सदैव कचोटती रही है। लोक-अपवाद के फलस्वरूप जग जननी सीता का परित्याग और वह भी उनसे बिना कुछ कहे-सुने तपोवन और तपस्वियों के दर्शन के मिस लक्ष्मण द्वारा अकेले वन में छुड़वा देना कुछ ऐसी निर्मम क्रिया है जो मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान राम के उदात्त गम्भीर चरित्र के अनुरूप नहीं। लोगों ने इस कृत्य को असामान्य ही नहीं निंद्य भी ठहराया है। तुलसीदास जी को तो 'रामचरितमानस' में इस प्रसंग का उल्लेख तक न रुचा। किन्तु 'वैदेही वनवास' में यह घटना बहुत ही स्वाभाविक हो गई है। अयोध्या के राजमन्दिर में प्रातःकाल घूमते हुए राम दुर्मुख नामक सेवक द्वारा सीता के सम्बन्ध में फैली लोक निंदा की बात सुनते हैं। इस अप्रत्याशित चर्चा से एकबारगी धर्मधुरन्धर राम भी विचलित हो जाते हैं। उनके अन्तर्मानस में जीवन [illegible] मचता है। वे भरत लक्ष्मण शत्रुघ्न आदि अपने भाइयों से सलाह लेते हैं और गुरु वशिष्ठ की आज्ञा प्राप्त करके सीता जी को वाल्मीकि-आश्रम में छोड़ने का निश्चय करते हैं। वशिष्ठ राम से कहते हैं

"किन्तु आप से यह विशेष अनुरोध है।
सब बातें कान्ता को बतला दीजिए॥
स्वयं कहेंगी वह पतिप्राणा आप से।
लोकाराधन में विलम्ब मत कीजिए॥

'वैदेही-वनवास' में राम ने सीता को पहले ही सब कुछ बतलाकर उनके मान और गौरव को बढ़ाया है, उन्हें मिथ्या आश्वासन नहीं दिया और न उन्हें विकलती

और प्रसव-पीड़ा में तड़पती हुई अकेले जंगल में ही छोड़ा है अपितु राजकुल की मर्यादा के अनुरूप वशिष्ठ द्वारा एक ऐसी प्रथा का उल्लेख कराया है जिससे सीता का वनगमन बहुत ही स्वाभाविक और वांछनीय-सा प्रतीत होता है।

'आर्य जाति की है चिरकालिक यह प्रथा।
गर्भवती प्रिय पत्नी को प्रायः नृपति ॥
कुलपति पावन आश्रम में हैं भेजते ।
हो जिससे सब संगत प्रिय हो युक्त मति ॥

इसके अतिरिक्त 'वैदेही वनवास' में न केवल रजक और पुरवासियों की निंदा के आधार पर ही सीता का परित्याग किया गया है प्रत्युत् लवणासुर के द्वेष और गंधर्वों के प्रसंग को लेकर कुछ राजनीतिक कारणों की भी उद्भावना की गई है। राम बहुत सहज ढंग से सीता को सब बातें समझाकर उन्हें कुछ समय के लिए स्थानान्तरित करने का प्रस्ताव सामने रखते हैं।

'इच्छा है कुछ काल के लिए तुमको स्थानान्तरित करूँ।
इस प्रकार उपजा प्रतीति मैं प्रजापुंज की भ्रान्ति हरूँ॥
क्यों दूसर पिसें संकट में पड़ बहु दुख भोगते रहें।
क्यों न लोकहित के निमित्त जो सह पाएँ हम स्वयं सहें॥

अयोध्या से वन के लिए मंगलयात्रा का दृश्य भी बड़ा ही शानदार और कारुणिक है। नगर की शोभा और सीता-राम की मधुर छवि मानो सदैव के लिए अन्तर्पट पर अंकित हो जाती है, किन्तु आज के बौद्धिक युग के प्रभाव के कारण सीता-राम की विरह-वेदना और विवश भाव बहुत हल्का चित्रित किया गया है। उसमें हृदय को द्रवित कर देने वाली कोमलता और करुणा नहीं है। राम तो कर्त्तव्याभिमुख और सुस्थिरचित्त है ही सीता भी आज की संयमप्रिय नारी की भाँति सजग और क्रियाशील है। पति देवर, सास और भगिनियों से विदा लेते हुए वे स्वयं सबको ढाढ़स देती हैं।

'मत रोना भूल न जाना।
कुल-मंगल सदा मनाना॥
कर पूत साधना अनुदिन।
वसुधा पर सुधा बहाना॥

वन में सीता से विदा होते हुए जब लक्ष्मण अत्यन्त विह्वल हो उठते हैं तो वे अविचलित रह कर उन्हें कर्त्तव्य-पथ की ओर उत्प्रेरित करती हैं

'सर्वोत्तम साधन है पर में।
भव हित पूत भाव का भरना॥
स्वाभाविक सुख लिप्साओं को।
विश्व-प्रेम में परिणत करना॥'

प्रकृति-चित्रण द्वारा भी यत्र-तत्र विरह-वेदना की व्यंजना हुई है। किन्तु वह हृदय को छूनेवाला न होकर जीवन की अनेकरूपता में अधिक खो गया है।

श्याम-घटा को देखकर राम के शरीर की कान्ति स्मृति रूप में विषाद बन जाती है और सभी सुखप्रद वस्तुएँ विरूप होकर उनकी आँखों में खटकती हैं।

दिवि-दिव्यता अदिव्य बनी अब नहीं विधु हँसती थी।
निशा-सुन्दरी की सुन्दरता अब न दृगों में बसती थी ॥
कभी घन पटल के घेरे में झलक कलाधर जाता था।
कभी चन्द्रिका बदन दिखाती कभी तिमिर घिर आता था ॥

शान्तिनिकेतन के पुष्पों की छटा उनमें रागात्मक भावना जगाती है।

'शान्तिनिकेतन के सुन्दर उद्यान में ।
जनकनन्दिनी सुतों सहित थी घूमती ॥
उन्हें दिखाती थी कुसुमावलि की छटा।
बार-बार उनके मुख को थी चूमती ॥

'वैदेही-वनवास' में गांधीवाद का भी स्पष्ट प्रभाव है। भगवान् राम शान्ति और अहिंसा के जबर्दस्त समर्थक हैं। उन्हें दमन-नीति अभीष्ट नहीं है

'दमन है मुझे कदापि न इष्ट।
क्योंकि वह है भयमूलक नीति ॥
चाह है लाभ करूँ कर त्याग ।
प्रजा की सच्ची प्रीति प्रतीति ॥

रावण को एक ही सिर का बताया गया है 'एक वदन होते हुए भी जो दश वदन था। वर्तमान सभ्यता की जटिलताओं ने मनुष्य की जिज्ञासा-वृत्ति को तीव्र कर दिया है। प्रस्तुत काव्यग्रन्थ में राम-सीता विषयक लोकोत्तर कथानक होते हुए भी जिज्ञासा वृत्ति की तृप्ति का व्यापक क्षेत्र मिल जाता है। अंत दुःखमय है तो भी आनन्द में बाधक नहीं होता। सुख-दुःख से परे आत्मभाव की परिधि इतनी व्यापक हो गई है तथा 'मैं' और 'तुम' से अतीत प्रणय का भाव इतना गहरा और उच्च भावभूमि पर स्थित है कि दुःखवाद का भौतिक आधार नष्ट हो जाता है।

'ज्यों ही पतिप्राणा ने पति-पद्म का ।
स्पर्श किया निर्जीव मूर्ति सी बन गई ।
और हुए अतिरेक चित्त-उल्लास का ।
दिव्य-ज्योति में परिणत वे पल में हुई ॥

स्वार्थ-त्याग मन की वह महत् क्रिया है जो आत्मा का विस्तार करती है। सीता के उदात्त पावन चरित्र का आलोक आज भी दिग्दिगन्त में उद्भासित है—यही इस काव्य का निष्कर्ष है।

मधु शब्दों में प्रेम, सौंदर्य और रमणीयता की जो त्रिवेणी लहरा रही है उससे रसभीना उसका रोम-रोम अभिसिंचित हो उठा है। पुरुरवा के शब्दों में

'आरती की ज्योति को भुज में समेटे
मैं तुम्हारी ओर अपलक देखता एकान्त मन से
रूप के उद्गम अगम का भेद गुनता हूँ।
साँस में सौरभ, तुम्हारे वर्ण में गायन भरा है,
सीखता हूँ प्राण को इस गन्ध की भीनी लहर से
और अंगों की विभा की वीचियों से एक होकर
मैं तुम्हारे रंग का संगीत सुनता हूँ।"

अन्तर में विस्तार की कर-श्री का असर उतर आया तो फिर रह क्या गया? उसे फिर स्वर्गाहित ही किस बात की है?

"कौन कहता है
तुम्हें मैं छोड़कर आकाश में विचरण करूँगा?

यह प्रणयजन्य आत्मविस्मृति की दशा स्पष्ट सीमा, परिवर्तन और भिन्नताओं से परे वास्तविक आत्मसत्ता का साक्षात्कार है। प्राणों के रोम-रोम में ओतप्रोत उसका निजी अस्तित्व भी उसी अपार आनन्दराशि में लय हो जाना चाहता है

'यह अगाध सुषमा अनन्तता की प्रशान्त धारा में
लगता है, निस्सीम कहीं हम बहे चले जाते हैं।

गन्धमादन पर्वत की उपत्यकाओं और विशाल प्रान्तर के अंचल में प्रणयराग के ये मदहोश अभिसार लहराते रहते हैं। अद्वितीय रूपसी उर्वशी की छवि को आँकने वाली रूप-रेखाएँ बड़ी ही प्रखर व प्रौढ़ हैं। उसकी भावभंगिमा, मुद्राएँ, शरीर की सर्वांग सुकुमारता छन्दमय और चमत्कारी चित्रण इतना सजीव और जादू का सा आकर्षण लिये है कि भौतिक स्तर से उठकर कल्पना आकाश में मँडराने लगती है।

"लाल-लाल वे चरण कमल से, कुंकुम से, जावक से,
तन की रक्तिम कान्ति शुद्ध, ज्यों धुली हुई पावक से।
जग भर की माधुरी अरुण अधरों में धरी हुई सी।
आँखों में वारुणी-रंग निद्रा कुछ भरी हुई सी।
तन प्रकाशित मुकुलित अनन्त ऊषाओं की लाली सी
नूतनता सम्पूर्ण जगत की संचित हरियाली सी।
पग पड़ते ही फूट पड़ें विद्रुम प्रवाल धूलों से
जहाँ खड़ी हो वहीं व्योम भर जाय श्वेत फूलों से।

उर्वशी साधारण नारी नहीं अपितु जन-जन में सहृदयता का राग जगाने वाली ऐसी मोहक छवि है जो सम्मिलित नारी-श्री का प्रतीक है।

"दर्पण जिसमें प्रकृति रूप अपना देखा करती है
वह सौन्दर्य कला जिसका सपना देखा करती है
नहीं उर्वशी नारी नहीं आभा है निखिल भुवन की
रूप नहीं निष्कलुष कल्पना है स्रष्टा के मन की ।

मनोवैज्ञानिक स्तर पर प्रेम की बड़ी ही गूढ़ अभिव्यंजनाएँ इसमें मिलती हैं। मानवी प्रेम क्या है, उसमें कितना छिछलापन और उद्विग्नता है पर साथ ही कितनी गहरी कचोट और छटपटाहट। उसकी तुलना में दैवी प्रेम निरुद्विग्न है पर उस निरामय एकरस स्थिति में तीव्र संघातों की उद्दामता कहाँ है। प्रेयसी नारी पतिप्राणा नारी साध्वी नारी और वात्सल्य व अपत्य स्नेह की साक्षात् प्रतीक जननी के रूप में नारी के विभिन्न चित्रों की व्यंजना बड़ी ही अपूर्व है। जिस किसी भी स्तर में उसका अन्तर्साक्ष्य होते ही नई सम्भावनाओं का उद्घाटन हुआ है।

'उर्वशी' महाकाव्य कवि के 'स्व' की मौलिक और यथासाध्य परिणति है। कहीं-कहीं कथोपकथनों में अतिरंजना तो है पर काव्यबोध की मर्मज्ञता अंतिम सीमा को स्पर्श कर रही है। भाषा के मार्दव परिष्कार और शिल्प ने लेखक की संवेदनाओं को प्रतिफलित किया है लगता है एक-एक शब्द जैसे खराद पर गढ़ा गया हो। ऐसी सूक्ष्मानुभूतियाँ जो अतिशय मादक और उन्मत्त करने वाली हैं उसमें गरिमा और प्रभविष्णुता के साथ कवि का अनाहत 'अहं' विराट् का अवगाहन करता हुआ जैसे मचल रहा है।

खड़ी बोली के उपर्युक्त प्रमुख काव्य-ग्रन्थों के अतिरिक्त मैथिलीशरण गुप्त का 'यशोधरा' 'द्वापर' 'नहुष' और 'सिद्धराज' गुरुभक्तसिंह के प्रसिद्ध 'नूरजहाँ' के अलावा 'विक्रमादित्य' प्रतापनारायण पुरोहित का 'नल नरेश' उदयशंकर भट्ट का 'तक्षशिला' मोहनलाल द्विवेदी का 'वासवदत्ता' राजेश्वर नारायणसिंह का 'अम्बपाली' पोद्दार रामावतार अरुण का 'विदेह' पीताम्बर त्रिपाठी 'प्रवासी' का 'छत्रसाल' और विद्याधर महाजन का 'श्रीगांधी चरित मानस' तथा आचार्य विनयमोहन शर्मा का अनूदित 'गीत गोविन्द' आदि प्रबन्धकाव्य भी विशेष उल्लेखनीय हैं। ऐतिहासिक और पौराणिक उपाख्यानों का आश्रय लेकर इनकी रचना की गई है। संत-चरित परम्परा में सूर्यकांत त्रिपाठी 'निराला' का 'तुलसीदास' उच्चकोटि का काव्य-ग्रंथ है जिसमें इस महाप्राण कलाकार की विराट् चेतना मूर्त हो उठी है।

ब्रजभाषा के काव्य-ग्रंथों में बाबू जगन्नाथदास रत्नाकर का 'उद्धवशतक' और 'गंगावतरण' तथा रामचन्द्र शुक्ल का 'बुद्धचरित' उत्कृष्ट काव्य कृतियाँ हैं। जिन दिनों खड़ीबोली में अयोध्यासिंह उपाध्याय का 'प्रिय प्रवास' प्रसिद्ध हुआ उन्हीं दिनों रत्नाकर जी के 'उद्धव शतक' का भी दिल खोलकर स्वागत किया गया। गोपी-उद्धव संवाद की कथा भक्तिकालीन कवियों द्वारा पिष्टपेषित होते हुए भी अलौकिक बन पड़ी है। श्याम के बिछुड़ने पर गोपियों की जो दशा है और उद्धव के ज्ञानोपदेश से

उनमें जो करुणा और विह्वलता फूट पड़ी है उसका विदर्शन सुन्दर ढंग से हुआ है।

"सहिहैं तिहारे कहैं साँसति सबै पै बस
एती कहि देहु कै कन्हैया मिल जायगो।

टूक-टूक ह्वै है मन मुकुर हमारो हाय
चूकि हू कठोर बैन पाहन चलावो ना।

एक मन मोहन तो बसिकै उजार्यो मोहि
हिय में अनेक मनमोहन बसावो ना।"

निम्न पंक्तियों में गोपियों का दैन्य और पीड़ा कितनी गहरी हो उठी है

"उमकि-उमकि पद-कंजनि के पंजनि पै
पेखि-पेखि पाती छाती छोहनि छबै लगीं।
हमको लिख्यौ है कहा, हमको लिख्यौ है कहा
हमको लिख्यौ है कहा कहन सबै लगीं।"

'उद्धव शतक' में गोपियों के रागात्मक आलोड़न और भाव-विह्वल कोमलता उच्छल नानाविध भावावेगों की ऊर्जस्वी प्रावेगवती धारा और भावोल्लास की उन्मद लहरियाँ तरंगित हो रही हैं। यह प्रमुग्ध भावनाओं को मुखरित करती हुई माया ब्रह्म पुरुष-प्रकृति तथा जड़ चेतन के द्वैत का समाहार कर भक्ति की सुरसरि बह जन मानस को सराबोर कर देती है।

रत्नाकर जी की व्यंजक शक्ति भी अपूर्व है। उन्होंने रूपात्मक कल्पन लाक्षणिक प्रयोग नए-नए अलंकार, चमत्कार-प्रदर्शन वाले छंद अनरंजनकारी भा और हास्य-व्यंग्य का भी अनूठा पुट दिया है। दृश्यों की संश्लिष्ट योजना द्वारा व्य मूलवर्ती व्यापारों की मनोमय सृष्टि हुई है। 'गंगावतरण' की यह चित्रोपमता कित मनोरम है?

"जाल सो जल दलरात कहूँ उच्छलत उमंगत।
पुनि नीचे गिरि मांहि बहत उतरत तरंगत॥
मनु कामदी कपोत गोल के गोल उड़ावे।
सरि अति कर के उलटी गोलति पुनि बरसत सुहावे॥
कबहुँ सुधार अपार वेग नीचे को धावे।
हरहराति लहराति सहस योजन चलि आवे॥
मन विधि चतुर किसान पौन निज मन को पावत।
पुन्य खेत उत्पन्न हीर की रास उसावत।"

रामचन्द्र शुक्ल ने 'बुद्ध चरित' प्रबन्धकाव्य की रचना 'द लाइट ऑफ एशिया' (The Light of Asia) के आधार पर की और अपनी आंतरिक गरिमा को बुद्ध अवतार के निरपेक्ष सत्य में ढालकर शाश्वत बनाया।

## 'कृष्णायन'

कृष्ण भक्तिपरक काव्य-ग्रन्थों में द्वारिकाप्रसाद मिश्र का 'कृष्णायन' आज के युग की एक बृहद् कृति है जिसमें काव्योत्कर्ष और प्रबन्धगत व्यापकता है। अब तक भगवान श्रीकृष्ण की किन्हीं विशिष्ट जीवन-कथाओं, उप-कथाओं को लेकर ही काव्य लिखे गये थे उनमें सम्पूर्ण जीवन-वृत्त न आ पाया था किन्तु 'कृष्णायन' में पहली बार महाभारत के आधार पर विच्छिन्न कथा-सूत्रों को ग्रथित किया गया और इस प्रकार विषय और कलेवर की दृष्टि से भी यह बृहत्तर काव्य बन गया।

'कृष्णायन' की सब से बड़ी विशेषता जो ग्रंथ पर दृष्टि पड़ते ही मस्तिष्क में आ कौंधती है वह यह कि तुलसीदास की रामायण से प्रभावित उसी आकार, उसी पद्धति, अवधी भाषा, शिल्प-मुद्रता, वस्तुविन्यास एवं भाव-व्यंजना और उसी के अनुकरण पर दोहे-चौपाई-सोरठा आदि छंदों में लिखा यह महाकाव्य ऐसा लगता है जिससे बरबस इसे देख पढ़, सुनकर उक्त दोनों ग्रंथों का परस्पर तुलनात्मक भाव मन में जाग्रत हो जाता है। पाण्डित्य, अनुशीलन, बहुज्ञता, चरित्र-कल्पना और कथा-सृष्टि की दृष्टि से ठोस होते हुए भी इसमें रामायण जैसा भक्ति-प्रवाह, सरलता और तल्लीनता नहीं है। रामायण की स्मृति आते ही यह ग्रंथ फीका लगता है और मन के साथ कोई लगाव नहीं हो पाता। यह भी एक प्रमुख कारण है जिससे 'कृष्णायन' का विशद प्रचार न हो सका। अन्य विषय, भाषा और पद्धति में लिखा यह महाकाव्य अधिक उपादेय और लोकप्रिय हो सकता था। अनेक प्रयोजक विषय, विशाल कलेवर, बहुसंख्यक घटनाओं, पिष्टपेषित व जाने-बूझे विषयों और ऊहापोह भरे चिन्तनों से भी जो एक बौद्धिक काठिन्य इस काव्य में आ गया है उससे इसे पढ़ना अथवा आसानी से इसके कथा-प्रसंगों से गुजरना बड़ा ही कष्टकर प्रतीत होता है।

प्रथम काण्ड में बाल-वर्णन और राधा-कृष्ण की रास-लीला के विविध प्रसंग, द्वितीय मथुरा काण्ड में कंस-वध और जरासंध का कथा-विस्तार, तृतीय द्वारिका काण्ड में श्रीकृष्ण के विवाह प्रसंग और गीता का उपदेश, चतुर्थ पूजा-काण्ड में राजसूय-यज्ञ और श्रीकृष्ण का ऐश्वर्य-वर्णन, पंचम जय काण्ड में महाभारत का युद्ध प्रसार, समर-भूमि में अस्त्र-शस्त्र के विविध प्रयोग, छल-प्रपंच और रणकौशल, अन्तिम आरोहण काण्ड में भीष्म का शर-शैय्या-शयन और उनके द्वारा दिए गए उपदेश—इस प्रकार इस महाग्रन्थ में राजनीतिक, सामाजिक, सांस्कृतिक और व्यावहारिक पहलुओं का सम्यक विवेचन, भारतीय जीवन-दर्शन, रीति-नीति और विविध घटनाओं, परिस्थितियों, प्रसंगों का उचित समाहार हुआ है। अलंकार, छंद, रस, ध्वनि की ओज शक्ति, विषय-विभाजन और विभिन्न काव्य-पक्षों का भी अपूर्व संघटन इसमें देखने को मिलता है पर इस सब के बावजूद भी इसमें हृदय को रमानेवाला वह गुण नहीं है जो तुलसीदास की रामायण में है। अनेक स्थलों पर ऊब सी होती है और धैर्य छूट जाता है।

'कृष्णायन' की विशेषता है कि इसमें न सिर्फ श्री कृष्ण चरितांकन और भक्ति का उन्मेष है, अपितु उनके ऐश्वर्य तेज मय उनके पारिवारिक सामाजिक और राजनीतिक जीवन तथा अन्य सभी प्रकार की मनोमुग्धकारी प्रचुर लीलाओं का विशद वर्णन किया गया है। राधा और कृष्ण का प्रेम सनातन है, उनके मन और प्राण एक दूसरे में समाये हैं जन्म-जन्मान्तर से वे एक दूसरे के साथी हैं, पर भटके हुए हैं। अचानक इन बिछड़े बाल साथियों की जब रास्ते में मुठभेड़ होती है तो दोनों के प्रणय-तार झनझना उठते हैं। उनके प्रथम मिलन का एक दृश्य

'एक दिवस खेलत ब्रज खोरी
देखो श्याम राधिका गोरी।
जनु कछु और सिन्धु सुधि जागी
चौचक मोहित भये कन्हाई।
पूछत श्याम— काह तुव नामा ?
को तुव पिता ? कवन तुम ग्रामा ?
पहिले कबहुँ न परी लखायी
आज कहाँ ब्रज खेलन आयी ?"
"पितु वृषभानु विदित ब्रज नामा
बरसाना कछु दूरि न ग्रामा
राधा न तुम कहँ मन भाता
चोर! चोर! कहि जग पहिचाना!
मुदित श्याम कछु मनु मुसकायी—
"कीन्हेउँ काह तुम्हार चोरायी ?"
समुझे वचन न राधिका, लखति हरिहिं अनिमेष
बूड़ति उतरति दृष्टि जनु, सुषमा सिन्धु अशेष।"

बालक कृष्ण के अकृत्रिम सरल व्यवहार पर भोली राधा मुग्ध हो गईं। जीवन के इस नये अनुभव ने उस में प्रणयाकांक्षा भर दी और मनमोहन चितचोर ने सचमुच ही उसका मन चुरा लिया

"बरजति जननी कुँअरि नहिं मानी
श्याम मूर्ति हिय माहिं समानी।
मधुर पहुँची ललित किशोरी,
लखे न श्याम विकल मति भोरी।
कबहुँ इत कबहुँ उत डोलति
लेति उसांस कृष्ण मुख बोलति।

वस्तुतः राधा कृष्ण में कोई अन्तर नहीं है दोनों के प्रेम की परिणति दैहिक चेतना से परे अचिन्त्य और अगोचर है। राधा योगमाया हैं और हरि सच्चिदानन्द

बन परब्रह्म परमेस्वर। दोनों एक हैं

"राधा माधव मिलन अनूपा
हरि राधा राधा हरि रूपा।"

भगवान् श्रीकृष्ण की समस्त विभूतियों का बड़ा ही व्यापक और कलात्मक समावेश इस ग्रन्थ में मिलता है। वीर रस और शृंगार रस की प्रधानता के साथ-साथ सभी रसों का सुन्दर समन्वय और परिपाक इसमें दृष्टव्य है। श्रीकृष्ण की चारित्रिक विशेषताओं और उनकी बहुमुखी प्रवृत्तियों का इतना सम्यक विवेचन इसमें मिलता है कि कवि के इस वृहद् प्रयास के अन्तर्गत कोई भी पहलू अछूता नहीं रह गया है। भगवान् नटनागर की बाल लीलाओं के साथ उनके विवाह, राजसी ठाठबाट और विलास-वैभव का वर्णन है। किन्तु श्रीकृष्ण केवल प्रेमिक और रसिक ही नहीं हैं बल्कि एक महान् नीतिज्ञ कर्मनिष्ठ योगी और गीता प्रवक्ता भी हैं। मिश्र जी की मर्मभेदी दृष्टि ने इन सभी मार्मिक स्थलों पर दृष्टिपात किया है जो उनकी अनोखी सूझों मौलिक उद्भावनाओं अपूर्व कथन और विलक्षण कल्पनाओं का परिणाम है। महाभारत कालीन राजनीति और समस्याओं का निदान भी इस में हुआ है। एक स्थल पर मृत्यु के सम्बन्ध में कितनी सहज पर कितनी ऊँची बात कह दी गई है

"निश्चित मृत्यु मुहूर्त जो सकत ताहि को टारि ?
जो नहिं निश्चित जानि जो तब केहि सक है मारि ?

पुनि विधि व्यर्थ मृत्यु हित सोचू,
भरत भीति उर मनुजहि पोचू
तेज भीति धृतिपुत नरराशी
काल्हु सकल समुचित हराओ।"

आत्मतोष संयम और इन्द्रिय-निग्रह यही मनुष्य को ऊँचा उठाता है और भगवान् की ओर ले जाता है। आध्यात्मिक आनन्द नित्य और शाश्वत है। चैतन्य के ऊर्ध्व गमन की वृत्ति ही विवेक जगाती है। आत्मा को कर्मावियों ने आच्छादित कर लिया है। इन कर्म-बन्धनों के मिथ्यावरण को पहचानो और तोड़ दो।

"नित्य तृप्त आश्रय रहित जो न कर्मफल राग
करत कबहुँ कछु नाहि सो कर्मन यदपि निमग्न।

चित्त संयमन जाहि निज कीन्हा,
आशा सकल त्यागि सब दीन्हा।
देहहि लागु कर्म अनुरागी
होत कबहुँ नहि सो भय भागी।
द्वन्द्व विहीन विमत्सर जोई
करत जो तुष्ट ताहि मँह होई।

सिद्धि-असिद्धिहु दोउ सम जाहो
फल-कर्महु बाँधत नाहिं ताही।"

मनुष्य की इच्छा-आकांक्षाओं का उद्दाम वेग असीम और अनन्त है। वह उनकी पूर्ति की लालसा में उनके पीछे दौड़ता है और दौड़ता ही रहता है। उसका मरघट कभी-कभी इतना प्रचण्ड रूप धारण कर बैठता है कि इस भाग-दौड़ में उसकी अंतर्ज्योति बुझ जाती है और वह आत्मस्वरूप को पहचानने से वंचित रह जाता है। भगवान् श्रीकृष्ण पार्थ से कहते हैं

"योगाभ्यास-विशुद्ध चित्त लहत जहाँ विश्राम
आत्मा करि आत्मा लखहिं आत्म तोष जहिं ठाम

बुद्धिगम्य इन्द्रिय अतही
सुख अत्यंत मिलत जहँ तही
मन सो थिर जहँ एकहु बारा,
डगत तत्त्व ते पुनि नहिं टारा।

संकल्पज वासना अनेका
कीजे त्याग रहहि नहिं एका।

मन बल निखिलेन्द्रिय समुदायी
सर्वं विषय ते नियम मन लायी
बुद्धि धृत संयुक्त गुहासी
क्रम क्रम शान्त होत नित आपी

सम्यक्शान्ति! निज आत्महि, आत्महि आत्मस माहिं
आत्म देख विचार पुनि अन्य कोउ मन नाहिं।"

जो भगवान् में निष्काम तल्लीनता और विश्वास करता है उसकी आत्मा निर्मल निष्कलुष और निर्विकार हो जाती है। भक्ति-तत्त्व की मीमांसा करते हुए भगवान् श्रीकृष्ण पार्थ से कहते हैं

"पार्थ! अष्टतम युक्त योगि युग हू माहिं सो
जो श्रद्धा संयुत भजत मोहिं लवलीन ह्वै।

मन आसक्त माहिं यहँ कीन्हे
साधत योग मदाश्रय लीन्हे।

संशय हीन पूर्ण मम जाना
जाहि हो जेहि विधि कहउँ बखाना।

कहहुँ ज्ञान विज्ञान अशेषा
जानि जाहि कछु भ्रम न लेशा ।

मनुज सहस्रन महँ इक कोई
करत प्रयत्न सिद्धि हित सोई ।

सिद्धहु करत यत्न जे महँ हित
जानत तत्त्व रूप मोहिं कश्चित ।"

ज्ञान और भक्ति के इस विवेचन को पढ़कर तुलसीकृत 'श्रीरामचरित मानस' के उत्तर काण्ड की याद आ जाती है। आज के कवि की आस्था और विश्वास भावना व शिल्प प्रवृत्ति-निवृत्ति राग-विराग संस्कार और सौंदर्य-चेतना की गहरी अनुभूतियों से लिखा गया यह महाकाव्य किसी से पीछे नहीं है।

निःसंदेह, मिश्र जी ने विलक्षण प्रतिभा और समन्वित बुद्धि से जो यह काव्यात्मक अनुष्ठान प्रस्तुत किया है वह परिमाणतः मौलिक और उनकी अद्भुत सृजन सामर्थ्य का द्योतक है जिससे पाठक को आश्चर्य हुए बगैर नहीं रहता। 'कृष्णायन' इस युग की बेजोड़ और विस्मयकारी कृति है जिसका अभी तक उतना प्रचार नहीं होसका जितना अपेक्षित है।

'श्रीभागवत चरित'

भगवान् श्रीकृष्ण की अचिन्त्य लीलाओं की कोई थाह नहीं है। समस्त रूढ़ियों वर्जनाओं बाधाओं मिथ्याचरणों अतिरेकों से परे मुक्त भावधारा के चिर चैतन्य और चिर प्रवहमान प्रेरणा के स्रोत बंशीधर श्याम की लीलाओं से कवि उल्लसित होते रहे हैं। आज भी वे उसी प्रकार तन्मय और रस-विभोर कर देते हैं। भक्तों ने उन्हें अपने-अपने निराले ढंग से गाया है। श्री प्रभुदत्त ब्रह्मचारी लिखित उक्त काव्य ग्रन्थ में कोरा पांडित्य-प्रदर्शन नहीं प्रत्युत् मनोगत भावनाओं की निश्छल और अकृत्रिम अभिव्यक्ति है। जिस गुण-कीर्तन से भक्त का हृदय पवित्र हो जाता है वही उपास्य व इष्टदेव की आदर्श भक्ति है। उसके कथानुसार से उसकी कभी तृप्ति नहीं होती। किन्हीं साहित्यगत विशेषताओं अथवा काव्यात्मक सौंदर्य को प्रकट करना ही उक्त ग्रन्थ का उद्देश्य नहीं है, वरन् इसके विपरीत सीधीसादी बातचीत और सरस गीति-पद्धति में स्वच्छन्द भक्ति प्रवाह है जिसमें अलंकरण या सावधानता की आयास चेष्टा नहीं बल्कि वे स्वतः ही उसमें सन्निविष्ट हैं। फलतः इस ग्रन्थ के प्रतिपाद्य विषय को काव्यकला के आडम्बर से मुक्त कहा जा सकता है।

शुद्ध ब्रजभाषा में आदि से अन्त तक भगवान् की कथा सरस पदों में चलती रहती है। अधिकतर दोहा और छप्पयों का प्रयोग किया गया है। साप्ताहिक, पाक्षिक तथा मासिक पारायण के दृष्टिकोण से इसे लिखा गया यही कारण है कि इसमें क्लिष्ट शब्दों भाषागत रूढ़ियों और सामासिक पदों की नीरसता नहीं है। इसमें बड़े

ग्रन्थ में बड़े ही विस्तार के साथ प्रायः सभी वर्णित कथाओं-उपकथाओं में मर्मस्पर्श और प्रवाह है। कहीं-कहीं रात-दिन बोलचाल की भाषा के प्रयोग से बड़ी ही स्वाभाविकता और सहज आकर्षण आ गया है। ध्रुव की माँ के ये शब्द

"बोली इक दिन मातु—बहू अब देख भाय।
मेरे पूत पैर तोड़ भोजन करवावै।।
ठगमगु ठगुमगु करहि फिरै मम मोद बढ़ावै।
बहू सग करि तोहि सफल जीवन हूँ आय।।
हँसि बतनि ममता सनी मुदित मातु मन अति भयो।
कन्या भ्रमि शिशुमार की सघ ब्याह ध्रुव करि लयो।।"

शारदीय रासोत्सव के अवसर पर शीतल स्निग्ध चन्द्र-ज्योत्स्ना स्नात मध्य रात्रि में नटनागर श्री कृष्ण जब सहसा राधा की दृष्टि से ओझल हो जाते हैं तो उस समय नृत्य में थिरकती मतवाली और प्रियतम के प्रेमासव में बेसुध उस भोली बाला के मन में गर्व का उदय होता है।

"उनके हू मन मान बढ्यो सोचें हूँ सरवस।
त्यागि भुवनपति श्याम करें अब मेरे नित बस।।
जहाँ मान तहँ वास करें कैसे गिरधारी।
परखत तब घनश्याम कहे तब बोली प्यारी।।
पैदर अब नहीं चलि सकौं, जिनाय कहूँ लै जात हैं?
पग थाको थोड़ा चलो, प्यारे! गैह विराम है।।"

पर भगवान् तो बड़े खिलाड़ी हैं। तरह-तरह के क्रीड़ा-कौतुक और लीला लास्य द्वारा प्रेम और भक्ति की अजस्र स्रोतस्विनी बहाते रहते हैं। अचानक अंतर्धान होकर वे राधा को छकाते हैं। प्राणप्यारी को प्राणवल्लभ का एक क्षण के लिए भी ओझल होना अखरता है। प्रणय की रसभीगी मनुहारों के मध्य

"तब हँसि बोले श्याम—चढ़ो कन्धा प प्यारी।
सुनि अति हर्षित भई चढ़न की करी तय्यारी।।
त्यों ही अंतर्धान भये हरि है पछतावें।
इत उत खोजहि फिरहि डरहि रोवहि बिलखावें।।
नाथ! रमन! प्रियतम परम! जीवन धन! अशरण शरण!
देहु दरस मम दुख हरन त्रिभुवन! भव भय हरन!
हाय कहाँ तजि चल रमन! मुख कमल दिखाओ।
भयो दग्ध मम बदन दयानिधि आओ आओ।।
भ्रमरी भूली फिरहि कमल! मधु अधर पियाओ।
मरत चातकी प्यास श्याम घन रस बरसाओ।।

यों प्यारी प्रिय विरह महँ कुररी सम रोवति फिरति।
सम्मुख निरखति चर अचर, पूछति पति बिलखति गिरति॥

राधा के व्याकुल प्राण विरह से छटपटा रहे हैं। कृष्ण के मोहपाश में उस महाप्राण राधा को घात-प्रात बन्धनों में जकड़ रखा है। उसका समूचा अपनापन उसका निजत्व तो हरि में ही समाया है, अतएव उनके बिना सब कुछ सूना और बीरान है। उनकी अनुपस्थिति में प्रणयोन्माद सा उस पर सवार हो गया। तन ढूँढने लगा मन ढूँढने लगा और देखते-देखते उसकी दशा बदल गई।

"करि करि सुमिरन सब स्याम को रोवति राधा।
बन बन बिहरत विकल विरह की बाढ़ी व्याधा॥

डोलति बनमी यथा दुखी दरसन बिनु प्यारी।
व्याकुल बिलखति विरह माँहि तनु दसा बिसारी॥

इव प्यारी मूर्छित परी उत आईं ढूँढत सखी।
अति अचत आकुल अधिक राधा की सखन लखी॥"

मूपस लीला की पर्यावसी उस महान् नृत्य-नर्तक से तदाकार और उनके प्राणों में समानी मुग्ध मानिनी व्याकुल है। सरदोत चाँदनी से फेनिल और पुष्प गन्ध से सुवासित इस शुभ बेला में जबकि मिलन का महारास चल रहा है ऐहिक-प्राणिक भूमिका से परे आत्मदान की लौ अनुराग के अतिचार वश से ऊर्ध्वस्थ होकर आनन्द के प्रकाश से दीप्त हो उठी है तभी सहगा यह वज्रपात कैसा? इस राम्य चोट से राधा सम्हल नहीं पा रही है और गोपियाँ अपनी विरह-वेदना को भूल राधा की सेवा सुश्रूषा में लगी हुई हैं

"गोपी सखी परि प्रिया के तब समुझावें।
धोवो बाँह सिखाई कमल-दल व्यजन डुलावें॥

कछु चतना भई रसिक को बात बतावैं।
अनु बोली सब बात दुखित ह्वै प्रिया बतावैं॥

एक प्राण मन मिलि सकल भाव रहित अति दीन तब।
पावन पुन गोविन्द के भई स्याम महँ लीन सब॥"

भगवान् श्री कृष्ण की कथा के साथ-साथ उक्त ग्रन्थ में भी अध्यायों में श्री राम चरित का भी विस्तार से वर्णन है। इसके अतिरिक्त अनेक पौराणिक कथाख्यान और धार्मिक प्रसंग—जैसे कपिल चरित सती कथा ध्रुव-चरित वन चरित पृथु-राज्या भिषेक परंजन-माख्य प्रचेता चरित भरत चरित, जड़ भरत चरित अजामिल चरित दधीचि प्रसंग वृत्र चरित,चित्रकेतु चरित मरुत चरित प्रह्लाद चरित समुद्र मंथन वामन

मनावतार, उपेन्द्रावतार, मत्स्यावतार, रुक्मिणी का प्रद्युम्न चरित च्यवन सुकन्या चरित त्रिशंकु कथा-प्रसंग हरिश्चन्द्र चरित श्री गंगावतरण—आदि सभी विवरणों में उचित मर्यादा का निर्वाह किया गया है। कहीं भी लेखक की भावना व्यक्तिनिष्ठ या भक्तों के वर्ग तक ही सिमट कर नहीं रह गई है, अपितु साहित्यिक कसौटी पर भी यह ग्रन्थ उन सगुण भक्तिमार्गी परम्परा में समयोचित निखार और उदात्त व्यंजना प्रणाली द्वारा असाधारण गौरव प्रदान करने वाला है।

भगवान की लोकरंजनकारी लीलाओं की कथा उन्हीं की भावनारूपिणी सरस प्रांजल भाषा में जो कि इतने परिश्रम और मनोयोग से लिखी गई है भक्तों के हृदय को तन्मय करने वाली और किसी भी क्षण किसी भी स्थिति में उनकी चिरन्तन भावना को सतत प्रेरित करने वाली है।

'दैत्यवंश'

ब्रज भाषा में अठारह सर्गों में हरदयालसिंह लिखित 'दैत्यवंश' दैत्यों के जीवन पर हिन्दी में एक नव्यतम प्रयोग है। दैवी और आसुरी शक्तियों का द्वन्द्व हमारे प्राचीन धर्मग्रन्थों की विशेषता रही है। जिस प्रकार जीवन के हर क्षेत्र में कर्म और त्याग प्रवृत्ति और निवृत्ति भय और द्वेष का समन्वय रहा है, उसी प्रकार युगानुरूप समस्त अन्तर्बाह्य विधान में सात्विक और तामसी तत्त्वों ने उभरकर आकर्षण और विकर्षणमय विरोधाभास उत्पन्न किया है। 'भिन्न रुचिर्हि लोका' की उक्ति चरितार्थ करते हुए लेखक ने तस्वीर के दूसरे पहलू को चुना। भयंकर और विकराल दानवों और राक्षसों को जिनके बड़े ही दुर्दम और वीभत्स चित्र रामायण आदि में मिलते हैं, उनमें शौर्य साहस एवं अपराजेय पौरुष आदि लोकोत्तर गुणों का समावेश करके एक दूसरे ही रूप में उन्हें प्रस्तुत किया गया है।

मानव और दानव की परिभाषा से व्यक्ति के स्वभाव और व्यवहार का गहरा सम्बन्ध जुड़ा है। दुराग्रही सहानुभूतिहीन और परपीड़क प्रवृत्ति जिनमें भयंकर यौन विकृतियाँ दुर्लालसाओं के पैशाचिक अनुष्ठान की पूर्ति और अनैतिक कृत्यों को जन्म देती हैं, दानवों की श्रेणी के अन्तर्गत परिगणित होते हैं। 'रामचरित मानस' में राक्षसों की बहुत सुन्दर संक्षिप्त व्याख्या की गई है

[1]मानहिं मातु-पिता नहिं देवा, साधुन सन करवावहिं सेवा।
जिनके यह आचरन भवानी ते जानहु निसिचर सब प्रानी॥

दैत्यवंश के कथानक की समूची पृष्ठभूमि में असुर-सृष्टि का विकास और उत्कर्ष दिखाया गया है। कश्यप की दिति-अदिति दोनों पत्नियों से जो सन्तान हुई तो सतोगुण प्रधान होने से अदिति की सन्तान देव और तमोगुण प्रधान होने से दिति की सन्तान दैत्य कहलाई। प्रारम्भ से ही दोनों में घोर संघर्ष और प्रतिद्वन्द्विता हो गई। प्रमुख रूप से इसमें हिरण्याक्ष और हिरण्यकशिपु भक्त प्रह्लाद राजा बली महाबली बाणासुर, राजा स्कन्द दैत्यवंश के गुरु शुक्राचार्य तथा नारी पात्रों में सिंहिका और

१

उमा आदि के चरित्र वर्णित हैं।

प्रकृति-चित्रण के अन्तर्गत उक्त महाकाव्य में कितने ही स्थलों पर प्राकृतिक उपादानों की मनोरम छटा के साथ-साथ छओं ऋतुएँ और बारहमासा भी आया गया है। शृंगार, वीर, करुण हास्य रौद्र वीभत्स आदि सभी रसों का सुन्दर परिपाक हुआ है। समूचे वर्णनों में प्राचीन परिपाटी का निर्वाह किया गया है और किसी न किसी पुराने कवि की उक्ति या कथन-शैली का अवश्य प्रभाव पड़ा है। यथा निम्न पद तुलसीकृत रामायण में भूत प्रेत पिशाच-पिशाचिनियों के वर्णन का एकदम भाष्य-सा लगता है

"जोगिनि भूत पिसाच पिसाची नाच करहु मुनि बोलहिं नाची।
नाचहिं मांस रुधिर पुनि पीवहिं भाजिन देहिं वीर कोउ कीर्बहिं॥
कोऊ हार मांस के धारत
कोऊ करे को फारि निकारत।
कोऊ मुण्डन की माल बनावत
कोऊ कपाल चरबी तन लावत।"

जनक-सभा में स्वयंवर के समय लक्ष्मण-परशुराम के संवाद से प्रभावित कुछ पंक्तियाँ

"तोरि धरी सिव बल्लिम चन्द
कही मुख ठोंकि सुमेरु हलक्क।
मारे सुरारि समूहनि को
अब ही रन आगम न निघलक्क।
जो न करी हतो कारज तो
तुहि कोटि न आवन भातु रिसक्कें।"

और रामायण के किष्किन्धा काण्ड की वर्णन-पद्धति पर

"बरषा बिगत सरद ऋतु आई।
नचे मान कहुँ ओर सुहाई॥
कहुँ दिसि असत धवल छवि कासा।
घन विहीन भी निर्मल अकासा।"

शृंगार और वियोग वर्णन में प्रायः रीतिकालीन कथन-पद्धति अपनाई गई है। प्रिय-वियोग में ऊषा छटपटा रही है और उसका हाल बेहाल है

"परयंक प लोटे बिहाल उषा,
मुरझाय गई मानों फूल छरी।
घनसार उसीर को लेप दियो
तिम कुंकुम सोसो परी बिसरी।

सिसका करती रही, सीसहिं लाई
गुलाब को माह नई सिपरी

मनि धूम उड़यो सोई फूल्यो हरी
सिंहासन में दुति वास करी ।"

कुछ स्थलों पर नितान्त मौलिक अभिव्यंजना और शब्दों में सजीव चित्र उभर आए हैं। बालिका सुधा की चंचल बालसरलता और हठीली भंगिमा के दर्शन निम्न पद में होते हैं

"एक ही साथ बताशा लई कछो मिसरी को चाखी मति थोरे,
बांसुरी सों पटिया पै लिखै कारिया लैहि माहि मिठास के घोरे ।
मन भुलाये न बोलै कछो कछो जीति कैसो मचावती सोरे
मूरति सी गढ़ी रही, पै पुकार सुने ही भर्यो भर भोरै ।।"

'रावण'

ब्रजभाषा में इन्हीं कवि महानुभाव द्वारा दूसरे महाकाव्य 'रावण' की सत्रह सर्गों में रचना की गई। जैसा कि नाम से स्पष्ट है दैत्यकुल शिरोमणि रावण की कथा और जीवन-संघर्ष को इस काव्य का विषय बनाया गया। यों रावण का चरित्र एक बड़ी ही हिमाकत और हठधर्मी का प्रतीक कहा जा सकता है पर काम की चाहनाहीन विरोधी परिस्थितियों में अपने निरपेक्ष संकल्प के अनुसार हर इंसान स्वतन्त्र है। वह अपना मार्ग अपना गन्तव्य स्वयं निश्चित करता है। मानव-मन की असंगत प्रक्रियाओं सूक्ष्मतम वृत्तियों और ऐसे आत्मघातक तत्त्वों का भी उद्घाटन करना चाहता है जो किसी भी समकक्ष बुद्धिजीवी की जिज्ञासा का विषय हो सकता है। ऐसे चरित्रों का जब समाज के संदर्भ में नियोजन किया जाता है तो लेखक को इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि ऐसे व्यक्ति-चरित्रों का वह किस सीमा तक नया उत्कर्ष दिखा सका है। सामाजिक और वैचारिक समस्या के रूप में वे हमारे मन में जितनी जगह अब तक घेरे हुए थे वे अब निजी और वैयक्तिक रूप में कितनी प्राणान्वित शक्ति को लेकर उभर उठे हैं? उनमें उभारे गए चारित्रिक तत्त्व किसी दिशा या भावना का रूप तो धारण नहीं कर गए हैं? प्रायः ऐसी परिस्थिति में लेखक संतुलन खो बैठता है और अनेक अतिवादिताओं का शिकार बनकर औचित्य की परिसीमा का उल्लंघन कर जाता है।

प्रस्तुत महाकाव्य में लेखक द्वारा अपने कथा चरित्र नायक रावण का उत्कर्ष दिखाने के चाव में मुख्य प्रखर विभीषण और सुग्रीव के चरित्रों का अपकर्ष दिखाया गया है। यहाँ तक कि रावण के अनाचार और दुर्नीति में सहायक न बनकर राम के शरण में जाने तक की घटना को विश्वासघात कुचक्र और बन्धु-विद्रोह बताया गया है। आत्मीय स्वजन परिजन बन्धु-बांधव और नाते-रिश्तेदार इन सभी का निर्वाह

करने के लिए यह आवश्यक नहीं है कि उसके साथ ही अनीति और कुपथ्य का मार्ग अपना लिया जाय अथवा आतंकमयी विचारधारा के भय से उचित-अनुचित विधि निषेधों का उल्लंघन किया जाय। यदि कोई भाई चोर-डाकू है अथवा प्रतिकूल परिस्थिति में फँसकर कुराह पर चल पड़ा है तो अच्छे या विचारवान भाई का यह कदापि फर्ज नहीं है कि वह उसके चरण-चिह्नों पर चलने को बाध्य हो। समझाने बुझाने या उसकी कुप्रवृत्तियों को बदल देने के अनथक प्रयत्नों में असफल होने पर तो अन्ततोगत्वा उसका परित्याग करना ही श्रेयस्कर और मर्यादा विहित है।

"जाके प्रिय न राम बैदेही—
तजिए ताहि कोटि बैरी सम जद्यपि परम सनेही।"

विभीषण के विषय में अपने मतवाद की एकांगिता पर स्थिर रहने के लिए शस्त्र रूप अपनाया गया है। महाबली पवनकुमार सीता की खोज के दौरान लंका का भारी अहित करके जब भगवान श्रीराम के पास लौट आते हैं तो दूसरे दिन प्रातः अचानक विभीषण रावण की सभा में समझाने के लिए पहुँच जाता है। आठ पदों में बड़ी ही नीरस और अमनोवैज्ञानिक पद्धति अपनाकर—इस कथा-प्रसंग को विरूप करके पेश किया गया है।

"प्रातै रावण सभा में प्रातहि विभीषन जाय।
कहन लागे बैन इमि दसकंध को समुझाय॥
राम की घरबाम तुमने हरी है छल छद्म।
अहुत का हम कहौं जाको देहु अब लौटाय॥
अपर जब्यो जदपि कीन्ह्यो तासु प्रबल विरोध।
करत तौहूँ रहे बारम्बार मैं अनुरोध॥

लंक के आतप की है जिती यामें हानि।
जान तौहूँ निज हिये नहिं करत रंचक ग्लानि॥
चुपे हो तुम कहत ऐसो राम को भय त्याग।
रहो सी नृप के सभा मत जनि बिचारहु भाग॥
कह्यो तब दसकन्ध ने निज भ्रात सौं यह बात।
करत प्रबल विरोध पै नहिं नेक हिये सकात॥"

मदांध और अर्थपरक प्राणी जब मर्यादा च्युत हो जाते हैं तो सज्जन लोग दुष्टों का साथ छोड़ देते हैं। दुष्ट प्रकृति और महा अभिमानी रावण से पादताड़ित विभीषण जब लंकापुरी छोड़कर भगवान राम की शरण में जाता है तो उसका चरित्र न्यायोचित और समयानुरूप मर्यादा के ज्वलन्त प्रतीक के रूप में उभर उठ जाता है। उस समय संसारासक्ति से परे त्याग प्रेम धर्म नीति ज्ञान-वैराग्य—सब उसमें पूर्ण है। किन्तु गुप्तवर जी मनगढ़ंत कल्पना द्वारा उसके भागने के प्रसंग को बड़े

ही अपमानजनक और बेढंगे तरीके से इस पुस्तक में प्रस्तुत किया गया है

"गुप्तचर हनुमत विभीषण मैं भई जो बात।
आय रावन सों बताई कुटिल वाकी घात॥
सुनत प्रबल प्रसन्न दशमुख तब रह्यो नहिं मौन।
जानि कै मध्यान आयो लौटि सों निज भौन॥

कह्यो काल कोटि के तब लंकपति सों जाय।
भगि गयो निसि मे विभीषण लंक-सौध विहाय॥
रहे सरमा और तरनीसेन असि घबराय।
अबहिं आयो हौं इतै प्रभु तिनहिं धीर बधाय॥
राम और विभीषण की भेंट और शरणागति प्रसंग को भी अत्यन्त विकृत रूप में प्रस्तुत किया गया है

"उत विभीषण राति ही मे कियो सागर पार।
बहु, सजात डरात आयो राम-सेन मंझार॥

मिलि गये हनुमान यासौं बनि गयौ सब रंग।
लै गए रघुबीर कै ढिग ताहि अपने संग॥

जानि रावण बन्धु प्रभु ने कियो तेहि बहु मान।
तिलक दै तेहि आशु लंकापति कियो भगवान॥

अब बंधायो सिन्धु पै इक सेतु राम उदार।
कियो सेना सहित या विधि अम्बुनिधि को पार॥"

इसी प्रकार रावण की कुलघ्न और षड्यन्त्रकारी बहिन शूर्पणखा के चरित्र को भी बड़ा ही तूल देकर एक सर्वथा दूसरा रूप दे दिया गया है। समस्त वनवासी ऋषि मुनियों और राम-लक्ष्मण पर [illegible] आरोप लगाया गया है कि वे शूर्पणखा और राक्षसों से प्रतिशोध लेने के लिए निरन्तर प्रयत्नशील हुए उचित-अनुचित और तरीके को अपनाने के लिए तत्पर रहते थे। शूर्पणखा में कोई कुत्सित भावना-पूर्ति या चारित्र्य-दोष नहीं था बल्कि लक्ष्मण ने जानबूझकर उसके विरूपीकरण की योजना बनाई थी।

"इहरन चली सुपनखा निसि न अंग-रसकन बिहाई।
मारग भूलि राम कुटिया लौं मन-मन चलि आई॥

दूरहि तै पूमत लखि वाको लखन लियो पहचानी।
और सुनारि कटारि आपनी कह्यो कड़क इमि बानी॥

'अधमा! लंकक असाउ सहायक काल आयगो तेरो।
भूलहि गयो तोहि कुलटारी! कियो गयो भ्रम मेरी॥

यों कहि बधि मृगपति कौ सहसा बीरबृता ताहि पछारी ।
ताहि निपातन हेतु हाथ में लीन्हौं कोपि कटारी ॥"

किसी भी मौलिक लेखक को विचार-स्वातन्त्र्य और अपने दृष्टिकोण से प्रतिपाद्य विषय को प्रस्तुत करने का तो अधिकार है पर बिना कारण परम्परा विहित और लोक प्रचलित दुष्ट पात्रों–(जैसे कि पूतना का चरित्र) को अतिरंजित दर्शाना उचित नहीं है । इससे लेखक के किसी मंतव्य की पूर्ति भी संभव नहीं है ।

जहाँ तक भाव और भाषा का प्रश्न है लेखक ने अनेक स्थलों पर निस्संकोच दूसरे कवियों के भावों और रचना-शैली को अपहृत किया है यह अवश्य है कि उनमें मौलिक व्यंजना का सा आनन्द आता है । छन्द अलंकार और रस-नियोजन की दृष्टि से रीतिकालीन पद्धति अपनाई गई है । चन्द्रोदय संध्या प्रभात आदि के भी इसी प्राचीन परिपाटी पर कुछ सुन्दर चित्रण हुए हैं । प्रभात पर लिखी पंक्तियों में सरसता के साथ-साथ नूतनता और अनूठापन है

"चन्द्रिका सों ससि पीरो भयो
छमता छम में अब चाहत चाली ।
लाग विहंगम-वृन्द उड़ान
चहूँ दिसि वृन्द उठि चटकाली ॥
मन्द बही लागी सीरी समीर
त्यों व्योम में छाय रही कछु लाली ।
भाल पै प्राची दिसा के मनौ
धरि सिन्दुर बिन्दु दियो ऊषा-आली ॥"

कवि ने प्रकृति को जिस दृष्टिकोण से देखा है उसमें रचना-चातुर्य और भाषा लालित्य तो है, पर अनोखी सूझें और विभिन्न कल्पनात्मक कथन उतने हृदयस्पर्शी और स्वाभाविक नहीं बन पड़े हैं । पलाश-पुष्प का वर्णन जरा देखिए

"ताहि छिन सोहत पलास को प्रसून लाल
बींधत वियोगिनी मदन तन जारो है ।
मद्य भरा विसिख समान ही लखात कोई,
कामिनी करेजहि विरच करि डारो है ॥
धायो भरि पेट मांस जैसे क्रूर पंछिन को
याही ते पलास निज नाम इन धारो है ॥
होत है कठोर अति जानि मन माँहि मनो
यह पल खण्ड नाहि काढ़यो विचारो है ॥"

सेमल के वृक्ष की परछाई जल में पड़ रही है । उसके हिलने-डुलने की क्रिया

और लहरों के मध्य अठखेलियाँ करती डालियाँ और पत्त कवि के मन में एक दूसरे प्रकार की कल्पना जगाते हैं

'जदपि समान बाही सर के निकट लाग्यौ
सिमर बिटप एक परत लखाई है॥
बाके बारि बारन के प्रसर प्रवाहनि में
तरु प्रतिबिम्ब यों परत जब आई है॥
मानो मनमाख महीधर सरनागत की
सायर ने लीन्हो निज हीतल छिपाई है।
कबहूँ सुराधिप के कुलिश प्रहारनि सौं
मानो भय मानि रही पंखनि हिलाई है।'

उपर्युक्त काव्य और काव्य-ग्रंथों के विवेचन से स्पष्ट है कि जो कवि जितना ही सौंदर्य के शाश्वत स्वरूप को हृदयगम कर पाता है वह उतनी ही खूबी से अपनी प्रतिभा और कल्प शक्ति का उपयोग करता है। चूँकि भावनाओं का संचरण सर्वदेशीय है, अतएव काव्य के विषय भी सर्वदेशीय और समान महत्ता वाले होते हैं। कवि अपनी मौलिक प्रतिभा एवं कल्प-शक्ति से निर्जीव को भी सजीव और साधारण को भी लोकोत्तर बना सकता है। आज महाकाव्य का स्तर अपेक्षाकृत घट गया है। उक्त सभी महाकाव्य जिनका विवेचन हम ऊपर कर चुके हैं सही मानों में महाकाव्य कहलाने के अधिकारी नहीं हैं। रामायण-महाभारत जैसे संस्कृत महाकाव्यों की सी उदात्तता उनमें नहीं आ पाई है तो भी इस वैज्ञानिक युग के शुष्क मरुस्थल में जो सरस भावधारा की स्रोतस्विनी बहा सके हैं हिंदी संसार उनका चिर ऋणी रहेगा।

६

# शरच्चन्द्र के नारी पात्र

यथार्थ का तकाजा है कि उपन्यासों में जिन परिस्थितियों और वातावरण का चित्रण हो वह जीवन की खुली धूप हवा और मिट्टी से निखरा गया हो। शरच्चन्द्र अपनी पीढ़ी के अकेले ही ऐसे लेखक थे जिन्होंने मानव अंतश्चेतना को सर्वथा नये स्तर पर स्थापित करने का प्रयास किया साथ ही अत्यन्त साधारण रोजमर्रा के जीवन से अपने उपन्यासों के प्लाट से यथार्थ व्यवहार-चेष्टाओं का उद्घाटन किया। आकाश को आच्छन्न करने वाले बादल जिस वेग से उमड़ते-घुमड़ते हैं ठीक वैसी ही उद्दाम वैयक्तिकता का विस्फोट और हर रहस्य एवं अज्ञेय को चुनौती के रूप में चीरफाड़ कर देखने की उनकी जबर्दस्त एषणा थी। प्राचीन संस्कार एवं मर्यादाओं के छिछले भावावेगों की क्षणिक लहरों और बुदबुदों की पकड़ में आते-आते स्वयं फिसल कर गिर पड़ने वालों में से वे नहीं थे अपितु उनकी लेखनी की आघातिक चोट से कितनी ही प्राचीन मान्यताएँ खण्ड-खण्ड हो गई, असमान्य और अतिरंजित—जिसने मनुष्य की प्रवृत्तियों और वासनाओं पर मुलम्मा चढ़ा रखा था—चकनाचूर हो गया कुतूहल के भाण्डार खुले पड़ गए और चिरकाल से आत्मा को जकड़ने वाले बंधन तार-तार हो गये।

अपने उपन्यासों के नारी-पात्रों में भी उन्होंने 'वास्तव' को ही अपनी कल्पना अपनी रूमानियत का प्रखर आधार बनाया। समकालीन आलोचकों ने ऐसे चरित्र और प्रसंगों की कड़ी भर्त्सना की और उन पर एक अनपढ़ जबर्दस्ती का आरोप लगाया पर व्यक्ति और परिस्थितियों को जीवन-सत्य के दो पहलू मानकर वे सदा आगे बढ़े। परिणाम यह हुआ कि सद्-असद्, अच्छा-बुरा, लायक-बेलायक भव्य और बहिष्कृत तथा औसत दर्जे के पतितों एवं पापियों को उन्होंने अपनी व्यापक मानवीयता और सहानुभूति से कला की परिधि में समेट लेने की सतत चेष्टा की। उन्होंने स्वयं लिखा है— 'नाना परिस्थितियों के विपर्यय में एक समय नाना व्यक्तियों के सम्पर्क में आना पड़ा था। उसमें कोई क्षति नहीं हुई है, ऐसी बात नहीं। मगर उस समय जिन्हें देखा था उन्होंने मेरी सारी क्षति की पूर्ति कर दी है। वे मेरे मन में इस उपलब्धि को छोड़ गये हैं कि कोई भी त्रुटि विच्युति अपराध अधम ही मनुष्य का सब कुछ नहीं है। बीच में उनमें जो वस्तु यथार्थ में मनुष्य है जिसे आत्मा ही

कहा जा सकता है, वह उसके सभी अपराधों से बड़ी है। अपनी साहित्य सेवा में उसका अपमान न करूं। कारण—जितना भी बड़ा क्यों न हो मनुष्य के प्रति मनुष्य में घृणा उत्पन्न हो मेरी रचना में कभी इस बात को बढ़ावा न मिले। लेकिन बहुतेरे लोगों ने इसे मेरा अपराध मान लिया है और जिस अपराध के लिए मुझे सबसे अधिक लज्जित होना पड़ा है वह मेरा यही अपराध है। मेरी तूलिका से पापों का चित्र मनोरम हो उठा है, मेरे विरुद्ध उनका यही सबसे बड़ा अभियोग है।

इस प्रकार अपनी ज्वलंत प्रेरणा के साथ उठ खड़ा होने वाला शरच्चन्द्र का अहंकारी व्यक्तित्व कुछ लोगों को बड़ा ही अजीबोगरीब लगा क्योंकि उन्होंने धर्म-नीति आचार-विचार समाज और संस्कृति की नई व्याख्याओं का एक क्रान्तिकारी प्रश्न उठाया था साथ ही यथार्थ अनुभूति से उपजा होने के कारण उनका कृतित्व सभी से भिन्न और सर्वथा नई लीक का हामी था। उनके सबसे प्रसिद्ध उपन्यास 'चरित्रहीन' की नायिका—सावित्री—एक बाल-विधवा है जो कुलीन वंश की होने पर भी एक 'मेस' में नौकरानी है और मेस में ठहरे हुए सतीश नामक युवक से गम्भीर प्रेम करती है। कितने ही प्रासंगिक व्यवधानों के बीच भी उनका प्रेम चलता रहता है, पर अन्त में सरोजिनी के आने से त्रिकोण उपस्थित हो जाता है।

इसके विपरीत किरणमयी एक बड़ी ही विचित्र उच्छृंखल नारी है। जैसे बरबस अंधकार और प्रकाश का योग हो जाए वैसे ही उसका वैवाहिक गठबंधन है। पति मृत्युशैया पर पड़ा है पर उसमें आनन्द-भोग की फुलझड़ियाँ उठ रही हैं। बातचीत के दौरान वह खुद कहती है—"मैंने उनसे कभी प्रेम न किया न उन्होंने कभी मुझे। वे बीमार पड़े तो महीनों पड़े रहे। ऐसे समय में डाक्टर आए मेरा हृदय प्रेम का भूखा था जो भी उसने दिया वह प्रेम नहीं हलाहल था किन्तु मैंने उसी का आकंठ पान किया। मैं हलाहल पीती ही जाती। किन्तु ऐसे समय में ही मुझे अमृत का पता लगा। अमृत से किरणमयी का संकेत उपेन्द्र से हुए प्रेम की ओर है। तत्पश्चात् वह दिवाकर के साथ बर्मा भाग गई। इस प्रकार विश्रृंखल भावनाओं के संयोजन द्वारा एक कामासक्त नारी के चरित्र को अधिकाधिक पैना और मर्मस्पर्शी करके दर्शाया गया।

'देवदास' की पार्वती चंद्रा और चन्द्रमुखी 'पथेरदावी' की भारती और सुमित्रा 'शेष प्रश्न' की कमल शिवनाथ' की अचला और राजलक्ष्मी 'वामुनेर मेये' (अर्थात् ब्राह्मण की लड़की) की सन्ध्या 'गृहदाह' की अचला 'पल्ली समाज' की रमा और 'बड़ी दीदी' की माधवी शरच्चन्द्र की ऐसी नारी-सृष्टियाँ हैं जो तमाम परम्पराओं अंधविश्वासों और रूढ़ियों के पदचिह्नों की लीक से अलग हटकर स्वयमेव नई राह का निर्माण करती हैं। चित्रात्मक सृजन के लिए कला को ऐसी निर्बाध कल्पना की आवश्यकता है जो उन्मुक्त हो जिस पर जोर-जबर्दस्ती या विधि-निषेध का दमन न हो। शरच्चन्द्र के नारी पात्र उनके अपने भीतरी विप्लव और उथल-पुथल का चित्र हैं। फलतः उनके सम्वेदनशील हृदय की प्रतिध्वनि हैं।

स्पष्ट शब्दों में—शरच्चन्द्र की नारियाँ सीमित मतवादों और संकुचित सिद्धान्तों की जकड़बन्दी में नहीं बंधना चाहतीं। वे उस परवश पंछी की तरह नहीं हैं जो आकाश में उड़ान भरना चाहकर भी पंख फड़फड़ाकर रह जाता है। इसके विपरीत वे निर्बंध हवा में विचरना चाहती हैं। 'ब्राह्मण की लड़की' में जब संध्या वर के पीढ़े से उठा लिये जाने के कारण कुचक्रित वेष में तूफान की तरह अपने प्रेमी अरुण के पास जाती और याचना करती है—'तुम्हारे अलावा मेरा आज कोई नहीं है अरुण।' तो अरुण पूछता है 'कहाँ?' संध्या कहती है—'यहाँ से एक व्यक्ति अभी उठ गया, यहीं अरुण।' अरुण ने सकुचाते हुए कहा—'किन्तु तुम्हारे साथ तो मैं नहीं जा सकता।' संध्या कातर हो उठी—'फिर मैं कहाँ किसके यहाँ होऊँगी, जीऊँगी कैसे?' पर जब अरुण ने अनिच्छा व्यक्त की तो नारी का सहज अभिमान मुखर हो उठा।

वह आँधी की तरह जैसे आई थी वैसे ही लौट गई। दूसरे दिन जब अरुण गया तो वह दूसरा ही रास्ता अपना चुकी थी। अरुण अवाक् रह गया—"संध्या तुम जा रही हो। मैं उस दिन अपना चित्त स्थिर नहीं कर पाया था किन्तु मैंने निश्चय किया है कि मैं तुम्हारी बात में ही राजी हो जाऊँगा। संध्या बोली— उस दिन मेरा भी चित्त स्थिर न था अरुण जी किन्तु आज मेरा चित्त स्थिर हो गया है। मैं पिताजी के साथ यही बात जानने जा रही हूँ कि नारी के लिए शादी करने के अतिरिक्त कोई काम है भी कि नहीं। मूक अभिराम व्यर्थ नहीं जाता, अतः शरच्चन्द्र के उपन्यासों में जब-जब ऐसे प्रसंग आए हैं वे पाठकों को रुला देते हैं।

सबसे बड़ी विशेषता है कि उनके द्वारा सृजित नारियाँ व्यक्तित्वहीन और नितान्त चेतनाशून्य नहीं हैं वे वैचारिक क्रान्ति उत्पन्न करने में सफल हुई हैं। कोई कठोर स्वभाव की शासनप्रिय और हठ को सीमा तक निभाने वाली है तो कोई निरीह दीनता और आत्म प्रवंचना से दूर है। कोई संन्यासी नैष्ठिक या कट्टर परम्पराओं की प्रतीक हैं तो कोई ऐसी उच्छृंखल नारियाँ भी हैं जो ऐन्द्रिय सुख की तृप्ति के लिए अपने आप को मिटा देने वाली हैं। पर अपने तई मिटा देने वाली इन नारियों में भी एक सगर्व आग्रह और अनमना कौतुक है। लगता है जैसे उनके संवेदनशील अन्तर में मध्यवर्गीय कुंठाग्रस्त संस्कारों की ऐसी बन्द अतृप्ति भरी पड़ी है जो असमय वार्धक्य के यातनापूर्ण या उच्छ्वास भरे चित्र उपस्थित करती है। कहीं प्रणयावेगों से आविल तो कहीं स्वयं की प्रतीति एवं परितुष्टि के लिए अनधिकार लिप्साओं से उत्तेजित, कहीं अतृप्त प्यार के तनाव से छिन्नभिन्न तो कहीं सहज संयम के दायित्व से अवसन्न या एकान्त गरिमा की साधना से संत्रस्त कहीं बेबसी से कातर तो कहीं आन्तरिक आवेगों की तीव्रतम पिपासा से उद्विग्न इसके अतिरिक्त किसी में सहज वितृष्णा जगाने वाला अवसाद और ऊब तो किसी में निःस्वार्थ गौरव से उपजा विराग और पलायन किसी में प्रेम-मर्यादा का द्वन्द्व तो किसी में मोहभंग और दिल की तड़पन का वज्रपात—यों शरच्चन्द्र की ये कथा-नायिकाएँ बड़ी ही अजीबोगरीब और विचित्र मानसिकताओं से भरी हैं जिनके मानसिक ऊहा

पोंगों और 'मूढ़ों' का सूक्ष्म विश्लेषण प्रस्तुत किया गया है। अनेक बार पाठकों का मन उनकी भावनाओं से एकाकार नहीं हो पाता। कारण—उनकी मस्तिष्क की कृति निधियाँ निरी कल्पनामूलक नहीं वे विभिन्न परिस्थितियों और अनुभूतियों में ढाली गई हैं। मनोभावों का अंकन चारित्रिक विकास और कितनी ही भीतरी उलझनपूर्ण प्रक्रियाओं का मार्मिक विश्लेषण ऐसे-ऐसे कोण उभारता है जो एक सामान्य मनुष्य की बुद्धि में स्वभावतः बँध नहीं सकते। बुद्धि की अस्वीकृति का अर्थ है मूल प्रवृत्तियों में विपर्यय जो किसी प्रकार तालमेल नहीं बैठा पाता पर इसी आधार पर समस्याओं को आगे ठेल कर विभिन्न संघर्षों के वात्याचक्र में उनकी कुण्ठाओं की परिणति वितर्क बुद्धि पर हावी हो जाती है। अनेक बार मूलभूत धारणाओं को ध्वस्त करने के प्रयास में वे गुमराह भी हुए, पर इस प्रकार की अवान्तर स्थापनाओं और मूल प्रवृत्तियों में अन्ततः उन्होंने तादात्म्य स्थापित किया। शरत्चन्द्र ने स्वयं स्वीकार किया है—"समाज-संस्कार की कोई भी दुरभिसन्धि मुझ में नहीं है इसलिये मेरी पुस्तकों में मनुष्य के दुःख-दर्दों का विवरण है, शायद समस्याएँ भी हैं किन्तु समाधान नहीं है। यह काम तो दूसरों का है मैं तो केवल गल्प-लेखक हूँ इसके अतिरिक्त कुछ भी नहीं।

एक मोटा-सा सवाल है—सच्ची कला क्या है, किसके लिए है और कौन उसका आनन्द उठाता है—सृष्टा भोक्ता या भुक्तभोगी। इसका उत्तर भी उन्होंने स्वयं दिया है—"सृजन करना शक्ति है यह दिखाई नहीं पड़ती और इस शक्ति का आधार है अपने प्रति विश्वास आत्मनिर्भरता। यही शायद उनका मूलमन्त्र था जिसकी साहित्य-सृजन में उन्होंने अव्याहत गति मानी। एक अन्य स्थल पर इसी का स्पष्टीकरण करते हुए वे लिखते हैं—"मैं जानता हूँ कि मेरे चरित्रों का निर्माण कैसे होता है। यथार्थ अनुभवों की उपेक्षा मैं नहीं करता। मगर यथार्थ और अयथार्थ के सम्मिश्रण से ये कितनी पीड़ा कितनी सहानुभूति कलेजे के कितने खून से ये धीरे-धीरे बड़े होकर फूलते हैं इस ओर कोई भले ही न जाने मैं तो जानता हूँ। सुनीति और दुर्नीति का स्थान इसमें है लेकिन विवाद की गुंजाइश इसमें नहीं है। यह वस्तु इससे बहुत ऊँची है।"

एक जबर्दस्त झटापेल में बाद शरत्चन्द्र के प्रति जब बुद्धिजीवियों की रुचि बढ़ने लगी तो उनका औपन्यासिक कौशल मानसिक विकास के शिखर पर पहुँच गया। अपनी रंग-रेखाओं और अछूती अभिव्यक्ति में वे हर वर्ग की नारियों की ऐसी अतलस्पर्शी मूर्ति भर सके जो देश काल और परिस्थितियों से ऊपर उठकर चिर चिरन्तन तक अमिट लकीर छोड़ गई। कितने ही मतभेदों के बावजूद विश्वकवि टैगोर ने इनकी मृत्यु के पश्चात् अभ्यर्थना में लिखा था

"जाहार अमर स्थान प्रेमेर आसने
क्षति तार क्षति नय मृत्युर शासने।

रत्न के मारी पाव

देशेर माटिर थेके निलो जारे हरि
देशेर हृदय तारे राखियाछे धरि।"

अर्थात् प्रेम के आसन में जिनका अमर स्थान है मृत्यु के शासन में उन्हें खोना कोई खोना नहीं है। देश की मिट्टी से जिनका अपहरण कर लिया देश के हृदय ने उनको वरण कर रख छोड़ा है।

# ७

# टैगोर के नारी पात्र

रवीन्द्रनाथ ठाकुर के चरित्र-चित्रण का मूल स्वर है एक अति व्यापक मानवता वाद जो विगत अर्द्ध शताब्दी के समाज धर्म संघर्ष कुल एवं परिवार, बाह्य घटनाएँ, सामयिक वातावरण व्यक्ति और उसके चहुँ ओर की परिस्थितियों के संदर्भ में चित्रा गया पर अन्ततः जिसकी चरम परिणति नारी पात्रों में जाकर हुई । 'सुन्दर' के उपासक कवि ने 'सत्य' और 'शिव' के सम्मिश्रण से नई भाव भूमि पर नये सौन्दर्यबोध एवं कलात्मक उत्कर्ष के साथ एक विशिष्ट वातावरण में कुछ ऐसे *अभूतपूर्व चित्र आँके जिन्होंने न केवल एक विशिष्ट भावों का उद्रेक किया बल्कि* अन्तःस्वरों को छूकर अपनी कला की व्यापकता और भावनाओं की सचाई की छाप छोड़ गया।

टैगोर के नारी पात्र भले ही न किसी सुदूर कल्पना लोक की सृष्टि हों एक गहरा नाता हम से कायम कर लेते हैं जिन्हें जीवन में भुलाना कभी सम्भव नहीं । उनके रचना काल के प्रथम दौर में जब तारुण्य की माँग है, भाव-बाहुल्य में अतृप्त कामना का असीम आग्रह है तब भी अन्धकार की मसिरेखा को ज्योति की लीक बनाकर कवि की वाणी जीवन आदर्शों में युगान्तर लाने में सफल हुई है । सौन्दर्यबोध की व्याख्या करते हुए एक स्थल पर वे लिखते हैं

'जिस प्रकार सौन्दर्य हमें कोमलता की ओर तथा शनैः-शनैः संयम की ओर खींच ले जाता है संयम भी उसी प्रकार हमारे सौन्दर्य बोध की गम्भीरता एवं गरिमा में अभिवृद्धि करता है । सम्यक भाव से मनोयोग देना न जानने पर हम सौन्दर्य के मर्म में पैठ उससे रस प्राप्त नहीं कर सकते । एक परायण सती स्त्री ही तो प्रेम के यथार्थ सौन्दर्य की उपलब्धि कर सकती है दुराचारिणी या पथभ्रष्ट स्त्री थोड़े ही कर सकती है । सतीत्व नहीं चांचल्य रहित संयम है जिसके द्वारा गम्भीर रूप से प्रेम के निगूढ़ रस को प्राप्त किया जा सकता है ।

कवि का यह अदम्य स्वर ही पश्चकाल की बद्धमूल धारणाओं उनकी मन की जड़ता मतानुगतिकता की परिधि को तोड़कर नई विचारधारा नये जीवन-दर्शन और चिर वरेण्य आदर्शों की स्थापना करता रहा । उनके मत में केवल नयनों के द्वारा नहीं वरन् उसके पीछे यदि मन की दृष्टि मिली हुई न हो तो सौन्दर्य को अच्छी

तरह देखा-परखा नहीं जा सकता। यही कारण है कि उनकी जीवन्त कल्पना अनुपम लोक की कुहेलिका चीर कर ऐसे-ऐसे रूपरंगों से मानवी चित्रों को सजीव एवं साकार करती गई है जो अधिक पूर्ण और वास्तविक हैं जिसमें प्राण-ज्वार का प्लावन है, निर्भीक और ओजस्वी आत्मा की अनुगूँज है और नित नये चरित्र चित्रों के विस्तार रंग-वैभव आकर्षणों और बहुविध तत्त्वों में सारी सम्पूर्णता को समेट कर ऐसी महत् सृष्टि की गई है जिसमें अदम्य शक्ति चेतना और एक तत्त्वदर्शी जिज्ञासु दार्शनिक की सफलतम अभिव्यक्ति हुई है। एक अन्य स्थल पर कवि ने लिखा है

"वास्तव में सौन्दर्य जिस स्थान पर पूर्ण विकसित होता है वहीं अपनी प्रग ल्भता को छोड़ देता है। वहीं पर फूल अपनी वर्णगन्ध की अधिकता को फल की गम्भीर मधुरता में परिणत कर देता है और उसी परिणति में उसी चरम विकास में सौन्दर्य और मंगल का समन्वय हो जाता है।

इनके प्रारम्भिक उपन्यासों 'करुणा' और 'बहू ठाकुरानी हाट' में एक प्रकार का युवकोचित आकर्षण और कल्पनारंजित वातावरण अधिक है जिससे इस वय:सन्धि में सामाजिक एवं मनोवैज्ञानिक गुत्थियों के विश्लेषण की प्रवृत्ति कम दीख पड़ती है। पर 'चोखेरबालि' और 'नौका डूबी' में कल्पना समृद्ध हो जाने के कारण इन्होंने जिन विविध मुद्राओं एवं भंगिमाओं में भावों को ग्रहण किया उसमें कितने ही नये भावार्थों पर नये-नये संकेत व अर्थों का संसार खुल पड़ा कितने ही पारदर्शी एवं रंगीन छाया चित्र उभरे और जीवन-वीणा के अगणित तार सहसा झंकृत हो उठे।

इन दोनों मनोविश्लेषण पूर्ण उपन्यासों में जिनमें घटनाओं की विविधता ही प्रधान है—ऐसी नारियाँ चित्रित की गई हैं जो अपने आदर्शवाद पर टिक कर भी अपनी प्रकृति चरित्र और प्रेम के ऐकान्तिक पहलू को बड़े ही स्वस्थ रूप में प्रस्तुत करती हैं। 'चोखेरबाली' की विनोदिनी के भावुक और बौद्धिक रुझान के पक्ष इतने सशक्त होकर उभरे हैं कि निरन्तर संघर्ष और असमञ्जस की स्थिति बनी रहती है। विधवा होने के बाद इच्छा खामोशी और निरीह स्वच्छता में बपी भावना उसे अतीत के उस काल में पहुँचा देती है जहाँ उसमें महेन्द्र से—जिससे कि उसका पहले विवाह होने वाला था—बदला लेने की लपट सवार होती है। नारी के मन का सूक्ष्म विचित्रता गुम्फता उलझना और आवेश भरे वासनापूर्ण चित्र अन्ततः उसी समाधान के बिन्दु पर आकर टिकते हैं जहाँ जीवन और संघर्ष की कहानी के अधिक सन्तुलित परिप्रेक्ष्य सामने आते हैं। 'नौका डूबी' में अचानक आँधी के कारण नौकाएँ डूबने की दुर्घटना जब नवपरिणीता को किसी अन्य युवक से जा मिलाती है और वह उसे भूल से पति मान बैठती है तो उसमें एक आदर्श कुलवधू की सी स्वर्गिक पवित्रता की गरिमा है जो इस वाम विडम्बना और प्रतिकूल परिस्थितियों में भी उसके सतीत्व की कवच बनी रहती है। युवक का अन्तर्द्वन्द्व और परिस्थितियों की अधिकाधिक उसे उसके निकट लाती जा रही हैं "उससे मर्यादित और शिष्टोचित व्यवहार के सम्मुख उसे दिया नहीं पाते और इस प्रकार शील या आचरण भंग का साहस वह नहीं कर पाता।

पर ज्यों ही नववधू को यह ज्ञात होता है कि युवक उसका असली पति नहीं है तो नारी के चरम सतीत्व की साधना प्रारम्भ हो जाती है। अधिक परिचय और सान्निध्य में एक व्यक्तित्व दूसरे व्यक्तित्व पर हावी हो जाता है, वरन् कभी-कभी तो अन्तरंग भावनाओं को आलोड़ित करता हुआ एक मनोरम प्रक्षेप भी बन जाता है पर पति-पत्नी के प्रेम का तो एक विशिष्ट गतिपथ है। कुछ विशेष परिवेश एवं परिस्थितियाँ भले ही अनुकूल साबित न हों किन्तु परस्पर मुक्त हृदय और सम्पूर्ण ग्रहण एवं समर्पण की प्रक्रिया अनेक विषमताओं में से भी समझौते का मार्ग खोज लेती है। यही कारण है कि कितने ही ऊहापोहों और उलझनों के पश्चात् जब चिरमिलन होता है तो उसमें किसी तरह के शक-शुबहे नहीं हैं अनास्था या अविश्वास के सौदे नहीं हैं और न ही उनके दिलों में फ़र्क डालने वाली दरारें हैं। दोनों की प्राणात्माएँ मिलकर दूध-पानी की भाँति एकमेक हो जाती हैं।

इनके सुप्रसिद्ध उपन्यास 'गोरा' में नारी के बहुपक्ष चित्रित हुए हैं। सुचरिता ललिता आनन्दमयी आदि प्राचीन और नव्य आदर्शों की प्रतीक बनकर कितने ही विचार कोणों और चारित्रिक पहलुओं को सामने लाती हैं। युग के बदलते परिवेश में अनुभूति सदा सापेक्ष्य होती है, अतएव कथाकार की महानता तभी है जबकि वह निर्बाध जीवन को समझने का अवसर दे और उसके विशाल वैविध्य में तात्कालिक परिस्थितियों को एकाकार कर कितनी ही दुर्बोध गूढ़ जटिलताओं का समाधान प्रस्तुत करे। उक्त उपन्यास में टैगोर ने नारी चरित्र को निजस्वता और वैयक्तिकता प्रदान की है, यही कारण है कि विभिन्न परिस्थितियों में नाना परिवेशों के बीच कितने ही ताने-बाने से घिरी और जीवन के उतार चढ़ावों के झंझावात में हिलकोरें लेता उसके व्यक्तित्व का अन्तर्बाह्य रूप ऐसे भव्य चित्रों और बिम्ब-प्रतिबिम्बों को उभारता है जो जीवन और चारित्र्य की कसौटी है।

अपने मध्याह्न काल में 'चतुरंग' और 'घरे बाहिरे' में कवि ने नारी के मर्यादित आदर्शवाद के साथ उसके नैसर्गिक रुझानों का भी दिग्दर्शन कराया है। 'दोष' की विधवा दामिनी जिसमें तरुणाई की आशा अभी बुझी नहीं है वह वीतराग या मुमुक्षुभक्ति में लीन नहीं बल्कि उसके हृदय में कसमसाता प्रणय का कम्पन है जो सारे बंधनों और अवरोधों को तोड़कर जीवन की सरसता का उपभोग करना चाहता है। वह विद्रोहिणी हो जाती है और अन्त में अपने प्रणयी से ठुकराये जाने पर दूसरे से विवाह कर लेती है। इसके विपरीत 'घरे बाहिरे' की समस्या है कि वैवाहिक प्रेम रूढ़ है या स्वतः स्फूरित प्रेम। इसके नायक निखिल का एक स्वतन्त्र दृष्टिकोण है जिससे उसकी पतिपरायण पत्नी बिमला का मतभेद है। परिस्थिति-वश दोनों के बीच पार्थक्य रेखा खिचती जाती है किन्तु समय का व्यवधान जो एक लम्बी दूरी तय कर चुका है, बहुत कुछ रहस्योद्घाटन करता है। अंधकार की कुहेलिका में प्रेम की अतल गहराइयाँ उजागर होती हैं और अन्त में दोनों जिस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं वह यह कि वैवाहिक प्रेम की सीमाहीनता ही असीमता है। कारण—सीमाहीनता वस्तुतः किसी

की सीमा के मिट जाने में अर्थात् उसके एकीकरण में है।

विवाह क्या है—दो अलग कड़ियों को जोड़ने वाला एक ऐसा सूत्र जिसमें गहरी आत्मीयता और अन्तरंग तादात्म्यता है। विवाह है—आत्मिक सम्मिलन दो का विलय विशृंखल वृत्तियों का सामंजस्य दो हृदय दो आत्माओं को निःशेष सम और दो पृथक् जीवन और व्यक्तित्वों की चरम परिणति।

यों इनके समस्यामूलक उपन्यासों में नारी का रूप और भी भव्य और भी परिपक्व होता गया है। पूर्व निर्धारित योजना का स्थान यादृच्छिकता ने ले लिया है। कवि की नितान्त पुष्ट और शक्तिमती कल्पना में अनेक बार द्वन्द्व और गम्भीर संघात उत्पन्न हो जाता है कहीं आदर्शवाद की कृत्रिम ऊपर से थोपी गई और विकृत रंग रेखाओं में प्रतिगामी रोमांस उभरता है तो कहीं कल्पना की कोरी उड़ानें अपनी ही सीमा-सीमाओं से टकराने लगती है। कहीं उनकी कला वस्तुवाद की ओर उन्मुख है तो कहीं धर्म नीति दर्शन और आचार-मर्यादाओं के संघर्ष में जीवन का उच्छल प्रत्यावेग दबता पड़ रहा है।

फिर भी टैगोर के नारी-चरित्र की इस अवतारणा के संघर्ष की दिशा की निर्धारक उनकी रूमानी कल्पना नहीं वरन् मानवतावादी दृष्टि है जो जीवन-सत्य में पैठने को सदैव सचेष्ट रही है। एक बार कवि से किसी ने पूछा

"महामना जीवन-संध्या समीप है, पथ ढल चली है, क्या अब भी आपको अपने एकान्त चिन्तन में पारलौकिक सन्देश सुनाई पड़ता है?" कवि ने उत्तर दिया

"सन्ध्या का समय है और मैं कान लगाये बैठा हूँ विलम्ब से ही सही शायद कोई पुकार ले।"

कहना न होगा—कवि देश काल की सीमाओं से परे और महाकाल के नीलाम्बर में भूत वर्तमान और अतीत की विरासत को अपनी झोली में समेट एक युगदर्शी दार्शनिक थे। जीवन की विषम से विषम परिस्थितियों में भी—कितनी ही दारुण प्रतिकूलता से टकराकर भी—उनका जीवन चमत्कार अधिकाधिक प्रशान्त और सन्तुलित बनता गया। महिमामयी नारी की परिचर्या के वे इतने कायल थे कि उन्होंने स्त्री पुरुष के उन्मत्त संघात की तो सदैव भर्त्सना की ही पर उसकी वासना की चपलता जब वेदना की परिणति में एकात्म्य हो गई अथवा अनुराग के साथ क्षमा आ मिली तभी उनके दाम्पत्य प्रेम की पराकाष्ठा चिरमिलन में प्रतिष्ठित हुई। कवि ने अपनी पत्नी की मृत्यु के बाद लिखा था

"तुमि मोर जीवनेर माझे
मिशाये छो मृत्युर माधुरी।
चिर विदायेर आभा दिया
रांगाये गियेछ मोर हिया॥"

उपन्यास में अनेक पात्र एक साथ मिलते हैं, किन्तु सब का व्यक्तित्व पृथक् और अपनी निजी विशेषता लिये दृष्टिगत होता है। उन्होंने अपने यथार्थ चित्रण के बल से उनकी व्यक्तिगत रुचि, आदर्श भावना तथा उनके स्वभाव की विशेष प्रवृत्तियों के, उनके बातचीत, रहन-सहन, रंग-ढंग, चाल-ढाल और उनके क्लिष्ट अवसरों के चित्रण द्वारा उनका सच्चा चित्र पाठकों के समक्ष उपस्थित कर दिया है। हमें ऐसा प्रतीत होने लगता है कि ये सजीव चलते-फिरते नर-नारी, बालक-बालिकाएँ, वृद्ध-तरुण अथवा अपने ही संगी व सहयोगी हैं, उनसे हमारा निकट का सम्पर्क है, हमारे हृदय को ये आकर्षित कर लेते हैं, अपनी ओर बरबस खींचते हैं, हम उनसे प्रसंगानुसार प्रेम तथा द्वेष करते हैं, उनकी हँसी के साथ हमारा आह्लाद फूट पड़ता है, उनके आँसुओं के साथ हमारे अश्रु भी ढुलक पड़ते हैं। ये हमारी राग-विराग की वृत्तियों से इतना गहरा सम्बन्ध स्थापित कर लेते हैं, हमारे जीवन में इतने घुलमिल जाते हैं, हम पर अपना इतना व्यापक और स्थायी प्रभाव छोड़ जाते हैं कि हम उन्हें आजन्म नहीं भूल पाते।

प्रेमचन्द जी की कहानी कहने की प्रणाली भी अत्यन्त रोचक और सारगर्भित है। कथा में कल्पना की योजना, वाग्वैचित्र्य और नए-नए प्रसंगों की उद्भावना भी बड़े ही कौशल और सुन्दर ढंग से हुई है। प्रत्येक घटना और दृश्य की अपनी-अपनी विशेषता है और वे विशृंखल होते हुए भी एक ऐसे सूत्र में बँधे चलते हैं कि उनमें पृथक्त्व का आभास ही नहीं होने पाता। कभी-कभी तो पाठक को ऐसा भान होने लगता है कि ये सभी लघु-कथाएँ महत्त्वपूर्ण जीवन-विश्लेषक चित्र हैं, जिन्हें एक सूत्र में बाँधकर लेखक ने अपने बुद्धि-बल से एक विशद कथानक के रूप में प्रस्तुत कर दिया है।

प्रेमचन्द जी को मानव-चरित्र का भी अत्यधिक ज्ञान है और उनका विवेचन भी बड़ी सफलता के साथ हुआ है। किसान-जमींदार, मजदूर-मिलमालिक, शिक्षित-अशिक्षित, सच्चरित्र-दुश्चरित्र, स्त्री-पुरुष, सभ्य-ग्रामीण, बालक-बालिकाएँ आदि सभी पात्रों का वर्णन इतना आकर्षक और पूर्ण है कि वे उपन्यासों के रंगमंच पर अभिनय करके अपना स्थायी प्रभाव हमारे हृदय-पटल पर अंकित कर जाते हैं। मानसिक वृत्तियों के सूक्ष्म विश्लेषण और उनके उत्थान-पतन के चित्र अंकित करने में भी प्रेमचन्द जी ने कमाल कर दिखाया है।

उदाहरणार्थ—'प्रेमाश्रम' में से ज्ञानशंकर, 'रंगभूमि' में से सूरदास और विनय, 'सेवासदन' में से पद्मसिंह और सुमन, 'गोदान' में से होरी-धनिया, गोबर-झुनिया, मातादीन-सिलिया, मेहता-मालती, खन्ना-गोविंदी और 'गबन' में से रमानाथ और जालपा के चरित्रों को ले लीजिए। अपने नित्यप्रति के जीवन-क्षेत्र में हमें जिस प्रकार के मनुष्य मिलते हैं, उनकी ठीक प्रतिकृति उन्होंने खींच दी है।

"चुहिया दोहरी देह की काली-कलूटी नाटी, कुरूपा, बड़े बड़े स्तनों वाली स्त्री थी।" "गोबर साँवला लम्बा एकहरा युवक था।" "बड़ी लड़की सोना लज्जाशीला कुमारी थी, साँवली, सुडौल, प्रसन्न और चपल। गाढ़े की लाल साड़ी जिसे

वह घुटनों से मोड़कर कमर में बाँधे हुए थी उसके हल्के शरीर पर कसी हुई सी थी और उसे प्रौढ़ता की गरिमा दे रही थी। छोटी कन्या पाँच-छः साल की छोकरी थी मैली सिर पर बालों का एक घोंसला-सा बना हुआ एक लंगोटी कमर में बाँधे बहुत ही ढीठ और रोनी।" झींगुरीसिंह नाटे, मोटे सफाचट चाँद लम्बी नाक और बड़ी-बड़ी मूँछोंवाले आदमी थे—बिल्कुल विदूषक जैसे। इसी प्रकार 'रंगभूमि' में "सूरदास एक बहुत ही क्षीणकाय दुर्बल और सरल व्यक्ति था। उसे दैव ने कदाचित् भीख माँगने के लिए ही बनाया था। जनसेवक दुहरे बदन के गोरे-चिट्टे आदमी थे। बुढ़ापे में भी चेहरा लाल था। मुख की आकृति से गरूर और आत्मविश्वास झलकता था। "मिसेज सेवक के चेहरे पर झुर्रियाँ पड़ गई थी जिनसे उनके हृदय की संकीर्णता टपकती थी। प्रेमचन्द जी के इन चित्रों में जो स्वाभाविकता और सादगी है—उसका प्रमुख कारण है—मानव-स्वभाव की उनकी गहरी परख और जीवन की सच्ची परिस्थितियों का मार्मिक अनुभव। अपने उदार और ऊँचे हृदय को संसार के वास्तविक व्यवहारों के बीच रख कर उन्होंने जो संवेदना प्राप्त की है—उसी की व्यंजना उनके उपन्यासों में जब-तब बिखरी पड़ी है। इसके अलावा उन्हें ग्राम्य-जीवन वहाँ के दृश्यों लोगों पुरुष तथा स्त्रियों के स्वभावों का उनके सामाजिक नैतिक और पारिवारिक जीवन की विशेषताओं का बहुत ही निकट परिचय प्राप्त था। उनके कुछ पात्रों में ऐसी स्वाभाविक गरचना की व्यक्तिगत विशेषताएँ मिलती हैं कि जिन्हें सामने पाकर हमें यह भ्रम होने लगता है कि इनका और हमारा कहीं न कहीं साक्षात्कार हुआ है। निःसन्देह उनके मनोहर और रस छलकाते चित्र बिल्कुल सच्चे और खरे उतरे हैं। उनमें मार्मिकता और अनूठी व्यंजना है। उनके भीतर से एक सच्चा हृदय झाँक रहा है।

प्रेमचन्द जी आदर्शवादी कलाकार हैं। उनका मत है कि कला जीवन के लिए है न कि केवल कला के लिए। उनके यथार्थवाद पर आदर्शवाद का मानो मुलम्मा चढ़ा रहता है, किन्तु कहीं भी आदर्श के लिए कला की हत्या नहीं की गई। आदर्शवाद एवं कला का बहुत सुन्दर समन्वय उनके उपन्यासों की विशेषता है।

प्रेमचन्दजी की एक दूसरी विशेषता है कि कथानक सामान्य होते हुए भी व अपनी वर्णन-पटुता एवं आकर्षक शैली से उसे सजीव बना देते हैं। जीवन का इतना रहस्यमय गूढ़ और रंजनकारी चित्रण बाह्य और अन्तर की समान कौशल से चित्रित करने की उनकी पटुता तथा हृदयगत भावनाओं को बड़ी सुन्दरता से प्रदर्शित करने की उनकी प्रणाली देख कर विस्मय-विमुग्ध हो जाना पड़ता है। समयानुकूल आकांक्षा प्रेम क्षोभ क्रोध चिंता प्रतीक्षा आत्मग्लानि घबराहट, उदासीनता विह्वलता सहृदयता कोमलता उदारता आदि दर्शानेवाले शब्द-चित्र बहुत ही सुन्दर उतरते हैं। आशा-निराशा के मानसिक द्वन्द्व का एक चित्र देखिए

'धनिया सन्नाटे में आ गई। एक ही क्षण में उसके जीवन का मृदु स्वप्न जैसे टूट गया। अब तक वह मन में प्रसन्न थी कि उसका दुख-दरिद्र सब दूर हो

गया। जब से गोबर घर आया उसके मुख पर हास की एक छटा खिली रहती थी। उसकी वाणी में मृदुता और व्यवहारों में उदारता आ गई। भगवान् ने उस पर दया की है तो उसे सिर झुका कर चलना चाहिए। भीतर की शांति बाहर सौजन्य बन गई थी। ये शब्द तपते [illegible] बाण की तरह हृदय पर पड़े और घने की भाँति सारे अरमान झुलस गये। उसका सारा घमंड चूर चूर हो गया। इतना सुन लेने के बाद जीवन में क्या रह गया। जिस नौका पर बैठ कर इस जीवन-सागर को पार करना चाहती थी वही टूट गई तो किस सुख के लिए जिये।

ईर्ष्याग्नि नारी की कोमल भावनाओं को झुलसा कर उसकी मृदुता को सुखा कर कितना भीषण रूप धारण कर लेती है इसका एक उदाहरण देखिए

"देखो सिल्लो मुझसे साफ-साफ बता दो नहीं तो मैं तुम्हारे सामने यहीं अपनी गरदन पर गँड़ासा मार लूँगी। फिर तुम मेरी सौत बनकर राज करना। देखो वह गँड़ासा सामने पड़ा है। एक म्यान में दो तलवारें नहीं रह सकतीं।

सवेदना हृदय को द्रवित करके मोम-सा पिघला देती है। सहृदयता से सहृदयता उत्पन्न होती है। निम्नलिखित पंक्तियों में न जाने कितने दिनों की कितनी भारी प्रणय-ममता उभरी पड़ रही है

"जब गोबर उसके चरणों पर झुका तो होरी रो पड़ा मानो फिर उसे पुत्र के दर्शन न होंगे। उसकी आत्मा में उल्लास था गर्व था संकल्प था। पुत्र से श्रद्धा और स्नेह पाकर वह तेजवान् हो गया है विशाल हो गया है। कई दिन पहले उस पर जो अवसाद-सा छा गया था एक अंधकार-सा जहाँ वह अपना मार्ग भूल जाता था वहाँ अब उत्साह है और प्रकाश है।

करुणा का कितना मार्मिक चित्रण हुआ है—देखिए

"धनिया को दीन आँखों से देखा दोनों कोनों से आँसू की दो बूँदें ढुलक पड़ीं। क्षीण स्वर में बोला—मेरा कहा-सुना माफ करना धनिया! अब जाता हूँ। गाय की लालसा मन में ही रह गई। रो मत धनिया अब कब तक जिलायेगी। सब दुर्दशा तो हो गई। अब मरने दे।

वर्णन-शक्ति भी उनकी बड़ी ही प्रबल है। नीचे के उद्धरणों को पढ़कर दृश्य चित्र बिल्कुल नयनों के समक्ष आ जाता है

"जनता बूढ़े कुलेलों पर हँसती थी तालियाँ बजाती थी गालियाँ देती थी ललकारती थी बाजियाँ लगाती थी। वाह! जरा इन बूढ़े बाबा को देखो। किस शान से जा रहे हैं जैसे सबको मार कर ही लौटेंगे। अच्छा! दूसरी तरफ से भी उन्हीं के बड़े भाई निकले। दोनों कैसे पैंतरे बदल रहे हैं। इन हड्डियों में अभी बहुत जान है भाई! इन लोगों ने जितना घी खाया है उतना अब हमें पानी भी मयस्सर नहीं। लोग कहते हैं भारत धनी हो रहा है। होता होगा। हम तो यही देखते हैं कि इन बुड्ढों-जैसे जीवट के जवान भी आज मुश्किल से निकलेंगे। वह उधर वाले बुड्ढे

ने इसे दबोच लिया। बेचारा छूट निकलने के लिए कितना ज़ोर मार रहा है। मगर अब नहीं जा सकता बच्चा! एक को तीन लिपट गए।"

"वही रुपहली चाँदनी अब भी छाई हुई थी। नदी की लहरें अब भी चाँद की किरणों में नहा रही थीं और सिरकी विक्षिप्त-सी स्वप्न-छाया की भाँति नदी में चली जा रही थी।"

प्रेमचन्द जी के उपन्यासों में कथोपकथन भी एक मुख्य तत्त्व है जिसके द्वारा उन्होंने अपने विचारों आदर्शों और सिद्धान्तों को प्रकट किया है। उनके कथोपकथन बहुत ही सजीव पात्रों के अनुकूल स्वाभाविक और प्रभावशाली होते हैं। वे नपे-तुले अधिक बड़े न अधिक छोटे और व्यर्थ के शब्दाडम्बर से विनिर्मुक्त होते हैं।

आरोप-प्रत्यारोप का एक दृश्य चित्र देखिये
मिस मालती ने खन्ना को तिरस्कार भरी आँखों से देखा।
"आप लोग इतने कायर हैं यह मैं न समझती थी।"

"मैं भी यह न समझता था कि आपको रुपये इतने प्यारे हैं और वह भी मुफ्त के।

"जब आप लोग मेरा अपमान देख सकते हैं तो अपने घर की स्त्रियों का भी अपमान देख सकते होंगे?"

"तो आप भी पैसे के लिए घर के पुरुषों को होम करने में संकोच न करेंगी।"

एक औपन्यासिक के लिए जिस प्रकार की भाषा वांछनीय है वैसी ही प्रेमचन्द जी को प्राप्त है। उनमें ईश्वर-प्रदत्त प्रतिभा है और वह सृजनात्मक कल्पना है जिसके फलस्वरूप उनकी भाषा अत्यन्त मधुर, ओजपूर्ण मुहावरेदार और रचना-कौशल एवं आकर्षक शब्दावली से युक्त है। ऐसा प्रतीत होता है मानो उसमें नैसर्गिक प्रवाह है और वह स्वयमेव अजस्र रूप से फिसलती चलती है। प्रत्येक पात्र की चारित्रिक विशेषताओं योग्यता परिस्थिति और अवस्था के अनुरूप कहीं तो भाषा अत्यन्त परिमार्जित कहीं स्वाभाविक कहीं साहित्यिक और कहीं संस्कृतमय हो गई है:

'वैवाहिक जीवन के प्रभात में लालसा अपनी गुलाबी मादकता के साथ उदय होती है और हृदय के सारे आकाश को अपने माधुर्य की सुनहरी किरणों से रंजित कर देती है। फिर मध्याह्न का प्रखर ताप आता है क्षण-क्षण पर बगूले उठते हैं और पृथ्वी काँपने लगती है। लालसा का सुनहरा आवरण हट जाता है और वास्तविकता अपने नग्न रूप में सामने आ खड़ी होती है। उसके बाद विश्राममय संध्या आती है, शीतल और शान्त जब हम थके हुए पथिकों की भाँति दिन भर की यात्रा का वृत्तान्त कहते और सुनते हैं तटस्थ भाव से मानों हम किसी ऊँचे शिखर पर जा बैठे हैं जहाँ नीचे का जनरव हम तक नहीं पहुँचता।"

कहीं इतनी उर्दूमय हो गई है जिसका आशय उर्दू के अच्छे जानकार ही समझ सकते हैं।

"मैं इसराज की तहरीक पर एतराज करने की जुरअत कर सकता हूँ।" कहीं सरल कहीं क्लिष्ट कहीं उर्दूमय कहीं संस्कृतगर्भित कहीं परिमार्जित तो कहीं ग्रामीण—कहने का तात्पर्य यह है कि अपनी भाषा को पात्र परिस्थिति और प्रसंगानुकूल मोड़ने-तोड़ने में वे अत्यन्त सिद्धहस्त थे। हिंदी-उर्दू की उन्हें पूर्ण जानकारी थी।

कुछ साहित्यिक विद्वानों के मतानुसार प्रेमचन्द जी नारी के चरित्र-चित्रण में असफल हुए हैं किन्तु हमें तो लगता है कि नारी की शक्ति और दुर्बलताओं का उसके सामाजिक नैतिक और प्रकृत स्वभाव एवं विशेषताओं का उसकी रुचि आदर्श भावना तथा चारित्रिक उत्थान-पतन आदि का जितना मनोवैज्ञानिक विश्लेषण प्रेमचन्द जी ने किया है उतना अन्य किसी आधुनिक उपन्यासकार ने नहीं। नारी कब प्रेम करती है कब द्वेष करती है कब उसके हृदय के तार सहसा झनझना उठते हैं कब वह पश्चात्ताप और आत्मग्लानि से भर जाती है प्रेम में वह कितनी द्रवीभूत हो उठती है क्रोध और प्रतिशोध के समय वह किस प्रकार चण्डी का रूप धारण कर लेती है लज्जा से वह कितनी मर-सी जाती है और गर्वोन्मत्त वह कितनी उज्ज्वल और गौरवमयी हो उठती है—इसका जितना ज्ञान प्रेमचन्द जी को था उतना कदाचित् ही अन्य किसी को। सुमन धनिया जालपा निर्मला अमिया सिलिया गोविंदी आदि के चरित्र क्या भुलाए जा सकते हैं?

कहानी-क्षेत्र में भी प्रेमचन्द जी ने अद्वितीय कार्य किया है। उनकी कहानियों में मार्मिक प्रसंगों और दृश्यों का चुनाव प्रभाव की व्यंजना एवं निगूढ़ मनोवृत्तियों का निदर्शन हुआ है। वस्तुतः यदि मार्मिकता एवं प्रभाव की दृष्टि से देखा जाय तो उनका महत्त्व उपन्यासों से कम नहीं है। वरन् यों कहना चाहिए कि उनकी कहानियों में जो जीवन-सम्पर्क और सहानुभूति है कल्पना की मनोरमता के साथ-साथ मानव स्वभाव का सूक्ष्म विश्लेषण और वैचित्र्य है तथा कहानी कहने के ढंग में जो नैसर्गिक प्रवाह एवं प्रतिभा है—उसी के कारण वे हिंदी-कहानी के जन्मदाता कहे गये हैं और उसी का परिणाम है कि हमारा कहानी-साहित्य विश्व-साहित्य में कुछ स्थान पा सका है।

उनकी कई कहानियों के अनुवाद जापानी अंग्रेजी रूसी तथा कई भारतीय भाषाओं में प्रकाशित हो चुके हैं। ग्राम्य-जीवन का जो यथार्थ एवं स्वाभाविक चित्रण वस्तुविन्यास की अकृत्रिमता एवं अनुभूति-प्रवणता जो हमें उनके उपन्यासों और कहानियों में मिलती है—वह बेजोड़ है। निःसंदेह हिंदी-कथा-साहित्य में एक वे ही ऐसे मन्तर्द्रष्टा कलाकार हुए हैं जिन्हें अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त है और जो निर्विवाद रूप से भारतीय उपन्यास तथा कहानी-साहित्य के प्रतिनिधि माने गये हैं।

९

# जैनेन्द्र का मनोवैज्ञानिक अतिवाद

आधुनिक यूरोपीय मनोविज्ञान में अचेतन को ही जब मानव की समस्त मूल प्रवृत्तियों का कोष माना है तो विचारधारा के कतिपय तर्कों का आधार लेकर नैतिक मूल्यों के निर्धारण के परम्परागत प्रतिमानों में भी आकाश-पाताल का अन्तर हो गया है। अन्तर्विरोधों से परिचालित सेक्स-चेतना सहसा मुक्त होकर नई-नई भूमियों को छूती हुई अन्त में उन असंख्य विरोधाभासों के मूल में निहित विविध और विराट् सामंजस्य के सूत्र खोज लेने में सतत चेष्टाशील है जहाँ एक अजीब-सी घुटन और जड़ मूर्च्छना के शिकार अन्तर्मुखी स्वप्नदर्शियों के मनोग्रस्त मानसिक उद्वेगों का उफान कसमसाता रहा है। साथ ही शुष्क बौद्धिकता के ऊबड़-खाबड़ मैदान में विविध नयी कल्पना की 'लेफ्टराइट' चल रही है।

कहना न होगा कि तुलनात्मक दृष्टि से जैनेन्द्र की औपन्यासिक प्रवृत्तियाँ प्रायः वे ही हैं जिनके बीज मौजूदा बुद्धिवादी युग में बोए गए हैं। भेद मुख्यतः अनुभूत विषय तत्वों और आनुपातिक महत्त्व की भावना में है। जहाँ तक सैद्धान्तिक तथ्य-ग्रहण का प्रश्न है एक कुशल तार्किक की हैसियत से उनकी दृष्टि में वस्तुस्थिति को भाँपने की क्षमता है, वर्तमान परिस्थितियाँ किस गति से आगे बढ़ रही हैं उनका पता है और वह किन रूपों में उभरती आ रही है—इसकी समझदारी भी मौजूद है बल्कि यहाँ कि ये परिस्थितियाँ और समस्याएँ उन्हें उद्बुद्ध करती रही हैं किन्तु वे जिन्दगी के तुच्छ से तुच्छ पहलू की गहन अनुभूति पर अपने मतवादों एवं विश्वासों की छाप लगाना चाहते हैं परिणामस्वरूप उनके उपन्यास जीवन-प्रवाह के इन्द्रिय संवेद्य भावात्मक बनकर रह गए हैं। एक विशिष्ट कल्पनात्मक बौद्धिक रुचि में नई जिज्ञासापूर्ण स्थिति मनगढ़न्त आदर्श विरोध भ्रम का द्वन्द्व और कृत्रिम जीवन आकांक्षा और अनुभूति जीवन-संवेग आत्मपरक और अतिवादी विचारणाओं के कारण न तो उनमें स्वाभाविकता मिल पाती है और न उतनी तल्लीनता के साथ ही संलग्न होते हैं कि जिनकी व्यक्ति और अभिव्यक्ति जीवन-पर्यन्त गूँजती रहे।

इसके विपरीत जिन आदर्शों एवं मान्यताओं को लेकर उनके उपन्यासों की रचना हुई है उनके मेरुदण्ड हैं—

(क) टेकनीक की मूल प्रवृत्ति स्वामी मूल ग्रन्थि काम अहं और वासना क

हम की—जिसमें विशाल 'कैन्वास' पर विविध परिस्थितियों से जूझने वाले व्यक्तियों उनके परिवेश और सामाजिक सम्बन्धों की कहानी न हो कर कुण्ठाग्रस्त और किसी एक वृत्ति या 'मूड' के वशीभूत आत्मकेन्द्रित लोगों के व्यक्तित्व उभारे गए हैं, जहाँ परिस्थितियाँ वहीं से स्वयं उपजती हैं और कथा-सूत्रों को थामे रहती हैं बौद्धिक तर्कों और विचार वितर्कों से कथा का मंथर विकास स्वीकृत मतवादिता थोपने के कारण कथाकार उपभोक्ता से अपने को पृथक नहीं कर पाता बल्कि उसमें प्रच्छन्न दुराग्रह है कि उसके अनुभवों विचारकोणों और मूल्यों को लोग उतना ही आँकें जितना कि मूल्य उसकी अपनी दृष्टि में उसका है ।

(ख) उक्त उपन्यासों की विडम्बना है कि वे इस कदर मतवादी रूढ़िवादिता और विचारों के आवर्त में आबद्ध हैं कि कहीं भी उनसे मुक्ति नहीं । प्रायः सभी में स्त्रैण पति हैं जिनके लिए पत्नी का 'सेक्सिफ्लोर्ड' प्रेम तक भी तिरस्करणीय नहीं मानो ऐसे अपौरुषेय नर-कंकाल मात्र हैं वे सब जिनमें उष्णता खून और प्राणों के स्पन्दन का सर्वथा अभाव है । लेकिन इसके विपरीत पत्नियों में उद्दाम वासना का प्रवहमान वेग है जो महज पति से तृप्त नहीं होता दूसरे पुरुष की ओर बरबस अनुधावित होता है । वे ऐसी नहीं हैं जिनमें झंझा के झकोरों का उन्माद जगा और शान्त हो गया । हिलोरें उठीं कुमकुमे कसमसाये और विलीन हो गए । इच्छा-वासना के आवेग उफने और बुद्धि एवं विवेक द्वारा उनका उपशमन कर दिया गया । नहीं उनमें ऐसी कोई बाध्यता या मजबूरी नहीं है । वे जीवन में अलस जड़ता को प्रश्रय नहीं देतीं उन्हें भीतर ही भीतर मधुर दाह का आभास होता है वे चाहती हैं—उन्हें कोई समझे उनके रूप को परखे उनके सौंदर्य की कोई प्रशंसा करे और उसके प्रेमपाश में आबद्ध हो जाए, क्योंकि जैनेन्द्र के मत से 'पानी कहीं बहते बहते रुक गया है तो उसे खुलना चाहिए, बहिर्गमन मिलना चाहिए, उन्हें भय है कि हृदय सम्पूर्ण वृत्त की भाँति हो तो शून्य हो जाय । उस हृदय को अपेक्षा रहती है कि कोई भिन्न पात्र मिले जिसमें वह अपने को उँडेल सके । इस प्रकार वह रिक्त नहीं होता और भरता ही है ।' पत्नियों के प्रेमी पात्र भी किसी व्यावहारिक आचरण के नियन्त्रण में नहीं हैं । यों तो वे सभी इतने महान् दर्शाये गए हैं कि उनके चरित्र क्रिया-प्रक्रिया और अन्तश्चेतना की गहराइयों को सहज मापा नहीं जा सकता किंतु समस्त [illegible] परे मानवेतर अवस्था में ऐसी अनुभूतिजन्य भावना और निरीह संस्कारों द्वारा अनुप्राणित हैं वे सब—कि जैसे अशरीरी हों अनुपमेय अथवा अपर प्रत्यक्ष भूमिका में स्थित जिन्हें कुछ छू न पाता हो और जिनका मन कहीं ठहर न पाता हो फिर भी आश्चर्य कि सामाजिक संबंधों की धार्मिक पाबन्दी के विरुद्ध किसी भी सीमारेखा को अपने आन्तरिक प्रवेग से मटियामेट कर देने वाली भावुकता के सभी नैतिक नियमों और आचरण की उपेक्षा करने वाले मग्न भावुक और अतृप्त तत्त्वों से निर्मित साथ ही अवगाह्यजन्य ऐकान्तिकता का निराकरण करने के लिए सदा तत्पर और उन्मत्त गहरे और चिन्तनशील होकर भी कामावेगों की विद्युत्तरंग अथवा प्रणयोन्माद के प्रकम्पन से सहसा उमड़ना उठने

जाते और जब जिन्हें किसी भी निषेध अथवा व्यवस्था में न बाँधा जा सकता हो। एक निश्छल भोलेपन के साथ-साथ उनमें अबूझ उन्माद भी है विराग या उपरामता के साथ-साथ किसी की रूपशिखा में पतंगे की तरह जल मरने की अमिट आकांक्षा भी है और नैतिक सदाचरण के साथ-साथ उच्छृंखलता और स्वेच्छाचरण के ऐसे कायल कि जिनकी कुंठित स्वातन्त्र्य भावना को एक प्रकार का मनोवैज्ञानिक अतिचार अथवा ऐन्द्रिय चेतना का आत्यन्तिक विघटन कहा जा सकता है।

(ग) प्रेम वासना और आसक्ति का ज्वार उन्हें कभी-कभी इतनी दूर ठेल ले जाता है कि कामजन्य चेष्टाओं की अनुवर्तिता ही प्रमुख और उपन्यास के सहज रसबोध की मुखर चेष्टा गौण पड़ गई है। प्रेम की जिस धारा—एक नये स्वामी एवं दार्शनिक आतंक में—तीव्र भावावेगों से प्रेरित समझौते के सूत्र खोजती हुई औपन्यासिक विकास की नई संभावनाओं को सामने लाती है सही लेकिन समस्त आटिल तारों विषमताओं और उलझनों के बावजूद एक कृत्रिम रंगीनी नमों के समक्ष स्वप्न सा बुनती है और अस्पष्ट आंतरिक चिन्तना में आधार तो ग्रहण करती है, पर बौद्धिक अवसाद के धुंधलके में भटक जाती है।

इस प्रकार पति पत्नी और पत्नी के प्रेमी की द्वन्द्वात्मक रोमांचक कहानी अन्त में पूर्णता तक तो पहुँच जाती है किन्तु उसमें उठाई गई सामाजिक समस्याओं का समाधान नहीं हो पाता। यह सही है कि मनुष्य की गहन रहस्यमयी चमित अंतर्प्रवृत्तियों का विश्लेषण कर जैनेन्द्र ने फ्रायड से प्रभावित पश्चिमी औपन्यासिक परम्परा से नाता जोड़ा है मगर उनके कथानकों की प्रमुख कमजोरी यह रही है कि जीवन के किसी चरम लक्ष्य या अर्थ की निष्पत्ति उनसे नहीं होती अपितु महत्त्वाकांक्षी पराजित और प्रेम में हताश व्यक्तियों की विकृत कुण्ठा नैतिकता से ध्वस्त स्त्री-पुरुष के नये यौन-सम्बन्धों की आस्थाहीन धरती पर वे मँडराते रहते हैं। विषय और दृष्टिकोण सीमित है मुख्यतः उन्हें तीन पात्र चाहिए—एक नारी जिसमें दुर्निवार आकांक्षा और 'सेक्स' सम्बन्धी विस्फोटक विकृतियाँ हों कुछ ऐसे अनीश्वरोदीप्त तत्त्व जो हर कदम पर जिन्दगी की नई मंजिल सामने हों उसके बाद फिर एक नई राह और तब मानो आगे का मार्ग सहसा खुल पड़ता हो ऐसा वेग जो व्यवस्था या अवरोध नहीं चाहता वरन् एक जबर्दस्त निषेधात्मक स्वीकृति में रक्त-मांस शिरा-उपशिरा में व्याप्त हो जाना चाहता हो और जिसके कारण जीवन थकना नहीं थमता नहीं और कभी हार न मानता हो। बाह्य में समाज-प्रतिष्ठा की दृष्टि से व्यावहारिक प्रयोजन की पूर्ति की कामना चाहे कितनी ही हो पर अन्तरंग में उनके एक विप्लव या विलोड़न है कि अतर्पित कामना एवं काम्य के संगम से व सहज आत्मघातिसीम हो उठी हैं। मंग लिप्सा उनके स्वभाव की प्रधान वृत्ति है और ज्यों ज्यों वह बढ़ती जाती है वे व्यक्ति से निजत्व से अहं से ऊपर उठकर अपरम परिमाण में रसानन्द की ओर अग्रसर होते हैं। कुछ प्रश्न सुलझते हैं तो कितने ही तथ्य उलझते हैं मानो जीवन से अब विद उनमें शून्य एक निस्सीम सूनेपन में खो जाते हैं। महत्व पति को वे जीवन-मंथर

नहीं मान बैठती उनकी आँखों के आगे सत्य के नग्न आलोक में जैसे उनकी अपनी बीतती तपन की मरुभूमि का विस्तृत उजाड़ साकार हो जाता है और तब उन्हें लगता है कि अपने आप में पुंजीभूत रहकर वे औत्सुक्य या विस्मय जाग्रत नहीं कर सकतीं। वे पति की अन्धी दासता को एक मात्र समाधान मानकर निष्क्रिय नहीं होतीं क्योंकि उनमें कुछ ऐसी त्वरा और अनन्यता है कि पति जैसे साधारण जीव पर वे निर्भर नहीं हैं दोनों एक नहीं हो सकते एक दूसरे के लिए विधाता का विधान एक नियति के दो पूरक एक इकाई के दो खण्ड जो मिले हैं तो मिले ही रहें और कभी पृथक न हों—इस बात की सतर्कता या सतत भाव उनकी दृष्टि में थोथा और बेमानी है। वे पति को अपने प्रेमपाश में बाँधने के लिए मनचली बाली युवती के सदृश कुछ समय तक उससे खेलकर भावोन्माद वश पर आकर्षण का सब अनुभव करती हैं और इस प्रकार उनमें एक अनवरत कौतुक भीतर ही भीतर लहराता रहता है। सामाजिक जवाबदेही को वे महसूस नहीं करतीं कारण—उनके जीवन-यापन का एक नवीन और निजी ढंग है। गहरा प्रतिवाद और घुटन संघर्ष है उनके मन में जो उनकी प्रेरणा का मूल तत्त्व है और उनके अन्तर को अनवरत आलोड़ित करता है। एक मात्र निज को लेकर रिक्तता को नहीं भरा जा सकता न ही यह प्रेम यह आमिक मोह उनके जीवन का लक्ष्य बन सकता है, अतएव अपर मन के साथ संयुक्त हुए बिना उनकी सम्पूर्णता प्रतिफलित नहीं हो पाती। कट्टो सुनीता मृणाल कल्याणी मुग्धा मुखर मोहिनी वनिता और उनके परवर्ती उपन्यास 'जयवर्द्धन' की इला पूरी ही नारियाँ हैं जो अनियन्त्रित कामवासना और उद्दीपक यौनाकर्षण से आक्रान्त मानदण्ड की सीमाबद्धता अथवा किसी एक व्यक्तित्व के वशिष्ट प्रणय में आस्वाधीन नहीं हो पातीं।

इसके साथ ही एक और विचित्र बात है कि ज्यों-ज्यों इन पत्नियों में स्वकीय व्यग्रता एवं इच्छाओं की स्वसत्ता तीव्रतम होती जाती है इनके पति उनकी प्रकृति की दुर्दम्य शक्ति एवं बहुविध विस्फुरता के समक्ष उतने ही नत होते जाते हैं बल्कि यहाँ कि उपेक्षा और विषम द्विविधा में वे अत्यन्त दीन और दयनीय बन जाते हैं। पत्नियों के प्रेमी पात्रों को प्राय: क्रान्तिकारी और विद्रोही दर्शाया गया है पर उनके क्रान्तिकारी न होकर वे काम-कुण्ठित और अतृप्ति से पीड़ित विप्लवी और विध्वंसक आतंकवादी सिद्ध होते हैं। उनमें देशभक्ति का उन्माद कम प्रेम की चाह अधिक है बल्कि प्रेम करना ही उनका प्रमुख व्यवसाय है। उनमें आत्महनन स्वरति विलगाव और मान-सिक विरोधियाँ हैं वे अहं की तुष्टि के लिए असामाजिक कृत्य करते हैं और आर्थिक दृष्टि से दूसरों पर आश्रित हैं। यह आर्थिक समस्या सभी मान्यताओं से परे इस क़दर उभर आती है कि उक्त अर्थ-संघर्ष ने उनके मन को इतना शून्य और विक्षिप्त कर दिया है कि उनकी वैचारिक शान्ति मरीचिका बन जाती है और मानव-समाज के अन्त वैयक्तिक सम्बन्ध मध्यवर्गीय ह्रास की धूप से विपाक्त हो उठते हैं। लेखक की उत्कट निष्ठा के फलस्वरूप जहाँ-जहाँ तो वे कटे और प्रतिहिंसक से प्रतीत होते हैं। बाबू

या लुटेरे अपनी अन्तरंग भावनाओं का दमन नहीं करते वे खुलकर जीते हैं और बिना रोकटोक जीवन की सभी कटुताओं या रस का निरवशेष पान करते हैं, पर जैनेन्द्र के ये शिष्ट लुटेरे अपनी मूल वृत्तियों और कामोद्वेगों को अनुभूति की जड़ता में लपेटते हैं और कुंठित जीवन-यापन करते हैं जो व्यक्तिवादी आत्म-जागृति और मान्यताओं की दृष्टि से मर्मनाशक चीज है। इससे उनकी वैयक्तिकता अराजकतावादी निर्वैयक्तिकता पर हावी हो जाती है।

क्रान्ति के क्षेत्र में रचनात्मक आदर्शवाद की उपयोगिता असंदिग्ध है और मानव-जीवनोत्थान पोषक तत्त्वों को समाविष्ट करके ही उसका प्रतिनिधित्व किया जा सकता है। मगर थोथे अजान आदर्शों को छाती से चिपटाए रहकर वे स्वयं ओज हीन एवं सामर्थ्यहीन तो हो ही जाते हैं साथ ही गत्यवरोध के गड्ढे में गिरकर समाज कल्याण के विघातक तत्त्वों को पोषक भी बना देते हैं।

सबसे आपत्तिजनक और विवादास्पद है उक्त चरित्रों की आत्यन्तिक आत्म केन्द्रिकता। वैयक्तिक और चमत्कारिक होने के बावजूद कोई भी चरित्र सम्भाव्य और विश्वसनीय मनोवैज्ञानिक तथ्यों की कसौटी पर खरा उतरना चाहिए। प्रभाव के मूल में लेखक की क्षमता उसकी अपनी भावात्मक प्रतिक्रियाओं में व्यक्त न होकर चित्रित पात्रों को स्वतन्त्र चेतना एवं व्यक्तित्व देने में उजागर होनी चाहिए अर्थात् वे जिस किसी भी समाज या वर्ग के व्यक्ति हैं उनकी संवेदनाओं या विशिष्ट संस्कारों का सच्चा और प्रामाणिक चित्रण होना चाहिए। परन्तु जैनेन्द्र की वे कौनसी कसौटियाँ और सूक्ष्म दर्शन हैं जो चरित्र-निर्माण की ओर अग्रसर होते-होते अपने चारों ओर के विशृंखल को जीवन का अर्थ देना चाहते हैं और जिनके आर-पार नहीं झाँका जा सकता? क्या वैयक्तिक अनुभूतियों के माध्यम से मानववाद की व्याख्या सम्भव है?

जहाँ तक स्त्री पात्रों के चरित्रांकन का प्रश्न है उनमें वैयक्तिक कुण्ठाएँ, असंतुलन और अतिवादी संकीर्ण दर्शन की परिणति फ्रायडीय मान्यताओं के आधार पर हुई है। इसी प्रतिच्छन्न प्रक्रिया का परिणाम है कि संस्कारगत संभ्रम और अपवाद पूर्ण दुरभिमतों का आरोपण उनमें थोथे तर्कजाल और वैचारिक कलाबाजियों से उपजा है। इन तर्कों में उतनी गहराई नहीं जितनी आपाततः जान पड़ती है। दर असल कितनी ही उलझन भरी जटिलताओं में मानवीय मूल्य-मर्यादा को स्थापित और विकसित करके स्वातन्त्र्यपूर्ण दायित्व की स्वीकृति का साहस एक हद तक ही उचित कहा जा सकता है। इससे भावोन्माद के वशीभूत हो सामान्य को—कोरे सम्भाव्यता से—असामान्य दर्शाना जीवन के मूल संस्कारों के विरुद्ध है। जैनेन्द्र के उपन्यासों की नायिकाएँ अपने दुराग्रह के कारण जीवन की विविध विरोधी परिस्थितियों में निम्न गामी और अप्रभावित स्तर पर उतर आती हैं साथ ही कुण्ठा अहं की मानसिकता और रूमानी अनास्था से उत्पन्न अन्तर्द्वन्द्व के फलस्वरूप उनके सामाजिक सम्बन्ध विषय और स्थिति विशेष को निर्धारित करने वाले व्यक्तित्व गठित हैं और उनका

उच्च वर्ग की व्यापक हीनता की चौहद्दी में उन्हें अधिक वैयक्तिक और अन्तर्मुख दर्शाया गया है। जीवन का ग्राह्य नैसर्गिक सत्य जब किसी के विशेष संस्कारों की परिधि में नहीं सिमट पाता तो वह विरूप और बेमानी हो जाता है। अपनी इस प्रवृत्ति के कारण जीवन में सामाजिक मान्यताओं की अवहेलना कर जो निजी अव्यावहारिकता एवं क्षुद्रता में सिमटकर संकीर्ण हो जाते हैं साथ ही मनोविश्लेषणवादी आधार पर यौन-प्रक्रियाओं और वर्जनीय चेष्टाओं की अभिव्यक्ति में ही रस-ग्रहण करते हैं वे मानव-स्वभाव के प्रकृत रूप से स्वभावतः विकृति और मनोविकार की ओर अग्रसर होते हैं।

सूक्ष्म मनोविश्लेषण जैनेन्द्र की खूबी है, लेकिन मानव-मन के सीमान्त और अगणित सूक्ष्म प्रक्रियाओं का मूल खोजते हुए वे प्रायः उन आत्मसंहारक तत्वों के विघटन में बहक जाते हैं जो असाधारण अपवादस्वरूप विकृत चरित्रों की सृष्टि करते हैं। नारियों को ही लें तो क्या उनमें समाधानकारी नैसर्गिक तत्वों का उद्घाटन हुआ है? यह सही है कि आज के फ्रायडीय मनोविश्लेषणवादी लेखक सामान्य जीवन में न दिखाई पड़ने वाले किसी एक विशिष्ट 'टाइप' या 'मूड' के विकृत चरित्रों को अपनाकर उनके अन्तर्मन की द्वन्द्वात्मक स्थितियों का उद्घाटन करते हैं तथापि उनके कार्य-व्यापार, इच्छा-आकांक्षा चिन्तन और अन्तरात्मा की कोटियों के निर्धारण में सहज सामान्य जीवन की मौलिकता के निर्णायक संकेत तो मिलने ही चाहिए, अन्यथा कीचड़ में धँसकर और पथभ्रष्ट होकर समाज के सामने ये चरित्र नई समस्या बनकर खड़े हो जाते हैं।

जैनेन्द्र के चरित्रों की वक्र रेखाएँ व्यक्तिवादी संस्कृति से खिंची हैं। उनकी नायिकाएँ मध्यवर्गीय मान और मान्यताओं में पली साधारण घरेलू ढंग पढ़ी लिखी नारियाँ हैं घर और गृहस्थी के दायित्वों तथा पति एवं परिवार की नैतिक आस्था को भी स्वीकार करने वाली हैं किन्तु न जाने किन कारणों और परिस्थितियों से उनमें इतनी प्रचण्ड झुँझलाहट, साहसिक आक्रोश खिंचाव और असन्तोष भरा पड़ा है कि वे अनायास भटकाव और उन्मुक्त काम-प्रेरणाओं से छटपटाकर रह जाती हैं। उनकी स्वप्निल कल्पना में कौनसा उन्मादक मायालोक घूमा करता है और एकान्त में वे क्यों कभी-कभी गहरे अवसाद, खीझभरी अनुभूति या किसी अजाने अप्राप्य को पाने की बेतुकी चाह से भर जाती हैं? अपनी इच्छाओं की पूर्ति के लिए सुविधापूर्वक और बड़े ही सहज ढंग से निजी तौर तरीकों पर काबू पाने की दुश्चिन्ता किये बगैर वे अपने अभीप्सित पथ पर चल पड़ती हैं। जोखिम उन्हें अच्छा लगता है और मन में न जाने कैसी-कैसी अचिन्त्य चाहनाएँ पला करती हैं। बच्चों का बन्धन पति का खौफ और पारिवारिक परिवेश उन्हें जरा भी त्रस्त नहीं करता। वैसे कूल-किनारों के बीच बहते चले जाने की परिपाटी उन्हें मान्य नहीं अतएव जीवन के विषम छोरों पर जो टकराहट या हलचल होती है वे भले ही समस्याएँ उत्पन्न करे, पर ये समस्याएँ भी उनमें मधुर-मधुर सिहरन जगाती हैं बाहरी समाज उन्हें और भी सामर्थ्यवान और

गतिशील बनाते हैं, क्योंकि बासीपन तो जैसे उनकी प्रकृति में है ही नहीं। वे अपने मनोनुकूल निश्चय एवं निर्णय करके कार्य करने वाली महिलाएँ हैं ऐसी सामाजिक सापेक्षता की वे कायल नहीं जो विवशता या नियन्त्रण बनकर उन पर हावी हो जाए।

निश्चय ही उनके दृष्टिकोण की एक अपनी सीमा है। आखिर जीवन एक खेल ही तो है, एक ड्रामा—जैसा मजा है इसमें कि कोई न कोई नाटक चलता रहे। जीवन का सूनापन और एकान्त की पीड़ा का आवेग जब जोर से हिलोरें मारता है तो उनके साथ हँसने रोनेवाला उनके दुख-दर्द और आँसुओं में सहानुभूति की धुन हिलाने वाला भी तो कोई होना चाहिए, अपना नहीं कोई गैर, क्योंकि अपने में तो बासीपन की बू आती है। विधि-निषेधों की जकड़ के बीच जीना दुर्वह है, जीवन के साथ फीके पड़ जाते हैं और प्रकृत मर्यादाओं की भी क्षति होती है। पति उनके सम्पूर्ण अस्तित्व का 'अथ' और 'इति' नहीं हो सकता मानो वह स्वतन्त्र इकाई नहीं पत्नी का दास है, उन्हीं की कृपा पर निर्भर और आश्रित। जैनेन्द्र के उपन्यास का हर पति अपने आपको सौभाग्यशाली मानता है कि उसे ऐसी सुयोग्य और सुन्दर पत्नी मिली किन्तु इसके विपरीत पत्नी के द्वन्द्व का मूल यही है कि जीवन साथी उसके मनोनुकूल नहीं परस्पर उनके कार्यों और सिद्धान्तों में संगति नहीं आकांक्षाएँ सर्वथा भिन्न जीवन-दृष्टि पृथक एक बनावटी गृहस्थी—यही उनके जीवन की 'ट्रेजेडी' है। विवाह की सीमारेखा पर टिक कर नजर फैलाती हैं तो जीवन उन्हें एक विराट् शून्य बेहद मन्द, बहुत दर्दनाक और पीड़ा तड़प घुटा और घुटन से रुँधा हुआ सा प्रतीत होता है पर विवाह निभाना उनके लिए लाचारी नहीं है और पति नामक व्यक्ति के हर गुण-दुर्गुण और खुशामदपसन्दगी के साथ ही उनकी इच्छा-आकांक्षाएँ नहीं लिपटी चिपटी हैं। इस लीक के बाहर झाँक पाती हैं तो उन्हें लगता है कि उस पार इतना कुछ है कि जिसे न तो एक नजर में देखा जा सकता है और चाह कर भी न एक बार में सहेजा जा सकता है। सुखदा के शब्दों में—"धीरे-धीरे मैं अपने पति के प्रेम और आदर को अनायास भाव से स्वीकार करने लगी मानों वह मेरा भाग ही हो। मैं ऐसी मानिनी बनी मानों वह समादर और सम्भ्रम मेरा सदा का हक हो। उनमें से फिर कोई रस नहीं मिलने लगा और तब अपनी स्थिति में तरह-तरह के अभाव नजर आने लगे।"

एक अन्य स्थल पर सुखदा कहती है—"इस बीच जाने किस एक अनिर्दिष्ट क्षण से मैं पति से स्वाधीन होती चली गई। जीवन के रोज के कामों के लिए ही हमारी गृहस्थी संयुक्त थी। एक घर में खाते थे एक घर में सोते और रहते थे एक बच्चे के माता और पिता थे। एक जगह से आने वाली आमदनी में से दोनों खर्च करते थे। यह था लेकिन फिर भीतर ही भीतर यह संयुक्तता बँटकर स्पष्टतया दो धाराओं में बहने लगी थी। उस जगह उनमें लेन-देन नहीं था। मेरा विचार और जीवन अलग था। सामाजिक जीवन अलग था। मुझे पता भी नहीं रहने लगा था।

पता रखने की उस समय चिन्ता भी नहीं रही थी कि पति क्या चाहते हैं क्या सोचते विचारते हैं मैं क्या चाहती हूँ। क्या सोचती-विचारती हूँ—यही बात मेरे लिए अत्यन्त प्रमुख थी।

यों विरोधी भावनाएँ उनके दाम्पत्य जीवन के पारस्परिक संतुलन को डगमगा देती हैं लेकिन जब कभी घटनाओं और क्रियाओं के संयोग से मतैक्य स्थापित होने के कारण उनके अभावों की खाई पटी-पटी सी लगती है तभी कहीं से कोई नया या पुराना प्रेमी आ टपकता है और अनायास एक नई 'ट्रेजडी' का जन्म होता है।

पति-पात्रों के चरित्र-विकास के प्रसंग में उनके अधिकार और प्रेम के गूढ़ एवं अदृश्य भाव की व्यंजना की वास्तविकता और प्रामाणिकता का आभास उत्पन्न करने के लिए लेखक ने अनेक कौशलों का सहारा लिया है पर चूँकि उक्त चरित्रों के जीवन में भी अन्तर्मन की प्रतारणाएँ प्रचुर परिमाण में मौजूद हैं अतएव उनके मनोविश्लेषण का आधार क्या है? बात और व्यवहार में ऊपरी तौर पर पर्दानशी निभाते हुए भी भीतर से वे नितान्त खोखले और बेदम क्यों हैं?

कहने की आवश्यकता नहीं कि चरित्रों में औचित्य आवश्यक है अर्थात् उपन्यास में कथानक और परिस्थितियों के अनुकूल जिस वर्ग का व्यक्ति हो उसकी विशेषताएँ उसमें परिलक्षित होनी चाहिए। उनके व्यवहार और वाणी में भी अनुभूति जन्य गहराइयों विशिष्टताओं और सूक्ष्मताओं का उद्घाटन होना चाहिए। पर क्या जीवन की सामान्य अनुभूति में वे कसौटियाँ और मानदण्ड उपयुक्त कहे जा सकते हैं जो महज विकृतियों को छिपाने के लिए पुरातनवादी हठयोग दूसरी नैतिकता और जिसके बाह्याडम्बर का पर्याय बनकर रह गए हैं? ऐसे चरित्रों के पीछे असामाजिक स्वीकारोक्ति है जो भ्रामक तर्कों से ऐन्द्रिकता या कुरुचि को जन्म देती है।

अनिवार्यतः हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि जैनेन्द्र के पति-पात्रों में मुख्यतः दो प्रवृत्तियों का द्वन्द्व है—एक तो पत्नी के आगे उनका व्यक्तित्व कुण्ठित है दूसरे वे इतने निरीह और न्यौछावर हैं कि अपनी अदम्य जीवनी-शक्ति को पत्नी की हसीन हस्ती में खो बैठे हैं। परन्तु व्यक्ति मूलतः मानव है वह स्वतन्त्र रहना चाहता है, उसका सहज स्वभाव है कि निजी विराट् 'स्व' को वह परिसीमित नहीं करना चाहता वह निपट स्वीकृति या विनिमय की इच्छा किए बगैर नहीं जी सकता। जीवन के मूलगत संस्कारों का आधार भी उसके वे कार्य-कलाप नहीं हो सकते कि उसके अधिकार छीने जाएँ और माथे पर किंचित् भी शिकन न पड़े। पुरुष हो कर जैनेन्द्र ने पुरुष जाति का क्यों उपहास किया है? पति बेचारे—जिनकी सरलता से उनकी पत्नियाँ तक त्रस्त हैं क्यों इतने समर्पित और विपन्न हैं? क्यों अपने समग्र अस्तित्व से अनस्तित्व बन गए हैं कि उन्हें अपनी इस दुर्भाग्यपूर्ण विरासत में भी सौभाग्य की सम्भावनाएँ नज़र आती हैं? उत्साह और उमंग व धड़कते दिल लिये बेहयाई के कोड़े खाकर वे चुप भी सहमते या उद्धत नहीं। कोई असहमति झुंझलाहट क्रोध या तनाव

मलामत भी नहीं है उसमें। आखिर उनकी नजरों में उनकी खूबसूरत पत्नी एसी हैं जो सभी की प्रेमपात्री बनें! शमा एक होती है पर बेशुमार परवाने उस पर प्रेम पिपासा की परिपूर्ति के लिए न्यौछावर होते हैं। काश! प्रेम का दायित्व या पुरस्कार उन्हें पति के नाते मिला है तो क्यों न वे इस सुखदायी सम्भार को खुशी से सँभालें और वाचक सहृय एवं स्वीकार्य बन।

परन्तु मस्तिष्क का यह कृत्रिम सकल्प उस एकनिष्ठ आत्मस्थिति में संभव है जहाँ विकल्प नहीं होते और पार्थिव आवरण की तह के भीतर निर्द्वन्द्व सुख-शान्ति का अनुभव होता है। विरले ही एसे मनुष्य होते हैं जो ईर्ष्या या व्यामोह की विडम्बना से हटकर अपनी निरीह दृष्टि को बाहर से भीतर की ओर मूक भाव से मोड़ लेते हैं और अपने आप को संयत रखते हैं।

पर प्रवचना की ये लीकें कैसी तूल देकर खींची गई हैं ? 'विवर्त' में रौबीले सहज प्रयासप्रिय बैरिस्टर नरेश के मुँह से ये शब्द कितने अस्वाभाविक प्रतीत होते हैं—

"वह पहले प्रमी था लेकिन बाद में भी प्रेमी हो निरन्तर प्रेमी हो तो मुझ उसमें क्या कहना है ? क्या मेरा आशीर्वाद है कि ऐसा हो ? हाँ है आशीर्वाद मेरी मोहिनी को सबका प्रेम मिले। सब ही का प्रेम मिले क्या उसके मेरी होने की सार्थकता तभी नहीं है कि अभिन्नता इतनी हो कि मेरा आरोप उस पर न आए ? यही है मोहिनी यही है वेलोपी कि मेरी ओर से तुम पर आरोप आन की आवश्यकता कहीं रह गई है। हे ईश्वर ! तू हो तो तुझसे मेरी यही याचना है।"

मोहिनी और नरेश का यह वार्तालाप—

"नरेश ने ठोड़ी में हाथ लगाकर मोहिनी के चेहरे को ऊपर उठाया कहा—"मुझ पर विश्वास नहीं करोगी ? हाँ एसे ही" "अब कहो क्या बात है ?"

वह उठे चेहरे से पति को देखती रही और हठते-देखते एक साथ मुड़कर उनके अंक में फिर छिप रही।

"नहीं नहीं ऐसे काम नहीं चलेगा मेरी रानी !", अंक में लिये-लिये कुछ कम चलकर नरेश ने पत्नी को आराम कुर्सी में बैठा दिया और सामने कुर्सी बैठते हुए कहा—"कुछ बात जरूर है लोपकर न कहोगी तो मैं क्या समझूँगा ?

मोहिनी ने उत्तर में अपना मुँह हाथों में छिपा लिया।

नरेश कोई एक मिनट उस तरह बैठे रह फिर उठकर कमरे में टहलने लगे। दो-एक मिनट चुपचाप-से उधर इधर करते रहक वह कुर्सी के सामने कोई दो गज दूर खड़े होकर बोले—'मोहिनी मुँह छिपाने की तुम्हारे लिए कोई बात नहीं। प्यार का हक सबको है। तुम्हारा मेरा उसका सबका" अच्छा में चलूँ ?"

'सुनदा' उपन्यास में सुनदा के पति के ये शब्द—

"तुम्हारा मुझ से विवाह हुआ है हरण तो नहीं। विवाह में जो दिया जाता है वही जाता है पराधीनता किसी ओर नहीं आती। सुनो सुखदा! स्वतन्त्रता तुम्हारी अपनी है और कहीं आने-जाने में मेरे समाज के रोक-टोक मानना मुझ पर आरोप डालना है। मुझ से पूछो तो तुम्हें अपने प्रतिरोध लाने की कोई आवश्यकता नहीं है।

सुखदा तक को जब पति के अभिमत पर आश्चर्य होता है तो उसकी स्वच्छन्दता को और भी बढ़ देता हुआ वह अपनी बात की पुष्टि में कहता है—

'विवाह क्या चीज है मैं अक्सर सोचता हूँ। क्या वह स्वत्व को बन्धक रख देना है। स्वत्व का अपहरण कर लेना है? समर्पण में तो सार्थकता है लेकिन समर्पण का तो व्यक्ति को पता ही नहीं रहता।

'व्यतीत' में अनिता और जयन्त का पारस्परिक प्रणय-व्यापार जानते हुए भी मनीमानी मिस्टर पुरी का अपनी पत्नी को स्वेच्छया उसके प्रेमी को सौंप जाना या हर बात में इतनी उदारता बरतना कुछ जँचता नहीं।

*"हैट पुट की ओर कौतिकल न होता जरूरी तो मैं न जाता। लेकिन आपके जयन्त हजरत कभी अनमने हैं। यकीन है तुम पीछे उन्हें मना भी लोगी।"*

और सुनीता के पति श्रीकान्त के आग्रह भरे पत्र की ये प्रसिद्ध पंक्तियाँ—

"सुनीता मुझे उसकी भीतर की प्रकृति की बात नहीं मालूम। तो भी तुमसे कहता हूँ कि तुम इन दिनों के लिए अपने को उसकी इच्छा के नीचे छोड़ देना। यह समझना कि मैं नहीं हूँ तुम हो और तुम्हारे लिए काम्य कर्म कोई नहीं है। इस भाँति निषिद्ध कर्म भी कोई नहीं रहेगा। तुम उसकी बैरागी वृत्ति को किसी तरह कम कर सको, उसमें कहीं बाँधकर बैठने की चाह जगा सको तो शुभ हो।"

इन्हीं पंक्तियों की प्रेरणा से सुनीता अपने सतीत्व तक को हरिप्रसन्न को सौंप देने में नहीं हिचकती। लौट आने पर श्रीकान्त सब कुछ समझ जाता है पर आश्चर्य कि उसे इस पर रोष नहीं अपितु प्रसन्नता होती है और अपनी पत्नी के इस कृत्य पर कृतज्ञता प्रकट करता है—

"आज क्या मैं नहीं जानता कि वह गाँठ उसके भीतर से खींच निकालने में उपकरण तुम बनीं? हाँ तुम। मैं इसके लिए तुम्हारा चिरऋणी हूँ सुनीता! दुनिया जब यह जानेगी वह भी तुम्हारी कृतज्ञ बनेगी। मुझे ऐसा मालूम होता है कि तुम्हारे सम्बन्ध में मेरा परिचय इस कृतज्ञता में मेरी व्यथा के समक्ष मात्र थोथा ही तो कहीं नहीं है। ..."

सुनीता ने अपने स्वामी के वक्ष में मुँह टिका लिया।

"सुनीता अब भी क्या हरिप्रसन्न में ग्रन्थि अवशिष्ट है? उसे क्या फिर बुलाने का साहस नहीं हो सकेगा?

सुनीता ने कहा "मैं तुमसे सच कहती हूँ कि मैंने उनसे यही कहा कि वह जाएँ नहीं रुकें। सच कहती हूँ मैंने अपने को नहीं बचाया। जाने वह कहाँ गए हैं।

मुझे लगता है ....."

"देखना होगा कहाँ गया है। बट अगर क्वीन कैन टू नो रोग ।"

इसी अभिमत को बार-बार दुहराना उसे जैनेन्द्र की प्रधान निष्ठा बन गई है। दस वर्ष के मौन के बाद उन्होंने 'सुखदा' 'विवर्त' और 'व्यतीत' में यही 'सुनीता' की कहानी दोहराई और अब परवर्ती कृति 'जयवर्द्धन' में भी यही चरित्रधर्म है मानों तर्क से परे यह विश्वास इतना जमकर बैठ गया है उनके मन में कि इस परिपक्व इकसठी वय में भी वे रंच मात्र इससे आगे नहीं सरक सके हैं। 'जयवर्द्धन' में लिज़ा का अपने पति के सम्बन्ध में मि. हुस्टन से वार्तालाप देखिए—

"मैं अपनी जगह खड़ा हुआ कहा "पति पर तुम्हारा इतना स्वत्व है ?"

"जाने क्यों है। मैं उसकी पात्र तो नहीं हूँ लेकिन "और लिज़ा के चेहरे पर जैसे एक तीव्र वेदना की छाया आई और चली गई।

"तुम्हारे दुःख को समझ सकता हूँ लिज़ा ! मने कहा "पति तुम्हें मान्य नहीं है कुछ बाधित है। इस दुःख को समझ सकता हूँ लेकिन लिज़ा इसी से तुम्हारी जिम्मेदारी बड़ी है जानती तो हो—? लिज़ा भी उठ आई बोली—"विवाह को निभाऊँ, यही न ? लेकिन फिर क्या करूँ ? मनन को न निभाऊँ ? मिस्टर ! अधिक काल इस विवाह को ठिकाना मेरे लिए सम्भव न होगा।

मन उठकर लिज़ा को कन्धे पर से थाम लिया कहा 'पागल न बनो लिज़ा ! यदि जानती हो कि अन्दर तुम में उनके लिए आश्रय नहीं है फिर नाथ को एक क्षण के लिए भी तुम भुलावे में रखती हो तो क्या यह विश्वासघात नहीं है ?

है" मेरे साथ पलंग पर बैठती हुई बोली 'लेकिन वह स्वयं अपने को छलना चाहते हैं जानते हैं अब जो है मेरी ओर से किंचित् अनुग्रह है फिर भी खीज सकते हैं, लेकिन मेरे प्रति अपने लोभ को जीत नहीं सकते। और यह भी कहती हूँ मिस्टर ! कि मन के भीतर मेरे कुछ भी हो पर विवाहिता हूँ तब तक अपनी परिणीत स्वामिनी के प्रति मैं उन्हें तनिक भी असन्तोष का अवसर नहीं देती....क्या यह तपस्या नहीं है ? बलिदान नहीं है ? तुम कहोगे कि उसी बलिदान को मैं अनन्त बनाए रखूँ ? कितना घोर पाप होगा यह सोचो तो आज भी किंचित् उन्हें इसका अनुमान हो तो हो सकता है यद्यपि भरसक अपने व्यवहार में उनके लिए कहीं अवकाश न नहीं देती लेकिन सत्य पर संयम कब तक चल सकता है, और क्या यह पति नामक व्यक्ति के प्रति अन्याय न होगा ?

मन उसे अपने अंक में निपट लिया और हौले से कहा—"अब भी क्या अन्याय नहीं है ?"

"हाँ लेकिन जो वह पाते हैं उनका मूल्य उन्हीं के निकट उस अन्याय से अधिक है, तब मैं क्या कर सकती हूँ ? जबरदस्ती उनकी आँख खोलना भी क्या अन्याय न होगा ?"

मुनमा और मुझे भी ही छेया। इस अपेक्षा को ही नहीं मैं दोहराती चली गई, हाथों के बर्तन से सामने वाले को हटाती और बुलाती चली गई ।

और निर्मम विवेक की कसौटी पर जैनेन्द्र ने नारी के उस अंतर्गूढ़ अतिसूक्ष्म मनस्तत्त्वों को उद्घाटित कर करारी चोट की है जिसे वह स्वयं अपने सम्मुख खोलने तक में सकुचाती है—

'तब से कभी मैंने उन्हें अलग नहीं पाया है । अपनी ओर से चेष्टा की है। धृष्टता की है निर्लज्जता की है, पर नहीं कुछ नहीं हुआ है पूछती हूँ यह प्रेम है ?"

वह कहती गई, "बीस साल हो गए, शायद अधिक" आँखें मेरी उठी हैं और सामने की आँखों में मैंने चाह चीन्ही है, पर तभी वे आँखें मुँद गई हैं और मुँदी रही हैं। उँगलियों के पोरों में लालसा लहकी दीखी है कि वे अब बढ़ेंगी लेकिन नहीं नाम के जाप में उन्हें अपनी ही ओर फेर लिया गया है ! मैं समझ हूँ और सवेरे का तड़क अबेरा है, कोई पास नहीं और कहते हैं, अब भजन हर सवेरे, हर शाम यही कि 'अब भजन' दिन में देखती हूँ समय नहीं मिलता पर इस समय न मिलने को देखती तो हूँ ही पास दूर रहते हैं वे दूर रहती हूँ।

यों इसी तरह के भाव और वातावरण को बार-बार दोहराया गया है मानो सभी नारियों के हृदय को एक तार से बँधा गया है जो जरा-सी चोट से झनझना उठता है और जिसमें केवल एक ही झंकार होती है। क्यों अनाचार और द्वेषमूलक मानस हनन को अनेक पुनरावर्तनों के साथ नारी का नारकीय उत्पीड़न बताकर नाटकीय ढंग से प्रस्तुत किया गया है ?

जब लाल मुखदा के आलिंगन पाश की जकड़ खोल और उसे सोफे पर जबर्दस्ती धकेल चल देता है तो जैनेन्द्र की परिचित शब्दावली में नारी का अन्तर्मन जरा देखिए—

'स्त्री का यह क्या हाल है ? क्या है जो उसको ऐसा अवश कर जाता है कि वह स्वयं नहीं रह जाती गलकर पानी बन जाती है ! पुरुष उसे लेने उसकी ओर आता है तब वह उसे इतना समझती है कि समझ को कुछ बाकी नहीं रहता कुछ चुनौती नहीं रहती। पर जब वह नहीं आता उसमें बल्कि या तो उसे लाँघकर या उससे खींचकर जाता वह कहीं किसी मनधूम में है जहाँ जहाँ उसे कुछ पकड़ने को मिलता ही नहीं तब स्त्री को एक साथ क्या हो जाता है ? जैसे इस असह्य अपमान की बराबरी करने को उसका सारा मान एक ही साथ आकर पकड़े में झुक पड़ने को आतुर हो जाता हो ! उस मनधूम की तरफ बढ़ते हुए पुरुष का पीछा करके एक बार तो उसका मुँह अपनी ओर कर देखने की आस पर जैसे वह प्राणपण से तुल जाती है ! तब कहीं कुछ उसके लिए नहीं रह पाता। न कहीं धर्म रहता है न ध्यान रहता है, न समाज रहता है मानो वह होती है और सामने चुनौती। तब अपने में

द्वार पर पहरे के लिए ईर्ष्या को बिठाकर ही मानो विवाह की सुरक्षा में रखा जा सकता है। यह सब बेकार है, अड़चन भी है; उपभोग में अड़चन है और स्वतन्त्रता में और पूर्णता में।

अतः जैनेन्द्र के लिए विवाह भी एक उलझी हुई बौद्धिक समस्या है। वे इसके मूलवर्ती आधारों में परिवर्तन और इसकी सहज मर्यादाओं से संघर्ष करते हैं।

जैनेन्द्र की भाषा नुकीले सूत्रों और सूक्तियों में अधिक सधी है पर जहाँ तक शब्द-विन्यास की योजना की गई है उनमें व्यंजक अर्थ की दुरूहता है। उनमें पाण्डित्य के कण ही छितराये हैं, रस की बूँदें बिखरती नहीं। कहीं-कहीं लगता है लेखक का साध्य भाव न होकर भाषा ही है। एक खास परिमाणबद्ध 'पेटर्न' में भरना से बहना किसी नदी रहने वाली उपान्त भावनाएँ वृत्ताकार रूप धारण करती हैं और गहराई में न डूबकर मर्यादावादी दृष्टिकोण से बँधी रहती हैं जिसके कारण उनमें बाह्य व्यवस्था तो है पर भाव-साहचर्य के बिना असंगत और असम्बद्ध विचार प्रवाह सी आगे-पीछे अलग-अलग इतस्ततः कितनी ही धाराओं में विभक्त क्रमहीन और बिखराहट लिए मानव-बुद्धि को चुनौती सी देती है। घटनाओं की शृंखला से अलग छिटककर और गहनतम अनुभूतियों की उँगली छोड़कर वे मानसिक प्रक्रियाओं के ताने-बाने में उलझी पुलझी सामने आती हैं फलतः अनुभूति की मार्मिकता और सहज संवेदनीयता के बदले जैनेन्द्र का प्रयोगात्मक शब्द चयन बौद्धिक दुरूहता और नये अभिव्यंजक शब्द समूह की विलक्षणता में ही सीमित है। 'लज्जित हो पड़कर' 'पलक गिरा लेकर कहा' 'खोया सा क्या हो पड़ा है,' 'मन में सुनीता फँस-सी पड़ी' 'बड़ा वाक्य किया' 'अप्रसन्न हो आई'—आदि प्रयोग मुझे बड़ा भौंडे और बेतुके से लगे हैं। ऐसी भाषा एक सीध में नहीं चलती और व्यर्थ के शब्द ठूँस लाकर उसमें विचित्रता की सृष्टि की जाती है।

जैसा कि हमने पहले स्वीकार किया है जैनेन्द्र में निरीक्षण की बारीकी है। पर मुझे देखकर ताज्जुब हुआ है कि उनसे भी कई जगह असम्य चूकें हुई हैं। 'सुनीता' उपन्यास के १२ वें पृष्ठ पर हरिप्रसन्न के आतिथ्य के लिए जब पति-पत्नी अर्थात् सुनीता और श्रीकान्त में पूरी-सब्जी बना लेने का पूरा-पक्का निश्चय हो जाता है तो पता नहीं क्यों दो-चार पृष्ठों के बाद ही जैनेन्द्र यह बात भूल जाते हैं और बिना किसी कारण का उल्लेख किए पूरी-सब्जी फुलकी रोटी और दाल में बदल जाती है। 'विवर्त' में पृष्ठ १४ पर जब मोहिनी की डाक आती है तो उसमें उसे जितेन का का एक बड़ा ही महत्त्वपूर्ण पत्र मिलता है। "क्षण भर इस पत्र को वह हाथ में लिए रही फिर उसने उसे जोर से फाड़कर बारीक चीर दिया और रद्दी की टोकरी में फेंक दिया।" लेकिन पृष्ठ १४६ पर इसी पत्र का हवाला देते हुए—"मोहिनी ने वह पत्र निकाला और नरेश को दिया आज आया दूसरा पत्र भी उसके हाथों में थमा दिया।"

किसी भी पात्र की विशिष्ट भाव-भूमि और जीवन-स्थिति के आधार पर उसके विचार और आदर्श स्थिर होने चाहिए, किन्तु जैनेन्द्र ने चिन्तन के घनीभूत क्षणों में पात्रों के परोक्ष कथ्य को अनेक स्थलों पर असम्भव और अयथार्थ सा बनाकर रखा है। 'विवर्त' की इंगलिश नर्स मैथिल्ड हिन्दी बिल्कुल नहीं समझती फिर कैसे वह जितेन और भुवनमोहिनी के पारस्परिक कथोपकथन यहाँ तक कि उनके सांकेतिक शब्दों तक के मर्म में बड़ी आसानी से पैठ जाती है। 'जयवर्धन' में मि० हुस्टन के मुख से 'चिर-चिर' और इंग्लिश लिज़ा के मुख से ये शब्द कहलाये गए हैं— 'इला भी सीता के समान हो सकती है लेकिन उन्हें अनुमान है उस परिस्थिति का जो फंदा बनकर किसी समय जय को घोट सकती है? सहधर्मिणीपना ठीक लेकिन क्या वह काफ़ी है?

यह बहुत ही आमफहम बात है कि ईसाई धर्मावलम्बियों में मूर्तिपूजा का घोर निषेध है पर ज़रा मि० हुस्टन और लिज़ा का पृष्ठ २५५ पर वार्तालाप देखिए—

"पूछा—"मामला क्या है?"

बोली "ईर्ष्या निरी और केवल ईर्ष्या।

"ईर्ष्या जय से?

वह बोली—"मैं तो चाह तक नहीं सकती हूँ कि ईर्ष्या का कारण होता पर जय—उनसे अप्राप्य भला क्या है?

मैं हँसा बोला "अप्राप्य क्यों?"

बोली "पूछते हैं आप—आप पूछते हैं?

"अप्राप्य भगवान भी नहीं है मैंने कहा—"भक्ति चाहिए।

"भक्ति पत्थर की?

"भगवान् पत्थर के सिवाय और क्या भी हैं? वह पत्थर के ही हो सकते हैं।"

जैनेन्द्र के उपन्यास मुख्यतः एक ही मूल भाव को बार-बार दोहराते और प्रसारित करते हैं। उनके मानस के कुछ ऐसे अतीन्द्रिय मोड़ हैं जो राग-विराग अथवा उनकी सहज प्रतिक्रिया को वाणी देते हैं। निश्चय ही उनका प्रखर चिन्तन मर्म को छूता है परन्तु वह हमारे अन्तर को किसी उमंग या भावोद्वेलन से नहीं भर पाता। कारण उनकी चेतना प्रयोजन-परिधि को लाँघकर आगे नहीं बढ़ पाई है। उनके उपन्यासों की प्रमुख विशेषता—राग और कामना का द्वन्द्व—जो नारी में अदम्य लालसा और उसकी मार्मिक हलचलों का साम्य बनकर प्रकट हुआ है प्रेमी में समस्त प्रतिबन्धों को तोड़कर नवीन आदर्शों का नीड़ बनाता है पर नारि का गृहस्वामी या पति में पत्नी की उद्दाम और असन्तुलित कामवासना उसके शारीरिक और प्रतिदान शून्य प्रेम में परिणत हो गई है—जो नया मानव-मूल्यों को—बौद्धिक विडम्बना

परे—इन संभ्रमक तत्त्वों से ऊपर उठकर नहीं देखा जा सकता था ? यों तो औपन्यासिक सृष्टि अनेक जटिल प्रभावों तथा मनस्तत्त्वों का घात-प्रतिघात है जिसमें ही 'कम्पलेक्सेज' और रहस्यात्मक वर्जनाओं की अवतारणा उसमें की जा सकती है पर उसके निराकरण का प्रबल विविध अहेतुक और अपन तर्कों की लाचारी का अभाव नहीं होना चाहिए । मानव मूल्यों के सर्वव्यापक सत्य से आत्मसंस्कार करना अथवा उसे मनःप्राण में उतार लेना ही उपन्यासकार की खूबी है क्योंकि देशकालातीत इस महत् सत्य के विकासशील पहलू ही उसकी अभिव्यक्ति प्रतिफलित किया करते हैं । कितना अच्छा हो कि जैनेन्द्र अपनी भावी कृतियों में अतिरंजित से हट कर अधिक स्पृहणीय प्रवृत्ति का परिचय दें साथ ही अन्य प्रतिगामी मान्यताओं का मोह छोड़ अपनी लेखनी को नई समाजोन्मुख मर्यादा की अपराजेय तेजस्विता से अभिषिक्त कर उपन्यास के समस्त संभावित विकास को नया मोड़ दें ।

१०

# 'अज्ञेय' के उपन्यासों में आचरण स्वातन्त्र्य के नैतिक मान

'अज्ञेय' के कृतित्व में नवीनता का उन्मेष और परम्पराविच्छिन्न प्रयोगों की आस्था हमें प्राप्त हुई है, पर मनोविश्लेषण की दृष्टि से चारित्रिक व्यक्तित्वों को जिन नियुक्त खण्डों में विभाजित किया गया है वह रोमानी चौखटे में भले ही 'फिट' बैठें पर सत्साहित्य की लोकतांत्रिक या व्यावहारिक कसौटी पर खरे नहीं उतर सकते।

दरअसल साहित्य को किन्हीं निश्चित सीमाओं या धाराओं में नहीं बाँधा जा सकता अतः यदाकदा प्रतिक्रियावादी या प्रतिद्वन्द्वी फूट जाने अनजाने चिन्तन की मूल धारा को नए रुख की ओर बरबस मोड़ दिया करते हैं। सृजन की प्रकृति चेतना में ऐसा मोड़ क्रांति का सूचक है। परन्तु जो प्रतिमान या अर्थ नयेपन की अदम्य आकांक्षा से खिरते जाते हैं उनमें चिन्तामूलक संस्कृति के सारभूत तत्त्व और अंतर्दृष्टि के सत्य का शाश्वत स्पन्दन तो होना ही चाहिए। अन्यथा नित्यप्रति के जीवन से दूर चरित्र-चित्रण की उक्त कसौटी मिथ्या और उथली साबित होती है।

'अज्ञेय' के चरित्र-चित्रण और मनोविश्लेषण में एक सुनिश्चित रूप-विधान है जो अभिनव है किन्तु उनका जीवन-दर्शन जिन विभाजक और विध्वंसकारी उद्भाव भावों पर आश्रित है वह अनवरत स्वप्नमय संस्थिति की ओर उत्प्रेरित कर यथार्थ से विमुख और वंचित करने वाला है। प्रायः जटिल वक्र रेखाओं से उनके चरित्र निर्मित हुए हैं। क्षणिक मनोरंजन की प्रवृत्ति से जो नारी-पुरुष के गर्हित सम्बन्ध स्थापित हो जाते हैं वे अन्ततः आन्तरिक उत्तेजना और पागलपन के कारण विवेकरहित संदर्भों मात्रा भेदों बाह्य हिप्नाटिक प्रभावों और ऐन्द्रजालिक अन्तर्विरोधों से परिचालित एवं असंस्कृत असामाजिक मनोवृत्ति में परिणत हो जाते हैं। गन्दी वासना से प्रमत्त परस्पर विरोधी परमाणु जीवन-अस्तित्व के सूक्ष्म से सूक्ष्म तन्तुओं में पैठ मानव के मर्यादित निष्ठापूर्ण आचरण को रुग्ण और जर्जर बना डालते हैं। अर्थरहित प्रतीक भग्न छाया-चित्र उनकी पुरानी अर्थग्रस्त निष्क्रियता भावावेश और मूर्च्छना से विषाक्त प्रणयाकांक्षाएँ स्वस्थ समाज को भीतरी निराशा पीड़ा अकेलापन और पलायन की मदिरा बनाकर पिलाते रहते हैं जिससे उनके मनुष्य अस्थिर कदम लड़खड़ा जाते हैं।

'अज्ञेय' के औपन्यासिक पात्र मानवीय आशा और आकांक्षाओं के प्रतीक न होकर

असंगत चेतना की परतों और गतियों पर आश्रित हैं। किसी भी कृतिकार के अनुभव को जीवन के रागात्मक मूल्यों अथवा उपलब्ध सत्य से संश्लिष्ट कर विकृति या उन्माद का हेतु बनाना उसका अहित उपयोग तो है ही उसकी एकांत अहंगत चेतना द्वारा मानवत्व के मूल तत्त्वों को छिन्न करके उसे संकीर्ण दायरे में बन्दी भी बनाना है।

क्या साहित्य और कला बौद्धिक अतिचार और अनैतिकता के वातावरण में रूप के हाट की उच्छृंखल नायिका सी कुछ प्रयोग-प्रेमियों की क्रीड़ाकामिनी बनकर जीवित रह सकती है? क्या रोमांस की वे रंगीन तस्वीरें विह्वलता से काँपते आत्मीय फ्रेम नहीं हैं जिन पर धूम्रमिश्रित धुंध की मुर्दनी छायी है? अतः तर्क द्वारा किन्हीं अनुभूतियों के बीच के व्यवधान को भरने का बोध लेखक में सही पर दुरूहता के पेंच बोझिल और अप्रयोज्य बनकर उदात्त भावों का गला घोंटते हैं। उदाहरणार्थ—शेखर को लें—उसके चरित्र द्वारा वह तो व्यक्त होता है जो लेखक का आकांक्षित है, पर साथ ही वह अगम्य और अमानुषिक भी है।

इसमें किंचित् भी सन्देह नहीं कि 'शेखर— एक जीवनी' का नायक शेखर एक अत्यन्त सबल पात्र है जिसमें आकर्षण और विकर्षण दोनों हैं और जो आत्मरत निर्लिप्त भावनाओं के युग में भाव की दृष्टि और टेकनीक की दृष्टि से भी लेखक द्वारा अत्यधिक सधे और सँवरे रूप में प्रस्तुत किया गया है। किन्तु इसके विपरीत उसके जीवन में प्रारम्भ से ही अन्तर्मुखता की ओर ले जाने वाली एक अद्भुत असंयत तटस्थता है जिसने उसकी चेतना को विकसित ही नहीं किया अपितु व्यक्तित्व के प्रति समर्पणात्मक असहनशील अनुरक्ति के कारण प्रखर और दुराग्रही भी बना दिया है। बाल्यावस्था से ही उसमें विद्रोह का अनवरत उद्वेग और कसमसाता मचलता आकुल उफान है जो परिस्थितियों के अपरिवर्तनीय तर्क वितर्क घटना विघटना और अनेक प्रकार के प्रश्न दुविधाओं व दुश्चिन्ताओं के मध्य भीतर ही भीतर उमड़ता-घुमड़ता रहता है।

शेखर का स्वभाव औरों की भाँति साधारण नहीं है। इसके विपरीत उसमें एक गहरा आत्मविश्वास और बोध है जो भीतर की प्राणवत्ता के साथ तदाकार हुआ सा लगता है। जीवन के अगणित सूत्र उलझ-उलझ कर उसके सामने आते हैं और भीतर और बाहर के संयोजन में अन्तरंग अभिन्नता खोजता हुआ अपनी अनुभूतियों कुण्ठाओं अभावों और उलझनों के प्रति वह अत्यन्त सजग है। व्यक्ति के लिए, समाज के लिए, बल्कि कहना चाहिए कि समूची मानवता के लिए उसमें एक अनाहूत निर्ममता विध्वंस का भाव बरन् कहें कि घोर बौद्धिक प्रतिक्रिया है जिससे वह नितान्त परिस्थितियों के साथ सामंजस्य नहीं कर पाता है। शेखर स्वयं स्वीकार करता है— मेरे भीतर जन्मतः ही कोई शक्ति थी—या शक्ति का अंकुर था जो मुझे अब मन्द गति से इधर ही प्रेरित कर रहा था। आगे वह कहता है 'मुझे विश्वास है कि विद्रोही बनते नहीं उत्पन्न होते हैं। विद्रोह बुद्धि परिस्थितियों से संघर्ष की सामर्थ्य जीवन की जिज्ञासा से परिस्थितियों के घात प्रतिघात से नहीं निर्मित होती। वह आत्मा का कृत्रिम परिवेष्टन नहीं है उसका अभिन्नतम अंग है।

तो शेखर क्रमशः विद्रोही है, प्रतिक्रियावादी। माता पिता भाई-बहिन मित्र सखा—सभी के प्रति उसमें अविश्वास है दूरी है तटस्थता है। एक दिन जब वह बहुत छोटा था आहत अभिमान लिये घर से निकल पड़ता है। परन्तु जब झुँझलाहट कम होती है और विचारशीलता जगती है तब वह पुनः घर लौट आता है। किन्तु आत्मव्यामोह-जनित भावनाएँ, जो दुर्निवार अंतःशक्ति से उस पर हावी हो जाती हैं उससे वह कभी मुक्त नहीं हो पाता।

एक और घटना। कुछ दिन बाद वह अपने पिता के साथ सारनाथ जाता है। चुपचाप बिना किसी से कहे-सुने वह अजायबघर देखने चल पड़ता है। उस समय उसके बन्द होने का समय था पर शेखर को वहाँ का एकान्त शान्त वातावरण वहाँ की अनभ्यस्त नीरवता अभिभूत कर लेती है। वह एक भग्न नारी प्रतिमा के सौन्दर्य में डूबा हुआ वैसे ही खड़ा रह जाता है और बाहर का द्वार बन्द हो जाता है। आनन्दमयी विमुग्ध आत्मविस्मृत स्वीकृति में वह निश्चिन्त है सारी हलचलों और कोलाहल से परे पर सहसा उसके नाम की पुकार और पिता की उपस्थिति उसे यथार्थ में घसीट ले आती है।

इस प्रकार शेखर आत्मसम्मोहन की स्थिति में अछूते कल्पनावादी असंभव स्वप्नों में सदा रमता रहा है। उसकी उक्त अवस्था जब गहरी मानसिकता में स्थिर हो जाती है तो आगे चलकर अधिकाधिक आत्मरति की प्रवृत्ति उसमें घर कर जाती है। पग पग पर वह अपनी परिस्थितियों से असहनशील हो उठता है और आत्मरत व्यक्ति की भाँति पलायन ढूँढ़ता रहता है यहाँ तक कि आसानी से सुलझने वाली समस्याओं को भी वह अपने अनुकूल नहीं बना पाता बल्कि उसकी प्रत्येक आकांक्षा की पृष्ठभूमि में स्वमता की भावना ही तीव्रतम होकर पीड़ा पहुँचाती है।

ऐसे व्यक्ति का अज्ञात मन ही उसकी समूची बाह्य एवं आन्तरिक क्रियाओं का प्रवर्तक होता है। वह अन्तर्संघर्षमय भीतरी प्रक्रियाओं प्रच्छन्न गोपन रहस्यों और परोक्ष-अपरोक्ष इच्छा-आकांक्षाओं को परिचालित करता है साथ ही उसके अन्तर्मन का यह संघर्ष इतना तीखा हो जाता है कि बाहर तो उसका प्रकटन नहीं होता किन्तु भीतर ही भीतर मनोलोक में उसकी ये अव्यक्त इच्छाएँ उद्दाम रूप में भीषण द्वन्द्व मचाया करती हैं। ऐसी स्थिति में नैसर्गिक प्रवृत्तियों से पृथक आत्म स्थापन (self assertion) ही उसकी मूल प्रवृत्ति बन जाती है। उसके आंतरिक मन की कल्पना अनुभव और निरीक्षण उसके बाह्य मन या यहाँ कि चेतन मन के ढाँचे से भिन्न होती है। सामान्य तर्क नहीं बल्कि उसका अन्तर्दर्शन घोर संवेग ही उसके अविच्छिन्न और निरवधि चेतना-स्तरों को नियमित करते हैं फलतः उसके नियम क्रम या मनोव्यापार एक नव सिद्धांत या दर्शन का प्रतिपादन करते हैं जिसके कारण उसका स्वभाव गुण और रुचियाँ दूसरे ढंग की दीख जाती हैं।

ऐसे व्यक्ति का वैयक्तिक चेतन मन अधिक विकसित नहीं होता बल्कि उसके

ज्ञानबोध से दूर अज्ञात भाव-लहरियाँ अवचेतन मन में हिलकोरें लेती रहती है। कभी-कभी तीव्र कशाघात में ऐसी संधि अस्थिर, कार्य-कारण रहित तथा अनियन्त्रित हो जाते हैं जिससे विसंगति या वैषम्य उत्पन्न होता है। प्रकट इच्छाओं के निरन्तर दमन से वे उसके अज्ञात मन की कुंठाएँ बन जाती हैं और उसमें जबर्दस्त अहंकार या हीनत्व की भावना घर कर जाती है। वह संकोची और आत्मभीरु तो होता ही है, साथ ही सामाजिक दृष्टि से अवांछनीय प्रवृत्तियों को प्रश्रय देने से अथवा प्रकट वासनाओं के अवरोध से उसमें कामजनित लक्षण या विशेषताएँ भी अनुपात में अधिक उभरती हैं। बाहरी तौर पर उसके व्यक्तित्व का संतुलन भंग न हो यह अपने साथ हमेशा जोर-जबर्दस्ती और खींचतान सा करता है। चूँकि उसके ज्ञात और अज्ञात मन में सामंजस्य या तारतम्य स्थापित नहीं हो पाता इसलिए यदाकदा ऐसे व्यक्ति असाधारण आचरण भी कर बैठते हैं। ऐसे आचरण के लिए, वास्तव में उसका अज्ञात मन ही उत्तरदायी होता है।

शेखर के अपने अस्तित्व की इच्छा अदमनीय होने के कारण कोई भी अनिवार्य बाह्य परिस्थिति अथवा उस परिस्थिति से अंगांगि रूप से जुड़ी घटनाओं से वह किसी भी समय सच्चा सुख निर्द्वन्द्व विश्राम अथवा आंतरिक सन्तोष नहीं पा सका है। उस की आत्मरत प्रवृत्ति जब बहुत बढ़कर उसके व्यक्तित्व का अंग बन जाती है तो अपने आप पर और अनुर्वरक परिस्थितियों पर काबू पाना भी उसकी शक्ति से परे हो जाता है।

आत्मरत व्यक्ति स्व-संभोगी नहीं होता अपितु भिन्नलिंगी अथवा समलिंगी में उसके चित्त की अवस्थिति हो जाती है। उसकी दुर्बल प्रवृत्तियाँ विद्रोह की स्थिति की आड़ में प्रच्छन्न रूप से काम करती रहती हैं। उसे अपनी स्वच्छता पर मिथ्या अहंकार है तो यह निश्चित है कि इच्छाओं के ऊहापोह अथवा आलोड़न को वह भीतर ही आत्मसात् कर लेता है, अपने तईं सीमित रहता है, खुलता नहीं बिखरता नहीं। वह प्रायः अपनी इन्द्रियों को तुष्ट करने वाली वस्तुओं का चिन्तन करता है। तब उनके अति निकट जाने अथवा उन्हें प्राप्त करने की कामना उत्पन्न होती है परन्तु उनकी प्राप्ति में बाधा उपस्थित करने वाली घटनाएँ उसके मानस को विक्षिप्त बना देती हैं। फलतः वह अनपेक्षित वैविध्य अवांछनीय शून्यता एवं असामाजिक भावनाओं को प्रश्रय देता है। चूँकि 'अज्ञेय' फ्रायडीय मनोविज्ञान से प्रभावित हैं, अतएव उन्होंने अवचेतन मन और अन्तर्प्रदेश में विचरने वाली छायामयी प्रवृत्तियों अन्तर्द्वन्द्व और भीतरी संघर्षों से उत्पन्न अनेक अस्पष्ट चिन्तनाओं को आकार देने का प्रयत्न किया है। उसमें लेखक की निजी कुंठाएँ निहित हैं इस कारण वह अधिक [मार्मिक बन पड़ा है।

शेखर का शिशु-मानस भी यौन तथा अन्य मनोविकृतियों से ग्रस्त है। स्वप्न मीमांसा से प्रसिद्ध अज्ञात अन्तर्जगत में यह प्रक्रिया स्वयंचालित है—इसकी अमूल पर इन्द्रियसंपर्क रि उसके अचेतन पर अनिवार्यतः छायी रहती है। क्रमशः उसके अन्य

ईश्वर की विकृत परिणति अपमान अथवा यौन-वर्जना की असम्बद्ध विशृंखल काव्यात्मक अभिव्यक्ति में बिखर जाती है जिसे तर्क का जामा पहनाकर प्रतीक-व्यंजना के सहारे उभारा गया है। लेखक कहता है— "ऐसी-ऐसी स्मृतियाँ या अर्द्ध-स्मृतियाँ तो अनन्त हैं किन्तु यह एक विचित्र बात है कि उसके जीवन की जो सबसे पहली दो-एक घटनाएँ उसे ठीक तौर पर अपनी अनुभूति सी याद हैं वे उन तीनों महती प्रेरणाओं का चित्रण करती हैं जो प्रत्येक मानव-जीवन का अनुशासन करती हैं

अहम्, भय और सेक्स

क्यों? इन तीन शक्तियों में उसका विद्यमान होना यह बताता है कि वे कितनी महत्त्वपूर्ण हैं, कि मानव उन्हें अपनी मानवता के साथ ही पाता है बाद की परिस्थिति या व्यवहार से नहीं।

शेखर की उक्त प्रेरणा का स्रोत व्यापक व विस्तृत है। इन्हीं यौन-वर्जनाओं और अतृप्त काम-वासनाओं के फलस्वरूप उसे बचपन से ही अज्ञात प्रेम की तरलता आ घेरती है। उन्माद, विकलता, अनियंत्रित आवेग और अनिरुद्ध पागलपन की कितनी ही प्रतिक्रियाएँ उसके दिल-दिमाग पर सदैव छायी रहती हैं कि शेखर को प्रतीत होता है मानों उसके भीतर उसके सिद्धान्तों और मान्यताओं के विरुद्ध भीषण संघर्ष छिड़ा है। परिवेदना की असंख्य लहरियों को मथकर अगणित अनुभूतियाँ उमड़ती हैं—विशृंखल और अस्तव्यस्त—फिर किशोरावस्था में ही अनेक समवयस्क लड़कियों का आकर्षण उसे डाँवाडोल करता रहता है। शारदा, शशि, शान्ति, मणिका सभी उसे खींचती हैं पर शशि को छोड़कर कोई भी उसके संकोचशील विचित्र स्वभाव के कारण उसकी रुचियों और भावनाओं से सामंजस्य नहीं कर पातीं। शशि का स्वभाव भी बहुत कुछ वैसा सा ही है। शेखर विचित्र 'अहं' से आक्रान्त है तो शशि अपने संकुचित संस्कारों से ग्रस्त है। शेखर के प्रति उसका अगाध अनुराग भीतर ही भीतर पुष्ट होता रहता है। शेखर का उद्भ्रान्त मस्तिष्क इन सारी व्यथा और प्रबल आकर्षण को भुलाने के लिए कोई आधार चाहता है—ऐसा आधार जिसमें वह स्वयं को डुबा दे—अपने आपको विस्मृत कर दे। अतः शेखर जब जेल में है तब विवाह की विवशता को भी वह चुपचाप स्वीकार कर लेती है। पति से उसे प्रेम नहीं। सन्देह में पति जब उसे लात मारकर घर से निकाल देता है तब शेखर के आश्रय में उसका सख्य भाव अन्तरंग अभिन्नता में और धीरे-धीरे प्रेम की तन्मयता में परिणत हो जाता है। शशि रुग्ण है पर दोनों का परस्पर आकर्षण एक लोकातीत स्वप्नमय अशरीरी स्नेहासक्त तरलता में अनन्त प्यार की अनुभूति जगाता है। दोनों की कामाग्नि और सम्पूर्ण विशृंखलता के मूल में अतृप्त ऐन्द्रिक वासना है किन्तु रोग की लाचारी के कारण एक अव्यक्त कोमलता उन्हें संयत रखती है। शारीरिक सायुज्य का तो अवसर नहीं मिलता पर प्रणय की निर्बाध गरिमा में स्नायविक प्रकम्पन और भीषण संघात है। आवेग उमड़ता है तो बौद्धिक उत्तेजना अथवा मनोवैज्ञानिक जटिलताओं में उलझाकर उसके वेग एवं तीव्रता को कम कर देता है। फिर भी

बीमारी की वजह गर्हणीय स्थिति का माध्यम लेकर अपनी वासना और प्रेम चेष्टाओं की परिपूर्ति का मौका नहीं चूकता। एक उदाहरण—"फिर एक बार उसके भीतर उमड़ आती है और वह मन उठे हुए अर्धमुकुलित ओठों की ओर झुकता है—मुझे मुझे उसकी आक्रमणकारी आतुरता ही उसे संयत कर देती है। एक मांसल कोमलता उसमें जागती है कि उसके अधखिले सम्पुट को स्निग्धतम स्पर्श से ही छूना चाहिए, और ओठों के निकट पहुँचते-पहुँचते वह ग्रीवा कुछ मोड़कर अपना कनपुक सधि के ओठों से छुआ देता है। ओठ तप्त है—ऊपर से उस रोमिल स्पर्श से एक सिहरन सी उसके माथे में दौड़ जाती है तब चेतना की एक नई लहर से बाधित वह फिर मुड़ता है और शशि के स्निग्ध स्तब्ध किन्तु वासित ओठ चूम लेता है—निर्द्वन्द्व गहरा दीर्घ चुम्बन।"

यों प्रसार-वृत्ति के वातावरण और आंतरिक विक्षोभ में विसंगति दर्शाने के लिए उपन्यासकार ने स्वप्न-पद्धति का सहारा लिया है और उसके माध्यम से अपेक्षित तीव्रता और गहराई से उसके मन के लिए अपने मन के प्रच्छन्न स्तरों को खोलने का प्रयास किया है। वह स्वयं स्वीकार करता है— मैं शेखर की कहानी लिख रहा हूँ क्योंकि मुझे उसमें से जीवन के अर्थ के सूत्र पाने हैं किन्तु एक सीमा ऐसी आती है जिससे आगे मैं अपनी और शेखर की दूरी बनाए नहीं रख सकता—उस दिन का सोचने वाला और आज का वृत्ताकार दोनों एक हो जाते हैं क्योंकि अन्ततः उसके जीवन का अर्थ मेरे ही जीवन का तो अर्थ है।"

यह एक मनोवैज्ञानिक तथ्य है कि जब मनुष्य निजी आकांक्षाओं को दमित होते देखता है तो वह मानसिक विभ्रम की स्थिति में उन आकांक्षाओं की बलपूर्वक परिपूर्ति खोजता है। आज के सामाजिक गठन में व्यक्ति का स्वातन्त्र्य एक बहुत बड़ी समस्या बन गया है। इसी कारण शेखर की मनोग्रंथियाँ और अनुभूतियाँ केवल विकृति के रूप में ही व्यक्त होकर उभरी हैं। उसकी बुद्धि और विवेक का द्वन्द्व समस्त पूर्वाग्रहों एवं परम्पराओं का उपहास कर अन्तहीन ऊहापोहों और अन्तर्भूत स्थापनाओं में खोया रहता है। संत्रस्त मनःस्थिति में वह न तो नये उभरते जीवन-सत्यों को पकड़ सका है और न सामाजिक वातावरणों के प्रति खुलकर विद्रोह ही कर पाता है।

जहाँ तक उपन्यास के कथानक का प्रश्न है, वह उपन्यासकार की आंतरिक मानसिक अस्वस्थता के कारण घुटकर रह गया है। कहा जा सकता है कि उसमें जीवन के कतिपय विरोधी पक्षों का समग्र दृष्टिकोण और गहरी संवेदनशीलता से उभारा है किन्तु पात्र और घटनाएँ लेखक की अवचेतन दृष्टि से इस प्रकार लिए हैं कि उनकी किसी प्रकार निष्पत्ति नहीं है। समूची कृति में ऐसे अनेक आवश्यक हैं। विशेषतः दुर्बोधता के कारण पूर्णरूपेण विकसित नहीं हो पाए।

शेखर मध्यवर्गीय समाज के एक विशिष्ट वर्ग का प्रतिनिधित्व करता है

और उसी के अनुसार आचरण भी करता है। पर प्रश्न है कि क्या मध्यवर्ग में इस तरह के व्यक्ति होते हैं ? शेखर के व्यक्तित्व की ग्रान्थिक गति का विश्लेषण करने पर वह एक असाधारण 'टाइप' प्रतीत होता है जो परिस्थितियों के घात-प्रतिघात से नये-नये सत्यज्ञान की प्राप्ति करता है तथा जिसमें नई-नई व्यवस्थाओं से नई-नई विचारधारा और सापेक्षिक दृष्टिकोणों की उत्पत्ति होती है। अनेक स्थलों पर शेखर का अन्तर्निहित द्वन्द्व क्रान्ति के रूप में उठ खड़ा हुआ है पर उसके इस मनोद्वन्द्व और आभ्यन्तरिक आलोड़न में जो तिलमिला देने वाली भीतरी कचोट है उसे लेखक ने गूढ़ एवं सुनिश्चित संकल्पशीलता से व्यक्त किया है। व्यक्ति चरित्र के सूक्ष्म से सूक्ष्म पहलुओं को इस तलस्पर्शिनी दृष्टि से आँका गया है कि अलक्ष्य स्वीकृत या वर्जित स्थापनाओं का मार्मिक उद्घाटन हुआ है।

फिर भी ऐसा प्रतीत होता है कि लेखक कृत्रिम कल्पना के सहारे शेखर के चरित्र को अवश घुमाता गया है और परिस्थितियों की जटिल पतियाँ उसके अन्त विकारों के उद्घाटन को यत्र-तत्र पकड़-सी लेती है।

इस कसौटी पर कोई भी जीवन्त सूक्ष्म बौद्धिक विशृंखलता अथवा बहिष्कारवादी आस्था को एक सत्य की भाँति अपनाकर दूर तक नहीं चल सकता। हठवादिता की चौहद्दी में लेखक की दृष्टि भले ही अन्वयी हो पर उसमें सहजता नहीं आ पाती न जीवन हर स्तर पर और हर रूप में उसके अस्तित्व में स्वीकृति ही पा सकता है। कारण—एक समग्र सत्य के संश्लिष्ट जीवनानुभव व्यक्तिगत आत्मग्लानि के ऊपर है। औपन्यासिक कला का लिप्त निरा वैयक्तिक सत्य नहीं है। जीवन की समग्रता में न वह केवल अनचीन्हा तिलमिलाता आंतरिक उफान और क्रमशः क्रम द्वारा अपरिहार्य रूप में व्यंजना की दुरूहता पैदा करना जिसमें प्रतिक्रिया के परस्पर-विरोधी असम्पृक्त छोरों से टकराते रहना तथा आत्मघातक प्रतीक बिम्बों एवं अहंतुष्टि की कल्पनामूलक कामनाओं तक ही सिमट कर रह जाना क्या निरी एकांगिता अथवा संकीर्णशीलता नहीं है ?

शेखर उपन्यास में उठाए गए प्रश्न और उनका समाधान आँकना कठिन है। अतएव इसका धरातल दूसरा है। एक मौलिक अन्तर यह भी है कि घटनाओं और संयोजन की अपेक्षा विघटन और बिखराव अधिक है। सब कुछ मानो शेष यदि द्वारा तर्क पर तौल कर मानव की महत्ता को चुनौती दी गई है। शेखर का जीवन अतिरेकों के बीच झूल रहा है। प्रतिरूप घटनाएँ उसके जीवन के रूप को आगे या पीछे ढकेलती भर हैं वे किसी निश्चित दिशा में अप्रत्यक्ष उत्पन्न करती हैं अतएव चरित्र विकास की दृष्टि से भी हम इसे असफल कृति ही कहेंगे—मनोव्यथा के अति में रूपी भावनाओं उत्कट अनुभूतियों एवं विकल्पों का इसमें प्रखर परिपाक हुआ है।

'नदी के द्वीप' में व्यक्तिवाद के चरम उभार ने लेखक की पहली आस्था

और बौद्धिक चेतना को अपेक्षाकृत मन धरातल पर प्रतिष्ठित किया है। 'शेखर' में तर्कपुष्ट सूत्रों की असंगत स्थापना है तो इस उपन्यास में चेतन मन के ऊपरी तल से उतरकर अवचेतन के विरोधाभासपूर्ण अर्धस्फुट विचार प्रवाह में उसके अनुभूत की आंतरिकता ही अधिक व्याप्त हुई दीख पड़ती है। सामाजिक आचार की सीमाएँ प्राणियों के मनोव्यापारों को कहाँ तक छूती हैं, मन क्या है और वह किस प्रकार क्रियाशील होता है, स्नायविक विकारों से हृदय एवं मस्तिष्क के सामान्य सूक्ष्म स्पन्दनों में कैसे तीव्रता आ जाती है—यही ऊहापोह और इस उपन्यासकार के कथन और कथ्य की नवीनता के आकर्षण का हेतु बन गया है।

पहले उपन्यास की भाँति इसमें भी आत्मविश्लेषण पद्धति पर प्रज्ञासूत्रों में परम्परागत भ्रम-ग्रंथियों को खोला गया है। प्रायः वे ही ह्रासशील कायकीय वेदना कुंठा विषाद उद्वेलन और विकृतियाँ इसमें मौजूद हैं जिसके फलस्वरूप भोगेच्छा की अतृप्त लालसा से सिहरती प्रणयाकांक्षाओं के जज़्बात दिलोदिमाग पर छा जाते हैं और रक्तवाहिनी रगों में खौलते खून की सरसिज बहा देते हैं।

अतएव 'अज्ञेय' के 'नदी के द्वीप' की कहानी का हरि-भुवन भी जिन्दगी की मस्त रवानियों से गुज़रता प्यार और मुहब्बत के कयाफ़िज़ाम में झुलाने लगता है। भुवन और रेखा का औपचारिक शिष्टाचार धीमे धीमे प्रेम की लाचारी बनकर उनकी एकान्त घड़ियों को उद्दीपित करता हुआ कालान्तर में संयोग वियोग की न जाने कितनी सुख-दुःख भरी वैकल्पिक व्याख्याएँ प्रस्तुत करता है। आकर्षण की प्रारम्भिक प्रक्रिया मन का मन से एकात्म एक दूसरे में समाहित होने की बलवती आकांक्षा अपने-पराये का अभेद अर्थात् तन-मन की वह समोष्ण स्थिति जो शरीर मद से परे प्रेम का एहसास कराती है, बेताब जवानी की मस्ती और अपरिमित अनासक्त मनुहारों और मदोल्लासपूर्ण रजत-फेनों की भीनभूम का कसमसाता तूफ़ान जिसमें परस्पर सम्मोहन का अनुपालन उत्तरोत्तर बढ़ता जाता है—यों उनकी मदभरी छाती की धड़कनों के भीतर से उनकी प्रेम की मजबूरियों और हसरतों के स्पन्दन फूट पड़े हैं।

कहना न होगा कि निर्बाध प्रेम और मुक्त भोग की स्फुरित चेतना ही वे दमित कुंठाएँ हैं जो कल्पना के छद्म जगत में तृप्ति लाभ कराती हैं। फलतः इसमें लेखक ने विधि-निषेध तत्त्व को अपने ढंग से आँक कर नया आकार प्रकार दिया है, परिस्थितियों से मोर्चा लेते हुए अभिनव जीवन-कला को उजागर किया है अन्यथा इन अन्तश्चेतनावादियों के मत से साहित्य की नई गतिविधि कैसे मिले, एक अजीब मनःस्थिति कैसे पैदा हो और नये आवर्तनों-प्रत्यावर्तनों अथवा नये मन्तव्यों एवं विचारों को ठुकराकर क्योंकर आगे बढ़ाया जाय।

उक्त उपन्यास के कथानक की टेक्नीक शिल्प सौन्दर्य संवेदना वर्णन की चुस्ती और भाषा के निखार का जहाँ तक प्रश्न है हम लेखक की सशक्त कल्पना के

कायम हैं, मानो किसी कल्पनाप्रवण रेखांकनकार द्वारा बरबस काँपते रंगों को सजीव आकार मिला हो और तरंगित भाव-वायव्य की बूँदें इन आकारों में जैसे स्वयमेव ढल गई हों। अनेक स्थलों पर कहानी अन्तर को छूकर तिलमिला देती है, कारण—लेखक ने इसे केवल अपनी कल्पना से नहीं गढ़ा बल्कि यह उसके अपने जीवन की अनुभूत कहानी है। अतः परिवेश की नवीनता के साथ-साथ उक्त कहानी में उस भाव बोध का भी तर्कसंगत योग है जो उसके जीवन-तथ्यों से लिपटा-चिपटा स्थान-स्थान पर उभर-उभर कर झलक दिखाता है।

लगता है कहानी में निहित सत्य को लेखक ने अपने अन्तर में काफी अर्से तक पचाया है। वह उसकी सहज कल्पना द्वारा सम्भव न था अपितु अपने विश्वासों और मतवादों की गहरी छाप उस पर पड़ी। लेखक जिन्दगी का एक निरपेक्ष द्रष्टा मात्र नहीं भुक्तभोगी है यही कारण है संयोग-वियोग प्रेम-विवाह कितनी ही खूबियों-खामियों और भाव-अभाव के उथल-पुथल भरे मंथन के स्वर और प्रश्नोत्तर भी कहानी में सशक्त हो उठे हैं। अपने पात्रों के दिलोदिमाग की तहों में उतर कर उनके विचार-वितर्कों क्रिया-कलापों का ऐसा मार्मिक चित्रण किया गया है कि लेखक ने उनकी हर साँसों और धड़कनों को मानो महसूस किया है बल्कि उसका स्वयं का व्यक्तित्व उनसे कितना दूर और अलग है—इसमें सन्देह होने लगता है।

ऐसी स्थिति में लेखक की एक जीवन-दृष्टि है और उसके सामाजिक चिंतन की अपनी सीमाएँ हैं। उसने जो दर्शन व्यक्त किया है वह भाव-जगत् के संघात को नये सन्दर्भों के साथ विकसित करता है। व्यक्ति का मन कैसी विचित्र समस्या है जो केन्द्र से छिटक कर कभी-कभी किसी परिधि में भटक जाया करता है। परिधि छोटी होती है विस्तीर्ण होती है उसकी विस्तीर्णता की सीमा नहीं है और वह सीमा भी पता कब अनन्त और अप्राप्य बन जाती है। परिधि को केन्द्र मानने पर असंख्य परिधियाँ उत्पन्न होती हैं और अपने घेरावलयों में जीवन को उलझाकर सहसा निष्प्राण बना देती हैं। जीवन की विडम्बना पर आधारित ऐसी 'ट्रेजेडी' में न जाने कितने चित्र उभरा करते हैं। पहला चित्र—

"रेखा नहीं बोली।"

"भुवन ने फिर पूछा "रेखा क्या बात है?"

"तुम–री तुम सचमुच हो। यू आर रीअल।" रेखा का स्वर इतना धीमा था कि ठीक सुन भी नहीं पड़ता था।

भुवन ने कहा—आइ एम वेरी रीअल रेखा। पर ठहरो पहले तुम्हें कम्बल उढ़ा दूँ।

एक हाथ में रेखा के दोनों हाथ पकड़ वह उठा दूसरे हाथ से उसने कम्बल खींच कर रेखा की पीठ भी ढक दी। स्वयं पैर समेट कर बैठा हो गया मुड़ रेखा की ओर को उन्मुख।

रेखा सहसा हाथ छुड़ाकर उससे लिपट गयी। आँखें उसने बन्द कर ली भुवन के माथे पर अपना माथा टेक दिया। उसके ओठ न जाने क्या कह रहे थे आवाज उनसे नहीं निकल रही थी।

भुवन कहता गया "क्या बात है रेखा रेखा रेखा क्या बात है—" उसका स्वर क्रमशः धीमा और आविष्ट होता जा रहा था।

रेखा के ओठ उसके कान के कुछ और निकट सरक आये। पर स्वर उनमें से अब भी नहीं निकला।

पर सहसा भुवन जान गया कि वे शब्दहीन-स्वरहीन ओठ क्या कह रहे हैं।

मैं तुम्हारी हूँ भुवन मुझे लो।

एक दूसरा चित्र—

रेखा बीच-बीच में उसकी ओर देख लेती थी। जानती थी कि वह कुछ सोच रहा है। पर उसने पूछा नहीं। सहसा भुवन के विषय में एक नये संकोच ने एक व्रीड़ा ने उसे जकड़ लिया था। क्षण भर के लिए उसका मन नौकुछिया की उस घटना की ओर गया जब भुवन उसकी गोद में रोया था—कैसे वह कह सकी थी जो भी उसने कहा था? वह पछताती नहीं है उसने जो कहा था उन्मुक्त भाव से कहा था पर— लाज से सिहर कर वह सिमट गयी पल्ला खींच कर उसने मानो अपने को और लपेट लिया।

भुवन ने पूछा "ठंड लगती है?"

"नहीं नहीं।" उसकी वाणी के अतिरिक्त आवेग को लक्ष्य कर भुवन ने उसकी ओर देखा दोनों की आँखें मिलीं। भुवन की आँखों में स्नेहपूर्ण कौतुक था रेखा की आँखों में एक अन्तर्मुख लज्जा पर सहसा उसका मन हुआ वहीं बाँह फैला कर भुवन को खींच ले इस पुरुष को इस शिशु को इस—'भुजाबंधा चूमती है माथ तेरा'।

यों जीवन के कितने ही खण्ड हैं कितने ही चित्र हैं जिनसे परिस्थितियाँ निरन्तर उभर लेती हैं। इन खण्डों में ही तो जीवन के मर्मस्पर्शी चित्र उभरा करते हैं और अनगिन झलकें दिखा कर तिरोहित हो जाते हैं किन्तु दिग्भ्रान्तस्वरूप चित्रशाला में इन बनते-मिटते रूपाकारों का क्या अर्थ होता है भला? अविश्रान्त जीवन प्रवाह के कतिपय चंचल क्षण जो एक-एक भँवर के समान हैं और कहीं स्थिर, किस विरली दूर तक उन्हें ले जाया करते हैं? व्यास की परिधि को नाप लेने वाले क्या हैं वे भला? किस बिन्दु का चरम उत्कर्ष जिसमें अतीत भी जुड़ा हो वर्तमान और भविष्य भी? एक स्थल पर रेखा कहती है—"मैं तो समझती हूँ हम अधिक से अधिक इस प्रवाह में छोटे छोटे द्वीप हैं उस प्रवाह से घिरे हुए भी उससे कटे हुए भी भूमि से बँधे और स्थिर भी पर प्रवाह में सर्वथा असहाय भी—न जाने कब प्रवाह की एक स्वैरिणी लहर आकर मिटा दे बहा ले जाय।" एक अन्य स्थल पर रेखा कहती है प्रत्येक क्षण एक द्वीप है खासकर व्यक्ति और व्यक्ति के सम्पर्क का 'कांटेक्ट' का प्रत्येक क्षण और

परिचय के महासागर में एक छोटा किन्तु कितना मूल्यवान द्वीप ।

और तर्क अपना काम करता है । ये द्वीप ही बावली अतृप्त आकांक्षा बनकर मस्तिष्क में उन्माद और भीषण हलचल मचाते हैं । एक अबूझ उपद्रव मनःप्राणों में समाकर दिग्भ्रांत बनाता है और मनःसंकल्प घटना-वैचित्र्य के इन्द्रजाल में रह-रह कर एक स्वप्न उभारते हैं जो टूट-फूट जाता है । इस प्रकार जीवन का निर्मम हाथों से फिसलता चलता है ।

उक्त भ्रमित मानसिक सम्मोहन की स्थिति में अनिर्दिष्ट पथ की ओर अग्रसर होना मर्यादाभंजन तो है ही दुर्निवार आकांक्षाओं की अगम्य कारा की निःस्वप्नता में अन्तर्मन द्वारा उन्मुक्त स्वैरगमन भी है । उस क्षुद्र परिधि के भीतर सब कुछ कर गुजरना एक पूर्णतर जीवन-यापन की प्रतिष्ठा को उपजा बनाता है । किसी हठग्रस्त नियम या कृत्रिम नियंत्रण के अधीन मानव-जीवन में इतनी अधिक जटिलता या वैचित्र्य और इस कारण उसकी प्रकृति एवं कार्य-व्यापारों में भी बहुत वैपरीत्य अथवा अमर्यादित उत्थान-पतन दर्शाना सर्वदेशीय और सर्वोन्मुख ममस्तत्वों की चिरविकास मान जीवनमूलक सत्ता में अवास्तवता लाना है । केवल 'इंस्टिंक्ट' या सहज कि ऐन्द्रिक चेतना की तात्कालिक प्रतिक्रिया के रूप में जो सब कुछ वायव मानकर चित्रित किया जाता है वह सच्ची इच्छाशक्ति का नियन्त्रण करती अस्मिता की सच्ची परिस्थिति की गुलामी को स्वीकार करती प्रेम जैसे पवित्र और पावन शब्द की आड़ में तृष्णा और वासना का ऐसा प्रदर्शन है जहाँ कामनाएँ जाग कर तड़प उठती हैं जलती भूख और हविस की लपटें लपलपाती हैं और शैतान के कहकहों का नग्न नाच होता है । यथा—

भुवन ने उठकर उसके कपड़े पकड़े—ठंडे जैसे बर्फ । बलात् उसे लिटा दिया कम्बल उढ़ा दिए । धीरे-धीरे उसके चेहरे पर हाथ फेरने लगा चेहरा भी बिल्कुल ठंडा था । उसने खाट के पास घुटने टेक कर नीचे बैठते हुए रेखा के माथे पर अपना गर्म गाल रखा उसका हाथ धीरे-धीरे रेखा के कन्धे सहलाने लगा । भुवन ने कम्बल खींच कर कन्धे ढक दिए । कम्बल के भीतर उसका हाथ रेखा का वक्ष सहलाने लगा—

सहसा वह चौंका । झीने रेशम के भीतर रेखा के कुचाग्र ऐसे थे जैसे छोटे छोटे हिमशिखर और अब तक जड़ रेखा के सहसा दोनों बदन सन थे ।

"पगली-पगली ।

भुवन ने झुककर गर्दन हो कर एक हाथ रेखा के कन्धे के नीचे डाला एक घुटनों के नीचे कम्बल समेत खाट से उठाया और अपने बिछौने पर जा लिटाया । अपने कम्बल भी उसे उढ़ाये और उसके पास लेट कर उसे जकड़ लिया ।

सहसा रेखा ने बाहें बढ़ा कर उसे खींच कर छाती से लगा लिया उसके दाँतों का बजना बन्द हो गया । क्योंकि दाँत उसने भींच लिए थे भुवन को उसने इतने जोर से भींच लिया कि उन छोटे-छोटे हिमशिखरों की तीक्ष्णता भुवन की छाती में चुभने लगी

गई है। कामोपभोग सहजात मनोवृत्ति है। यह पशु और मनुष्य में समान रूप से विद्यमान है। पशु-सामान्य धरातल से ऊपर की चीज जो संयम और विवेक है वही दरअसल मनुष्यता है। मनुष्य विकसित प्राणी है और उसके समग्र और मुक्त सभी विपाद् प्रयत्नों के मूल में कुछ व्यक्तिगत या समूहगत संस्कार होते हैं। किन्तु उक्त संस्कारजन्य प्रयोजन की सीमा का अतिक्रमण कर नैसर्गिक सत्य के व्याज से जब आचरण की उच्छृंखलता का पोषण किया जाता है अथवा गर्हित रसास्वादन की प्रक्रिया में परस्पर असम्बद्ध और विच्छिन्न से लगने वाले रसप्रेरणा के स्रोतों में मन की उद्दाम वासना एवं वृत्तियों के निरंकुश स्वरूपों को निर्बाध प्रश्रय दिया जाता है तो मानव-अस्तित्व के बुनियादी प्रतिमान प्रश्नचिन्ह के रूप में सामने आ खड़े होते हैं। आखिर वे प्रतिमान क्या हैं—जो सत् असत् का विवेक देते हैं और वे तत्त्व भी क्या हैं जो कुछ ऐसे गुणों से पृथक स्वीकृत नैतिक मूल्यों की स्थापना द्वारा जीवन के गहनतम स्तरों से उद्भूत उन ज्वलन्त सत्यों की कसौटी बन कर प्रकट होते हैं।

किसी भी उपन्यास में घटनाओं का परात्पर घटित होना खास मानी रखता है। परन्तु मानवीय धरातल के व्यक्ति-पक्ष से हटकर लोकाचारिता अथवा पाशव वृत्तियों को परितुष्ट करना ही बाह्य और अन्तस्थ जीवन का सांगोपांग चित्रण प्रस्तुत नहीं कर सकता। रचनाकार की मानसिक दशा किन्हीं खास मतवादों या असंगत तर्कों का आधार लेकर संवलित आदर्शों अथवा अतिरंजित 'मर्दों' की वस्तु धारणा में फिट नहीं की जा सकती। आश्चर्य तो यह है कि 'अज्ञेय' जैसे सूक्ष्मदर्शी कलाकार ने इन रोमानी प्रणयरम्य चाँदनी रातों की उन तमसावृत पाशव मानवा-कृतियों को उभारने में अपनी कल्पना-वैभव के करिश्मे दिखाए हैं—जहाँ वासना के भयंकर झंझावात से हहराकर गुनाह भरे दो सीने परस्पर टकराते हैं, उनकी अदृश्य धड़कनें ओठों का रपट बनकर चिपकी आग चमका करती हैं और बाहें साँप बनकर दुर्निवार आलिंगन-पाश में जकड़ जाया करती हैं। बबूल पर पड़ी हुई तुषार जैसे एक ही झपाटे में आग का चक्कर लगाकर वज्रघातक बना देती है उसी प्रकार भीतर पल रही बेताब खामोश हाहाकार की यह मूक हिस्टीरिया के दौरे सी उस गहन दुर्भेद्य तमस में फँसी तड़प-तड़प उठती है।

"कभी रेखा जागी। तब चाँदनी शायद दोनों के सटे हुए चेहरों को लाँघकर ऊपर उठती हुई फिर खो गयी थी रात का एक ठंडा स्पर्श उस खुली जगह से अन्दर आता हुआ दोनों के तपे माथ और बालों को सहला रहा था रेखा ने एक लम्बी साँस खींच कर उसे पी लिया उसके जिस हाथ पर भुवन सोया था उसकी उंगलियाँ उसके माथे के उलझ बालों से बड़े कोमल स्पर्श से खेलने लगीं कि वह जाग नहीं फिर वह दुबारा सो गयी।

कभी भुवन जागा। उसकी चेतना पहले केन्द्रित हुई उस हाथ में जो रेखा के वक्ष पर पड़ा उसकी साँस के साथ उठता-गिरता। उफ़! कितने कोमल आलोड़न से जिससे भुवन को लगता था कि उसकी समूची देह ही मानों धीरे-धीरे आलोड़ित हो

पथ और एकीकरण खोजती है। यदि मनोभावों को पूर्णतया व्यक्त होने दिया जाय तो स्वप्न एवं अवचेतन व्यापारों के ऐसे कितने ही अदृश्य पहलू प्रकाश में उभर कर आएँगे जो अन्तर में हिलोरें मारने वाले स्रोतों को बहिर्मुख होने को विवश किया करते हैं।

किन्तु किसी भी कथ्य के व्यंजनात्मक प्रभाव एवं सामाजिकता की भी एक अनिवार्य मर्यादा होती है। अपने मनोमय और अन्तर्मुखी प्रतीकात्मक उद्गारों को अन्तश्चेतना के संस्कारों का यथार्थ उन्मेष बताकर मन के घोर निर्जन एकाकीपन में जो एक अमानुषिक और असामान्य विच्छेद की अनुभूति पैदा होती है उससे महत्तर स्वस्थ और उच्च संस्कारिता की गम्भीर क्षति होती है। मानसिक तनाव की प्रक्रिया में उसकी आंतरिक विकृतियाँ स्वप्न कल्पनाएँ और दुर्बल प्रयत्नों की असफलता के बीच एक गहन अन्धकारमय भयावना शून्य वर्तमान रहता है। उस परिस्थिति से ऊब कर और उससे त्राण पाने की चेष्टा में उसकी अन्तश्चेतना ही वह भीषण शून्य बन जाती है, जहाँ घोर तमस है और अति वैयक्तिक एवं पलायनवादी तत्त्व उभरकर उस वातावरण से ऊब महसूस करने लगते हैं। उसकी आत्मा में क्रमशः एक तूफ़ानी हृदकम्प पैदा होता है और वह जीवन के प्रति एक सख्त आक्रमण की सतत खींचतान का अनुभव करता है।

अतएव उक्त चेष्टाओं के चित्रण में सर्जनहार को आत्मवंचक एवं अवैज्ञानिक प्रसंगों से सावधान रहना चाहिए, अन्यथा वे मनगढ़ंत रोमांचक सपने यथार्थ को अविश्वसनीय बनाकर छल लेते हैं। समाज में जो वर्जनाएँ अथवा गर्हित या अनैतिक काम-कुंठाएँ हैं उनका प्रयोग पाठक को आश्चर्यजनक और आकर्षक लग सकता है, कुछ सीमा तक उत्तेजक भी हो सकता है किन्तु इस प्रकार की अपरिमार्जित और हेय अभिव्यक्ति—भले ही नये शब्द नये रूप और नये भावसंघात के सहसा विधान और बिम्ब उसमें हों—अराजक और असत् कथाख्यान की ही सृष्टि करते हैं।

उत्तेजित प्रेरणा से लिखी गई किसी महत् कथा-चरित की ये विचित्र छाया कृतियाँ क्या किसी उच्च निर्माणात्मक लक्ष्य अथवा सैद्धान्तिक मान्यताओं की संश्लिष्ट इकाई बन सकती हैं ? क्या कोई प्रभावशाली व्यक्तित्व अथवा जीवन स्पन्दनों की सफल सृष्टि हो सकता है ? अति कल्पनाशील अस्पष्ट छायाभासों में आनुपातिक संतुलन और रंगों की ताज़गी फिर भला कहाँ से मिलेगी ?

इस द्विपक्षीय संघर्ष में 'अज्ञेय' के चरित्र सदा अवांछित दिशा की ओर अग्रसर हुए हैं। अक्सर घटनाओं एवं वातावरण में वे यथार्थ से भिन्न अस्वाभाविक चरित्र बनकर रह जाते हैं। रेखा को ही लें तो भुवन पर सब कुछ लगा देने वाली एक नारी के रूप में उसने अपना जीवन प्रारम्भ किया था पर अन्त में जो मार्ग चयन ग्रहण किया वह कितना नकारात्मक और अतिरंजनापूर्ण है और फिर इसी तथ्य को एक तथाकथित समाधानहीन विरोधाभास के रूप में कहानी का आकस्मिक पूरक

"कभी जब वह टाई खोलकर उसे कालर से निकालने के लिए उसके ऊपर झुकती तो उसकी कमीज के गले के भीतर से उसके उरोजों का जो थोड़ा सा हिस्सा उसे दीख जाता उसे वह स्थिर दृष्टि से देखता रहता कभी-कभी उस दृष्टि को लक्ष्य कर के वह लजा जाती कौतूहल से चन्द्र सोचता कि अगर वह नौकरानी होती या कोई और स्त्री होती तो चन्द्र उससे छेड़छाड़ करना चाहता और शायद कमीज का गला पकड़ कर अपनी ओर खींच लेता पर वह तो उसकी स्त्री थी जो उसके खींचने पर झुक जायगी हाथ बढ़ाने पर सह लेगी चौंकेगी नहीं विरोध नहीं करेगी निषिद्ध के रोमांचकारी रस से उमगे-सिमटेगी नहीं" वह वैसा ही स्थिर देखता रह जाता पर उसकी आँखों का केन्द्रित भाव बिखर जाता फिर वह एक करवट हो जाता पत्नी चली जाती तो उठ कर कपड़े बदल लेता" ।

आश्चर्य तो इस बात का है कि मनुष्य की इस पतनकारी जघन्य कुत्सा को बहुत ही सहज वृत्ति के साथ स्वीकार किया गया है। यहाँ तक कि गौरा—भुवन की सखी और छिप्पा—जो अपेक्षाकृत आस्थावान और धर्मभीरु है—अपने संवेगों विचार और चेष्टाओं में समान आचरण-स्वातन्त्र्य की कायल है। तभी तो रेखा और भुवन के प्रणय-व्यापार को वह बुरा नहीं समझती न तो अपने प्यार के एकाधिकार को यथावत् बता पाती है और न उसका प्रणयावेग जैसा कि स्वभावतः होता है, हिंसात्मक या आक्रामक ही होता है। रेखा या भुवन से उसे कोई शिकायत नहीं उल्टे उनकी इच्छाओं को वह देते हुए उसे सन्तोष मिला है। भुवन की यह सफाई—"स्नेहाधिपु तुम्हें छोड़कर नहीं आया आना जरूर पर सच कहूँ कि जब आया तो कुछ अगर साथ लिया तो तुम्हारी प्रतिच्छवि—और मेरे विक्षत मन के कर्मैक विराग को एकदम कटु हो जाने से बचाया तो उसी न गौरा में आक्रोश नहीं जगाता न उकसाता। अपने नकारात्मक त्याग एवं औदार्य द्वारा वह नारी निष्ठा और उसकी एकाकी धार्मिकता पर कुठाराघात करती है, जिसने अपने प्रणयी का न पुंसत्व जाना न माँगा न उसकी शिकायत ही की। वह सहज भाव से सब कुछ मानो स्वीकार कर लेती है सब कुछ 'जहाँ कहीं पृष्ठभूमि में रेखा भी है। रेखा की व्यथा भी और विवशता भी अकिंचनता भी और कामशीलता भी' —शरीर का काम कितना प्रवाहद है— कितना क्षुद्र। एक स्थल पर —"कैसी विडम्बना है यह स्त्री-चरित्र की कि उसका श्रेष्ठ दान है स्वयं अपना क्षय अपना विनाश।" किन्तु अज्ञेय के औपन्यासिक पात्र चाहे वह गौरा के से अभिमान के ही क्यों न हो ऐसे काम से भी किंचित् विचलित नहीं होते। (क्षमा करें—मैं तो यह आधारभूमि ही गलत और अभारतीय मानती हूँ जहाँ गुरुभाव और प्रणयीभाव को एक करके दर्शाया जाता है)।

'अज्ञेय' का हर पात्र इसी अमर्यादित यौनाचार और इन्द्रिय-लिप्सा का शिकार है।

मनोविश्लेषण की दृष्टि से भी 'अज्ञेय के चरित्र विकृत काम प्रवृत्ति के प्रतीक

है। ऐसे व्यक्ति आत्मसम्मोही और स्वकेन्द्रिक होते हैं। उन्हें सदैव यह भ्रम रहता है कि पर वर्ग (Opposite sex) उनके प्रति आकर्षित है। इस प्रकार उनके अंतर्मुख मन में अपराधी भावनाएँ पनपती रहती हैं और व्यावहारिक कसौटी पर उनका आचरण अनपेक्षित एवं अवांछनीय सिद्ध होता है। अहं या उच्चादर्श के कारण बाहरी तौर पर प्रकृत इच्छाओं का दमन किया जाता है तो भीतर ही भीतर बेहिसाब गुत्थियाँ या उलझनें बढ़ती हैं जिनकी प्रतिक्रिया सदैव मन की विशृंखलता अथवा मनोह्रास में होती है। जब क्रियाशील विवेकपरक बुद्धि भव संवेगों से असम्बद्ध हो जाती है तो इस मनोदशा का प्रभाव भावना ग्रंथियों पर पड़ता है जिससे अहं और मूल प्रकृत इच्छाओं में घोर कशमकश होती है और चरित्र के विकास में विपरीत लक्षण उभर आते हैं।

ऐसे चरित्र या व्यक्तित्व सीमाओं का अतिक्रमण कर जाते हैं। उनके जीवन में कोई क्रम तरतीब अथवा मर्यादित आचार-व्यवहार नहीं रह जाता। उनका भीतरी आकर्षण या मोहासक्ति एक से दूसरे पर नित्य बदलती रहती है।

बाल्यकाल यौवन व प्रौढ़ावस्था—किसी भी अवस्था में—इनकी अनुभूतियाँ या प्रच्छन्न चेष्टाएँ कामवृत्ति में केन्द्रित हो जाती हैं। फलतः विभिन्न चारित्रिक पहलू निम्नगामी और घृणित स्तर पर दमित इच्छाओं से आक्रान्त बने रहते हैं।

ये इच्छाएँ क्या हैं? किस सीमा तक ये मौजूदा मनोविज्ञान का अंग बन सकती हैं, साथ ही उदात्त कला किंवा सत्साहित्य के सृजन की दृष्टि से उनका मूल्य और महत्त्व कहाँ तक है? नारी-पुरुष की अवांछित हेय काम-चेष्टाओं का प्रदर्शन ही क्या उसका मापदण्ड है?

यदि विश्लेषण किया जाय तो ऐसे व्यक्ति या चरित्रों में बड़ी खींचतान एवं ऊहापोह होते हैं। उनके जीवन के व्यावहारिक पहलुओं और ऐन्द्रिय वासना-तृप्ति में यदि किसी प्रकार समझौता होता भी है तो बड़े ही विलक्षण ढंग से। पर काम-विरोधी सिद्धान्तों से प्रभावित होने के कारण भीषण घात-प्रत्याघात होता रहता है जो परोक्ष या प्रत्यक्ष अभिव्यक्ति द्वारा कला का माध्यम बन जाता है। भीतर मूलतः जो कुण्ठाएँ नग्न या भयंकर रूप में सक्रिय होती हैं वे ही साहित्य या कला में परिष्कृत और परिमार्जित रूप में उभारी जाती हैं पर वस्तुतः कामवृत्ति का शमन अथवा नई-नई परिकल्पनाओं द्वारा मानसिक बुभुक्षा की तृप्ति सच्ची कला की कसौटी नहीं हो सकती। इसके विपरीत अंतर्बाह्य कार्य-कारण पद्धतियाँ प्रायः अपराधी वृत्तियों में विकसित होकर समाज विरोधी व्यक्तित्व या चरित्र उभारती हैं। 'अज्ञेय' के औपन्यासिक चरित्रों को हम ऐसे ही आत्मसम्मोही अपराधियों की श्रेणी के अंतर्गत रख सकते हैं।

उक्त एकांगी कसौटी को लेकर चलने से अनेक आन्तरिक विरोधाभास

उत्पन्न होते हैं और स्थापित मूल्य-मर्यादाओं के मूल को ध्वस्त करने की चेष्टा करते हैं। एक तीव्र संहारकारी अनास्था मानव-संस्कृति की शिराओं में प्रवहमान स्वस्थ रक्त को विषाक्त बना देती है और वासनात्मक प्रेम की उन्मादक अभिव्यक्ति चिरप्रतिष्ठित आदर्शों को झकझोर कर गुमराह तो बनाती ही है, साथ ही इस निस्सीम स्वच्छन्द प्रणय द्वारा नैतिक और वैवाहिक सिद्धान्तों की भी अवहेलना करती है।

नितांत नकारात्मक और असंगत धारणाओं का उद्बुद्ध करने से जो चित्र शांत-अज्ञात रूप में मन के विभिन्न स्तरों और अन्तःप्रदेश में उतरते चलते हैं उनसे अनुभवी आँखें भी चौंधिया जाती हैं फिर नई अनुभवहीन अपरिपक्व आँखें तो इन प्रांजल मात्र रेखाओं और चित्रों के जादू में अपने आप को बरबस विस्मृत कर बैठें तो क्या आश्चर्य!

जबकि साहित्य का उद्देश्य उत्कृष्ट विवेकात्मक और उदात्त आदर्शों की अव्याहत सिद्धि है तब मन की एकाकी अबाध धारा में करवटें लेती हुई चारित्रिक पतन की यह अस्वाभाविक, विषम पीड़ा और उस पीड़ा की घुटन में रेंगती हुई अवांछित इच्छा-आकांक्षाओं का निरपेक्ष अंकन या कहें कि कोरी बौद्धिकता के बल पर प्रच्छन्न कुंठाओं को उभारने का पलायनकारी दम्भ मानसिक उद्वेगों और अन्तर्गुहा की वे दुर्दम्य दरारें हैं जिनसे निम्नगामी ईर्ष्या एवं वासना की भावुक लालसा सर्वतोमुखी जीवन-विकास की सम्भावनाएं डगमगा जाती हैं और स्थितप्रज्ञ व्यक्तियों तक के विश्वास और सिद्धान्त आविष्ट हो उठते हैं।

निश्चय ही युवकों और अपरिपक्व किशोरियों में इन प्रयोगवादी कृतियों के प्रति असीम उत्साह और दिलचस्पी है, क्योंकि इनमें किसी प्रकार की रोकटोक या प्रतिबन्ध नहीं है। किन्तु अन्ततः इसका परिणाम क्या होता है कि साहित्य और कला जो चेतना के विकास का श्रेष्ठतम सोपान है चिन्तन-पद्धति के महत् मूल्यों की उपेक्षा कर ह्रासशील और हीनतर संस्कारों को प्रश्रय देता है। यह सही है कि किताबी नैतिक सीखें किसी महान् कृति के सृजन का दावा नहीं कर सकतीं किन्तु नैतिक मूल्य यानी विवेक और संयम के सत्य परिष्कार में भावनात्मक तृप्ति तो जगाते ही हैं औचित्य और उपयुक्तता के साथ-साथ जीवन-मीमांसा के सत्य की भी अवतारणा करते हैं।

मौजूदा युग में नवीन वादों और पन्थों का जो पुंजित प्रभाव हमारे साहित्य और कला को विकृत कर रहा है वह उन अर्थों में 'रस-रंटिक सेक्स' कहलाता है जो कराल जीवन से पलायन और परे 'वास्तव' को झुठलाकर स्वच्छन्द कल्पना से भरे सपनों की ओर उन्मुख करता है। चमकदार रंगीन दामन पर सहमे हुए खामोश निगाहों को पर टटोलता है तो काम-वासना की चटपटी दबी-दबी उसाँसें महज जवानों के बस से छूटकर रग-रग में पैठती हुई अन्दर बसती चित्रों और स्वप्नों को आकार नहीं देती प्रत्युत अवांछित इच्छाएँ जगाती युग के बूढ़े रक्तशोषक

तिलमिलाहट जगाती और भीतर के आहत पशुत्व से निकली वह तपन उभारती है जो साहित्य और सृजन की अंतर्ज्योति को दग्ध कर उसे राख का ढेर बना देती है। इस दूषित अराजकता में क्या निर्माणात्मक अथवा क्रियात्मक विचार उत्पन्न हो सकते हैं? आत्मा की ऐसी सड़ांध भरी अन्धेरी गहराइयों में तो ध्वंसात्मक और अपराधी इच्छाएँ ही पनपती हैं। अतएव साहित्य के ये रुग्ण पलायनवादी तत्व अमानुषिक या कहें कि बेबुनियादी हैं जो प्रेरणा या देवत्व के स्वर नहीं जगाते बल्कि कुत्सा के मलबे के नीचे दबी पड़ी असह्य आत्मपीड़ा और कुंठा के स्वर उभार कर साहित्य के सुन्दर और मूल्यवान यथार्थ और सन्तुलित उदात्त और लोकोत्तर के महान् अनुष्ठान की धारणा को सर्वथा निर्मूल सिद्ध करते हैं।

११

# कथाकार देवेशदास

एक औपन्यासिक के रूप में देवेशदास का नाम बंगला कथा-साहित्य में प्रसिद्ध है किन्तु नवीन भारतवर्ष की प्रतिष्ठा पुरातन व नवीन भावधारा के समन्वय और प्राच्य एवं पाश्चात्य संस्कृति के सेतु-निर्माण में हिन्दी के लिए भी इनका अवदान कम उल्लेख्य नहीं। आज जब कि भाषा का संघर्ष है अपनी मातृभाषा के प्रति असीम अनुराग होते हुए भी इनकी समंजस दृष्टि राष्ट्रभाषा के प्रति प्रेम-भावना को कुंठित नहीं कर सकी। देश और काल की सीमा का अतिक्रमण कर इनकी कल्पनाप्रवण सृजनशील प्रेरणा युगसन्धि के कण्टक-पथ पर मतवाद-विच्छिन्न और संस्कार-मुक्त हो विश्वमानवत्व की अनन्त भावधारा के साथ पर्यवसित हुई है।

'यूरोपा

युगदृष्टि के अनुरूप इनकी चिन्तनधारा का गहरा अर्थ है सभी मन्त्रों की सापेक्षता। यही कारण है कि इनकी प्रथम कृति 'यूरोपा' में इनकी प्रतिभा कल्पना लोक की स्वप्न-कुहेलिका से विश्वमानव के सदा जाग्रत कमलवन में अवतीर्ण हुई है। 'यूरोपा' उपन्यास नहीं है पर सत्य को कथा का आधार बनाकर उसे जीवन की आलोचना के रूप में ग्रहण किया गया है। चूँकि देशभेद से मानव की मूल प्रकृति में कोई अंतर नहीं आता अतः मानवतावादी विकासमूलक धरातल पर सूक्ष्म आन्तरिक आप्यायित भावों को बड़ी निपुणता के साथ अभिव्यक्त किया गया है। न केवल इन यूरोपीय देशों के सहज चित्रांकन सर-सरिता-उपवन पत्र-पुष्प विभूषित वासन्ती मादकता धूप और बादलों की क्रीड़ा नदी-निर्झरों का उन्मुक्त कलोच्छ्वास विहग कौतुक सुमन-सौरभ धवल हिमराशि छायातप ज्योत्स्ना-किरण आदि का हृदय स्पर्शी वर्णन है अपितु वहाँ की बहुविध सहज प्रथाएँ सम्पत्ति-अभिजात मध्यवित्त संघर्ष की सीमाएँ, सामाजिक मनोदशा भय प्रेम के विश्लेषण की जीवन्त परिणति समसामयिक जीवन की जटिल सापेक्षता और नव स्वच्छन्दतावादी धारा में समापन आत्मविश्वास और अनंगत मर्यादा से परे आधुनिक चेतना से उद्भूत व्यथित मानव का सम्पूर्ण चित्रण तथा विश्वमानवता के प्रति आस्था के साथ मनुष्य से मनुष्यों के परस्पर वास्तविक सम्बन्धों पर दृक्पात है। भारतीय और योरोपीय जीवन-दोनों-की तुलना करने पर विभिन्न भावधाराओं के विम्ब आँखों में तैरने लगते हैं। वैविध्यपूर्ण

जीवन-सत्र में कितनी ही सीमाएँ निर्धारित की गई है। उदाहरणार्थ—मृत्यु का भय भारतीयों के जीवन की मस्ती को भले ही ग्रस ले पर प्रायः यूरोपीय लोग बड़े साहसिक होते हैं। मृत्यु का भय उन्हें निश्चेष्ट या आशंकित नहीं बनाता। जीवन की आकांक्षा ही उन्हें मृत्यु से जूझने की प्रेरणा देती है। उनके मत में जीवन की यह आकांक्षा ही नित्य और सत्य है शेष तो नश्वर है और असत्य। लेखक के शब्दों में— 'उस समय समझ सका कि जड़वाद, वस्तुवाद आदि में डूबा यूरोप किस प्रकार निर्विवाद रूप से धरा को शीत एवं मृत्यु की उपेक्षा कर जीवित है। इनके पास हमारे समान आध्यात्मिक सम्पत्ति नहीं तथापि ये हमसे कितना अधिक आनन्द प्राप्त कर जाते हैं। उनके जीवन की चरम परिणति मृत्यु में है, कितने दिन जीवित रहना है, फिर प्राण प्राचुर्य क्यों न रहे? जिसने कभी भोग ही नहीं किया उसे त्याग के दुःख-क्षाम करने का सौभाग्य कहाँ? मलिन पुष्करिणी के शैवाल दल को हटाकर केवल नीचे के जलबिन्दु ग्रहण करने की चेष्टा के अनुसार जिसने संसार को असम्पूर्ण भाव से ग्रहण किया उस संसारी के संन्यास में महिमा कहाँ? जिन आत्मनिर्भरता साहस और त्याग में हम दुःख-विपद् का तुच्छ समझ पाते हैं वे हमारे हैं ही नहीं। है केवल दुर्बल स्वप्न। इसीलिए हम जीवन को असहाय दृष्टि से देखते हैं।"

यों यूरोप का जीवन चिरगतिशील है और घटनाओं के घात प्रत्याघात से अग्रसर होने की प्रेरणा उन्हें अनवरत मिलती रहती है। जीवन-डगर पर वे नितने निर्मुक्त विचरते हैं। लेखक का कैशोर मन वहाँ के लोगों की निर्भीकता और नित्य ही आगे बढ़ने की चाह को देख कर मुग्ध हो उठता है—'अच्छा लगता है—यूरोप का यह आनन्दमय उत्साहयुक्त मुक्त जीवन जो दैवत झकझोर और दुःखों को दूर कर मृत्यु की उपेक्षा करता है—यह जीवन मुझे अच्छा लगता है।'

इस प्रकार उक्त पुस्तक में लेखक की मानसिक प्रतिक्रियाएँ अपने मूल उद्देशों और उन जागरूक क्षणों की अविस्मरणीय स्मृति के साथ उभरती हैं अर्थात् वह जिस क्षण की अनुभूति प्राप्त करता है कुण्ठा पूर्वाग्रह अथवा रीति-नीति से परिचालित हुए बगैर उस क्षण के उस सत्य के प्रति ईमानदार रह कर उसका निर्वाह करता है यही उसकी जीवन-दृष्टि और आत्मा को तुष्टि प्रदान करता है।

किसानी विभिन्न लज्जा एवं भंगिमा के साथ या तो कोई युवक पथ में किसी युवती के साथ चलता अथवा दो भिन्न या एक ही आफिस के लोग साथ-साथ चलेंगे। पथ पर चलते चलते मर्मों का हास बातचीत एवं क्षणिक साहचर्य में जो कुछ भी सुख है उसे धर्म के आत्मन्तरीण के वे भागी अवहेलित नहीं करना चाहते। जीवन में संभव है इनमें से अनेक के अदृष्ट में विवाह नहीं अन्ततः प्रथम यौवन में किन्तु फिर भी कर्मक्षेत्र में ये नर-नारी पास-पास रह बहते चले जाते हैं। पुरुष नारी को 'नरकस्य द्वार' कहकर अवहेलना नहीं करता। नारी पुरुष को भय की सामग्री समझ कर पीठ नहीं हटती और समाज इनके बीच केवल काम और घी के सम्बन्ध का निर्देश नहीं करता। स्त्री-पुरुष के सान्निध्य के परिणामस्वरूप रूप स्वास्थ्य और

सामाजिक गुणों की चर्चा इनमें मन के अगोचर रूप में आ जाती है। इसके फलस्वरूप नारी की दृष्टि में समता के बीच मनुष्य बनने के लिए पुरुष की निरवधि साधना रहती है, नारी की भी वही साधना है। इसीलिए पश्चिम में मनुष्य जाति की सर्वविध उन्नति हुई है। हम लोगों के समान क्षीणजीवी एवं मतान्तर होने की करुणा यूरोप में दिखलायी नहीं पड़ती।"

लंदन की जनता की कमठ सचेष्टता का उल्लेख करते हुए देवेशदास लिखते हैं—

"उस विराट् जनता में गति-प्राचुर्य है, आलस्य नहीं, सबको शीघ्रता है किन्तु हुड़दंग कोई नहीं करता, सब शृंखला मानकर चलते हैं, कारण—शृंखला उनके पथ की सहचरी है, पैरों की शृंखला नहीं, गति का बन्धन नहीं।"

आस्थावान और सम्पूर्ण निजत्व की जीवनी-शक्ति को विकसित कर आधुनिकता के प्रति अधिक सजग होने के नाते लेखक आज के व्यक्ति मानव से मर्यादित आचरण की माँग करता है। उसकी उपलब्धि, उसका नियोजन और उसका निश्चित इष्ट, जो आत्मविश्वास के आयामों में जीवन की अनुभूति की गहनता से अन्तर्निविष्ट है, सर्वमीय तत्त्वों के साथ जीवन का साम्य चाहता है।

'यूरोपा' के बंगला संस्करण को पढ़कर श्री रवीन्द्रनाथ ठाकुर ने लेखक को संबोधन करके लिखा था—"तुमने यूरोप के माहात्म्य एवं सौंदर्य को सर्वान्तःकरण से स्वीकार किया है। दृष्टि को प्रसन्न न रखने पर कभी भी महान देश को सत्य रूप में नहीं देखा जा सकता। तुमने आनन्दित मन से यूरोप को देखा है और वही आनन्द पाठकों को वितरित किया है।"

अतएव यूरोप में लेखक की संवेदनात्मक प्रतिक्रियाएँ मानव-सम्बन्धों से मानव-सम्बन्ध विशेष परिस्थितियों से और विशेष परिस्थितियाँ सामाजिक सन्दर्भों से एक अविच्छिन्न सम्बन्ध-शृंखला में बँधी हुई हैं। किन्हीं आदेशों या सन्तव्यों की अभिव्यक्ति का रूप यहाँ नहीं अपितु भाव की लोकातिशयता और उत्तप्त विचार और वरणा की उन्नत भूमियों के दर्शन होते हैं। भीतर की प्राणशक्ति या निमग्न भाव अतिशयता के कारण प्रवाह की खण्ड चेतना का परिहार हो जाता है, पड़ाव के विराम चिह्न नष्ट हो जाते हैं, बुद्धि के मध्य-व्यभिचार की अनायास निवृत्ति हो जाती है। देवेशदास ने यूरोप का भ्रमण करते समय वस्तु का अन्तरंग देखा है, उसके यथार्थ से मन का तादात्म्य स्थापित किया है और अतीत की अनिश्चयता का वर्तमान के साथ मर्म में समाहित कर एक अखण्ड परम्परा का साक्षात्कार कराया है। परम्परा और रीति में अन्तर है। परम्परा का सम्बन्ध काल से है, रीति का देश से। पर परम्परा और रीति से परे जब कथाकार आलोचक बन जाता है तो जीवन की वैचित्र्यपूर्ण आतुरता से प्रभावित अतिसामान्य प्रसंगों, चिरपरिचित घटनाओं, पात्रों, परिस्थितियों और समस्याओं को छूता हुआ वह बड़े कौशल से आगे बढ़ता है। वहीं

कहीं कथाकार की हैसियत से लेखक का उपभोक्ता—परिच्छिन्न निरपेक्षता का अतिक्रमण कर—सामने उभर आता है और कहीं-कहीं आलोचक की बौद्धिकता उसके उपभोक्ता को सामान्य स्तर पर उतरने से रोक रखती है। फिर भी वैयक्तिकता के ऊपर सर्वत्र सार्वभौमिकता ही दीख पड़ती है। सौन्दर्य के मौलिक महत्त्व का प्रश्न है जिसे अनेक चित्रशिल्पियों के रुचि-वैचित्र्य का लक्ष्य कर परखा गया है।

"रूप का आदर्श क्या है? हम सब के ही मन के गहन गतल में स्वप्नसंगिनी अथवा निभृत मानस रंगिनी का एक आदर्श रहता है जिसे भाषा में प्रकाशित करने पर वह अन्तर्धान हो जाता है और जो चिरकाल ही हमारे सम्पूर्ण प्रश्न और प्राप्ति के अतीत पट पर रहता है। फिर भी हम एक आदर्श रखते ही हैं—वह चाहे देह सौष्ठव का हो प्रकाशभंगी का हो अथवा प्राणमयता का। उसको कवि वर्णित करता है और शिल्पी अंकित। अपनी स्वप्नमूर्ति और कल्पना को लिये हम चिरकाल से उसके निकट जाते हैं। इसीलिए हम शिल्प के इतिहास में अनन्त सौंदर्य की लीला-माला देखते हैं।'

कला की लम्बी परम्परा में विभिन्न चिन्तनधाराओं को मानवी रूप पर लागू कर लेखक उपयोगी एवं तर्कसंगत तत्त्वों को उभार लेना चाहता है—

'प्रस्तर युग में नारी शिकारप्रिय वंश की जननी थी—जिस वंश को बर्फ के युग में यूरोप के कठिन शीत से जीवन रक्षा करनी पड़ी थी। अतः प्रस्तर युग की नारी भी स्थूलांगी वीरांगना केवल गजगामिनी नहीं साक्षात् पद्मस्थली। गुहा-मानव गुहा गात्र में 'बैसन' शिकार प्राप्ति के लिए उसका चित्र अंकित करते थे। इससे ही उन्होंने शिल्प को किस रूप में ग्रहण किया था—समझ में आ जायगा। युग-युग में पुरुषों ने संगिनी की जिस रूप में आकांक्षा की थी उसी रूप में अंकित किया और नारी भी पुरुष के समक्ष उसी रूप में आविर्भूत हुई। सौष्ठव एवं सामंजस्यमय निरवद्य गठन भंगिमा का सौन्दर्य ग्रीक का आदर्श था। भगवान् ने अपनी आकृति से मानव का निर्माण किया धर्म की इस शिक्षा को ग्रीक शिल्पियों ने देवी के सौन्दर्य को मानवीय आकार देकर अनायास प्रकाशित कर दिया। उनकी 'वीनस' स्वर्गीय अथवा स्वर्ग सुषमामय नारी की अभ्रान्त अभिव्यक्ति है। उनके निकट तिलोत्तमा सुन्दरी मार्गरिट फाइनी अथवा देव-सुन्दरी के मानव रूप की प्रतीक थी एवं इस कल्पना से उन्होंने देश के सम्पूर्ण शिल्परसिकों का समर्थन पाया था। आट के स्वर्णयुग में इटली के पर्वतीय प्रदेश की सुन्दरियाँ (मेडोना) देवमाता के मौलिक रूप में अवतीर्ण हुईं। उन्होंने ही प्राचीन धर्म-कहानियों के वीरियों के चित्र और मूर्ति को रूप दिया। लियोनार्दो की मोनालिसा भी ही बात नहीं कहता। अन्य सभी शिल्पियों ने मानवीय मूर्ति में देवी को उपलब्ध किया। करेज्जिओ सब प्राचीन देव-कहानियों के चित्रों में श्रेष्ठ सुन्दरियों को 'वीनस' के रूप में सजाते थे। फ्लेमिश शिल्पी भी यही करते थे किन्तु उनके देश के सौन्दर्य का मानदण्ड उस के लिए आकर्षक न था इसीलिए रूबेन्स और रेमब्राँट की हृष्टपुष्ट गृहिणियाँ कभी सौन्दर्य-जगत् में चंचलता नहीं ला पायीं। चित्र

शिल्प भी एक और शताब्दी में शिल्पी नारी का चित्र आँकते समय देवी को भूल ही गये। अठारहवीं शताब्दी में फ्रांसीसी पम्पाडुर दुबारी आदि ने राजप्रेमियों की कला सज्जा में मनोनिवेश किया और अंगरेजी शिल्पी अभिजातों के चित्ररूप लेकर व्यस्त रहे। उपरोक्त चित्र इस समय अमेरिकन धनपतियों के आदर की सामग्री है—कारण वे मार्किन धनी के पूर्व पुरुष के परिचय का श्रेष्ठ विज्ञापन और उपकरण है।

फिर भी तो वह मानवी है। किन्तु चित्र-राज्य में और भी अनेक देवी अथवा नारी की प्रतिकृति हैं जिनका मानवीय आकृति में गठन हुआ है या नहीं—इसमें सन्देह है। रसेटी ने धन की खातिर कभी बेअवती आदि की आकृति अथवा वर्तमान युग के क्यूबिस्ट आदि के नारी-चरित्र के अनुकरण में यदि मानवी को देखा जाय तो मूर्तिकला के पत्थरों को पत्थर के स्थान पर रक्त-मांस की देह पर चलाना होगा। रुचि का वैचित्र्य इसी को कहते हैं। फिर भी युग-युग के विभिन्न रुचि और शिल्प धारा का प्लावन प्रतिहत कर चीन की सौन्दर्य सृष्टि अपनी महिमा का श्रेष्ठ सम्मान पाती रहेगी।

यूरोप में भ्रमण करते हुए विभिन्न परिस्थितियों और विभिन्न प्रकृति के व्यक्तियों के बीच घात प्रतिघात द्वारा लेखक का अंतर्मन अधिक स्पन्दनशील और विश्लेषण की दृष्टि से अधिक अवगाही हो उठा है। भावकता के क्षणों में उसका अन्तर्बोध उसके परिवेश के बन्धनों का मिलन-बिन्दु है और आत्मस्पर्श की अनुभूति की शक्तिमयी चेतना उसमें अन्तर्निहित अभिराम मर्म के विलक्षण अन्तर्भाव को सजीव कर कमनीय मूर्त रूप प्रदान करती है। भाषा-सौष्ठव भावैश्वर्य और अर्थवैचित्र्य की उद्भावना के साथ-साथ उसके प्रांजल भावों की कविता में आत्मा का सुवासमय परिस्पन्दन है जहाँ आनन्द की कम्पनमयी हिलोर समूचे अन्तस्तल को उद्वेलित करती है।

'यदि प्रकृति स्वयं प्राणमयी है और भ्रान्ति में कल्पना है तो सौन्दर्य कभी भ्रान्ति उत्पन्न नहीं करता। पार्वत्य प्रदेश होने के कारण स्विट्ज़रलैण्ड इतना अच्छा लगता है। एक-एक शृंग मानो मानवात्मा की वाणी का प्रकाश है। समतल की माटी का मोह स्वच्छ लघु और अगंभीर है। उसके ऊपर ही प्राणमय बिखर पड़ता है। कहीं न रुकता है और न इकट्ठा होता है किन्तु समतल से पत्थर का क्रम चोटी चोटी पर आकर्षण का किरीट धारण किए तरंग भंग से घन के समान सरगम की ध्वनि के समान लहरें खेल जाती हैं और समतल से उठता मन को ऊपर की ओर रात-दिन अविराम खींचती रहती है। पथिक के लिए, मेरे लिए यह बर्फ की चोटी अतन्द्र निशि से अनावृत चिरकाल से जाग्रत है।

और केवल शृंग! समस्त जीवन ही शृंग के समान विकसित किया जा सकता है। चारों ओर हँसते हुए मुख स्वस्थ सबल देह और उत्साहित मन देख रहा हूँ। पैरों में अपरूप गति भंगिमा अंगों में स्वास्थ्य और माथे पर सोने के ऐश्वर्य के लिए कितने लोगों को पाते देखा है। इन पूर्ण उपभुक्त के तन्तुओं के शहर में एक भी एम

कहीं कथाकार की हैसियत से लेखक का उपभोक्ता—अभिकम्म निरपेक्षता का अतिक्रमण कर—सामने उभर आता है और कहीं-कहीं आलोचक की बौद्धिकता उसके उपभोक्ता को सामान्य स्तर पर उतरने से रोके रहती है। फिर भी वैयक्तिकता के ऊपर सर्वत्र सार्वभौमिकता ही दीख पड़ती है। सौन्दर्य के मौलिक महत्त्व का प्रश्न है जिसे अनेक शिल्पशिल्पियों के रुचि-वैचित्र्य का लक्ष्य कर परखा गया है।

"रूप का आदर्श क्या है ? हम सब के ही मन के गहन अतल में स्वप्नदर्शिनी अथवा निभृत मानस रंगिणी का एक आदर्श रहता है जिसे भाषा में प्रकाशित करने पर वह अन्तर्धान हो जाता है और जो चिरकाल ही हमारे सम्पूर्ण प्रश्न और प्राप्ति के अतीत पट पर रहता है। फिर भी हम एक आदर्श रखते ही हैं—वह चाहे देह सौष्ठव का हो प्रकाशभंगी का हो अथवा प्राणमयता का। उसको कवि वर्णित करता है और शिल्पी व्यंजित। अपनी स्वप्नपूर्ति और कल्पना को लिये हम चिरकाल से उसके निकट जाते हैं। इसीलिए हम शिल्प के इतिहास में अनन्त सौंदर्य की खोज पाया देखते हैं।

कला की लम्बी परम्परा में विभिन्न चिन्तनधाराओं को मानवी रूप पर लागू कर लेखक उपयोगी एवं तकनीकी तत्त्वों को उभार देना चाहता है—

"प्रस्तर युग में नारी विशेषतः वंश की जननी थी—जिस वंश को बर्फ के युग में यूरोप के कठिन शीत में जीवन-रक्षा करनी पड़ी थी। अतः प्रस्तर युग की नारी भी स्थलांगी वीरांगना केवल मनभाविनी नहीं साक्षात् भवेश्वरी। गुहा-मानव गुहा भाव में भीषण शिकार प्राप्ति के लिए उसका चित्र अंकित करते थे। इससे ही उन्होंने शिल्प को किस रूप में ग्रहण किया था—समझ में आ जायगा। युग-युग में पुरुषों ने संगिनी की जिस रूप में आकांक्षा की ठीक उसी रूप में अंकित किया और नारी भी पुरुष के समक्ष उसी रूप में आविर्भूत हुई। सौष्ठव एवं सामंजस्यमय निरवद्य गठन-भंगिमा का सौन्दर्य ग्रीक का आदर्श था। भगवान् ने अपनी आकृति से मानव का निर्माण किया धर्म की इस शिक्षा को ग्रीक शिल्पियों ने देवी के सौन्दर्य को मानवीय आकार देकर अत्यन्त प्रकाशित कर दिया। उनकी 'वीनस' स्वर्गीय अथवा स्वप्न सुषमामय नारी की चरम अभिव्यक्ति है। उनके निकट तिलोत्तमा सुन्दरी नागरिक कामिनी श्रेष्ठ रूप-सुन्दरी के मानव रूप की प्रतीक थी एवं इस कल्पना में उन्होंने देश के सम्पूर्ण शिल्पधर्मियों का समर्थन पाया था। आज के स्वर्णयुग में इटली के पर्वतीय प्रदेश की कुमारियाँ (मडोना) देवमाता के पवित्र रूप में अवतीर्ण हुईं। उन्होंने ही प्राचीन धर्म-कहानियों के दवियों के चित्र और मूर्ति को भर दिया। लियोनार्डो की मोनालिसा की ही बात नहीं कहता। अन्य सभी शिल्पियों ने मानवीय मूर्ति में देवी को उपलब्ध किया। कॉरेजियो सब प्राचीन देव-कहानियों के चित्रों में श्रेष्ठ सुन्दरियों को 'वीनस' के रूप में सजाते थे। इसीलिए शिल्पी भी यही करते थे किन्तु उनके देश के सौन्दर्य का मानदण्ड सब के लिए आकर्षक न था इसीलिए रूबेन्स और रेम्ब्राँट की हृष्टपुष्ट गृहिणियाँ कभी सौन्दर्य-जगत् में चंचलता नहीं ला पायीं। चित्र

मिस्र की एक और शताब्दी में मिस्री नारी का चित्र आँकते समय देवी को भूल ही गये। अठारहवीं शताब्दी के फ्रांसीसी पम्पादुर बुशारी आदि ने राजप्रेमियों की कम संख्या में मनोनिवेश किया और अमरेली मिस्री अभिजातों के चित्ररूप लेकर व्यस्त रहे। पेपोक्त चित्र इस समय अमेरिकन लखपतियों के आदर की सामग्री है—कारण ये मार्जित धनी के पूर्व पुरुष के परिचय का श्रेष्ठ विज्ञापन और उपकरण है।

फिर भी तो वह मानवी है। किन्तु चित्र-राज्य में और भी अनेक देवी अथवा नारी की प्रतिकृति है जिनका मानवीय आकृति में गठन हुआ है या नहीं—इसमें सन्देह है। रसेटी के युग की सारस कण्ठी वेलमती आदि की आकृति अथवा वर्तमान युग के क्यूबिस्ट आदि के नारी चरित्र के अनुकरण में यदि मानवी को देखा जाय तो मूर्तिकला के यन्त्रों को प्रस्तर के स्थान पर रक्त-मांस की देह पर चलाना होगा। रुचि का वैचित्र्य इसी को कहते हैं। फिर भी युग-युग से विभिन्न रुचि और शिल्प धारा का प्लावन प्रतिहत कर ग्रीस की सौन्दर्य सृष्टि अपनी महिमा का श्रेष्ठ सम्मान पाती रहेगी।"

यूरोप में भ्रमण करते हुए विभिन्न परिस्थितियों और विभिन्न प्रकृति के व्यक्तियों के बीच घात-प्रतिघात द्वारा लेखक का अंतर्मन अधिक स्पन्दनशील और विश्लेषण की दृष्टि से अधिक अवगाही हो उठा है। भावुकता के क्षणों में उसका अन्तर्बोध उसके परिवेश के धरातलों का मिलन-बिन्दु है और आत्मस्पर्श की अनुभूति की शक्तिमयी चेतना उसमें अन्तर्निहित अभिराम बोध के विलक्षण अन्तर्भाव को सजीव कर कमनीय मूर्त रूप प्रदान करती है। भाषा-सौष्ठव वाग्वैदग्ध्य और अर्थवैचित्र्य की सद्भावना के साथ-साथ उसके कोमल भावों की कविता में आत्मा का सुवासमय परिस्पन्दन है जहाँ आनन्द की कम्पनमयी हिलोर समूचे अन्तस्तल को उद्वेलित करती है।

"यदि प्रकृति स्वयं प्राणमयी है और अस्ति में कम्पना है तो सैन्ट्रम कभी शान्ति उत्पन्न नहीं करता। पार्वत्य प्रदेश होने के कारण स्विट्जरलैण्ड इतना अच्छा लगता है। एक-एक शृंग मानों मानवात्मा की वाणी का प्रकाश है। समतल की माटी का मोह स्वच्छ लघु और मर्मगीर है। उसके ऊपर से आकर्षण बिखर पड़ता है। कहीं न रुकता है और न ठहरता होता है किन्तु असमतल के पत्थर का भ्रम चोटी-चोटी पर आकर्षण का किरीट धारण किये तरंग वंश के बल के समान सरगम की ध्वनि के समान लहरें रोप जाती हैं और समतल से उच्चता मन को ऊपर की ओर रात-दिन अविराम खींचती रहती है। पथिक के लिए, मेरे लिए यह बर्फ की चोटी अतन्द्र निद्रा से अनाहूत चिरकाल से जागृत है।

और "केवल फूल! समस्त जीवन ही फल के समान विकसित किया जा सकता है। चारों ओर झूमते हुए युवा स्वस्थ सबल देह और उल्लसित मन देख रहा हूँ। पैरों में अपरूप गति-भंगिमा नयनों में स्वप्न और माथे पर यौवन के ऐश्वर्य के लिए जिन लोगों को जाते देखा है। इस पूर्ण उपकूल के तम्बुओं के शहर में एक भी ऐसे

महत्वती आकांक्षा की जहाँ प्रशंसा है वहीं आनन्दोपभोग के आकर्षण और सुरा-सुन्दरी के प्रलोभन पर गहरा तिरस्कार और निंदा का भाव भी उसमें है।

'उनमें मौज उड़ाने की प्रवृत्ति बहुत थी साथ ही अपने मन की वासना को रंगीन बनाकर वह उसे इन्द्रधनुष की तरह आकाश में फैला सकते थे। न मालूम कब क्या हो जाय फिर रहे या न रहे इसीलिए सुखभोग के सम्बन्ध में उनकी नीति इस प्रकार रहती थी—

"खूले मदी सेत कमाय आखिर बेहे धीन विजाय।

मध्ययुगीन सामन्ती व्यवस्था के खण्डहर पर अंग्रेजों ने देसी रियासतों का ढाँचा खड़ा किया था। इस दीर्घ काल में एक प्रासादिक ह्रासोन्मुख परम्परा का अर्से तक निर्वाह होता रहा किन्तु परम्परावादी कड़ियों में जकड़े राजस्थान को नव युग ने मुक्त किया और एक नई सजीव परम्परा में दीक्षित किया। आजाद भारत की प्रजातान्त्रिक धारा द्वारा सामन्ती समाज-विधान के क्षय के साथ उक्त परम्परा का ह्रास अवश्यंभावी हो गया। देवेन्द्रदास लिखते हैं मनुष्य समाज में बैठकर ही मैं इन बातों पर विचार कर रहा हूँ और जो भी पुराने रजवाड़े के बगल में जो राजस्थान उत्पन्न हो रहा है उसी के वातावरण में यह आलोचना चल रही है।

'मास्को से मारवाड़' और अन्य कहानियाँ

अपनी तृतीय कृति 'मास्को से मारवाड़' में भी लेखक एक सचेत आत्मनिष्ठ कलाकार की भाँति नए मूल्यों की नई मर्यादाओं को स्थापित करने में उतना ही जिज्ञासु और जागरूक है। एक यायावर की हैसियत से दूसरे देशों के जीवन समाज संस्कृति और आचार-विचारों के प्रति उसकी एक स्वतन्त्र दृष्टि है और चरित्रों की बहुरंगी गाथाएँ कहानियों के रूप में उभर कर संकलों से परे मानव मूल्यों का मूल्यांकन करती हैं जो किसी को जबर्दस्ती स्वस्थ करके नहीं बल्कि उनकी अपनी आस्था पर उपजी और चरितार्थ हुई हैं। चाहे जीवन-वृत्त अथवा तत्सम्बन्धी संस्मरणात्मक तथ्यों को लेकर सत्य और कल्पना का उचित समन्वय उनकी कहानियों की विशेषता रही है, पर उनका उत्स कहीं न कहीं उनके विचारों एवं अनुभवों में अन्तर्निहित रहता है।

उनकी कहानी-टेकनीक की सबसे बड़ी कसौटी है—असाधारण सहानुभूति। *इसी सहानुभूति के कारण मनःस्तरों के अभ्यन्तर में प्रवेश कर देखने में वे समर्थ* होते हैं और अन्य के समक्ष यथार्थ रूप में प्रस्तुत करने में सफल। अतः सतही परिचय की सीमा से बढ़ कर तदाकार परिणति की स्थिति में वहीं उनके अन्तर की गहराई में स्पर्श प्राप्त बन जाता है। 'सपने के संसार' कहानी में एक साधारण जिप्सी के उद्‌गारों एवं अनुभूति-अभिव्यक्तियों के मर्म का भी यथावत् रूप से हृदयंगम करने की चेष्टा की गई है।

"मैंने उसके नेत्रों में विषाद की छाया देखी। उसकी विशाल देह बड़ी असहाय और मग्न हो गई थी। मुझे उस पर दया आई मैं उसे कतई धोखा नहीं देना चाहता था। मुझे ऐसा लगा कि उसके रूक्ष बाह्य शरीर के भीतर कहीं अत्यन्त असहाय कोमल अन्तर है।

रूबी जिप्सी भावुक किन्तु स्पष्टवादी व्यक्ति है। उसके मुख से उसकी अपनी परम्परा संस्कार और अनुभव से प्राप्त अनेक प्रेम और विवाह सम्बन्धी अद्भुत सत्यताओं का उद्घाटन कराया गया है। यहाँ इन्सान की आत्मा बिना किसी बाह्य आवरण के सामने उभर आती है। वस्तुतः मानव व्यक्तित्व के कितने ही अछूते पहलू हैं जो किन्हीं खास परिस्थितियों और मोड़ों पर, जीवन के तट-किनारों से लहरों की भाँति बार-बार टकराकर, नए-नए चिह्न बना जाते हैं और इस प्रकार अनुभूति के स्तरों और प्रेरक परिणामों में बहुत बड़ा अन्तर पड़ जाता है।

'शिला-स्वप्न' में वृद्ध इटालियन गूनो के भावुकता भरे आकुल उद्गार एक गहरी अनुभूति चिंतन और दर्शन से अभिभूत मनोभावों का दिग्दर्शन कराते हैं।

'यौवन रंगीले स्वप्नों का समय है, परन्तु काल किसी को भी यौवन-स्रोत के तट पर बैठकर प्रतीक्षा नहीं करने देता। गूनो भी उसके प्रवाह में बह गया और अब उसमें कोई आकर्षण नहीं रहा।

यह स्वाभाविक भी है। वे अधर जो कोहरम से भीगे उषःकाल में गुलाब सदृश थे पूर्णताप पाने से पूर्व ही मुरझा गए।

काल किसी के लिए भी नहीं थमता। प्रेम के लिए भी नहीं। 'आज' सत्य है एक मात्र सत्य। आगामी कल को यह हो जायगा अतीत और मिथ्या। कवियों ने अनन्त प्रेम की महिमा का गान किया है किन्तु मनुष्य चाहता है आज के प्रेम की माधुरी। अनन्त की तुलना में वर्तमान बिन्दुमात्र भी कम सत्य नहीं है।

अन्त में एक प्रश्नचिह्न लगा कर गूनो के उच्छृंखल ऐय्याश व्यक्तित्व का नकाब उतार फेंका है और सिद्ध किया है कि मानव-चरित्र इस भौतिक वातावरण में विकसित और उन्नत होता हुआ भी कुतूहल विस्मय भ्रान्ति और विभ्रम की वस्तु बना हुआ है। इस तरह के व्यक्तियों का अपना एक खास रुतबा होता है। ये आवारा घुमक्कड़ परन्तु शानदार होते हैं और अपने फ़न के उस्ताद। उनकी आँखों में कृत्रिम रौब होता है और अदाओं में ग़रूर टपकता है जो मानस को अभिभूत कर लेता है।

"दोष किसी का नहीं। दोष यदि किसी का है तो इस देश के नीले आकाश का है जिसने यहाँ की तरुणियों के नेत्रों से रंग छीन लिया है। दोष इस वेनिस की जलराशि का है, जो सहस्र-सहस्र लहरों में नाचता प्रत्येक तपस्वी के घर के नीचे से सारे दिन और सारी रात्रि गान करता हुआ अनन्त में लीन हो जाता है। भारतीय

कुछ समझ में नहीं आता ।

## रक्तराग'

देवेशदास की अन्यतम प्रौढ़ कृति 'रक्तराग' इनकी प्रयोग-चेतना का सफल प्रतिनिधित्व करती है । उपन्यास का प्रारम्भ सैनिक वातावरण में होता है । सैनिकों की जिन्दादिली और हँसी-मजाक की प्रवृत्ति में जीवन की नाना रोमांचकारी घटनाओं का ऊहापोह तथा आकर्षण की उद्दामता और आह्लाद में घुला रहता है । सैनिक जीवन के कितने ही अनुभवों और यथातथ्य घटनाओं का समावेश उक्त समस्या में हुआ है जिसमें लेखक सिद्धहस्त है ।

कथा-नायक देवल सिन्हा मिता नाम की लड़की से प्रेम करता है । पर चूँकि वह मुखर नहीं है उसका गभीर प्रेम गहरी निष्ठा को जन्म देता है । सच्चा प्रेम ऐसा अटूट अविच्छिन्न तार है जिसे तोड़ कर दो टूक नहीं किया जा सकता । मिता से दूर रह कर देवल में और भी अधिक विश्वासजन्य स्थिरता आ जाती है और मर्मान्तिक कसक लिए वह सैनिक जीवन में भी छुपे-छिपे मूक भाव से प्रेम की लौ जगाए रहता है ।

मुखर प्रेमियों को जिन्हें अनायास मनचाहा मिल जाता है हृदय पर लगी ठेस का अनुमान नहीं होता । प्रेम और प्रेम के रंगीन सपने उनके लिए दिलचस्प कैद साबित होते हैं, पर उनकी रातें निद्राहीन नहीं होतीं उन्हें ठोकर नहीं लगती और उनकी भावनाओं से लहू नहीं टपकता ।

मिता या देवल में प्रेम का उथलापन नहीं है । गहराई में उतर कर भावनात्मक आवेगों में उनका मन उफनता भी है तो भीतर ही भीतर । बाहर उसका एहसास नहीं होता । केवल उसकी कलाई में बँधी घड़ी की धीमी टिक-टिक उसके अन्तरंग प्रेम की साक्षी है और घड़ी के ढक्कन के भीतर रखी प्रिया की प्रतिच्छवि में उसके मन को बाँध रखने का आग्रह है मानो वह उसे दिशाहारा न होने की अहर्निश प्रेरणा देती रहती है—

"देवल ने बाम कलाई पर बँधी घड़ी को अपने से चिपटा लिया । उस घड़ी के पीछे ढक्कने के भीतर एक छोटी सी छवि थी । यदि कोई कलंक लगा तो यह छवि उसे सान्त्वना देगी और सहायता करेगी । वह अकेला नहीं है ।

आतुरता तृष्णा कल्पना अनुभूति—देवल के प्रेम-तरु की जड़ के तमाम सूक्ष्म तन्तु मिता में लिपट गए हैं । घड़ी के स्पन्दनों में साँसों की लय के साथ एक मोहक आकांक्षा जगती है जिसमें देवल को मिता की आवाज बोलती सी लगती है—"यह घड़ी टिक-टिक करती समय बताने के साथ ही मेरी बातें भी तुम्हें बताती रहेगी । तुम्हारे साथ यह मेरा चिह्न रहेगा । यह घड़ी तुम्हारे मन में और कोई बात आने न देगी । मैं आज संध्या को तुम्हें छोड़ कर जा रही हूँ किन्तु तुम यही समझना कि मैं सर्वदा तुम्हारे साथ हूँ ।'

विदा के समय कहे गए मिता के ये उद्बोधन वाक्य मानो देवस के अन्तर का गीत बन गये और प्रणय-गीत की मिठ उठती प्रतिध्वनि उसकी भीतरी पुकार की गूँज बन गई।

मन की यह भावनात्मक प्रतिक्रिया उसे एक हद तक चिन्तनशील बना देती है और उसके समस्त बाहरी क्रिया-कलापों को प्रभावित करती है। फिर भी सारा कथानक नायक के केन्द्रीय व्यक्तित्व के चतुर्दिक् बुना गया है। मिता की याद और उसके प्रति पल-पल महसूस होता आकर्षण उसकी जीवनाभिमत प्रवृत्ति है, जो उसके विचार-प्रवाह को प्लावित करती रहती है।

इसमें किंचित् भी सन्देह नहीं कि प्रबल प्रणयोच्छ्वास के मकाबले देवस के सैन्य जीवन में विद्रूप एकरसता थी अथवा भयंकर उथल-पुथल। उदासीनता और सूनेपन के भारी बोझ के बावजूद इस एकरसता अथवा उथलपुथल में भी उसके भीतर एक निष्कलुष दाह थी जो बौद्धिक अनासक्ति जगाती थी या दाह की ज्वाला को मधुर स्मृतियों की स्निग्धता से ओतप्रोत कर देती थी।

मौन आवरण की तह के भीतर एक गुप्त विक्षुब्ध आकांक्षा छिपाए हुए भी देवस में साहस की कमी नहीं है। बौद्धिक स्तर पर वह बेहद ईमानदार है। उसमें कोई पूर्वाग्रह नहीं कोई संकीर्णता नहीं नियम का आग्रह और अहंकार भी नहीं है। दृष्टि की पैठ गहरी है और उसमें काम करने की स्फूर्ति और सामर्थ्य है। युद्ध की भयंकर और रोमांचकारी परिस्थितियाँ भी उसे विचलित नहीं करतीं। ऐसे अवसरों और बोझिल क्षणों में व्यक्त किये गए उसके विचार और उठाये गए क़दम उसकी क्रियात्मक गति शीलता और हर क्षण में नई राह ढूंढने की प्रेरणा के परिचायक हैं।

कालान्तर में देवस आई एन ए का उच्चाधिकारी हो जाता है। मिता भी निष्क्रिय होकर नहीं बैठती। असंगत घटनाओं और परिस्थितियों से समझौता करने के अविराम प्रयत्न और संघर्ष के दौरान में वह अंग्रेज़ी सेना की 'वाकाई कमांडर' हो जाती है। राजनीतिक विचारधाराओं में इतनी घोर विषमता होने पर भी जब देवस और मिता की अकस्मात् भेंट होती है तो हारे-थके अन्तर्मन में घुल कर सोल रही महत्वाकांक्षाएँ पर्वतशृंग से गिरते प्रबल वेगवान प्रवाह के समान अभी भी उसी वेग से मन के तटों से टकरा रही हैं। दोनों के मन में संघर्ष हो रहा है और आख़िर मिता ने देवस पर विश्वास करके बता ही तो दिया कि क्या बात है और कहाँ उसका मन रमा हुआ है। देवस को निराशा अवश्य हुई थी किन्तु आक्रोश नहीं। घृणा भी नहीं। मिता के प्रति गहरी कृतज्ञता का भाव तब भी बना ही रहा। मिता ने उससे कहा था— "प्यार—यही यथार्थ तत्त्व है। प्रतिदान न मिलने से कोई क्षति नहीं।"

देवस का प्यार तो और भी गहरा है शरीर की स्थूल कामना से परे। जिन सूक्ष्म तन्तुओं से जीवन की आकांक्षा बुनी जाती है वे यद्यपि छिन्नभिन्न हो गए थे तथापि मिता का आश्वासन और सहानुभूति उन विच्छिन्न तन्तुओं को प्रेम से थाम

रहने का आग्रह करती है।

'भगवान् तुम्हारा भला करे, देवल ! मंगल करे ! मेरी बात याद रखना । जाओ अब जाओ !' मित्रा ने अपने हाथों से देवल को अन्धकार में ठेल दिया । अंधकार ऐसा था कि हाथ को हाथ दिखाई नहीं देता था । आंखों से कुछ भी नहीं देखा जा सकता था । यह अंधकार समस्त जीवन में छाया हुआ था । सारे मन को ढके हुए था । उसी अन्धकार में मित्रा पीछे खड़ी रह गई ।

और रह गए उसके नेत्रों में आंसू      मन का रुदन ।

और इसी निविड़ अंधकार में देवल की उत्तमा नाम की रमणी से भेंट होती है । दोनों का देर तक साथ रहता है और उत्तमा देवल की ओर आकर्षित हो जाती है पर उसके पुरुष कठोर जीवन में देवल ने जिसे प्रथम प्यार दिया उसे मन से नहीं निकाल सका । कोई आग्रह नहीं चला । मित्रा का आग्रह भी नहीं और उत्तमा की अनुनय भरी करुण दृष्टि की रोचक व्यथा भी नहीं । देवल ने दृढ़ निश्चय कर लिया— 'मित्रा को जो उसने मन दिया है वह मित्रा ने नहीं लिया है । किन्तु उसे देन पर भी उसके मन के ऊपर उसका सब अधिकार समाप्त हो गया है । संसार में अब और किसी के लिए उसका मन बिल्कुल बाकी नहीं रह गया है ।

कोर्टमार्शल के पश्चात् जेल में विदा की वेला आई और देवल ने अविचलित रह कर सभी से विदा ले ली । मित्रा की प्रबल निवेदन भरी निष्कम्प आंखों से विदा, उत्तमा के मौन कोमल आग्रहों से विदा और उसके अपने सीने में जोर-जोर से बेकाबू होकर धड़कनेवाली अभिलाषाओं से विदा । तभी विदामयी बैंड पाइप बजने लगा । देवल को लगा "मानो विहाग में विदाई का स्वर बज रहा हो ! युग भर में अभी निर्जन निस्तब्ध संध्या छा जायगी !"

इस तरह की रिक्त संध्या देवल से क्या लेकर जाएगी ? देवल ने निमिष भर सोचा । केवल निमिष भर । उसके बाद उसने अपने को स्वाभाविक रूप से मजबूत किया । वह वीर है योद्धा है वह हार सकता है, पर हार नहीं मान सकता । जीवन के साथ भाग्य के साथ लड़ने की शक्ति होना ही उसका सबसे बड़ा बल है । यही सबसे बड़ा संबल है । नहीं उसकी संध्या रिक्त नहीं है, वह रसराग से भरी है ।

इस उपन्यास में नायक और नायिका के चरित्र के अतिरिक्त और भी बहुत से आनुषंगिक पात्र चित्रित किये गए हैं जो कथानक के विकास में अनिवार्यतः सहायक होते हैं और जिनकी वजह से उपन्यास में अनेक प्रभावोत्पादक स्थल मन को मोह लेते हैं । पात्रों को ऐसे स्तर से उठाने का प्रयत्न किया गया है जहाँ वे केवल व्यक्ति नहीं वरन् सैन्य जीवन के अलग-अलग 'टाइप' हैं । उनकी निरन्तर सोहबत में पली जिन्दगी के उतार-चढ़ाव सुख-दुःख और संवेदनात्मक प्रतिक्रियाओं की कहानी—एक प्रकार से उनकी सैद्धान्तिक एवं जीवन सम्बन्धी मान्यताओं की समसाल का बयान प्रदान करती है और वह भी केवल एक बुद्धिजीवी का कोरा रूप नहीं है, अपितु

उसमें तो लेखक के अपने अनुभवों की सचाई बोलती है। देवेशदास 'इण्डियन सिविल सर्विस' के एक उच्च पदाधिकारी हैं अतएव उन्हें सैनिकों के चरित्र उनकी छोटी-मोटी मनोवृत्तियों और प्रवृत्तियों को पास से अध्ययन करने का मौका मिला है। अनेक प्रश्नों के हल उन्होंने स्वयं ढूंढे हैं और मानसिक किंवा बौद्धिक से अधिक समझ और विवेकपूर्ण साथ ही मनोवेगों के उतार-चढ़ाव से मुक्त तथा बाह्य भावुकहीन तटस्थता से सर्वथा निर्लिप्त रह कर नीरव अन्तर में गम्भीर तथा मौलिक अन्तप्रेरणा द्वारा उनकी जीवन-स्थिति और गति का निर्धारण भी किया है। यह पूछे जाने पर कि उनके लिखने के प्रेरणा-स्रोत क्या हैं देवेशदास ने बताया था—

मैं उन स्रोतों से लिखने की प्रेरणा ग्रहण नहीं करता जो आम तौर से लेखकों के प्रेरणा-स्रोत हुआ करते हैं। इसका मुख्य कारण है कि महज लिखने की वजह से मैं नहीं लिखता अपितु निरीक्ष्य वस्तुओं को मन में संजोता चलता हूँ और तज्जनित परिस्थितियाँ इन्सानी खुशियाँ या बदकिस्मती पर कैसा प्रभाव डालती हैं इस पर ग़ौर करता रहता हूँ। उनका प्रभाव अमिट रूप से मस्तिष्क पर अंकित हो जाते हैं और जब लिखने लगता हूँ तो वे ही प्रतीक उभर कर व्यक्त हो जाते हैं। उदाहरणार्थ 'रक्तराग' में सैन्य जीवन का चित्रांकन करते हुए कोई खास प्रेरणा मेरे समक्ष नहीं थी बल्कि उन सौभाग्य युद्धबन्दियों के सुख-दुःख इच्छा-आकांक्षाएँ और स्वप्नों का सीधा-सच्चा व्यावहारिक अनुभव मुझे हुआ था जो सारे भारत में मेरे अधीन थे और जिनसे सैन्य जीवन के बारे में लिखने की मुझे प्रेरणा मिली। मैंने उन्हीं से जाना कि दूसरे सिपाहियों को मारते हुए, शत्रु द्वारा आक्रमण किये जाते हुए, बचाव के लिए भागते हुए अथवा बन्दी बना लिये जाने पर उन्हें कैसी अनुभूति होती है। मैंने उन्हीं के मुंह से सुना कि अपने परिवार के सम्बन्ध में वे क्या-क्या सोचते हैं अथवा उनके परिवार वालों पर ही उनसे प्राप्त खबरों एवं समाचारों की कैसी प्रतिक्रिया होती है और तब अपने प्रिय जन के अस्तित्व और भावी सुरक्षा के सम्बन्ध में कैसी-कैसी आशंकाएँ उठती हैं और क्योंकर उनका समाधान होता है। विगत महायुद्ध के समय जब जब मुझे मिलिटरी मेस में जाने का मौका मिला था हर जाति और धर्म के सैनिकों के साथ कंधे से कंधा भिड़ा कर काम करना पड़ता था साथ ही सैन्य टुकड़ियों की कवायद आदि सैन्य प्रशिक्षणों का निरीक्षण करना पड़ता था तब-तब उनके घनिष्ठ सम्पर्क में आकर मैं सीधे उनके भावना विचार, दृष्टिकोण और अनुभवों को समझने-बूझने की चेष्टा करता था। 'रक्तराग' में जो स्वप्न और अनुभूतियाँ अंकित हैं वे मेरी नहीं उनकी हैं। यहाँ तक कि युद्ध और पारस्परिक संघर्षों का वर्णन मेरी अपनी कल्पना से नहीं बल्कि उनके द्वारा वैर तथा संग्राम तथ्यों के आधार पर हुआ है। आप कदाचित् इस उपन्यास की अतःप्रेरणा कहना पसन्द न करें, पर मैं एसे तथ्य अनुभवों की बारती हैं जिनसे मुझे सम्बल प्राप्त हुआ है और फलतः जिसमें युद्ध संघर्षों अनुभूतियों घटनाओं और वातावरण का चित्रण करने की

मत-प्रेरणा मिली है। जैसे कि मैंने 'रक्तराग' की भावभूमि का उपसंहार करते हुए लिखा है—"इसमें वर्णित घटनाएँ एवं युद्ध सब कुछ सत्य है। केवल इतिहास को साहित्य का मोचन दे दिया गया है।"

इस प्रकार सच्ची घटनाओं के समावेश से उपन्यास की महत्ता को कई गुना बढ़ा दिया है। उपन्यास औपन्यासिक के नाते लेखक की कल्पना की परिष्कृति और मौलिक संवेगों की संवेदनात्मक प्रतिक्रियाएँ जीवन के मूर्त रूपम मानसरूपी और जीते-जागते चित्रों के रूप में उसकी समर्थ लेखनी से उभरे हैं जिनमें प्राण-संचार है और विभिन्न मनोदशाओं की प्रचुरता का समाधान। घटनावैचित्र्य अधिक नहीं है पर वर्णित घटनाएँ यथार्थ के समीप हैं और दैनिक जीवन में ऐसी घटनाएँ प्रायः घटती रहती हैं। सबसे बड़ी खूबी तो यह है कि उन्होंने इस सीमा में भी दैनिकों के जीवन को अनेक दृष्टियों से देखा-परखा है और जब-जब उक्त चरित्रों में अपनी कल्पना और सहानुभूति का रंग भरा है तो वे असली रूप में ही उनके सामने आए हैं। एक दूसरे प्रश्न के उत्तर में देवेशदास ने कहा था — मुझे विश्वास है कि इस बौद्धिक युग में हमें भी बौद्धिक होना चाहिए और उपन्यास लिखते समय तो जीवन के प्रति बिल्कुल सच्चा और ईमानदार। बौद्धिक संवेदनाओं और भावात्मक प्रतिक्रियाओं के फलस्वरूप भले ही निजी सर्जनाओं में नया रंग भरा जा सके पर अपनी वास्तविक वस्तुस्थिति से उन्हें कैसे विलग किया जा सकता है। मेरी सम्मति में कथाख्यान से यह व्यक्त नहीं होता जो उपन्यास से जाहिर होता है। मैं यह भी सोचता हूँ कि पलायनवादी साहित्य आज के युग के लिए यथेष्ट नहीं है इसी प्रकार न ही अभिव्यक्ति साहित्य की उपज है क्योंकि उसका मनोविज्ञान के युग में वह अधिक कारगर नहीं हो सकता। जिस तरह के उपन्यास आजकल लिखे जा रहे हैं वे महज अभिव्यक्ति साहित्य के अन्तर्गत आते हैं। पाठक को उनसे कोई निर्देशन नहीं मिलता। उसे अपना पथ स्वयं खोजना पड़ता है कारण—आज का आख्यान साहित्य इस नैराश्य युग में कोई प्राणशक्ति संचरित नहीं करता। बंगाल की ही मिसाल सामने रखें तो यहाँ अनेक ऐसे लेखक हैं जो भारत-पाकिस्तान विभाजन से उत्पन्न संकटों युद्धपूर्व अकाल के कष्टों और बंगाल में स्वतंत्रता आन्दोलन की समस्त परिस्थितियों के बारे में लिख रहे हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं कि मानवीय दुःस्वान्तों की सफल झाँकी अनेक बार उनके द्वारा प्रस्तुत की गई है। पर कोई गहरा अमिट चित्रांकन मुखरित नहीं कर सका। अभिव्यक्ति के कतिपय सबल-दुर्बल पहलुओं के अलावा चिरन्तन सृजनशील रंग-नियोजन का अभाव है। लगभग तीस चालीस लाख व्यक्ति बंगाल के अकाल को भेंट हुए, किन्तु एक भी अमर चरित्र की सृष्टि नहीं की जा सकी जो गर्व से सिर उठाकर कह सके 'नहीं मैं मरना नहीं चाहता। बंगाल में प्रायः ऐसा होता है कि बाढ़ के दिनों में नदी का किनारा बह जाता है, वहाँ बसन वाले लोग तब नदी के दूसरे किनारे पर अपनी कुटिया बना लेते हैं। जब दूसरा किनारा भी डूब जाता है तो वे नदी की छाती पर आवास स्थल बनाने का साहस रखते हैं।

किन्तु हमारे लेखकों ने कोई ऐसा चरित्र नहीं सौंपा जो सिर उठा कर कह सके 'बाढ़ में डूबने की अपेक्षा हम तूफान में बहते पत्तों पर अपना घर बनाना चाहते हैं' अर्थात् इस माने में हमारे आजकल के लेखक यथार्थवादी होने का दावा करते हुए भी जीवन के चित्रांकन में स्वाभिकता लाने में असफल रहे हैं। तमाम साहित्य में रोगग्रस्त रोगियों की ही करुणोत्पादक चीत्कार भरी पड़ी है मगर किसी भी लेखक ने ऐसा चरित्र सर्जित नहीं किया जो परिचर्या और उपचार की कठिन परीक्षा में से साहस और जिन्दादिली से गुजर जाय और अन्ततः रोग का निदान हो सके।

अतएव लेखकों की समस्या मूल रूप में यह है कि वे क्यों नहीं अदम्य विश्वास के साथ वह व्यक्ति वह विराट् जीवनपोषक प्रेरणा उत्पन्न कर पाते जिसके बिना साहित्यिक प्रयोजन सिद्ध नहीं होता। अपनी लिखने की सचाई को वे विश्लेषणात्मक बुद्धि से अनुभव करें, गहरे पैठ भीतर आत्मसात् करें, सही ढंग से जीवन के विकासोन्मुख तत्त्वों को झूठी आत्मरति से नहीं वरन् सक्रिय सृजनात्मक शक्तियों से उद्बुद्ध करें ताकि साहित्य और कला की पूर्ति हो साथ ही उन्हें मौलिक और मूल्यवान् उपलब्धि से अनुप्राणित करने वाले तत्त्वों से भी सुसम्पन्न किया जा सके।

सचमुच इन कुछेक प्रश्नों का हल ही आज के साहित्य की समस्या बना हुआ है जो मध्यवर्गीय उलझनों थकानों कुंठाओं और वर्जनाओं के मध्य से ह्रासोन्मुख नि:सत्व साहित्य के चोखटे पर 'डिकेडेंट' अर्ध-सत्यों के शिकार रुग्ण मानस के संकीर्ण घेरे में बन्दी है। निष्प्राण आदर्शों को छाती से चिपकाए रह कर हमारे आज के साहित्यकार जिस गत्यवरोध के गढ़े में डूब-उतरा रहे हैं उससे उनके बौद्धिक विश्वास क्षीण होते जा रहे हैं और उनकी सहज प्रवृत्ति प्रतिक्रियावादी कल्पित धारणाओं के पक्ष-समर्थन में वास्तविक सत्य को विकृत कर रही है।

देवेशदास ने प्रतिपाद्य विषय के साथ-साथ साहित्य की उद्देश्यमूलकता की चर्चा की है। किन्तु उद्देश्यमूलकता का अर्थ है सृजन चेतना की स्फूर्ति और आत्मा का उन्मेष। केवल किताबी गुर जानना ही आवश्यक नहीं है, क्योंकि इससे साहित्य का प्रयोजन सिद्ध नहीं होता न ही अस्थापित एवं अथाचित भड़कीले वादों से चिन्तन प्रणाली का पूर्ण सामंजस्य हो पाता है। साहित्य सस्ती नारेबाजी नहीं है, उसके सृजन के लिए गम्भीर अन्तर्दृष्टि अपेक्षित है। जो अनुभूत विषयवस्तुओं को सूक्ष्म सौन्दर्य-तत्त्वों में समोकर और बुद्धि द्वारा विश्लेषित कर अपनी गम्भीर पकड़ और चिन्तन की मौलिकता को साहित्य में प्राणान्वित कर पाते हैं वे ही सत्यक अन्वेषी हैं और उन्हीं के सृजन की सार्थकता है।

राजसी'

देवेशदास की दृष्टि सामाजिक है वैयक्तिक नहीं। वे विकासशील परंपरा के हामी हैं और यही सत्य उनकी कृतियों के सामाजिक सार का निर्धारक है। 'राजसी' में देवेशदास जिन निष्कर्षों पर पहुँचते हैं वे हमारे रागात्मक स्तर को छूते हैं।

उक्त कलाकृति में स्वयं इतनी मूर्तता और प्रेषणीयता विद्यमान है कि वह लेखक की कल्पना के सम्मोहन से जीवंत हो उठी है। उसकी लेखनी अनेक स्थलों पर मानों जादुई छड़ी बन कर स्पर्श से युगों-पुरानी अतीत की घटनाएँ सजीव करती चलती है। बहुविध प्रसंगों के विवरण प्रस्तुत करते हुए मन जब खंड-दर्शन में उलझने लगता है तो पृथक्करण के प्रयास में एक जिज्ञासा के पीछे चलने लगता है। किन्तु औत्सुक्य एवं जिज्ञासा में विरमने का भी उसे अधिक मौका नहीं मिलता। भावना में तल्लीन और रसानुभव करने वाली उसकी भीतरी शक्तियाँ अनेक स्तरों का उद्घाटन करती हैं और तब कितने ही संस्मरण पुरानी पिछली बातें और स्मृतियाँ जीवन-पथ की अमिट रेखाएँ बनकर सामने खिंच जाती हैं—"मैंने मरुभूमि में घूमते-घूमते पाषाणों में कान लगाकर उनके अतीत का ऐसा रोदन सुना है। सुनी है चिरकाल के रजवाड़े की राजसी कहानी। उसे आजकल की पटभूमिका में केवल थोड़ा-सा नया कर दिया है। एक हजार वर्षों के बाद देश स्वाधीन हुआ है। नये जगत् में नये पथ पर उसकी यात्रा प्रारम्भ हो गई है। आज जरूरत इस बात की है कि शक्ति और प्रताप की तरह लड़ाई न करके एक जगह पर भाई भाई होकर रहें। आज कितनी जरूरत है सवाई जयसिंह की तरह बाहर पृथ्वी से समस्त नई विद्या को अपने देश में ले आने की पद्मिनी के समान देश में विपत्ति पड़ने पर पुरुष के साथ खड़े होकर सलाह देने की। एक दिन देश राजाओं का सिरदर्द था। आज उस पर हम सब लोगों का समान दायित्व है। त्याग और साधना में सभी को जुट जाना है। जो गुण और वीरता हम केवल राजरानियों में देखते हैं उसे सब में पहुँचा देना होगा। जन साधारण ही इस युग के राजारानी हैं।

राजस्थान के रंगमहलों की कहानी पाठकों के लिए नई नहीं है पर लेखक का सहज अनुभव पर्यवेक्षण-क्षमता और वैदग्ध्य सन्निधि में अनुभूतिमयी अभिव्यंजना की तारतम्यमयी भंगिमा है जिसमें भव्य भाव की महिमा के दर्शन होते हैं।

"अकेले कालिदास ही नहीं हमारे घर-घर में एकान्त अभागियों का दल मेघों को देख कर अनमना-सा हो उठता है और प्रेयसी के निकट पहुँचने के लिए व्याकुल हो उठता है। और यदि वे दूर बहुत दूर हुए तब? इस दुस्तर मरु के उस पार? उसके भी और आगे—बहुत दूर।

प्रेयसी यदि दूर दुर्गम पर्वत की चूड़ा पर है तब? किले के झरोखे के पास बैठ कर विरहिणी अँधेरी रात में दिया जलाये बैठी रहेगी। घोड़े पर वायुवेग से उसका प्रियतम व्याकुल होकर आता होगा। उसकी प्रतीक्षा में वातायन के पास दीपशिखा के अतिरिक्त दो मन भी उसे कहीं खोज रहे होंगे। किन्तु यदि मिलन न हुआ? विरह-सागर की लहरें उन दोनों को अलग ही किए रहीं तब?"

लेखक ने ऐसी घटनाओं और सजीव दृश्यों को कथासूत्र में गूँथकर रखा है जो रजवाड़े के रूप-विकास और परिवर्तन का समुचित मूल्यांकन करते हैं। आज बहुत कुछ बदल गया है, किन्तु यह नई दृष्टि बड़ी ही व्यापक और मौलिक है।

विभाग की बड़बड़ों वैनन्दिन खपत से उद्भूत ऊहापोह और संघर्ष पी—वातावरण का मीनरी खोखलापन मध्य-वर्ग सभ्यता का पर्दाफाश करता है। औरतों के स्वभाव सम्भ्रान्त मनोवृत्ति कुण्ठित लोक-लज्जा मान-अपमान और मान मनन के रोचक प्रसंगों पर विनोदभरी रोचक छीटाकशी है जो मन को मोह लेती है। विवाह पर यह व्यंग—"हे मेरी अभिभाविके ब्याह-ब्याह सब चपला है इसमें अपरिपक्व मन की व आती है। उसकी मर्यादा भी बहुत पहले ही नष्ट हो चुकी है। नरों-नारी के संयोग के कारण ब्याह की खूब चली और गृहलक्ष्मियों की भी खूब चली। फिर जमाना मानस-लक्ष्मियों का आयगा। पर वह युग भी चला गया अब धन लक्ष्मी का युग है।

अत्यधिक फ़ैशनपरस्त आधुनिका स्त्रियों पर निम्न कटाक्ष का प्रयोग किया गया है—

"आजकल की आधुनिक स्त्रियों से जो पेरिस से लेकर न्यूयार्क तक फ़ैशन का अध्ययन करती रहती हैं किसी ने कालिदास का काव्य पढ़ कर यह नहीं कहा कि तुम ऐसा करो। फिर भी उन लोगों ने समझ लिया है कि जब वल्कल से शकुन्तला सज सकती थी तो बदन कटी हुई और सीना तक की पोशाक भी मनचाहपना के लिए सुन्दर हो सकती है।

एक अन्य उद्धरण में—"स्त्रियों को जब कुछ माँगना होता है तो वे गले की आवाज धीमी कर लेती हैं। पर ज्यों ही उन्हें मालूम होता है कि वार खाली गया त्यों ही उनका स्वर पंचम पर पहुँच जाता है।

एक पात्र कहता है—

"धर्मपत्नी का अर्थ है, सर्वाधिकार सुरक्षित जननी-स्टफ्ड से सुशोभित या यों भी कह सकते हो नख-दन्त शोभित घूँघट वाली जिसे लोग बहू कहते हैं। विवाह के बाद लोग बचे नहीं पाते क्योंकि वह घर की मालकिन और सास की पुत्रवधू है। यदि उसकी बात याद आय तो रोना ही आता है।

नीहार ने अपने साथियों को देखा फिर बोला—धर्मपत्नी को यों समझो कि वह एक गतिशील बोझ है। गले में हँसुली नहीं हार लोक लाज के कारण छाती मिल की मैली साड़ी पहने हुए, पैरों में बिछुओं की रुनझुन और महावर का रंग। घर में वह राज करती है, घर के सारे कामकाज सँभालती है उससे शादी तो हो सकती है पर प्रेम नहीं।

पर अरे भई आधुनिक वह तो हम लोगों की लाइफ है। वह पास रह कर भी दूर और निकट रहकर भी दुष्प्राप्य होती है। वह जार्जेट और सैण्डल पहनती है। वह सबेरे से शाम तक लम्बे अखबार चबाती रहेगी। प्रातःकाल के फार्म से लेकर सिनेमा तक वह जिन्दगी की बहार लूटती है और बेचारा पति भटकता रहता है। दफ्तर से आने के पहले देख लीजिए कि नहीं फुटबाल मैच या कोई ऐसी बात है

दुरन्त मोहमयी अपार्थिव सूक्ष्म प्रक्रियाओं द्वारा उद्घाटित होता रहा है। कवि ने लिखा है, 'पर्वत-प्रदेश के निर्मल चंचल सौंदर्य ने मेरे जीवन के चारों ओर अपने नीरव सौंदर्य का जाल बुनना शुरू कर दिया था। मेरे मन के भीतर बर्फ की ऊँची चमकीली चोटियाँ रहस्यभरे शिखरों की तरह उठने लगी थीं जिन पर खड़ा हुआ नीला आकाश रेशमी चंदोवे की तरह आँखों के सामने फहराया करता था। कितने ही इन्द्रधनुष मेरी कल्पना के पट पर रंगीन रेखाएँ खींच चुके थे बिजलियाँ बचपन की आँखों को चकाचौंध कर चुकी थी पेड़ों के झरने मेरे मन को फुसलाकर अपने साथ गाने के लिए बहा ले जाते और सर्वोपरि हिमालय का आकाशचुम्बी सौंदर्य मेरे हृदय पर एक महान सन्देश की तरह एक स्वर्गोन्मुखी आदर्श की तरह तथा एक विराट् व्यापक आनन्द सौन्दर्य तथा उपयुक्त पवित्रता की तरह प्रतिष्ठित हो चुका था।

कवि के समक्ष प्रकृति हर मोड़ पर नये-नये रूपों में आ खड़ी हुई है। प्रारम्भ में उसके अन्तरतम का उन्माद और उल्लास प्रकृति की सौंदर्य-श्री से मुखरित होकर काव्यधारा में प्रसरित होता है। उसका उन्मन रसावेग हर दृश्य वस्तु, हर आकर्षक और 'सुन्दर' में रमना चाहता है 'पल्लव' उसके उन्मादक और कुतूहल भरे भावावेग कविताओं की पोर-पोर में भीने हैं। उसके काव्य-सृजन के मूल तत्त्व 'सत्यं—शिवं—सुन्दरम्' जो उसके प्राणों में औत्सुक्य जगाते हैं उस समय 'सुन्दर' से अधिक प्रभावित हैं। स्नेह और अनुराग भरे मीठ सपने हृदय की मधुर सिहरन और किसी अज्ञात रूपसी का चितेरा रूप उसकी अन्तर्ज्ञात चेतना को विमूर्च्छित करता रहा है। आता वन-वन से उठने वाली शीतल स्निग्ध सौरभसम्पन्न समीर की हल्की-हल्की थपकियाँ चतुर्दिक् बिखरी पुष्पावली अवनि-अम्बर की अथाह नपमा और यौवनमय उन्मद राग कवि की अरूप वृत्तियों से तद्रूप होकर उसके अन्तर्बाह्य को एक विचित्र झंकृति से भर देती है और वह तन्मय होकर गा उठता है

"मेखलाकार पर्वत अपार,
अपने सहस्र दृग-सुमन फाड़
अवलोक रहा है बार-बार,
नीचे जल में निज महाकार
जिसके चरणों में पला ताल
दर्पण सा फैला है विशाल।"

कुछ समय तक कवि का चित्रण इस हद तक प्रकृति में तदाकार हो गया है कि वह उसकी सूक्ष्म से सूक्ष्म धड़कन सुना करता है। प्राकृतिक सुषमा में सराबोर उसका हृदय लहराता है और उसका सुख-दुःख स्वास-सौरभ विचार-भावनाएँ, यहाँ तक कि अपने अस्तित्व तक को वह उसमें विलय कर देना चाहता है। न जाने कब के कहाँ के अपूर्ण अस्पष्ट उलझे हुए पुंज उसके अवचेतन मन में घनीभूत होकर प्रकृति की छायाओं में बिखर जाते हैं कि वह हठात् दूरत्व या पार्थक्य की कुहेलिका चीर कर

उसके सीमाहीन सौन्दर्य में खो जाता है। प्रभात का धूसर आलोक और बाल-रवि की रश्मियों से रंजित प्रकृति का उन्मुक्त प्रसार तथा पक्षियों की मधुर ध्वनि अन्तः प्रेरणा के क्षणों में उसकी सूक्ष्मतम अनुभूतियों से तादात्म्य स्थापित कर लेती है जिसमें किशोर अन्तर्गुम्फित आनन्द की पूर्णता में उसका मूक स्वर उद्बुद्ध हो उठता है।

'स्वर्ण सुख श्री सौरभ में भोर,
विश्व को देती है जब बोर,
विहग-कुल की कल-कंठ हिलोर,
मिला देती भू-नभ के छोर
न जाने अलस पलक दल कौन
खोल देती तब मेरे मौन।"

समीरण का प्रत्येक हृत्कम्पन जब अगाध जल को क्षुब्ध करता हुआ बुलबुलों को बिखेर देता है तो किसी अपरिसीम अलभ्य रूपराशि की स्मृतियों को झकझोरती हुई लहरें चुपचाप कवि को अज्ञात संकेत करके बुलाती हैं

"क्षुब्ध जल-शिखरों को जब वात
सिन्धु में मथ कर फेनाकार
बुलबुलों का व्याकुल संसार
बना बिथुरा देती अज्ञात
उठा तब लहरों से कर कौन
न जाने मुझे बुलाता मौन ?

यहाँ तक कि पंत की सूक्ष्म सौन्दर्यग्राही वृत्ति छाया जैसी अरूप वस्तु में भी रमती है

"किस रहस्यमय अभिनय की तुम
सजनि ? यवनिका हो सुकुमार,
इस अभेद्य पट के भीतर है,
किस विचित्रता का संसार।

किन्तु 'गुंजन' में भौतिक यथार्थताओं से टकरा कर कवि की कैशोर भावना का सौन्दर्य-स्वप्न जैसे विशृंखल हो गया। यौवन काल में जब जिन्दगी की रागिनियाँ अँगड़ाई लेती हैं रग रग में नये ताजे खौलते खून की गरमाहट होती है और प्राणों में उन्मादक स्पंदन हिलोर लेता है तो उसे ऐसा प्रतीत होता है मानो वह कुछ और का और हो गया है, परन्तु कालस्रोत के प्रवाह में जीवन के अविराम डगर पर चलते-चलते उसकी अवसादी सिसकियों में कम्पन होता है पीड़ा का आवेग गहरी शून्यता में खो जाता है वह प्रतीक्षा में निरत रहता है, पर क्या कभी यौवन पुनः लौटकर आता है ? अपनी अनुभूति की अनुरंजनीयता से आहत होकर उसने अपने चिन्तन का क्षेत्र विकसित कर लिया और प्रकृति के माध्यम से असीम चेतन तक

मृदुल रेशमी पंखड़ियों के ले अँग —
वे दुलराया करते नीड़ों को
सौ रंगों में चिहुँस एक संग !

निःस्वर सोया मर्मर गीत बन
गूँजा करती मन मन उपवन
मधुकर में भर प्रीति की उमंग !

एक अन्य कविता में रूपमुग्ध कवि महिमामय अभिनव सौन्दर्य में वृहत्तर आदर्शों की चरम परिणति खोजता है :

मैं कुलाल मन अन्धकार को टोह अनुक्षण
तुम प्रकाश अंगुलि बन करते पथ निर्देशन
भाव बुद्धि प्रेरणा — आशा श्रेणियाँ पार कर
तुम तन्मय हो बनते शाश्वत सुख के स्पन्द !

प्राण, जब तुम रजत हरित ज्वारों में उठकर
आशा आकांक्षा के मोहित फेनिल सागर
चन्द्रकला को लिटा स्वप्न की ज्वाल तरी में
तुम झकोरते रत्नच्छटा आनन्द तीर पर !

प्रेम प्रणत हूँ मेरे हित तुम बने बराबर
ज्योति मुग्ध हूँ तुम उज्ज्वल उर मुकुर अगोचर
शांति देह मन को तुम सात्विक लिए अनश्वर
प्रिय आनन्द छन्द तुम मेरे, आत्मा के स्वर !

उनकी नव्यतम कृति 'कला और बूढ़ा चाँद' में आज की बहु प्रचलित प्रयोगवादी धारा से टकराकर भी कवि की कविताओं का सम्मोहन और माधुर्य ज्यों का त्यों मसृण है । केवल बौद्धिक महत्ता और व्यापक अनुभूति के संस्पर्श ने उसकी काव्य चेतना के उत्कर्ष को नया मोड़ दिया है । बिम्ब योजनाएँ और बिम्बात्मक प्रतीक भी अपेक्षाकृत स्पष्ट उभरे हैं उनमें रेखांकनों का बोध और निखार अधिक गहरा है तो स्पष्टता और ध्वनि का समावेश भी है । लगता है जैसे परम्परागत प्रतिपादन और छन्द एवं लय की गिरफ्त से छूटकर उनकी भावनाएँ आंतरिक प्रवाह के वेग और गति पर थिरक रही है । अभिव्यक्ति का माध्यम या भाषा है उसके अनुशासन में वह नहीं अपितु भाषा स्वयमेव उनकी अभिव्यक्ति को एकमात्र उपकरण तथा युति है जो स्वयं कलाकार के लिए नापने लगती है और अगणित रूप-स्वरूप उभार कर पूर्णतः संगीत में परिणत हो जाती है । एक चित्र—

"यह नील
अंतःस्पर्शी एकाग्र दृष्टि है,

जिसमें अनन्त सृजन स्वप्न
झलक रहे हैं !"

एक अन्य स्थल पर कवि स्वीकारता है

"प्रेम आनन्द और रस का रूप
बदल गया है !

हृदय
शांति की स्वच्छ अतलताओं में
लीन होता जा रहा है !
विश्व कहाँ खो गया है !
देश काल ? जन्म-मरण ?

ओ चन्द्रकले
केवल अमृतत्व ही अमरत्व
अनिर्वचनीय
अस्तित्व ही अस्तित्व सत्य है।

जिस अरूप अचिन्त्य को पाने के लिए कवि का चित्त व्याकुल होकर इधर उधर भटकता फिरा और सम्पर्क की उपलब्धि में एक मोहावेश एक कम्पित दृष्टिकोण एक तन्मयता अवसाद या अन्तरात्मा के गहन गोपन प्रकोष्ठ में जो दुविधा की आशंका थी वह बहुत कुछ साधना की सिद्धि में समाहित हो गई। रूपशिल्प की छवें व्यापक संवेदनाओं से जुड़कर ऐसे चित्र उभारती हैं जिसके आलंकारिक आवेष्टनों में प्रयोग के बावजूद भी वैसी ही रूप-समृद्धि और ऐश्वर्य-सम्पन्नता है और वैसा ही मार्दव भले ही छन्द-योजना वैसी नहीं जो इनकी पूर्ववर्ती रचनाओं में है। कविताओं की पंक्तियाँ कहीं उखड़ी-पुखड़ी और कहीं असम्बद्ध और बेतरतीब-सी बन पड़ी हैं, फिर भी उनका आकर्षण ज्यों का त्यों है

"ओ नील सखी
ये बोलते पंख मुझे भी दो
जो गीत गाते रहते हैं—
और
वह मधु की गहरी परख—
मैं भी
मधुपायी उड़ान भरूँगा।"

साथ जो वैचारिक उलझाव और अन्तर्विरोध है उसको पचा कर आत्मसात् करने की अद्भुत क्षमता भी कवि में है। उनके इतने लम्बे साधना-काल में कितनी इमारतों का रंग बदला, पुरानी जर्जर मान्यताएँ चकनाचूर हुई, नई मान्यताओं की प्रतिष्ठा हुई, पर पन्त के जीवन-दर्शन ने इन सभी विचारधाराओं के बीच समन्वय

का सन्धान किया है। कला के साधक के पास उसकी अपनी कला के मूल्यांकन की जो कसौटी है वह है—आत्मानन्द। उसकी रसग्राही चेतना के तंतु जागृत रहते हैं तो उसकी काव्यधारा का अजस्र प्रवाह कभी क्षीण नहीं पड़ता। यही कारण है कि कवि की हर कृति में उसकी आत्मा का निमज्जन और एकात्म्य भाव मूर्त हो सका है। कलाकार के अभिप्राय की सिद्धि में जो उसकी साधना का सच्चा रूप है वह उसके सौन्दर्यबोध की अन्तश्चेतना के संस्पर्श से स्फुरित हो कर, उसके माधुर्य को छू कर चिर काव्य की अन्त्योक्तियों में मानो बिखरा-सा लगता है। निम्न पंक्तियों में कवि का वैसा ही मस्त भाव देखिए जिसके कारण उसकी काव्य-स्रोतस्विनी कभी सूखती नहीं वरन् छलकते उल्लसित भावों की अनवरत सृष्टि करती चलती है

"लोक-चेतना के व्यापक
अम्बुदों के क्षितिज छूते हैं
तुम रचना के मंगल के पंखों पर
उन्मत्त भाव में
निर्भय
विहार करो—
छन्दों की पायलें
उतार रहा हूँ।"

इस प्रकार नई चेतना का यह ज्योतिर्बीज जो कवि की भाव-सत्ता पर पनपा है उसकी जड़ें निश्चय ही अत्यन्त गहरी हैं और स्निग्ध रसधारा से उसका अभिसिंचन हुआ है। इनकी आज की कविताओं में भी एक खास रंगीनी है नई भावना नई सौंदर्य-दृष्टि और नये रागात्मक सम्बन्धों के साथ नई दीप्ति और नया उल्लास। कुछ कविताओं में राग का स्वर प्रधान है पर कुछ में यथार्थ की पकड़ गहरी होती गई है। इनकी कतिपय कविताओं की भीतरी संगीतात्मकता का हमारी विषय मनोदशाओं के साथ होने वाले संमिश्रण के कारण एक व्यापी संवेदना का संचार हमारी उपचेतन मानसिक अवस्था में होता है और तभी हमारी सौंदर्यग्राही प्रवृत्ति उनसे प्रवाहित होने वाले रस का आस्वादन करती है। कवि की काव्य-साधना में कष्ट कल्पना के पाषाण नहीं हैं और न तर्क का अवरोधक हिमप्रवाह अपितु उसके उद्वेगों एवं कोमल प्रेरणाओं को वे चिन्तन की समतल घाटी में ले जाती हैं। शब्दों के माध्यम से व्यक्त होने वाले अर्थ जिस चित्र का निर्माण मन के स्तरों पर करते हैं उनकी मर्मस्पर्शिता अधिक प्राणवान और चेतन बनकर प्रतिपाद्य विषय के सत्य को पहचानने की प्रेरणा प्रदान करती है।

मानव-हित और प्रगयोग की साधना के कारण उसकी भीतरी वृत्ति तदाकार हो गई है और इस तदाकार तन्मयता से कवि का मन उसे अभिभूत हो उठा है

"न सृष्टि एक रच रहा नवल
भावी मानव के हित भीतर।"

निःसन्देह पन्त की सम्पूर्ण साधना अन्तर्गर्भूत सत्य के आधार पर पार्थिव जीवन की सूक्ष्म दार्शनिक परिणति में है। प्रारम्भ में उन्होंने जिन सुनहले स्वप्नों को सँजोया वे जीवन के कठोर तल से टकराकर बिखर गये और पुनः विराट् का स्पर्श पाकर उनके सारे द्वंद्व सारे संघर्ष सीमा का व्यवधान मिटाकर सान्त से अनन्त में एकाकार हो गये। कभी प्राणों के उन्मद राग से उनके भीतर का मौन क्षोभ उठा कभी असम्बद्ध जीवन प्रयोगों को आत्मसात् करके वे हृदयंगम हो उठे और कभी उन्होंने अपनी कला की सूक्ष्मता से व्यष्टि-व्यक्तित्व में समष्टि का सामंजस्य दर्शाया। उनके सम्पूर्ण कवित्व में स्थान-स्थान पर उनकी बाहरी और भीतरी वृत्तियों में उलझाव पैदा हो गया है। लौकिक और आत्मिक जीवन में कशमकश सी रही है। कवि के अन्तर्मन का ऊहापोह कभी अशरीरी स्वप्नमय लोकातीत भावनाओं में परिव्याप्त हो गया और कभी बाह्य परिस्थितियों एवं मानव द्वंद्वों से उसका अन्तर आहत हो उठा। कभी उसकी उद्भ्रांत चेतना निस्सीम सुषमा में खो गई और कभी जीवन के व्यापक सामंजस्य के मूक दर्शन में उसने उसके आँखें मूँद लीं।

वस्तुतः पन्त की सुकोमल मनोवृत्तियों में जो कशमकश सी है—वह न सिर्फ आन्तरिक वरन् बाह्य प्रेरणाओं के कारण भी है। साहित्य-क्षेत्र में आलोचकों के दो दो दल हैं—रूढ़िवादी और मार्क्सवादी उन्होंने समय-समय पर अपनी आलोचना से कवि के कोमल मन को झकझोरा है। वह स्वभावतः स्वप्नदर्शी होते हुए भी कुछ अंत:प्रेरणा और कुछ प्रगतिशील आलोचकों के प्रबल आग्रह से प्रगतिशील बना किन्तु दूसरे आलोचकों के दल ने उसे स्वप्नदर्शी ही बन रहने की प्रेरणा दी। कवि का सरल मन मधुर स्वप्नों पर द्विविधाग्रस्त सा हो उठा है और उसकी विभिन्न धारणाओं की पूर्ण अभिव्यक्ति नहीं हो पाई है। कवि द्वारा अपने व्यक्तित्व और कला की आलोचना जो उसने स्वयं की है पढ़ने से हमारे कथन की पुष्टि हो जाती है और मननपूर्वक पढ़ने पर यह स्पष्ट हो जाता है कि कवि पर बाह्य प्रेरणाओं का प्रभाव अपेक्षाकृत अधिक रहा है, यहाँ तक कि वह अपने जीवन और कवित्व की आलोचना भी उस तटस्थता से न कर सका जैसी कि एक आत्मवादात्मक कलाकार को करनी चाहिए।

आलोचनाओं को पढ़ते हुए हमें ऐसा बार-बार खटका है जैसे पन्त जी ने अपने आलोचकों की आलोचना पढ़कर अपनी आलोचना लिखी हो। कदाचित् यह उनके मन की उदारता अथवा अधिक आत्मानुभूति के कारण हो उसमें अपनी आलोचना करते हुए कहीं-कहीं आत्मश्लाघा का भाव आ गया है। जैसे 'मैं सर्मीला और वन और था' 'मैं प्रकृति को एकटक निहारा करता था अथवा ऐसा ही भाव व्यंजित करने वाले अन्य वाक्य में 'वह था—वह था'—उसी के समकक्ष है जैसे कोई आत्म विज्ञापु जीवन-द्रष्टा के मुख से यह कथन अशोभनीय है—देखो मैं कितना सुन्दर हूँ।

न जाने कितने उतार-चढ़ाव आवर्तन-प्रत्यावर्तन और मानसिक ऊहापोहों के पश्चात् कवि अपनी अन्तर्जिज्ञासा की साधना बना सका है। उसकी स्वप्निल दृष्टि जीवन-मुकुर को चीरकर अब भौतिक यथार्थता से आ टकराई है किन्तु उसमें विश्वास

का आग्रह कम कल्पना का उल्लास अधिक है। वस्तुतः उसकी विराट् चेतना आरम्भ में अपने भीतर के उच्छ्वसित सौंदर्य को प्रकृति में आरोपित करके जिस अज्ञात छवि की मधुमयी विस्मृति में लीन रही है वह बाद में क्रमशः अपने प्रेरक आकारों और जीवन की यथार्थताओं के अनुरूप ढलती गई। अनेक बार उसकी तार्किक वृत्तियाँ प्रबुद्ध होकर जीवन के ज्वलन्त सत्य पर आ टिकी और परस्पर द्वन्द्व संभ्रम सा होता रहा।

जाबू बिछा हरा भू पर
जुगने सोने की किरणों की,
जीवन हरियाली बो-बो कर।

प्रायः पन्त की कृतियों को लेकर दो प्रबल विचारधारा के आलोचकों में खींचातानी सी रही है। यह भी विवाद का विषय रहा है कि साहित्य में चिरन्तन सत्य की अभिव्यक्ति अधिक अभिप्रेत है अथवा तात्कालिक सामाजिक समस्याओं का चित्रित किया जाना। आज जब रोटी का प्रश्न अधिक महत्त्वपूर्ण है और जीवन-यापन की विभीषिका जनव्यापी जिह्वा से स्वत चू रही है तो उससे एकबारगी मुह फेर कर कोई कैसे उदासीन हो सकता है ? किन्तु यह भी कैसे सम्भव है कि पेट की भूख ही सब कुछ है और आत्मा की भूख कुछ नहीं ? कैसे कोई सामाजिक समस्याओं में ही परितोष पाकर निस्सीम सुषमा और प्रकृति के अनन्त वैभव से आँखें मीचकर जी सकता है ? साहित्य में सर्वत्र से दोनों की कांक्षा रही है। दोनों ने अधिकार मांगा है दोनों समानान्तर लीकों पर देखा गया है।

पन्त की कविता शाश्वत-सत्य और युग-सत्य की सफल अभिव्यक्ति है। उन्होंने प्रकृति की रंगीनी में दिव्य चिरंतन विराट्-रूप का दर्शन किया है साथ ही सामाजिक-जीवन की समस्याओं पर भी दृष्टि-निक्षेप किया है। अतएव उनके काव्य को हम चिरतन सौंदर्य-बोध और युग-बोध का निगूढ़ सामंजस्य कह सकते है।

कहना न होगा कि 'वीणा' से 'उत्तरा' तक आते-आते कवि ने एक गहरे पाट को लांघा है। आज वह अनेक चक्करदार मोड़ों से निकलकर अपने अभीप्सित पथ पर आ गया है। अब उसे किधर मुड़ने की प्रेरणा होगी—इसे कौन बता सकता है ?

'ओ स्वप्न हरित छायाओं
इन सूक्ष्म चेतना सूत्रों में
मुझे मत बांधो !
मैं गीत प्राण हूँ
उड़ता हूँ —
ज्योति ज्वाल में नहीं बंधूगा !'

१२

# काश्मीरी संत कवयित्री—लल्लदे

लल्लदे या लल्लेश्वरी काश्मीरी वाङ्मय की एक ऐसी प्रेमयोगिनी भक्त कवयित्री हैं जिन्होंने अपने स्फुट गद्य गीतों से न केवल अपनी अन्तरात्मा के सत्य का सौरभ बिखेरा अपितु अपने चैतन्य युक्त दर्शन द्वारा भक्ति और ज्ञान विवेक और अन्तर्नुभूति एवं अलख और अव्यय की स्वरूपभूत सत्ता का भी साक्षात्कार कराया। ये बहुत ही विरक्त और ब्रह्मानन्द में तल्लीन रहती थीं। यहाँ तक कि इन्हें अपने शरीर की भी सुधबुध न रहती थी और प्रायः अर्द्ध नग्नावस्था में तत्त्वदर्शी साधक की भाँति एक अद्भुत सम्मोहावस्था में ये घूमा करती थीं।

इनके जीवन के विषय में बहुत कम ज्ञात है पर काश्मीरी जनजीवन में क्या हिन्दू, क्या मुसलमान आम जनता की नजरों में आज भी ये इतनी लोकप्रिय हैं कि इनके फुटकर पद मौके-बेमौके उनकी जबान पर चढ़े रहते हैं। वे सब इनकी स्मृति को अत्यन्त श्रद्धा व समादर के साथ तरोताजा बनाये रखते हैं। इनके विषय में कितनी ही किम्वदन्तियाँ प्रसिद्ध हैं जिनमें यत्र-तत्र इनके महान् त्यागमय जीवन की कुछ झलकियाँ ही मिलती हैं। कहते हैं—इनका विवाह एक अत्यन्त सम्मानित उच्च घराने में हुआ था पर इनकी सास का स्वभाव इतना चिड़चिड़ा और कर्कश था कि वे इन्हें तरह-तरह की यातनाएँ देती थी। इनके एक गीत का भावार्थ है कि चाहे घर में कितना ही बढ़िया पकवान क्यों न बने पर लल्लदे को तो हमेशा पत्थर ही खाने को परोसा जाता था। इनकी सास बड़ी ही चतुराई से इनकी थाली में पत्थर का टुकड़ा रख देती थी और उस पर चावल की पतली परत जमा देती थी जिससे देखने वालों और परिवार के अन्य व्यक्तियों को वह बहुत ज्यादा चावल नजर आता था। लल्लदे ने किसी से कभी कुछ शिकायत न की चुपचाप अपनी स्थिति से संतुष्ट रहकर वे सारे गम को पीती रहीं। फिर इनकी सास ने इनके पति के मस्तिष्क को भी विषाक्त बना दिया। उसने हर तरह से अपने पुत्र को यह भ्रम डालने की चेष्टा की कि पत्नी विश्वासघातिनी है और उससे प्रीति नहीं रखती। एक बार संशय में पति ने इनका अनुसरण किया तो एकान्त में इन्हें उपासना में रत पाया। किन्तु निरन्तर कौंचन से ज्यों-ज्यों दुर्भावना पुष्ट होती गई, दोनों के दिलों में फर्क आता गया और एक दिन उसने लल्लदे को घर से बाहर निकाल दिया। पश्चात्

रोक सकता है ? जिसपर जो प्रेम के भावावेगपूर्ण प्रवाह में निरंतर प्रवाहमान हो उस प्रेमरस में बौरी या मतवाली घूमती हो उसके लिए तो यह अद्भुत अलौकिक प्रेम ही उसके जीवन-दर्शन का आधार और मूल भित्ति है।

इनके अधिक पद नहीं मिलते। यह एक सवैया बहुत प्रसिद्ध है जिसमें इनके त्याग-वैराग्य और आत्मबोध की झलक मिलती है

"बावरी रावरी का कहिये मन ह्वै के पतंग भरै नित भाँवरी।
भाँवरी जानहि संत सुजान जिन्हें हरि रूप हिये दरसाव री॥
साँवरी सूरत मोहनी मूरत देकर ज्ञान अनंत लखाव री।
खाव री सौंह तिहारी प्रभु, गति रावरी देखि भई मति रावरी॥"

भारतेन्दु समकालीन कवयित्रियों में बुन्देलबाला और तोरनदेवी शुक्ल 'लली' के नाम उल्लेखनीय हैं। बुंदेलबाला श्यामा भगवानदीन की धर्मपत्नी थी। इन्होंने देश भक्ति और स्वदेश-महत्ता पर कविताएँ लिखी हैं। तोरन देवी शुक्ल 'लली' ने भी राष्ट्रीय कविताएँ लिखीं और इनका 'जागृति' नामक कविता-संग्रह वर्तमान युग की क्रांतिकारी चेतना को लेकर प्रकाशित हुआ।

प्राचीन काल की अपेक्षा इस युग में काव्य-शैली का अत्यधिक प्रसार एवं विकास हुआ है। इसमें नवीन भावों की अभिव्यंजना तथा कमनीय कल्पना की मनोहर उड़ान का अवस्थान है। जब दुनियाँ के पर्दे पर बीसवीं सदी के आँखों को लुभाने वाले विभिन्न चित्र अंकित हुए, उन्हीं चित्रों के साथ विज्ञान की उलझनें उपयोगितावाद का विकास और भौतिक जीवन की कशमकश हमारे जीवन के केन्द्रबिन्दु के आसपास चक्कर लगाने लगे तो साहित्य-क्षेत्र में भी भारी उथल-पुथल हुई। व्यष्टिवाद की इमारत और सुदृढ़ प्राचीरें ढहने लगीं सामूहिक चेतना जागी और स्त्रियों में भी प्रति स्पर्द्धा के भावों का उद्रेक हुआ। कविता की मोहक तान ने उनका ध्यान आकृष्ट किया और उन्होंने केवल भावभूमि में ही नहीं वरन् कविता के कला-पक्ष में भी पूर्ण भाग लिया। हिन्दी-काव्य-गगन की उज्ज्वल तारिका सुश्री महादेवी जी को कौन नहीं जानता ? ये चिन्तनशील विदुषी तथा भावुक नारी हैं। छायावादी कवियों में सबसे अधिक अनुभूति एवं मार्मिक अभिव्यंजना इनकी रचनाओं में पाई जाती है।

कोमलता मधुरता पीड़ा इनके हृदय की अमूल्य निधि है। अंतर्व्यथा के तप्त उच्छ्वासों में अपने आकुल प्राणों को तपाते रहने में ही इन्हें परम सुख की अनुभूति होती है उसी में इन्हें एक प्रकार का अनिर्वचनीय आनन्द प्राप्त होता है। वेदना आपकी चिरसखी है उसके बिना ये रह नहीं सकतीं।

पर शेष नहीं होगी यह मेरे प्राणों की पीड़ा
तुमको पीड़ा में ढूँढ़ा, तुम में ढूँढ़ूँगी पीड़ा।

इनका हृदय निरंतर किसी अभाव का अनुभव करता है उसी के अन्वेषण में व्याकुल है। प्रथम मिलन के पश्चात् ही उस अज्ञात प्रियतम से इनका विरह हो

गया है प्रिय को आँख भर देख भी तो नहीं पाई

इन ललचाई पलकों पर पहरा जब था व्रीड़ा का
साम्राज्य मुझे दे डाला उस चितवन ने पीड़ा का।

महादेवी जी प्रधानतः अंतर्वृत्तिनिरूपक कवयित्री हैं। वे अपने भीतर स्वयं को तथा वस्तु-जगत् को देखती हैं साथ ही उस निराकार की भी उपासिका हैं जो विश्व के कण-कण में प्रकृति की अनन्त सौंदर्य-श्री में आभासित है।

नीरवता की छाया में छिप
सौरभ की अलकों में।
गायक ! यह गान तुम्हारा
आ मँडराया पलकों में।

इनके 'मूक मिलन' 'मूक प्रणय' में स्वच्छ एवं भावुक हृदय में उठने वाली अनुभूति-लहरियों का हृदयग्राही चित्रण है। रहस्योन्मुख आध्यात्मिकता में विभोर होकर इन्होंने जिन पदों का निर्माण किया है छायावाद की अन्तर्मुखी प्रवृत्ति का आत्मा की परमात्मा के प्रति आकुल प्रणय-वेदना का दिव्य एवं अलौकिक चिन्मय शक्ति से अपने सूक्ष्म सम्बन्ध की चेष्टा का तथा स्थूल सौन्दर्य के प्रति मानसिक आकर्षण के उच्छ्वास भरे अनेक चित्रों का जो सजीव चित्रण इन्होंने अपनी कविताओं में किया है उसमें इनकी निराली भावभंगिमा के दर्शन होते हैं और जीवन का गम्भीर दार्शनिक तथ्य भी अंतर्निहित मिलता है।

मुझे न जाना अलि ! उसने
जाना इन आँखों का पानी।
मैंने देखा उसे नहीं,
पदध्वनि उसकी पहचानी।
मेरे जीवन में उसकी स्मृति—
भी तो विस्मृति बन आती।।
उसके निर्मल मन्दिर में
काया भी छाया हो जाती।
क्यों यह निर्मम खेल सजनि !
उसने मुझ से खेला है।।

कितनी मार्मिक पंक्तियाँ हैं ? सत्य के अन्वेषण में आकुल प्राण चहुँ ओर के दुःख-बाहुल्य से क्षुब्ध और कातर मन दीपक सदृश अहर्निश जला करता है। प्रकृति के अंचल में जब उसका औत्सुक्य जाग्रत हो जाता है तो गगन-पथ में बिखरे अगणित मोती उसे अपनी ओर आकृष्ट करने में असमर्थ होते हैं—वह उनके अनुपम सौन्दर्य को भूल जाता है।

'आलोक यहाँ लुटता है
बुझ जाते हैं तारागण।

अविराम जला करता है  
पर मेरा दीपक सा मन।

महादेवी जी की अन्तर्भेदिनी दृष्टि तीक्ष्ण और सूक्ष्म है इनकी हृद्गत भावनाएँ कहीं-कहीं बड़ी गूढ़ होती हैं। जीवन तो सर्वत्र समान नहीं रहता विषमता में डूबता-उतराता रहता है अतएव ये ईश से यही याचना करती हैं कि जीवन में सर्वदा अतृप्ति बनी रहे क्योंकि दुःख में ही सुख अन्तर्निहित है और निराशा में ही आशा की किरण फूट पड़ती है।

'मेरे छोटे जीवन में  
देना न तृप्ति का कण भर  
रहने दो प्यासी आँखें  
भरती आँसू के सागर।

ये विषाद में ही हर्ष ताप में ही शीतलता तथा पीड़ा में ही आत्मानन्द का अनुभव करती हैं।

'एक करुण अभाव में  
चिर तृप्ति का संसार संचित।  
एक लघु क्षण दे रहा  
निर्वाण के वरदान शत शत।  
पा लिया मैंने किसे  
इस वेदना के मधुर क्रम में।  
कौन तुम मेरे हृदय में ?

'दीपशिखा' और 'यामा' इनके प्रसिद्ध ग्रन्थ हैं। इनके गीति-काव्य में मधुरता और संगीत का अभूतपूर्व आविर्भाव हुआ है। इनकी कोमल भावनाएँ यथार्थता में उलझी नहीं रह सकीं फलतः इनकी कविता वास्तविकता से बहुत दूर जा पड़ी है। इतने वर्षों से बाह्य जीवन एवं सामाजिक परिस्थितियों के अधिकाधिक विषम होते जाने के साथ-साथ इनकी कविता भी उसी अनुपात में अन्तर्मुखी होती गई है। सत्काव्य के आधार-तत्त्व अनुभूति और कल्पना का अनुकूल सामंजस्य होते हुए भी अपनी दार्शनिक मान्यताओं को इन्होंने सामाजिक यथार्थों की रगड़ खाने से बचाया है।

श्रीमती सुभद्राकुमारी चौहान ने छायावाद की भूलभुलैया में न पड़ यथार्थ वाद को अपनाया और इनकी रचनाएँ बहुत सरस ओजस्वी और प्रभावोत्पादक सिद्ध हुईं। इनकी काव्य-साधना महादेवी जी से भी पहले की है। अज्ञात प्रिय के लिए तड़प-तड़प कर मरने की अपेक्षा देश की पुकार पर मर मिटने वाले वीरों एवं आदर्श रमणियों की पावन स्मृति में अश्रु बहाने में इन्हें अधिक सुखानुभूति हुई। इनकी सरल दृष्टि प्रारम्भ से ही समाज के जीवन की ओर रही। इन्होंने उससे पलायन

नहीं किया। अपनी छलछलाती शैली सुगम शैली में भावनाओं को उभार-उभार कर रखने में ये सिद्धहस्त थीं। प्रणय-गीतों के दो-एक चित्र देखिए

'बहुत दिनों तक हुई प्रतीक्षा
अब रूखा व्यवहार न हो।
अजी ! बोल तो लिया करो तुम
चाहे मुझ पर प्यार न हो।
जरा जरा सी बातों पर
मत रूठो मेरे अभिमानी !
लो प्रसन्न हो जाओ गलती
मैंने अपनी ही मानी।

एक और उदाहरण

तुम मुझे पूछते हो जाऊँ
मैं क्या जवाब दूं तुम्हीं कहो;
'जा' कहते रुकती है जबान
किस मुंह से तुमसे कहूँ 'रहो'।

सारल्य एवं कला का मिश्रण इनकी रचनाओं में स्पष्ट परिलक्षित है। इनकी शैली में सदा ही प्रवाह और वेग है अन्तर में सुख और आशा की किरणें छिपी हैं इनका जीवन युग-युग से छाये हुए विषाद और अवसाद से परे है वे आशावादी हैं उत्साही हैं जो अन्धकार के आवरण को चीरकर प्रकाश की कामना करती हैं।

स्वदेश-प्रेम भी इनकी कविताओं में कूट-कूट कर भरा हुआ है। वे सत्याग्रही थीं और त्याग तेज इनकी कविताओं में पूर्ण रूप से प्रकट हुआ है। इनकी 'झाँसी की रानी' अत्यन्त लोकप्रिय हुई। इनकी वात्सल्य रस की कविताएँ भी बहुत ही हृदयस्पर्शी हैं। 'मेरा नया बचपन' की कुछ पंक्तियाँ देखिए

'मैं बचपन को बुला रही थी
बोल उठी बिटिया मेरी।
नन्दन वन सी फूल उठी
यह छोटी सी कुटिया मेरी।'

वात्सल्य की रसाप्लावित धारा का उच्छल आवेग मन को मिश्री देने वाला है, किन्तु इनकी प्रेमपरक और भक्तिपरक कविताओं में भी कुछ कम गहराई नहीं है। सहज-सरल होते हुए भी इनका कवित्व और विदग्धता उच्चकोटि की है।

"मुझे भुला दो या ठुकरा दो
करलो जो कुछ भावे।

लेकिन यह आशा का अंकुर
नहीं सूखने पावे ।।

करके कृपा कभी दे देना शीतल जल के छींटे ।
अवसर पाकर जब बन यह, दे फल शायद मीठे ।।"

'वीरों का कैसा हो वसन्त' इस कविता की कुछ पंक्तियाँ—

"आ रही हिमालय से पुकार
है उदधि गरजता बार बार
प्राची पश्चिम भू नभ अपार,
सब पूछ रहे हैं दिग् दिगन्त
वीरों का कैसा हो वसन्त ?
फूली सरसों ने दिया रंग
मधु लेकर आ पहुँचा अनंग
वधु वसुधा पुलकित अंग अंग
है वीर वेश में किन्तु कन्त
वीरों का कैसा हो वसन्त ?
भर रही कोकिला मधुर तान
मारू बाजे पर उधर गान
है रंग और रण का विधान
मिलने आये हैं आदि अन्त
वीरों का कैसा हो वसन्त ?
गलबाँहें हों या हो कृपाण
चल चितवन हो या धनुषबाण
हो रस-विलास या दलित त्राण
अब यही समस्या है दुरन्त
वीरों का कैसा हो वसन्त ?

एक दूसरी कविता में—

"तुम्हें सहसा निहारा सामने संकोच हो आया।
मुँदी आँखें सहज ही लाज से नीचे झुकी थी मैं ।।
कहूँ क्या प्राणधन से यह हृदय में सोच हो आया।
वही कुछ बोल दें पहले प्रतीक्षा में रुकी थी मैं ।।

इन्होंने कल्पित प्रणय या आक्रान्त विरह-वेदना के चित्र खींचने में अपनी वाग्मिता की समूची शक्ति नहीं लगाई अपितु व्यक्तिगत सीमाओं में सिमट कर भी अपनी गहरी अनुभूतियों को व्यापक एवं सर्वसंवेद्य बनाने की चेष्टा की।

"भूलो तो सर्वस्व ! भला वे
दर्शन की प्यासी घड़ियाँ।
भूलो मधुर मिलन को भूलो
बातों की उलझी लड़ियाँ॥
भूलो प्रीति प्रतिज्ञाओं को
आशाओं विश्वासों को
भूलो अगर भूल सकते हो
आँसू और उसासों को॥
मुझे छोड़कर तुम्हें प्राणधन !
सुख या शान्ति नहीं होगी।
यही बात तुम भी कहते थे
सोचो भ्रान्ति नहीं होगी॥
सुख को मधुर बनाने वाले
दुख को भूल नहीं सकते
सुख में कसक उठूँगी मैं प्रिय !
मुझको भूल नहीं सकते॥"

इनकी सभी कविताएँ बहुत ही सीधी-सादी हैं। कहीं भी कोई उलझन या दुरूहता भरी लच्छेदार भाषा नहीं है। पर उस सरल भावाभिव्यंजना के भीतर कुछ ऐसा आकर्षण और मार्मिकता है जो पाठक के सहृदयशील एवं संवेदनशील हृदय पर छा जाती है। प्रकारान्तर से अन्य कवि-कवयित्रियों से इनकी कविताओं में यही अन्तर है कि ये अपनी रचना-सौष्ठव उक्ति-वैचित्र्य या अलंकारों की छटा से चकाचौंध नहीं करतीं वरन् ऐसी सरल अकृत्रिम भाषा में अपने विचारों को प्रकट करती हैं जो सब को ग्राह्य है और एक विशिष्ट सजीवता वलित और सात्विक उत्साह—जो इन रचनाओं के पीछे निहित है—वह सहज ही मुग्ध और अभिभूत कर लेने वाला है।

"मैं सदा रूठती ही आयी
प्रिय ! तुम्हें न मैंने पहचाना।
वह मान बाण सा चुभता है
अब देख तुम्हारा यह बाना॥"

इनकी कविताओं में राष्ट्रप्रेम और जनवादी स्वर भी है। विदेशी शासन की शृंखला में जकड़ी जब भारत भूमि छटपटा रही थी तो इन्होंने अपनी सशक्त वाणी से उसकी गौरव-श्री को मुखरित किया। इन कविताओं के भी कई पहलू हैं। 'झाँसी की रानी' 'जलियाँवाला बाग' 'स्वदेश के प्रति' 'मातृ-मन्दिर में' 'विदा' 'पुरस्कार कैसा' आदि कतिपय कविताएँ कर्त्तव्य-कर्म तथा राष्ट्रोत्थान की नित्य गतिशील यथार्थता को समन्वित कर आज भी युगधर्म का नेतृत्व कर रही हैं। 'झाँसी की रानी' की

सुप्रसिद्ध निम्न पंक्तियाँ—

"जाओ रानी याद रखेंगे हम कृतज्ञ भारत वासी
यह तेरा बलिदान जगावेगा स्वतन्त्रता अविनाशी
होवे चुप इतिहास लगे सच्चाई को चाहे फाँसी
हो मदमाती विजय मिटा दे गोलों से चाहे झाँसी
तेरा स्मारक तू ही होगी
तू खुद अमिट निशानी थी।
बुन्देले हरबोलों के मुँह
हमने सुनी कहानी थी।
खूब लड़ी मर्दानी वह तो
झाँसी वाली रानी थी॥"

'राखी की चुनौती' शीर्षक कविता में—

"आते हो भाई पुनः पूछती हूँ
कि माता के बंधन की है लाज तुमको?
तो बन्दी बनो देखो बन्धन है कैसा
चुनौती यह राखी की है आज तुमको॥"

'ठुकरा दो या प्यार करो' 'प्रियतम से' 'चलते समय' 'समर्पण' 'पुरस्कार का मूल्य' 'शिशिर समीर' आदि इनकी कविताएँ कोमल भावों को व्यक्त करती हैं। इनकी कविताओं का संग्रह 'मुकुल' के नाम से प्रकाशित हुआ है जिस पर हिन्दी साहित्य-सम्मेलन से सेकसरिया पुरस्कार मिल चुका है। श्री माखनलाल चतुर्वेदी ने इनके सम्बन्ध में लिखा— 'यह गीत नहीं जीवन-संगीत लिखती उसकी पाँखों पर कल्पना के कठोर मोती नहीं अनुभूति के कण-कणों से भीगे 'मुकुल' बिखरे होते। उन निधियों की आभा सेकसरिया के चाँदी के टुकड़ों पर नहीं माँ कहकर मचल पड़ने वाले सुकुमार हृदयों के ममता भरे आह्वानों पर प्रतिबिम्बित होती। दुर्घटना के कारण इनके आकस्मिक निधन से हिन्दी साहित्य की बहुत क्षति हुई है।

तारा पाण्डेय भावुक कवयित्री हैं और कई वर्षों से अपने गीतों द्वारा हिन्दी साहित्य को समृद्ध कर रही हैं। इनके उद्‌गारों में पीड़ा और कसक है, हृदय निरन्तर रोता-सा रहता है।

'जीवन की सुख-दुख की स्मृतियाँ
जग पड़ती गीतों में मन में।

बाल्यावस्था में सांघातिक रोग से पीड़ित होने के कारण इनका अन्तर मुरझा गया और ये अन्तर्मुखी हो गईं। माता के असामयिक निधन से भी इन पर गहरी ठेस लगी जिसे ये ऊपरी हँसी में छिपाने की सदैव चेष्टा करती रहीं।

'शैशव में माता का वियोग

सहकर चुपके चुपके रोई
पर सच कहती हूँ बाहर से सबने मुख को हँसते देखा।

इनके गीतों में तरलता और मस्त्तर का बन्धन है। तारों की झलमलाहट म भी इन्हें विषाद झलकता नजर आता है

'सखि तारावलि का बिखरा दल !
नभ के आंगन में जब हिल-हिल
करते ह ये झिलमिल झिलमिल।
मैं व्याकुल सी भावुकता वश
जाती हूँ इनमें ही हिल-मिल।
सखि करते हैं झिलमिल झिलमिल !

इनकी भाषा सरल एवं बोधगम्य होती है। 'सीकर' 'उत्सर्ग' 'शुकपिक' और 'वेणुकी' आदि इनकी पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। कभी-कभी पीड़ा से तप आकर ये उल्लास और मंगल-ज्योति जगाना चाहती है। निम्न पंक्तियों में मधुर भावाभिव्यंजना के साथ-साथ अनुभूति और संवेदनशीलता का कैसा सुन्दर सम्मिश्रण हुआ है।

'उर अन्तर का नैराश्य मिटा
मेरे प्राणों में ज्योति जगा दो।
स्मृति-विस्मृति के जाने-आने
अनजाने औ' फिर पहचाने
सुधि-पथ से आते-जाते
सबको आज भुला दो।
बने लावण्यमय पथ सुन्दर
अमर रहें ये गीतों के स्वर
हाथ बढ़ाकर जीवन का रथ
मेरा तुम्हीं चला दो।

स्वर्गीया पुष्पावती देवी 'आर्य' अपनी मृदुनाकांक्षा की पूर्ति किए बिना ही इस असार संसार से विदा हो गई। अल्पकाल में जो कुछ भी ये लिख सकीं उसमें हृदय की गहराई, करुणा और सिसकते स्वर हैं। सरिता की प्रवहमान धारा में इन्हें व्यथा और स्वप्न उमड़ता दीख पड़ता है।

'किसके लिए सकरुण विहाग-सम
अविश्रांत यह रोदन।
नीरस प्राणों में बिखरती,
क्यों अपना भीगा मन ?

इन्होंने राष्ट्रीय कविताएँ भी लिखी हैं। 'अतवेदना' कविता-संग्रह इनका प्रकाशित हो चुका है।

स्वर्गीया रामेश्वरी देवी मिश्र 'चकोरी' जी के कृतित्व में प्रकृति का अनूठा चित्रण और प्रणयोच्छ्वास है। स्निग्ध प्रांजल भाषा और परिष्कृत शैली में इन्होंने सूक्ष्म चित्रांकन प्रस्तुत किया है

'आते छिपे युग मूँदते भानु के
मेघ के झीने बड़े उत्पाती।
चंचला भी तब दीपक लेकर
रोष भरी उन्हें ढूँढ़ने आती।
डोली भरे सुर सुन्दरियाँ
मलमोतियों की हैं झड़ी सी लगाती
ओलों के रूप में आते वहीं
उन्हें बल्लरियाँ हिम-हार बनाती।'

इनकी कविताओं में राष्ट्रीय चेतना और स्वदेश-प्रेम भी है। 'किंजल्क' इनका कविता-संग्रह प्रकाशित हो चुका है।

स्वर्गीया रामेश्वरी गोयल हिन्दी के प्रसिद्ध समीक्षक श्री प्रकाशचन्द्र गुप्त की धर्मपत्नी थीं। अपनी असामयिक मृत्यु के कारण ये हिन्दी की पर्याप्त सेवा न कर सकीं तो भी थोड़े वर्षों में इन्होंने जो लिखा उसमें प्रौढ़ता और उन्मुक्त प्रवाह है। वैयक्तिक परिधि से परे जीवन का सरल सामंजस्य और मार्मिक व्यंजना है।

'थोड़े से अश्रु बिन्दु के
नयनों में जीवन सारा।'

इनकी अनेक कविताओं में प्रणय की पिपासा और करुण स्वर है

'ओ रे ए पथिक! न तोड़ो
मेरे जीवन की कड़ियाँ।
उलझी ही अब रहने दो
दुखिया जीवन की लड़ियाँ'

इनके सम्पूर्ण काव्य में कोमलता कल्पना की कमनीयता और अनुभूति की सच्चाई है। 'जीवन का सपना' इनकी पुस्तक है जिसमें तीस कविताएँ और गद्यगीत संगृहीत हैं।

स्वर्गीया होमवती जी प्रमुख रूप से कहानीकार हैं किन्तु इन्होंने अपनी एकांत अनुभूति और संवेदना को कविता में भी अर्पित किया है। असमय वैधव्य के कारण इनके समस्त कृतित्व में अवसाद और रागात्मक संस्पर्श है। अपने कविता संग्रह 'उद्गार' में उन्होंने प्रारम्भ में ही अपनी पीड़ा का परिचय दिया जो हृदय को छूता है

'उर में उमड़ा पीड़ा वारिधि
जीवन में बरसे अंगार !

जीवन-धन को खोकर मैंने
पाया कविता का उपहार ।।

अल्प वय में पति के अभाव से जो एक सूनापन और करुणा का भाव उनमें आपन्न हुआ वह कविताओं में साकार हुआ है। इस चोट से उनमें हृदय की विशालता और औदार्य अधिक आ गया था। दूसरों के दुःख से वे तत्काल तादात्म्य स्थापित कर लेती थीं और जीवन में गहरे पैठने की प्रवृत्ति भी उनमें अधिक थी। एक कविता—

"प्राण-पंछी उड़ चला फिर !
आह ! परदेशी पथी को मान कर पथ का सहारा ।
चल दिया था साथ सहसा कोमल जीवन किनारा ॥
छोड़ कर वह चल दिया मझबीच में वह घुल रहा फिर !
प्राण-पंछी उड़ चला फिर !
लौट आना चाहता पर, खिंच रहा उस ओर क्षण-क्षण ।
है स्पंदित आज मेरे मन-विहग का मन कण-कण ॥
आ रहा विक्षिप्त-सा फिर, रह न पाया निमिष भर थिर !
प्राण-पंछी, उड़ चला फिर !
एक पग आगे अचल कर, और दो पीछे ठहर कर ।
तिमिर तम में हृदय थामे, सोच लेता कुछ सिहर कर ॥
क्षितिज के उस पार क्या ? कल्याण है, अवसान या फिर ?
प्राण-पंछी उड़ चला फिर !
था रहे पंछी सजग सब ध्यान में धर ध्येय अपना ।
किन्तु मेरा प्राण-पंछी भर दृगों में मौन सपना ॥
देखता तूफान आये मेघ सुस्मृति के घुमड़ घिर !
प्राण-पंछी, उड़ चला फिर !"

शकुन्तला खरे भी नर्मदा प्रसाद खरे की धर्मपत्नी हैं। इनमें तन्मयता और अन्तर्मुखी प्रवृत्ति है। अनेक कविताओं में सुभद्राकुमारी चौहान की भाँति वात्सल्य और माँ की पुलक है। इन्होंने अपनी बेटी माया के प्रति सखि को संबोधित करके लिखा

'सजनि एक से दो बन आई
मेरी ही शिशुता तो फिर से
मेरी गोदी में मुस्काई।
यौवन ने शासन को पाया—
खिला फूल फिर कली बना री
मैं अन्तर-पट को ममता से
सजनि, आज फिर से भर लाई।'

शकुन्तला जी ने महादेवी वर्मा की आध्यात्मिक और पलायन वृत्ति को भी

वेदना व्यथा और निराशा के बोझ बिसाती हुई इनकी कविताओं में स्फूर्ति भरती है।

महादेवी के पश्चात् ये ही एक ऐसी कवयित्री हैं जिनकी कोमल एवं सुष्ठु कल्पना समस्त अलंकार-विधान और शब्दाडम्बर को पीछे छोड़कर अपने सहज भावेग में ही काव्य हो उठी है —

"क्या कहूँ तुमसे किशोरी
इस पृथ्वी-भूमि पर तू बीज किस के हो ! न यों री
दुख किस है ? जो सदा ही मानता है दूर दुख से
सुख छिपे हैं ? जो न सोचे —"मैं रहूँ भरपूर सुख से"
अथिर हैं संसार के सुख-दुख दोनों खेल रानी !
अतः जीवन में चलो कर दो तत्वों का मेल रानी !
यदि न हों आँसू यहाँ तो हास का क्या मोल हो फिर
जो न पलड़े हों तुला के किस तरह से तोल हो फिर
क्या नहीं है रात काली जब कि ज्योत्स्ना चमकती है
क्या नहीं है विरत काँटे जब कि कलियाँ गमकती हैं
झेलना संघर्ष जग के है इसी का नाम जीवन
सन्तुलन रखो उठाओ दो तराजू समर नयन-मन
चमस-तापों में पकाकर ही खरा कंचन लेती री
क्या कहूँ तुमसे किशोरी !"

उदात्त काव्य-शैली सरल भाषा मिश्रित शब्दावली और नारी-सुलभ भावनाओं के हृदय का स्वच्छ चित्रण ये ही सुमित्रा जी की कुछ विशेषताएँ हैं जो मन को अभिभूत कर लेने वाली हैं। 'सांध्य गीत' की कुछ पंक्तियाँ—

"आ गई साँझ
अब दीपक मुझे जलाने दो !
मुझ को अब ज्योति जगाने दो !
गलियाँ घाटी-वन-उपवन पर,
पर्वत झीलों घर-आंगन पर
श्यामांचल की जो छाँह पड़ी—
उस में पल भर विलमाने दो !
तुलसी चलती गोधूली
हाथों में ले सेंदुर धूली
इसका पथ ज्योतित कर मुझ को—
सपनों के चित्र बनाने दो !
नीलम महलों मोती बिखरे,
धरती पर दीपक की लहरें

झिलमिल को से ही घेर टेर—
प्रात को मुझे जगाने दो !
नभ को अब दीप जलाने दो !
आ गई सांझ
अब मुझ को दीप जगाने दो !

इन्होंने भक्तिपरक कविताएँ भी लिखी हैं जिनमें हृदय की सच्चाई के साथ-साथ रचना-सौन्दर्य और माधुर्य भी है—

"मैं हर मन्दिर के पथ पर अर्घ्य चढ़ाती हूँ
भगवान एक पर मेरा है !
मन्दिर-मस्जिद में भेद न कुछ मैं पाती
है सिद्धि जहाँ साधना वहीं पर आती
मन की गरिमा जिसके आगे झुक जाती
पानी भर का अभिषेक वहीं पर पाती
मैं हर पूजन-अर्चन पर शीश झुकाती हूँ
अभिमान एक पर मेरा है !
कलियों फूलों पर किरनें प्यार लुटातीं
नभ से आतीं माटी-कण में छा जातीं
पर क्या कलियों फूलों में ही बस जातीं ?
सूरज की किरनें सूरज के संग जातीं ।
मैं किरन-किरन की भी पर प्यार लुटाती हूँ
विश्वास एक पर मेरा है !
मन ही तो शाश्वत स्नेह प्रेम का बन्धन
जिसमें मन की गति क्रिया स्वयं का स्पन्दन
यह पूजा भक्ति-प्रार्थना-गत अभिनन्दन !
मन की महिमा-गरिमा का करते वन्दन !
मैं हर आशीष मन को स्वीकार कराती हूँ
वरदान एक पर मेरा है !"

वैशाख-जेठ की दोपहरी कितनी भीषण होती है । उसके प्रखर ताप और असह्य उष्णता का भार सह कर मन कांप उठता है । कवयित्री ने लू के सन-सन करते भाव उसके झोंकों में भी शब्दों का सम्मोहन भर दिया है

"वैशाख-जेठ की दोपहरी !
लू के झोंके सन सन सन सन
जलते हैं आज धरा के मन
अंगारों से मंडित है तन

झुलसाते जाते मर्मरित
उठती जाती हुई लहरी
बैसाख-जेठ की दोपहरी !
विहगों के मन्द पड़े स्वर भी
सरिताएँ सूख रहीं सर भी
अब तो विस्तृत अम्बर पर भी
बिखरे न चिह्न घन के पर भी
मिलती न कहीं छाँहें गहरी !
बैसाख-जेठ की दोपहरी !
यह धूप और दुपहर की तपती धरती
जिन ज्वालामुखियों के अन्तर से जन्मी
जिस शंकर के अभिशाप धरा पर उतरे
ऋतुपति के वासन्ती-उपवन मुरझाये
फिर धूलि-कणों से ढका गगन का आनन
सूखे ठूँठों से घिरा सुरभिमय कानन
प्यासी प्यासी लगती धरती की आँखें
सूनी सूनी रोते चातक की पाँखें
अब मौन धरा औ' नभ के आकर्षण हैं
झुलसे भू पर के कण-कण औ' तृण-तृण हैं,
जीवन की साँसें दूर देश में खोई
चेतना लता कुंजों की सोई सोई,
आलस औ' भारीपन में तन-मन डूबे
लम्बे लम्बे दिन लगते ऊबे ऊबे ।"

'तुमने ही मुस्करा दिया' शीर्षक कविता में हृदय को रंजित करने वाला भावोन्मेष है । अर्थात् ज्यों ही वह मुस्कराया समस्त सृष्टि में जैसे मादकता छा गई । अखिल दृश्य-जगत् का वह चितेरा ही तो विराट् चित्रपट पर कौतुक भरे चित्र आँका करता है जिससे माधुर्य मुकुलित हो उठता है और उसी की सौन्दर्य-श्री सर्वत्र बिखर जाती है

तुमने ही मुस्करा दिया क्या जो वसन्त का मन बौराया ।
धरती ने सब पहन लिये हैं
रजत कनक फसलों के कंगन
नदियों ने मुख जो कर देखा
नीर धार का निर्मल दर्पण ।
गरम रक्त संचारिणी पवन को सिरा सिरा में यों लहराया ।
तुमने ही मुस्करा दिया क्या जो वसन्त का मन बौराया ।

वीणा मेरी एक एक ही तरह सभी अंगुली पड़ती है
फिर क्यों अविकल राग रागिनी टूट-टूट स्वर में बजती है
वही अधर है वही बाँसुरी गायक अपने गान न बदलो !
अब मेरे भगवान न बदलो ।

चंचल मन को एक तुम्हारी दृढ़ता का आधार रहा है
जिसके ध्यान-मात्र के बल पर जीवन भर संघर्ष सहा है
निर्बल के आधार, लोक के प्राण विश्व-कल्याण न बदलो !
अब मेरे भगवान न बदलो !"

संस्कार, साज-सज्जा उचित-वैचित्र्य और मिथ्याडम्बर से ऊपर उठकर अपने अंतर्प्रदेश के अवरुद्ध मौन में ही ये भगवान की खोज करती रहीं । शनै-शनै यह भावना भी इनमें इतनी पुष्ट होती गई है कि मानवत्व की चरम परिणति को ही इन्होंने देवत्व की संज्ञा दी । देवत्व आखिर है क्या ? क्या सचमुच जीवन की अमरता का वरदान उन उपास्यात्माओं में नहीं है जो पटबन्द उपासना गृहों या मठ-मन्दिरों में नहीं वरन् त्याग-तपस्या परहित और अपनी संभूत चैतन्य शक्ति द्वारा एक सच्चे मनुष्यत्व में देवत्व को सार्थक करने की अनवरत साधना में लगे रहते हैं। 'इंसान मेरा देवता' शीर्षक कविता में इसी भाव को व्यंजित करती हुई ये लिखती हैं

"मैं चाहती अगणित स्वरों में विश्व को यह दूँ बता,
इंसान मेरा देवता !

रवि के प्रखरतम ताप ने श्रम को पसीना कर दिया
प्रत्येक जिसकी बूँद ने जीवन धरा पर भर दिया,
वह मूर्ति पौरुष की बन चिर-अर्चिता !
इंसान मेरा देवता !

घनघोर तीव्र प्रहार से जब वज्र-सा लोहा कटा,
तब श्रम की चिनगी उठी व्यापक युगों का तम फटा,
इस साधना की अब निर्जीव भी अनुगता !
इंसान मेरा देवता !

पट बंद हों पूजा-गृहों के अब सदा को आज से
भगवान अब बाहर न होगा लोक और समाज से,
देवत्व का ही नाम होगा मनुजता !
इंसान मेरा देवता !"

कहीं कहीं छायावाद और रहस्यवाद से प्रभावित होकर इन्होंने उस अज्ञात स्पन्दन को भी अनुभव किया है जिसकी कि अभी तक न्यूनाधिक रूप में परिपाटी चली आ रही है । किन्तु इनकी मौन प्रतीक्षा का अन्त रुदन या पीड़ा के पतझर में नहीं बल्कि हँसते हुए बसन्त में है । उस तमिस्रा में ही इनके प्राणों के तारे या चेतना

नहीं कौंधती अपितु इनकी भावमयता सहजता और सादगी का परिधान धारण कर सरल वाणी की रसधारा में फूटी पड़ रही है

"मेरे कवि की प्यास कि जैसे सीपी के अंतर की व्याकुल,
मेरे कवि की प्यास कि जैसे बादल में बिजली की माला
जैसे ज्वालामुखी लिए रहता है अपने में अंगारे
जैसे तममय रात छिपाए रहते हैं आँखों में तारे
रहता है अज्ञात सदा मानव-मन का इतिहास !
एक उसी की ही छाया है मेरे कवि की प्यास !!

है मिट्टी की प्यास भूमि के सोने भरे हुए अंचल में
है सरिता का वेग नाव के हिलते हुए सजल अंचल में
फूलों की मुसकान सुरभि की मस्ती भरी हुई लहरों में
जीवन के मकरन्द किसी के पावन प्यार-भरे प्रहरों में
मन की लालुपता का ही है एक रूप संन्यास !
और उसी की एक चेतना मेरे कवि की प्यास !!

मेरी मौन प्रतीक्षा का कब हो पाया है अंत
रोता पतझार बन पाया कब हँसता हुआ वसन्त
तृप्ति न मन को दे पाया है जलने का सन्देश
जल को प्राप्ति न हो पाती है चलने का आदेश
चाह रहा भूतल पर आना एकाकी आकाश !
किन्तु छोड़ जाने को व्याकुल मेरे कवि की प्यास !!"

श्रीमती कमला चौधरी सफल कहानीकार हैं, पर काफी कविताएँ भी लिखी हैं। इनके उद्गारों में सच्ची सरल निष्ठा व्यंजित हुई है। प्रेम-विरह आशा-निराशा मिलन बिछोह के उन्मादक गीत इन्होंने नहीं गाए, बल्कि जीवन की दौड़ में अनायास ही जो सम्पर्क में आते रहते हैं उनसे ही तादात्म्य स्थापित कर इन्होंने अपनी संवेदनाओं का बड़े सहज स्वच्छ ढंग से विस्तार किया है। बाहरी दुनिया के सामान्य असामान्य परिवेश से परिचित होने पर ही ऐसा तादात्म्य सम्भव है। व्यापक अर्थ में राग-विराग हर्ष-विषाद और मानव-संवेदनाओं से प्रभावित होकर विशेष सामंजस्यपूर्ण स्थिति में ऊपरी तौर पर एक दूसरे से भिन्न जान पड़ने के बावजूद भी समय के अनमिल संघर्षों से टकराकर उक्त प्रगति-परम्परा की महत्ता में उदात्त भावनाएँ गहराई में आकर एक हो जाती हैं। सत्यस्पर्शी दृष्टि वैविध्य में भी एकत्व खोज लेती है। इनकी नजर आकाशचारी नहीं बल्कि धरातल में बिछी समतल व्यापक धरती पर ही टिकी है

"धीरे-धीरे चरण बढ़ाना, पवन ! तनिक सचेत हो जाना
चपल लहरियों के नर्तन पर, रीझ-रीझ मत होना दीवाना !

नील गगन में चाँद पला है,
सागर का उन्माद बना है
लहर-लहर का मचल-मचल
मिलन-लालसा पीड़ा-कम्पन—

बढ़ने दो व्यवधान न लाना, उचित नहीं उत्पात मचाना
युग-युग के साधक सागर ने प्रेम बोध का तप है ठाना ।

धरा गगन में है अति दूरी,
महाविषादमयी मजबूरी
मन की साध न होती पूरी
प्रेम-कथा मिल रही अधूरी,

सम्भव नहीं चन्द्र का आना और सिन्धु का नभ तक जाना,
विकल तपस्वी अचल प्रीति का साधक ! न इस का ध्यान डिगाना ।

कभी नहीं होता परिवर्तन
अटल अटूट नेह का बन्धन
आदि अन्त का यह आकर्षण
सुन्दर चिरन्तन का दिग्दर्शन ।

विकल विरहरत रोता गाता ताप बढ़ाता प्रतिपल अकुलाता,
सतत निराशा का वर पाकर, फिर भी अविचल प्रीति निभाता ।

करने दो तन्मय हो दर्शन
होने दो उन्मुक्त समर्पण
सत्य शाश्वत का यह दर्पण
आलोकित करता है कण-कण ।

लहर पवन तूफान न लाना या असमय मत क्षोभ बढ़ाना
विषम वेदना आकुल अन्तर, अमर प्रीति की रीति बताना ।"

इस महागाथा के असंख्य आयामों में कभी-कभी ऐसे एकाकी अनदेखे क्षण भी आते हैं जो हर अप्रत्यावर्तित अतीत और हर अनागत भविष्य का रहस्यमय संकेत देते हैं ।

"जल बरसा था रात अपरिमित !
उसी बीच में मधुर घात कर
कोई मन छू गया अपरिचित !
पावस का उत्पात नहीं था,
पागल झंझावात नहीं था
हलका-सा आघात लगा था

बनाया है खुद ही अभी है बनाना ।
तुम इसमें नहीं कुछ बढ़ाना-घटाना—
न अपना फसाना बनाती चलूँगी ।"

गद्य-काव्य की प्रमुख लेखिका श्रीमती दिनेशनन्दिनी जी अब कविता की ओर भी अग्रसर हुई हैं। 'उर्वशी' इनका प्रथम प्रयास और 'मनुहार' इनकी सफलता का द्योतक है जिसको श्री दिलीप कुमार राय जैसे महान कलाकार ने अपने कलकंठ में उतार गीतों की तन्मयता से स्फूर्ति का अकूत स्पन्दन भर दिया है। 'सारंग' में इनकी अनेक सुन्दर कविताओं का संकलन है। इनकी भाषा सरल एवं लचीली है, किन्तु संस्कृत शब्दों के साथ-साथ उर्दू फ़ारसी शब्दों का प्रयोग भी किया गया है।

इनकी कविता श्रृंगारी है और उसमें छायावादी रूमानी प्रेम की भी यत्र-तत्र गन्ध आती है। रहस्योन्मुखभावना के चाव में इन्होंने कहीं निराशावाद को भी कहीं-कहीं प्रोत्साहन दिया है।

निम्नलिखित पंक्तियों में हृदय की भावनाओं का कैसा सुन्दर निदर्शन हुआ है

"पर्णमिलन के मधु वन में
सखि ! उनसे क्या पूछूँगी मैं ।
भूल सभी सपनों को
कुछ रोकर ही हँस दूँगी मैं ।"

दिनेशनन्दिनी जी जहाँ गद्यकाव्य में सिद्धहस्त हैं कविता में कोई निश्चित मार्ग नहीं पकड़ सकीं। फिर भी जिस अनुभूत को इन्होंने व्यक्त करना चाहा है उसे अपनी सहज संवेदनीयता से मूर्त करने का प्रयास किया है।

"सजन पूछते हैं मैं आती घूँघट में शर्माती क्यों हूँ ?
गरल समझ उनका प्रीति-पथ पथ में ही थक जाती क्यों हूँ ?
जब वे छूते छुईमुई सी छिन छिन में मुरझाती क्यों हूँ ?
सजन पूछते मुझसे आती छाया से घबराती क्यों हूँ ?
कनक-कलश मादक मदिरा का पथ में ही छलकाती क्यों हूँ ?
जन्म नशा पी साकी बेसुध न पीछे हट जाती क्यों हूँ ?
विहँस विहँस भुज आलिंगन में बँधकर मिटती जाती क्यों हूँ ?
सजन पूछते यही सखी मैं घूँघट में शर्माती क्यों हूँ ?"

एक दूसरी कविता में—

"प्रिय ! तुम्हारे ही सहारे जी रही हूँ
पुण्य बल है, कम फल है
क्रूर भावी अन्य तल है

प्राण बन्धक प्रम पक्ष है
फटे दिल को सी रही हूँ
प्रिय ! तुम्हारे साथ ही मैं जी रही हूँ

कठिन पथ है दूर कल है
साधना मेरी विकल है,
कमल दल में आत्म बल है
पीलि पंथा पी रही हूँ
प्रिय ! तुम्हारे ही सहारे जी रही हूँ

छल कथा है चिर व्यथा है
एक ही जीवन प्रथा है,
प्रणय सौरभ मन गुंथा है
बिन सुहृद के भी रही हूँ
प्रिय ! तुम्हारे ही सहारे जी रही हूँ

द्रुति चरण है, चिन्त्य मन है
मृदुल मन सा शिथिल तन है
साँस रग रग में घुटन है
पुण्य स्वप्निल जी रही हूँ
प्रिय ! तुम्हारे ही सहारे जी रही हूँ

प्राण घन है, अश्रु कण है
गुह्य चिन्तन ही मरण है
यह यहाँ से अकथ भय है
ज्योति तम अन्धी रही हूँ
प्रिय ! तुम्हारे ही सहारे जी रही हूँ

आँखें तरल है बनी गरल है
करुण भरा मन सरस है
नियति लिपि पर विधि प्रबल है
हार की सन्धि रही हूँ।"

यों तो छायावाद-रहस्यवाद की मूलवर्ती भावना से प्रभावित इनमें कुछ वैसा सा ही विस्मय कौतूहल और असीम चेतन का क्रन्दन है, किन्तु यहाँ भी छायावादी धर्मा और व्यक्तिवाद से मुक्त होकर इन्होंने लिखा है वहाँ इनके उद्गार अधिक स्वाभाविक बन पड़े हैं—

"भरी आँखें मत पूछो
सुख सपनी हो जाओगे

६

साम्य प्रभा के अणु
तब कैसे तुम पाओगे ?"

'परिछाया' में इन्होंने अज्ञात शिशु के प्रति अपनी भावनाओं को व्यक्त किया है। उदरस्थ अजन्मे बालक के प्रति जो अपरिमित स्नेह, ममत्व और वात्सल्य भरी उत्सुकता होती है उसे उस 'माँ' के सिवा कौन समझ सकता है जो कितनी ही रम्य कल्पनाओं के सहारे उस अकल्पनीय नूतन जीव का निर्माण करती है। लाज और संकोच में सिमटी उस घनीभूत अनुभूति में वह रमती तो रहती है पर उस अन्तरंग व्यापार के सम्बन्ध में नहीं बता पाती। दिनेशनन्दिनी जी ने इसी अछूते विषय को 'परिछाया' में बखूबी निभाया है—

"स्वप्न में जीवित कहीं तुम
खो चुकी हूँ अब अपना
कल जिन ही तुम रहे हो
चिर अचंचल स्वप्न अपना।

खेलता विधि एक युक्ति
या सभी से अलग है
हृदय का विश्वास आदिम
तर्क उसको ठेलता है।

वर्तमान की पूजा मेरी
एकनिष्ठ अविचलित ध्यान
जागरूक निशा के प्रहरी
तुम स्वप्नों के स्वप्न महान्।"

स्नेह-विह्वल वे उस अज्ञात से पूछती है—

"यात्रा के कितने पग बाकी
दीपक में अब नेह भरा
ज्योति पुंज साकार कल्पना
किसका किससे स्नेह भरा।"

निम्न पंक्तियों में गर्भिणी नारी का कितना सजीव चित्रण है—

"धरती कपती या पग काँपते
नहीं समझ पाती हूँ
धुँधले से इस अंतराल पर
चित्र रेखा सी जाती हूँ।"

उदरस्थ शिशु की ओर संकेत करती हुई एक अन्य स्थल पर वे लिखती हैं—

"जीवन की खिलती हारें
इस अंचल में एकत्रित
पीड़ा की मूर्छित छाया
मेरे अन्तर में चित्रित।"

किन्तु बालक को जीवन के घात प्रतिघात आशा निराशा और दुःख व संघर्षों की निरन्तर तपती तीखी धूप और अवसादमयी छायाओं से दूर रहने का आदेश देती हुई वे लिखती हैं—

"जीवन की करुण कथायें
अंकित मेरे प्राणों में
वे छलनामय मनुहारें
घुल पड़ती अब कानों में।
मेरे ममता वात्सल्य
मधु अवसर मन मत भूला
अब तक मधु घड़ी बचाये
मिलित आतुर बढ़ना फूला।"

जननी की माया-ममता समेटे वे अपनी चिन्ता व्यक्त करती हुई लिखती हैं—

"आंसू मुख मुरझा न जाये
सुन्दर अधरों में खिलकर
व्याकुल इतना मन अपना था
दृष्टि में उद्विग्न जल।

एक दूसरे स्थल पर—

'व्यथित मत होना
अगर वातावरण प्रतिकूल हो।'

कहीं वे कहती हैं—

'एक सोना को बालापन
मेरी नाड़ी में बसे।

इस लघु काव्यकृति में विमलमोहिनी जी ने अपनी नितान्त कोमल भावनाओं को व्यंजित किया है। 'परिछायाएं' की भूमिका में वे लिखती हैं—"उस समय वधू के कर्तव्यों से लाद भरा संघर्ष था और नवीन जीवन की कटुता अथवा मिठास को बारी बारी से देखकर घबरा जाती थी। परोक्ष में उड़ते-उड़ते अनायास धरती पर गिर पड़ने का धक्का सा लगता था। अपने आप संभलने की आदत न होने से वापस उठने का प्रयास तक बड़ा कष्टप्रद था। भली सी विक्षिप्त सी अजान इधर-उधर छटपटाती रही और समय वह भी बीत चला दुख मति से। आज 'माया' होकर भी वात्सल्य की भूमि से दूर हूँ—बहुत दूर।"

हीरादेवी चतुर्वेदी के 'मधुवन', 'मंजरी' 'नीलम' काव्य-संग्रह प्रकाशित हो चुके हैं। इनमें सरल अनुभूति और कोमल व्यंजना है।

"नैया डगमग होती जाती
मेरी आशा सोती जाती
बादल झमझम आज बरसते
किन्तु लक्ष्य तक पहुँची न।

शैल रस्तोगी का 'पराग' कविता-संग्रह प्रकाशित हुआ है। इनके हृदय में वेदना और करुणा-परिप्लावित भाव हैं। कविताओं में अश्रु से झरते रहते हैं

"आँसू रे भर दो
मेरी रिक्त खाली गागर में
युग-युग के अभिलषित स्वर में
पीड़ा का स्वर, सागर का —कण अपना ही भर दो
आँसू रे भर दो।"

निम्न कविता में इनकी हृदय की वेदना मुखर हो उठी है

"कल की बीती बात आज बन गई कहानी
चलते-चलते भूल गए थे जो पाँवों में
लौट लिया सुधि ने उनको अपने गाँवों में
चलते-चलते फूल खिले थे जो राहों में —
बाँध समय ने लिया उन्हें अपनी बाहों में
पतझर के छन में बोझिल कल पुरवाई थी
आज वहीं पर बसन्त करता है, मनमानी।
कल की धारा बनी नदी का आज किनारा,
कल का फूल, आज आँखों की बरछी हारा
कल जो था प्रारम्भ आज बन गया अन्त है—
शून्य बन गया सुबह साँझ का नन्हा तारा
कल पुरवाई ने डालों पर झूला डाला,
भोली-भाली कली आज बन गई जवानी।
कल की रात और कल का गमगीन अन्धेरा!
आज बनी मस्ती में डूबा सुखद सवेरा;
कल जमा की जहाँ बज रही थी शहनाई—
वहीं अमा के महामीन ने डाला डेरा;
कल तक जो कुछ भी नवीनता थी जीवन में,
आज लग रही है कितनी अनजान पुरानी।
बहुत पास है जिस मंज़िल को सपना लिया था,
जिस पर मन के अरमानों का कलश दिया था;

बनी भोर का सपना वह सारी खुशहाली
होली बन कर जली ज़िन्दगी की दीवाली;
कल अधरों को जो हँसने का दान मिला था,
आज बन गया है सूनी आँखों का पानी।"

श्रीमती शैलबाला खड़ीबोली में गीतों की रचनाएँ करती हैं। हैदराबाद जैसे उर्दू के गढ़ में आप अपनी कविताओं, कहानियों, एकांकी नाटकों, गद्य-काव्य एवं समीक्षात्मक निबन्धों द्वारा हिन्दी का काफ़ी प्रचार कर रही हैं। आपकी कविताएँ सरल एवं भावपूर्ण होती हैं

'देखो फूलों का लघु जीवन पलभर को खिलते मिट जाते
पर पत्थर की कठोरता में युग के युग भी सिमिट समाते।
पर क्या लघुता असफलता है और दीर्घता क्या अनन्त है,
ग्रीष्म और हिम से बचकर भी भूला जाता क्या वसन्त है।
जग में सफल है फूलों का लघु जीवन व्यापार, न कहना,
उसके क्षण भर के सौरभ पर, निछावर प्रस्तर भार, न कहना।'

सुश्री शान्ति एम. ए. की प्रथम काव्यकृति 'निष्कृति' है। 'रेखा' पर हिन्दी साहित्य-सम्मेलन ने आपको सेकसरिया पुरस्कार से पुरस्कृत किया है। आपकी स्फुट कविताएँ पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित होती रहती हैं

'नभ के नीलेपन में भर कर,
निशि सजती तारों के अक्षर,
चुपके चुपके, पर अधरों की मृदु मधु बात न चुप रहती है।
सखी! रात न चुप रहती है।'

रुपहली चाँदनी का मादक सम्मोहन जब धरती-आकाश और दिशा-विदिशाओं में छा जाता है तब ऐसा प्रतीत होता है मानो यह झिलमिल आलोक 'चाँदनी' को तार-तार करके छिटका देता है। चंचल वायु भी मुग्ध सी मौन ठिठक जाती है और स्वप्न की मनुहारें मचल-मचल उठती हैं

"चमचमाते हैं रुपहले चाँदनी के तार!
ढल गया दिन साँझ आई
सूर्य को देने विदाई
दिश दिशाएँ मुस्कराई
लो गये गुंजरित विहग के राग मृदु सुकुमार!
चमचमाते हैं रुपहले चाँदी के तार!
हो गई है शान्त हलचल
मुग्ध सा है वायु चंचल,
बढ़ रही है नींद प्रतिपल
दे रही विश्राम को है स्वप्न की मनुहार!

चमचमाते हैं रुपहले चाँदनी के तार !
व्योम सपनों से भरा है,
भूमि का अंचल हरा है,
प्राण लहुआया डरा है,
अब न छिप पाया निशा का चाँद के प्रति प्यार !
चमचमाते हैं रुपहले चाँदनी के तार !"

एक दूसरी कविता में जीवन के अपरिमित सपने और दुख-सुख की सुन्दर व्याख्या प्रस्तुत की गई है

"कितने सपने ?
उतने ही जितने जीवन में
सगे-सहोदर, साथी
अपने !
कितना दुःख ?
उतना ही; जितना इस मन ने
भोगा है इस जगती से
सुख !
कितनी आशा ?
जितनी मन में मौन निराशा
की बनती लिपटी
परिभाषा !"

प्यार इनकी दृष्टि में मन की दुर्बलता नहीं बल्कि पूर्व जन्मों का संयोग है

"पूर्व जन्मों का यह संयोग
न मन की दुर्बलता है प्यार !
नेत्र-माली के हित
सौन्दर्य-कुसुम सब होते नहीं समान
किसी को वह देता है मोह,
किसी को अरुचि घृणा का दान
बिना कारण ही यह वैषम्य
बताओ होता कौन प्रकार ?
पूर्व जन्मों का यह संयोग
न मन की दुर्बलता है प्यार !
किसी को शशि से प्रिय खद्योत
दिवाकर से प्रिय है तम जाल
किसी के हित बनती मनुहार
भयंकरतम लपटों की माल

पाँव बढ़ जाते
पूछा विवेक ने—
"किधर चले" ?
"कहीं नहीं यूँ ही टहलने"
(मन खोजते रहे उन्हें)
मस्तिष्क ने पूछा
"चाहते हो क्या" ?
"कुछ नहीं ! कुछ नहीं"
सामने मुंडेर पर
बोलता है कागा
क्या कोई आयेगा ?
हृदय करने लगा
प्रेम से धक ! धक !
मन ने पूछा—
"क्या हुआ तुम्हें ?"
"होता क्या ?
तुम क्या कभी
संयम रहित और मौन
रह सकते नहीं !
हर पल
प्रश्नों की झड़ी ?
हर क्षण
अविश्वास ?
मुझ निर्दोष को
इतना क्यों सताते हो !"
(और तभी खोज लिया
जिसके लिए व्याकुल हिया)
इस बार पूछा हृदय ने
मस्तिष्क से
"कुछ दोष तो नहीं
मिलने में उनसे" ?
विवेक रहा मौन
पुनः प्रश्न
किंतु निरुत्तर।

तब तक नेत्र नभों से
मंत्रणा कुछ कर चुके
और वे विजयी हुए।
परास्त कर दिया
उस दकियानूसी युग को
जो उन्हें रोककर
परिणत करने
को था तत्पर
मिलन को विरह में।
और कहीं मन से
धड़कते हृदय ने
"कैसा पुण्य-पाप !
जीवन है
यौवन है
मधुमय क्षण हैं
तुम हो हम हैं।
कैसी परंपरा !
कैसा धर्म !
कैसी लोक लाज !
भूल जाओ आज
वे पुरानी व्यर्थ की बातें !"
और उसके मादक स्वर से
अर्ध मूर्छित सा विवेक
देखता रहा
सुनता रहा
समझता रहा
कि छन में हृदय
अपने उन्माद पर
रोएगा
पछतायेगा
और मुसका कर
चली से कहेगा
"तुमने मुझको
क्यों नहीं रोक लिया !"

श्रीमती शान्ति सिहल के 'अभिमान' और 'असफल' दो काव्य-संग्रह प्रकाशित

चुके हैं। छायावादी कवियों की भाँति ये भी उन्हीं रागात्मक सम्बन्धों को प्रमुखता देती हैं जहाँ कोमल भावराशि और प्रबल आवेग किसी अज्ञात के लिए सतत छटपटाते हैं, प्राणों में न बुझने वाली प्यास जगाती है, आँखें उस वस्तु के लिए भटकती रहती हैं जिसे वे कभी पकड़ नहीं पातीं और भीतरी लिप्सा उसी की तन्मयता में जागरूक हो जाती है—

"जिन दृगों की नीड़ में
कैसे रहे सपने बसेरा
अब वहीं पर है बिछलती
सजलता निश्वास बनकर,
कौन प्राणों में समाया जा रहा उच्छ्वास बनकर !"

एक दूसरी कविता में

"आज जो अनुरक्ति के पल
आज जो अभिव्यक्ति के पल
आज मेरी साधना, वरदान आये
राग की गहराइयों में गान आये।"

कवयित्री का मन उस सत्य को पाने के लिए लालायित है जो जीवन की न जाने कितनी ही उलझी परिभाषाओं में खो गया है। इस उलझन में क्या मन कभी आश्वस्त हो पाता है ?

"कौन यहाँ पर समझ सका है,
कैसे उलझी मन की भाषा।
कौन किसी को बता सका है
जीवन की उलझी परिभाषा।
जब तक जीवन है तब तक तो
हँसते हँसते जीते जाना !
अपने मन का क्या बहलाना !"

इनके भीतर का सौन्दर्य और उसमें भी गहरी अंतर्मुखी वृत्ति उस चेतना को अपने केन्द्र में ग्रहण करती है जिसने इनके भावोद्वेग को विभिन्न प्रकार से मूर्तिमान या अभिव्यक्त करने की क्षमता प्रदान की है

"दूर क्षितिज के आँचल में छिप
मुसकाते से तुम रहते हो।
मधुर मिलन की आशा लेकर,
बहता जीवन यान हमारा।
दूर कभी तो होगा कह दो

युग युग का व्यवधान हमारा।
जान नहीं है स्नेह मार्ग का
ओर कहाँ था, छोर कहाँ है।
कहता है हर एक यही बस
भी राही है दूर किनारा।
दूर कभी तो होगा वह भी
युग-युग का व्यवधान हमारा।

'जब तुम्हीं अनजान बन कर रह गए' शीर्षक कविता में नारी हृदय के सच्चे उद्‌गार प्रकट हुए हैं :

"जब न तुमसे स्नेह के दो कण मिले,
व्यथा कहने के लिए दो क्षण मिले।
जब तुम्हीं से की सतत अवहेलना
विश्व का सम्मान लेकर क्या करूँ?
जब तुम्हीं अनजान बनकर रह गए,
विश्व की पहचान लेकर क्या करूँ?"

एक दूसरी कविता में

"बंधनों में बँध गया है
स्वयं ही उन्मुक्त जीवन।
मुक्ति से प्यारा मुझे है
कल्पना का मधुर बन्धन।
वेदना उर की अमर संगीत होती जा रही है!
हार ही अब तो हृदय की
जीत होती जा रही है!

प्रिय से इतना तादात्म्य हो गया है कि उसकी हार पर वह अपनी जीत को वार देना चाहती है। वस्तुतः यह समर्पण भावना स्वत:पूर्ण है इसमें विलगाव या पृथकत्व की भावना नहीं आने पाती। ऐसी स्थिति में एक दूसरे की सफलता-असफलता या जय-पराजय अविभाज्य इकाई बन जाती है

"कब चकोरी चाँद से मधु प्रीति का वरदान पाती!
पर कभी क्या स्वप्न में भी लक्ष्य को अपने भुलाती
तुम अपरिचित लक्ष्य ही बनकर रहो पर,
मैं तुम्हारी राह के भ्रुव चिह्न सतत निहारती हूँ!
मैं तुम्हारी हार पर प्रिय! जीत अपनी वारती हूँ!

चाहने से हो सकी कब कामना पूरी किसी की!
मापने से कम हुई क्या राह की दूरी किसी की!

प्रीति मेरी छू न पाए तव चरण पर,
मैं उसी लघु प्रीति पर शत जन्म अपने वारती हूँ !
मैं तुम्हारी हार पर प्रिय ! जीत अपनी वारती हूँ !"

शांति जी की अभिव्यक्ति में क्लिष्ट कल्पना नहीं है अपनी बात बहुत सीधे सादे ढंग से आकर्षक शैली में कहती हैं। उनकी कविता का आधार वे छायावादी रहस्यवादी परम्पराएँ हैं जो सघन अनुभूति के रूप में हृदय की प्रेरणा और उमंग को उद्दीप्त करती रहती हैं। 'रात सपनों में छली थी' 'मन का गीत सुनाऊँ कब' है मगन मैं आज भी' 'तुम मुझे अनजान क्यों हो' 'सत्य और स्वप्न' 'ज्यों-ज्यों तुम्हें बनाया अपना' 'मौन निशा में आज अचानक' 'काश ! किसी से इस जीवन में' 'प्यार का विश्वास तो दो' 'स्वप्निल संसार' आदि कविताओं में नारी हृदय की धड़कनें सुन पड़ती हैं। छाया-प्रकाश की इन्द्रधनुषी रंगीनियों में स्वप्नों के क्षीण तारों में विरोधी भाव-कड़ियाँ जब छिन्नभिन्न होकर बिखरती हैं तो धरती पर ही आकर टिकती हैं। अतएव इनके प्रिय की प्रेम-भावना में स्वाभाविकता और एकनिष्ठ आग्रह है। एक स्थल पर वे लिखती हैं

"मेरी इस निरीहता की निज
क्षमता से तुलना मत करना
मेरे अन्तर की साधों को
निज पर अवलम्बित रहने दो !
मेरा स्वर सीमित रहने दो !

एक अन्य स्थल पर

"जब प्राणों की सोई पीड़ा
रह रह कर मुसकाती जाती !
जब मन गिरि से टकरा कर तो
पीड़ा की बदली घिर आती
टूटी सी यह वीणा जाने
कैसे जीवन राग सुनाती !
भावों के उमड़े सागर की
लहरों में सीमा बँध जाती !
यह क्या जानूँ जब सरसिज में सागर आ लहराया कैसे ?
मौन निशा में आज अचानक, मेरा जी भर आया कैसे ?"

श्रीमती शकुन्त माथुर हिन्दी के सुप्रसिद्ध कवि एवं नाट्यकार श्री गिरिजा कुमार माथुर की पत्नी हैं। 'तार सप्तक' के नव दृष्टि प्राप्त कवियों की पांत में गम्भीरतापूर्वक लिख सकने वाली प्रयोगवादी कवयित्री के रूप में ये अधिक प्रख्यात हैं। परिपक्व प्रतिभा मंगलमयी और विधायी होती है जिस पर निरन्तर गतिशील रहे

यों रचना में उत्तरोत्तर मौलिकता एवं प्रायः समानता आती जाती है। इनकी वैयक्तिक अनुभूति और मनोव्यथा का एक सुन्दर प्रदर्शन देखिए

कहाँ से कहाँ तक की
बढ़ाई बात
लघुक कुछ और भी
गई ये रात
यहाँ में लिपट चली बातें
छोटी हो गई रात
खिंच चली सूत सी लम्बी
बन गई पूनी
इनके वासनों की;
चली पूछ डाल
बुन दिया सलोना वस्त्र
तारक छोड़ सजाई
रँगरेज ने मधु रंग घोल सारे
चूनर सिमटाई
और लगती अधिक मीठी
पिछले दिनों से
आज की ये चाँदनी रातें
बढ़ चली बातें।
ये दीप
इसी से युगों की चाँदनी है
य मन्द जलता दीप अपना आप
रवि कांति
अंधकार की गहराई
नहीं इस दीप की चिरसंगामिनी है
मधु अरुणाई में मिला जो
ये मिला अवकाश
जो ठहर गया देकर अनोखी प्यास
गत भविष्यत वर्तमान का
अमिय रस उँड़ेल सारा
इस दीप में
आस्था से भर गया ये दीप
पगली रात
इस मन्द जलते दीप के आलोक में

है छिपा निविड़ अंधकार
मन्द जलते दीप से हारा
युगों युगों का प्रकाश
सहज ही पी लिए इसने
न जाने कितने निकलते प्रात
कितनी समाई रात
कितने अंधड़ों का इसम
भिगोया गात
न समझो व्यर्थ ही ये बात
व्यर्थ ही निकल गई ये
सुनहली रात
आज की ये बात ही अब
वर्तिका-सी दीप में
चिन्मयी भर
चिन्मयी से विमोहित होकर भी अकेली
जब क्यों समय अकेला
पल भर ये भी साथ में
सुरभि सी महेगी ये हमारी बात
सही तुम मान लो
इस स्वर्ण-आलोक-कण दीप को पहचान लो
अस्त रवि के है रख लपटि पर
विद्युत मण्डल लिए ये दीप हैं
किन्तु न प्रखर प्रकाश
मन्द केवल जलता हुआ
धरा से आकाश तक को
लहरियों से धुला मिला
बिछा रहा आलोक कण जिस दीप के
सोया हुआ आलोक
विकम्पित हो
जिसके मन सरोवर में कमल लगा रहा
इसे पहिचान लो
यही हमारी बात
सही तुम मान लो

सभी रंग विकसित शब्द से
यदि न कर सके ये व्यक्त
इस सलौने चित्र का मधु चाँद सा प्रतिबिम्ब
हृदय में
आँक न दे यदि ये बात
तो क्या
इस रसीली भावना का भी
इस कठोर संगमरमर शिला पर
कहीं नहीं स्थान ?
ये गीत
पुण्य हैं
यही केवल पराग
जिससे मिल रहे अजीवित भावनाओं को
समुज्ज्वल प्राण
जिससे उठ रही
धीमे
सुरभि सिक्त बयार
व अचल मन्द चलती जो
और ये निकलती राग
मुझमें भर रही आज
अटल विश्वास
कहाँ से कहाँ तक की बताई बात
जो हारी थे
सचमुच कुछ और भी गई ये रात ।"

अपनी कविता-पुस्तक 'चाँदनी चूनर' की भूमिका में वे लिखती हैं—'आज के कवि ने सारी धर्मों काल्पनिक उड़ानों और अमेय शैली के कृत्रिम बोझ का लबादा उतार फेंका है। कल्पनाओं का स्थान दैनिक सत्यों ने ले लिया है।' सचमुच ये दैनिक सत्य ही इनकी कल्पना को साकार करते हैं इनकी संवेदना और जिज्ञासा को उभारते हैं। प्रयोगवाद भले ही कुछ अतिरंजित परम्पराओं का हामी है, पर उसके बीच ने कुछ ऐसे अछूते पहलुओं पर भी दृष्टिपात किया है जो अब तक कल्पनातीत और अनदेखे पड़े थे। एक कविता में ये प्रश्न करती हैं

"क्यों चुप हुई अचानक आज बोलो
इस चुप पर भी कसी ग्रंथि उसे भी खोलो
कूरी सीख नहीं लगाती मिलकर
अनुभूति की अनुभूति—
ये चुप
पंख खोए बच्चे सा इसी सिरहाने पर
बैठ गया है
इस मुग्ध आलोड़न में
चुने की मुट्ठी बैठ गई क्यों मौन
आँखें क्यों बनी बड़ी-बड़ी बावड़ी झीलें
डबडबा आईं
अधिक प्यार से या
ममताताप से ।"

पनघट की चहल पहल रंगीली और मादक वातावरण का अनेक कवियों ने वर्णन किया है पर अब नलों के इर्दगिर्द जो जमघट होता है और भीड़ की रेल-

बचपन को घाव की व्यथा से भी बढ़कर बताया है

“माँ की जलन
घाव की दुखन
दोनों समान हैं
जिसकी कमान है
जो छूटेगा जो बिंधेगा
ये ऐसा दुःख
बिन छेड़े भी दुखेगा।”

किशोर अवस्था में जब बाल्यकाल से यौवन का प्रथम चरण होता है और कितनी ही तरंगें व आवेग मन को झकझोरते रहते हैं तब कितनी ही बातें मन में उठती हैं, पर उनका समाधान नहीं हो पाता

“क्या जानूँ यह निरी अकेली मस्ती है
क्या जानूँ ऐसी अलसाती सीधी फैली बिखरी है
कह दूँ पूरा चाँद
चौदहवाँ साल
आँख झपकीं
नयी नवेली
किन्तु अधूरी
आशा खिलती
चमक सुनहरी
उठता है तूफान
मुस्के अंगों में भरती है
नित नूतन मुस्कान
विद्युत-सी थिरकाती बात-बात में —
बस न आती
एक अचानक बिखरी लहरी थाम न पाती
ऐसा न सुन्दर गुलाब उठते खुमार का
किन्तु कहाँ भर पाया
अभी सुबह प्यार का
खतम चौदहवाँ साल
क्यों यौवन की चाल
हैरान हँसता चाँद
नहीं कह सकी पूरनमासी।”

एक दूसरी कविता में एकाकी कमरे में क्वाँरी लड़की की मनःस्थिति का चित्र उभारा गया है

एकाकी कमरा
पास में क्यारी
डाली पर एक गुलाब
उस पर मधुमाखी
कमरे का कोना
मकड़ी का जाला
मक्खी का फँसना
हरे ढाक के पत्तों का दोना
उसमें भरे फूल
कुछ धूल
अंजलि थोरी
लहरें भोली
तराजू के पलड़ों सी इधर उधर डोलीं
डोलीं
पत्तों का दोना
अंजलि थोरी
सपने का सोना
उस ताक में
हेजलीन स्नो की शीशी
तेल की खुशबू तीखी
छोटी डिबिया
वैसलीन भरी
नीली बोतल में
कटी सुपारी भरा
दिवाल की घड़ी
किन्हीं उँगलियों ने छुई
घुमा दी गई
क्या बजा !
मन को कुछ अच्छा सा लग रहा
जाल और फँसना
गुलाब-मधुमाखी।
बड़ी मेज पर
सुन्दर सा लैम्प
रोशनी तिरछी तेज
शेल्फ में रखीं किताबें

एक का हिम
गरम सांसों की भाप
मन मचलता
है।
मचला ?
एकाकी कमरा—"

श्रीमती शकुन्तला शर्मा ने सुकुमार भाव-विन्यास को नई रूपरेखा दी है। सभी कवयित्रियों की भाँति अनन्त का साथी इनके साथ भी है और मूर्च्छना का आलाप भी कहीं कहीं कुछ-कुछ वैसा-सा ही सुन पड़ता है। फिर भी उसके प्रस्तुत करने का निजी ढंग और उसमें नव्यता है। 'रात भर जलती रही' शीर्षक कविता में

"अब न कुछ भी बोल साथी !
देख ली यह जिन्दगी जो मृत्यु को हँस कर दिखाती।
रात भर जलती रही, निज नेह में पलती रही।
उज्ज्वल शिखा उल्लास से
अवसाद को छलती रही
पर, तिमिर के गहन पट पर अमिट रेखा खिंच न पाती।
अमर हैं सुख-दुख झकोरे,
धूप-छाँही प्रणय डोरे।
भाव की सूनी डगर पर,
पग बढ़ेंगे धीर धीरे।
पर, समझ कर दूर मंजिल के पथिक की सुधि न आती ॥
भर जला सा हृदय लेकर,
गिन रहा मसाल नभ के।
'आह ! क्या तम में समेटे
ही धूँधर' पीड़, कब से
कारवाँ भी रौंद जाता आह से बरबाद छाती।
पीत मैली पखुड़ियों से
सो रहे क्यों जल कमल पर।
बस अकेली काँप उठती
सिहरते गिरते अचल पर !
लीन हो जाते कहीं मैं रिक्त अंचल भर न पाती।
खोजने आई अमर वरदान
का भी हो गया क्षय।
धड़कनों से भूख के
हँसता रहा है सत्य का भय।

गुमसुम मैना के गालों को छू कर तू भी तो सिहरी !
ओ साँझ सुहागिन माँग भरी ।"

इनकी प्रतिभा कोरी कल्पनाविलासी नहीं है, अपितु यथार्थ से भी उसका सहज लगाव है। जहाँ एक ओर अमीरों के इठलाते बंगले तो वहीं दूसरी ओर घुटती जिन्दगी के बंजर में सिसकने वाले कगारों की तस्वीर भी कवयित्री के मानस में उभर आई है। दोनों की जिन्दगियों में कितना अन्तर है और कितना वैषम्य। सच पूछा जाय तो अभिजात्य के अहंभाव ने सर्वग्राह्य चेतना से पृथक अपने आप को अपनी ही सीमाओं में इस प्रकार बन्दी बना लिया है कि वह दूसरे पहलू से बहुत दूर जा पड़ा है। इतना ही नहीं दोनों पर तुलनात्मक दृष्टि से विचार करने पर यह स्पष्ट हो जायगा कि गरीब की आत्मा अमीर से बेहतर है। अपनी दुःखों की परिधि में रहते-रहते अपेक्षाकृत उसमें उदारता परहित भावना और सहनशीलता अधिक विकसित होती है।

"धुली मखमल घास से लकदक—
इन ऊँचे पेड़ों की बाँहों में पले
नये नक्शों में ढले,
इन्हें मामूली इमारत न समझो—
ये हैं भुवन मोहन बंगले।
यह है सुख की धरोहर सा लाड़ला बेबी
ये हैं शो केस में रक्खी मृण्मयी मेम सी
बेबी की मम्मी
और ये पापा—
जैसे सुख की नयी परिभाषा।
सामने साँवली गंगा का चौड़ा पाट
किनारे को दुलराती हठीली लहरें
जिन्हें देख बरबस याद आती है
नदी की याद।
पतित पावनी के कगारों पर,
भुवन मोहन की काली छाया में,
कुहरे और धुएँ से ढके
नाबदानों से घिरे—
घुटती जिन्दगी के बंजर में—
सपनों के बीज बोते
सहमते सिकुड़ते—
ये आउट-हाउस
सुख सीमा से बाहर।
इनमें सिसकते हैं कगारे

घर्रांहट पहियों की धमक की धमधम है।
बारह मासी बैठ पाठी।
पटरी पर अठपट हो—
स्तोत्र पाठ मंत्रमय हर हर बम बम है।
पीक पड़ी पान की ज्यों पिचकारी चल उठी
रंग भरी एकादशी है भोला शिवशंकर की।
पाड़ी की बत्तियां हों आरती की माला है
झिलमिल की रोशनी ज्यों चौघड़ पर राशि दीप—
पवन किसी बुढ़िया सा देहरी भी गया लीप।
मुस्करा रहा है विश्वनाथ पूरे औघड़ सा
थूक, पीक, पाप अपराध ओढ़ जन मन का।
सूठ उच्छिष्ट स्थिर धार इस रौरव का।
अडिग यहाँ बैठा है जोगी चिर् आनन्द सा।
मने भी देखा
अनाभ्यास नतमस्तक थी।
सब कुछ ज्यों भूल गई
शंकर की महिमा, इस औघड़ की गरिमा—
में काशी और कांची की
कालिमा भी भूल गई।
हाथ मेरे जुड़े रहे—
नत भी मुंदे रहे।
शिव तो बहुत देखे शिव-तत्व यहीं देखा है।"

कोना बहुत ही महत्त्वपूर्ण और बड़े-बड़े भवनों राजमहलों इमारतों उच्च महाधिकारों सुन्दरियों कोमल कामिनियों राजरानियों-महारानियों के कक्षों अंतःपुरों से लेकर गरीब लोगों और मजदूरों की झोंपड़ियों तक का अविभाज्य अंग है पर आज तक उस पर किसी की दृष्टि ही नहीं गई। कोना कितनी स्मृति-विस्मृतियों आशा-निराशाओं आंसू और मुस्कानों नई नवेलियों की लज्जा-संकोच कीड़े-मकोड़ों और न जाने कितनी कुल्लाओं और तुच्छ वस्तुओं को समेटे अपनी लघुता में भी विराट् है। इसकी झांकी निम्न कविता में मिलती है—

'सोंक सी छाती में
कलेजा है घर भर का।
बड़े-बड़े महलों का वास्ता है
और भिखारी है दर दर का।
तभी तो दोनों बाहों में समेट रखते हैं—
लाखों आंसू करोड़ों मुसकानें।

तो—
भाबी ने झट झाड़ करके सौंप दिया।
बोलीं—
टोक न लग जाय।
शुभ लक्षण जो है
मंगल का पुत्र का
सुख का सौभाग्य का।
कैसा है यह मोड़
जिस पर महलों के चौराहे बनाता-बनाता
मनुष्य अपने साथी को
चौराहे पर भटकाना सीख गया।
पर यह ज्यों का त्यों है,
सदियों से।
तब भी लोग कहते हैं
क्या कोने में मनहूस से बैठे हो?
लेकिन सच तो यह है कि—
जिस ईंट गारे और मिट्टी की दीवार में
यह दर्द नहीं दरार नहीं
जिन्दगी की चोटों से
बचाने को यह ढाल नहीं
यह कोना नहीं—
यह जगह कुआँ है।
गोल!
चक्करदार!!
ईंट-ईंट पर घुमावदार!!!
जिसके घेरे में प्यास नाचती है
मौत जिन्दगी को बांचती है।
जहाँ तलहटी तक काला पानी है—
और नीचे कभी न मिटने वाली सियाही है
ऐसे ही कुएँ सा है यह काला मन
जिसमें सब कुछ समा लेने की
सबको पुकारने को
पुचकारने को
चाह और चलन है—
प्यार को मार को

सागर का—
एक कोना नहीं।
उन्नी मनुज तब भी—
नापता है अपनी छाती बित्तों में
जहाँ सीक सा पतला
एक कोना भी नहीं।'

कुमारी रमासिंह नवोदित कवयित्री हैं, पर इधर थोड़े वर्षों में ही अपनी सहज संवेदनशीलता और भावप्रवण व्यंजना द्वारा रास्ता बना चुकी हैं। मौजूदा कविता में प्रयोगवादी तत्त्व के साथ-साथ कृत्रिमता छिछली भावुकता और वृथा प्रदर्शन एवं आडम्बर की जो प्रवृत्ति जोर पकड़ती जा रही है फलतः नये कवि-कवयित्रियों में हृदय पक्ष क्षीण और बौद्धिक खींचतान अधिक दीख पड़ती है। किन्तु प्रसन्नता की बात है कि इनकी नव्य कृति 'समुद्रफेन' की कविताएँ आंतरिक संवेगों को उभारती हैं मन को छूती हैं और कहीं-कहीं तो बड़े ही सहज ढंग से बड़ी ऊँची बात कह दी गई है।

'समुद्र फेन' पर लिखी पंक्तियाँ ही बहुत सुन्दर हैं—

"कहते सब हैं सिन्धु को अब तक न कोई थाह पाया
है न गोताखोर जिसने ढूँढ़ रत्नों को बताया।
है बहुत गहरा बड़ा सम्पन्न विस्तृत भी बहुत है—
यह सभी ठीक लेकिन व्यग्र बनकर उभर आया।
थी कमी वह कौन जिसने मथ दिया लहरें उठाई
एक छोटा प्रश्न यह गहराइयों को नाप लाया।"

'परिभाषा' शीर्षक कविता में जिन्दगी का अकेलापन ही उसकी असली ...ाई है। कौन किसका साथ देता है? जीवन के मोड़ों पर यदि कोई सहारा देता है तो सरपट दौड़ में तीव्र कामनाओं और तेज रफ्तार में वह साथ छूट जाता है

'सही है राह में चलते बटोही साथ के—
हाथ बँधाते हैं
मगर कुछ मोड़ ऐसे हैं
कि सहसा हाथ से वे हाथ बरबस छूट जाते हैं।
अकेलापन अकेलापन अकेलापन
यही है ठीक शायद
जिन्दगी की एक परिभाषा।
यहाँ का मोह-ममता से भरा जीवन
मगन यह साँस की पुतली
मगर सब साथ हैं चलते [illegible]

घुमाती जब किसी अज्ञात की उँगली !
अकेलापन अकेलापन अकेलापन
यही है ठीक शायद
जिन्दगी की एक परिभाषा"

एक दूसरी कविता में—

"ज्योति की महिमा असीमित
तिमिर की जड़ता अपरिमित
किन्तु धुंधली दृष्टि को जो भी किरन देती सहारा
मैं उसी के सामने नत हूँ।
जीत में आरोह जितना
हार में अवरोह उतना
दूर होती आस्था को जिस हृदय ने भी पुकारा
मैं उसी के सामने नत हूँ।

तारे, बादल, इन्द्रधनुष, सांध्यगीत आदि विषय पर न जाने कितनी कविताएं लिखी गई है पर इस पुस्तक की कविताएं मुझे विशेष प्रिय लगी है और हर पंक्ति के हर शब्द में मुझे ताजगी और नयापन का एहसास हुआ है। 'सुरमई रेखा' की कुछ पंक्तियाँ—

"छिपा कोई चितेरा है
न जिसकी तूलिका दिखती
न रंगों के कटोरे ही
सलेटी रंग का यह 'वास' भर फैला हुआ है।
कौन सी यह भावमुद्रा आँक देगा
कौन सा सौन्दर्य या यह टाँक देगा
है नहीं कुछ ज्ञात
कैसी कल्पना इस पर उतारेगा
कैसी भावना या यह सँवारेगा
यह अभी तो
यह सलेटी रंग गहरा और गहरा—
और गहरा कर रहा है।
कुछ ठहर कर
इस कला के सिद्ध साधक ने
सुनहरे रंग में कूँची डुबोकर
कालिमा के बीच में धब्बा लगाया
और यह धब्बा सुनहला

रात का पहला नखत जब सामने आया
मचलती सी दृष्टि को
उसका सहारा मिल गया
कालिमा के बीच—
यह लो ! केन्द्र सा मिल गया।"

रमासिंह ने जीवन की सूक्ष्म प्रवृत्तियों पर ही अधिकतर दृष्टिपात किया है। जीवन के भीतर और बाहर सौन्दर्य-असौन्दर्य समान रूप से बिखरा पड़ा है पर उस की प्राण प्रतिष्ठा मनुष्य के हाथ में है। जीवन का हर दिन हर क्षण बहुत ही महत्त्वपूर्ण है। इन क्षणिक आयामों में हम कितना खोते और कितना पाते हैं—इसका लेखा-जोखा कैसे किया जाय—बस यही सोच-सोचकर मन घबराने लगता है—

"एक दिन यह और बीता सोच मन घबरा रहा है
जिन्दगी का नाम चलना
चल रही दुनिया बराबर
प्यास की बूँदें लगाकर
चरण गति की डोर में बँध
पंथ की लीकें बनाते
छोर मंजिल के कहाँ—
में सिमटते दूर जाते,
किस नदी का जल यहीं रुककर भला ठहरा रहा है ?
एक दिन यह और बीता सोच मन घबरा रहा है !
मेघ काले घिर रहे हैं
छा रही कैसी खुमारी,
साँझ में भरती उदासी
यह क्षितिज की स्याह धारी
रेत की तह पर लकीरें
जो कभी उभरी रहीं थे
पर्त स्मृति के खुले हैं
अब की बूँदें नहीं वे
मन चपल नादान शिशु सा सिसकियाँ दुहरा रहा है।
एक दिन यह और बीता सोच मन घबरा रहा है।"

'हे संकल्प के क्षण' में अनुभूति की अभिव्यक्ति इस रूप में है कि ऐसे क्षण जीवन में बहुत कम आते हैं और उस समय यदि विश्वास या मन की धारणा सुरक्षित है तो मनप्राण में उद्दीप्त भावनाएँ नव स्पन्दन में ढलती हैं अर्थात् यह नियन्त्रित संकल्प शक्ति ही आंतरिक निष्ठा को जागरूक करती है—

'हे, संकल्प के सत्य !
तुम्हें समर्पित है
विश्वासों की थाली
इसे सहेज लो !
हे, संकल्प के सत्य !
तुम्हें समर्पित है
शक्ति की मंजूषा
इसे मान दो।
हे, संकल्प के सत्य !
तुम्हें समर्पित है
सीमा की लघुता
इसे स्वीकारो !
हे, संकल्प के सत्य !
तुम्हीं सत्ता हो
तुम्हीं निमन्ता हो।
तुम्हीं को समर्पित है
मिट्टी की कच्ची राशि
इसे नम रूप दो,
रक्त दो
प्राण दो।"

'शहरी सुबह' में जैसा कि प्रायः होता है मिल का भोंपू सुनकर बहुत से लोग अपने कामों की शुरुआत करते हैं। प्रगतिशील कहलाने वाले कवियों के लिए मिल का भोंपू बड़ा माने रखता है। इस स्पर्धा में रमासिंह भी किसी से पीछे नहीं हैं जरा देखिए—

'ऊँची ऊँची पक्की छतों के रास्ते से
सूरज आया
किसी संगीत का समां बँधा।
मिल के भोंपू ने
स्वागत का गीत गुनगुनाया
दुकानों के खुलते हुए शटर—
और लोहे के दरवाजों ने
लहरा बजाया
बाहर के शो-केस और
कांच की अलमारियों ने
अपना अपना मेक-अप सँवारा

घूमती हुई सड़कों से आप भी
चाँदी और सोने के नूपुरों में—
ध्वनि आई
पूरा का पूरा बाजार मग्न हुआ—
दिल के राजा का स्वागत था।"

इसके विपरीत पद्मा 'सुधि' की कविताएँ अधिक आत्मपरक हैं। कवयित्री के मत में—"जीवन में संयम ही सबसे बड़ा सुन्दरम् है और उसी सुन्दरम् में 'सत्य शिवम्' पूर्ण प्रतिष्ठित है।" इनकी कविता-पुस्तक 'भावभिक्षा' की अनेक कविताएँ पढ़ कर मुझे लगा कि न्यूनाधिक रूप में महादेवी जी के चरण-चिह्नों पर चलने का ही प्रयत्न किया गया है

"प्रिय ! आरती मन की सजाऊँ
वारो तन हर श्वास बजाऊँ
पुलकों की कलियों को चुनती
प्रियतम के सूने स्वर सुनती
आँसू के तुलसी दल मेंढ़
अपने बड़े देव मनाऊँ।"

एक अन्य कविता में—

"सतत दीपिका-सी हूँ जलती
दूर शून्य में जो भर जाती।"

पद्मा जी छायावाद की कुहेलिका से भ्रान्त तो नहीं है, पर एक आरोपित अन्तर्मुखता द्वारा उस समय की मान्यताओं से प्रभावित अवश्य है। कितनी ही कविताओं में वही मोहक स्निग्धता और उपरामता के साथ-साथ मीठी कसक द्रष्टव्य है—

"जग जाए जिससे सारा जग
छँट जाए नीरव नीरवता,
कोलाहल में निकुंज में भी
जो तू अपनी प्रेम बीनता
है प्रिय मन बैरागी हो जा।
सहता जा अवसाद जगत के
राजदुलारे, शान्त सरल बन
मेरे प्रति इंगित के सम्मुख
करता जा तू मौन समर्पण।"

अश्रु कवियों का प्रिय विषय रहा है खासकर नारियों की विरह-वेदना तो आँसुओं की लड़ियों में ही गूँथी गई है पर 'सुधि' जी ने एक नये ढंग से ही उसे प्रस्तुत किया है—

"आँसू बिना सूत की माला ।
बिन सागर बिन सीपी उपजा
मुक्ता बिना भाव हो चमके
बिना कसे बहती धारा-सी
यह गिरि अवरोहित जलमाला ।
बिना डोर के, बिना ग्रन्थि के,
इस मन को उस मन से बाँधे
चमत्कार नयन-मंडप की—
मेरी यह माला वरमाला !"

अंतस्तल की मौलिक संवेदनाओं को उभाड़कर इन्होंने अपनी कतिपय कविताओं में वे ही छायावादियों के से उपमान और बिम्ब जोड़ हैं जो मनोरम मृदु कल्पना को उद्बुद्ध करते हैं। दुःख-सरिता में बहती प्राण की नौका का एक चित्र

"चली प्राण की नौका बहती—
दुख-सरि में दुख से अनजानी।
अमर श्वास पतवार बने हैं
खेता उसको कौन अजानी ।
पथिक बनी है विश्व देवता,
अविकल विप्लव गान सुनाती ।"

एक दूसरी कविता में अंतस्तल फैली ज्योति किरण कवयित्री को किसी देव की हास्य प्रभा-सी भासती लगती है—

"नहीं जानती आली री म
अंधकार क्यों मुझको भाता !
जगता ज्योति किरण को फैले,
किसी देव की हास्य प्रभा है
अट्टहास जीवन पर करती
कोलाहल से भरी सभा है ।
घूँघटमयी पलक में मुझको—
इसीलिए बैठा बन पाता ।
जगता कोई दिव्य अलक्षा—
दीप थाल कर प्राच्य गगन पर
प्राप्त हुई पंचत्व [illegible] को—
जोह जोह बार जनम भर ।
सान्ध्य दीप में नित्य जगाती
देव न आये भन भर आता ।"

और सूत्रधार' में धूप मानों घन-बदली को किरण-सूत्र में बाँधकर कठपुतली

कितनी ही
स्मृतियाँ
ऐसी चौंकी-चौंकी
आईं
जैसे टूटे मधुछत्त की
मक्खियाँ
छूटा सहारा देखकर
आ जुटती हैं
सिर थामा गया
गिरा दिया
फूल फूल पर
लगा लिया
तोड़ डाल से
एक फूल
चुभता रहा
चुभता रहा
जो,
स्मृति
फिर कभी न
आई ।

'भाग्य निर्माता' 'तितली' 'एक अनुभव' आदि कविताओं में इन्होंने वात्सल्य रस को लाने की चेष्टा की है पर उसमें रसमीची या आस्वादित करने वाली अभिव्यक्ति नहीं है वरन् उक्ति-चमत्कार और तर्क-वितर्क में ही उसकी सहृदयता खो गई है

"माँ ! मामा मुझको कहते हैं
तू तितली है री तितली है
मैं भी क्या मोती से निकली ?
मेरे भी क्या दो पर थे ?
गंभीर हुई माँ यह सब सुनकर
बोली— सोने के अंडे से
मैं तू बापू सब ही जन्मे
करो प्रभात सूरज की पूजा ।"

जहाँ इन्होंने मूल तत्त्वों को पहचाना है वहीं इनकी अभिव्यक्ति को ठीक र्ग मिला है और वे अधिक मार्मिक बन पड़ी हैं

"दुख पीती आँसू की बाती

सच मानो-
यों अँधियारे में मरजाने की हविस न थी ।
लेकिन यह असहाय मृत्यु
अनुकरण बने
या थोड़ी सी भी आस्था को कुचले
मुझको स्वीकार नहीं
कर सकते हो बन्धु अगर
इतना करो—
और नहीं कुछ,
बस केवल
गिनती करो ।"

इसके अतिरिक्त यह भी क्या कम अपराध है जो दूसरों से नफ़रत करना सिखाता है और हर अवगुण एवं स्वार्थ को प्रश्रय देकर जीवन के आधारभूत सिद्धान्तों का गला घोंटता है ।

"हर एक व्यक्ति से घृणा द्वेष प्रतिहिंसा ।
घबराना मन से
कामों से जा छुपना ।
बे मतलब सबसे
तना-तना-सा रहना ।
हर जगह कपट छलना की मन में मंशा ।
नीवों की ईंटों को
चुपके खिसकाना ।
सूरज के पर पर,
कालिख ले चढ़ जाना ।
धोखेबाजी चोरी का हरदम बाना ।
स्याही के कांटे
घर-घर बोते फिरना ।
घुर आग लगाकर,
दूर तमाशा तकना ।
मकड़ी-सा सब पर जाला ताने जाना ।
सोते में ही पर्यंक पर,
हाथ बढ़ाना ।
रास्ता चलतों पर,
ढेले तान चलाना ।

मचलती भीड़ के घेरे में
हर एक शब्द कहते-कहते ।"

वह प्रश्न करती है

"जीवन से सोना क्या यों ही हर जाती है
मैं उसे छिपूं या नहीं छिपूं
मन के आगे कली अगाध
रस की सरिता
मध्याह्न काल की किरणों से
चढ़ जाती है
मैं उसे छिपूं या नहीं छिपूं
पर मेरी प्यास कहाँ बुझती
पर मेरे पैर कहाँ थमते
संचित सुधियों के कोष
हाथ से बिखर गये
चमके आँखों में कौतूहल-से प्रश्न नये ।"

सहसा ही हवा चली तो फूलों और कलियों ने सुगन्ध को यत्र-तत्र बिखर कर समूचे वातावरण को सुवासित बना दिया । निम्न पंक्तियाँ देखिए

"सहसा ही हवा बही
फूलों औ' कलियों ने बिखरा दी खुशबू
जो अब तक सही ।
खुल गये कपाट बन्द लोचन के साँवरे
मन्मथ के संग डोल प्राण हुए बावरे
चुपके से कानों में गुनगुन कर बात
आज कितनी कही ।
चली हुई लहरों में काल चुका कल छिपा
दूर देश का गरल सोया [illegible] छिपा
सिहरी अब [illegible] ने [illegible]
[illegible] नहीं ।
सहसा ही हवा बही ।"

सुश्री इन्दु जैन नई कवयित्री के रूप में सम्पुक्त भावोन्मेष और नव्य कल्पना को लेकर आगे बढ़ी हैं । जैसा कि प्रायः नई कविता की प्रतिक्रिया उसकी निस्संगता अथवा अतिशय बौद्धिकता में है तो यह बात इन पर लागू नहीं होती । इसके विपरीत नए शिल्प को नई जीवन-दृष्टि के साथ समायोजित करने की चाह है । ज्ञान का प्रयोग

यहीं है
बस यहीं।
चम्पा की जड़ का मधुहीन रस—
फुनगी तक पहुँच नहीं पाया।
अस्थिहीन शब्दों के इन व्यक्त केंचुल में
मुझे मत भरो।
एक व्याकृति तुमने दी
एक व्याकृति तुम हो—
सब मेरी आस्था
सब मान्यताओं की।
कभी-कभी लगता है—
"लो, बस अब उतर गया—
असावधानी की खूँटी पर टँग गया
भ्रम का लबादा।
लेकिन फिर
वही;
वही भूल।
तुम तो वही हो—आवरण से अभिन्न।
व्यथा के शीत से सिहर कहाँ जाओगे?
एक दिन बेला के फूलों की वृष्टि हुई
आसमान ताँबे-सा तपा हुआ
झूठे सपनों के सारे तीर
चाँद
टूट कर टपक पड़े।

'सर्द सा झोंका' कविता एक लघु चित्र है जो अपनी व्यंजकता के कारण मन एवं प्राणों को सहला देता है।

"यह हवा का सर्द-सा झोंका
बहुत भीना
बड़ा मीठा
बड़े प्यारे गुलाबी बादलों पर
पेंग लेता
झूमता
आ रहा धानी टहनियों को
चूमता

'सेम में फूल आ गए
सहेली!
देख—आ!
या कहूँ—
जाड़े में शीशे की सील पर
तेरी कपास
या—
—छोड़ सील—
धूप के सुनहरे हरे खेत
लहरा गए।
देख—आ!
फूटे लाल-लाल पुए
हवा ने बताया था
'रात को बसंती रंग
मौसम में छाया था।
छाया था
रात को बसंती रंग?
उगी थी केसर पहाड़ों पर?
उगी ही होगी तब—
रात झूठ बोल कर
बचती क्या?
देखा था मोरे ही
कुहरा तो खूब मैंने।
बूँदें भी परसी थीं।
—और फिर—
सबसे बड़ी बात—
यहाँ
सेम जो फूली है!"

कुमारी कमलेश सक्सेना की सरल प्रसाद गुणमयी मृदु पद्य-रचना में मार्मिक और हृदय को आलोड़ित कर देने वाले अभाव और एकाकीपन का एक करुण स्वर मुखर रहता है। आज की तरह इनकी नीति निराशावाद की नहीं, बल्कि इनका मौलिक दृष्टिकोण समन्वयवादी और सहिष्णु ही अधिक है। प्रगति में विश्वास रखती हुई भी य प्रतिक्रियावादी नहीं हैं बल्कि किसी भी प्रकार के मिथ्याचार और आडम्बर से परे देशकाल एवं परिस्थितियों के अनुरूप चलना जानती हैं। कविता में जबकि एक युक्तियाँ और दलीलबाजी चल रही है इनकी अभिव्यक्ति कितनी सीधी

बड़ी ही कठिन ज़िन्दगी की डगर है।
जहाँ तक चलूँ पग थके साँस हारी।
न भूली तुम्हें जो कभी एक क्षण को
निठुर आज तुमने उसी को भुलाया।'

प्रणय और विरह-वेदना से आहत मन अन्तर्मुखी हो जाता है। निराशा प्राणों को कचोटती है और अधिकाधिक दैन्य अन्ततः उपरामता जगाता है

"मैंने कब माँगा तीनों लोकों का वैभव ?
मैंने कब माँगा ऋतु-ऋतु का यौवन अभिनव ?
मैंने कब माँगी अनुपम निधि सुन्दरता की ?
मैंने कब माँगी श्री-शोभा मोहकता की ?

मैं भिखारिणी टूटी-फूटी कुटिया मेरी
उस असीम में अति सीमित सत्ता मेरी
कुछ माँगा मिल भी जाता तो रखती कैसे ?
क्षण मात्र से अल्प कभी लघु बनती कैसे ?

मैं तो उन कुटियों पर ही सचमुच मरती
मैं तो उन पद-चिह्नों पर ही बलि-बलि जाती
खींच गए जो भूतल पर रेख सुनहरी
होती गई समय के सँग जो चिर-चिर गहरी।

जो माँगें थे मिले न वर बिन माँगें पाए।
पीड़ा बन कर आज हृदय में प्राण समाए।"

'अवरोध पथ' में कवयित्री दिशाहारी नहीं वरन् दृढ़ कदमों से स्वयं राह बनाती हुई प्रगति-पथ पर अग्रसर होने की आकांक्षा रखती है। अनेक मान्यताहीन सिद्धांतों में नकारात्मक आस्था बनाकर वह गुमराह नहीं होना चाहती अपितु स्वयमेव प्रवाह की ओर उन्मुख होकर उक्त आस्था का सत्य खोज लेना चाहती है। डगमग स्थिति में भी यदि हृदय में साहस और सामर्थ्य है तो बिना किसी अवरोध के निष्कंटक आगे बढ़ा जा सकता है

"साधना का पथ अभी अशेष है
और तरणी से पुलिन भी दूर है।
तेज कर कुछ और गति को तेज कर
क्यों नयन में आज आँसी पूर है।
हो रहा अवसान रवि का सामने—
सिन्धु से किरणें करतीं अठखेलियाँ
माँग भर कर आ रही सन्ध्या परी

"मैं न रोती रो रहा विश्वास मेरा।
व्योम भरता मोतियों से रात ही में
मेघ झरते फिर घुमड़ बरसात ही में
क्या सुनाऊँ मैं कथा अपनी व्यथा की,
सजल लिए दिन आँख का आकाश मेरा,
मैं न रोती, रो रहा विश्वास मेरा।
अमर जल से हुआ किन्तु कलश वही था
प्राण प्रिय पराये मगर पराग वही था
क्या भविष्यत् आज क्या भूलो सभी कुछ
कौन सुनता अब करुण इतिहास मेरा ?
प्राण हर दिन एक आराधन किसी का,
पा गए अमरत्व आश्वासन किसी का
क्या पता था पाश में मधु के गरल है ?
बन उठेगा एक दिन हर श्वास मेरा ।।
मैं न रोती रो रहा विश्वास मेरा ?
सत्य अब का बन चुका है आज सपना,
बन चुकी जितनी अभी है और कल्पना,
अब न स्वप्निल मंजिलें भरमा सकेंगी,
पूर्ण सुख में ही अनन्त प्रवास मेरा ।।"

प्रणय की असफलता में कवयित्री दुराशा, व्यंग्य अथवा उपालम्भ का सहारा नहीं लेती बल्कि अपनी इस लाचारी पर उसकी पूर्ण आस्था और आप्लावित भाव है। सहज विवेक के साथ प्रेमाकुल मन को वह निरन्तर आश्वासन देती रहती है

"क्यों विकल अब हो रहा मन।
जो गया आना उसे था
शेष भी जाना उसे था
इस गमन औ' आगमन का दूसरा है नाम जीवन !
मृत्यु का निश्चल प्रलय क्रम
चल रहा है, चल रहे हम
आ रही है पास मंज़िल आ रहा फिर मौन का क्षण !
प्राण के इस श्वास-पथ पर
प्रणय ही केवल सदा फिर
फूल हर फूल, मरघट एक सारा विश्व उपवन !
क्यों विकल अब हो रहा मन !"

सदियों पुराने आदर्श और बद्धमूल स्थापनाएँ प्रश्नचिह्न बनाकर खड़े हैं। प्रत्येक नई पीढ़ी पुरानी बातों से आतंकित और संशयात्मक रहती है। चुनौती और प्रतिक्रिया ने अनुभूतियों और संवेगों से भी अधिक तथाकथित बौद्धिकता से होड़ ठान ली है। सृजन-प्रतिभा बुद्धि के बोझ से इतनी दब गई है कि अति वैचित्र्यवादी और भाव-शून्य प्रकृतवादी कविताएँ, जिन्हें चटखारे ले-लेकर पढ़ा जा सके गढ़ी जा रही हैं। नया कवि या नई कवयित्री वैयक्तिक स्वातन्त्र्य के नाम पर उस रुग्ण मनोवृत्ति से आक्रान्त है जिसमें उसकी स्वच्छता अर्थात् अहं और कुण्ठा के घोर कशमकश के कारण उसकी कोमल कल्पना के तार विच्छिन्न हो गए हैं। अनमेल टेढ़े-मेढ़े चन्द सतरों में जैसे इधर-उधर के कुछ छूटे अक्षर और अधूरे वाक्य। सीमाएँ और घेरे—उसी की चक्राकार परिधि में घुटता-छटपटाता मन—जैसे किसी की उड़ान में थककर अटक गया हो कृत्रिम उच्छ्वासों की निरीहता हाँफ रही हो और बहुत हड़बड़ी व त्वरा में जैसे कुछ छूट गया हो जिसका कुछ-कुछ अंदाज ही लगाया जा सकता है पर आकार नहीं उतारा जा सकता। शब्दवत् सघन ध्वनि व अर्थ-संयोग और एकान्विति के क्षणिक मानस-पटल पर उभरते तो हैं पर उनकी अनुभूति संश्लिष्ट नहीं हो पाती कि वे खंड-खंड हो बिखर जाते हैं। कहीं कविता बिलकुल गद्य सी लय और स्वर के तारतम्य और वस्तु-सापेक्षता से दूर बहुत दूर जा छिटकी है।

"आज तुम आये हो
मैंने जूड़े में है फूल खोंसा।
आज मैंने आँखों को छूती हुई
काजल की बारीक सी रेखाओं में
फिर नई कविता लिखी है।
फिर से बहार की इक ऋतु आयी है
मेरे चारों ओर खुशियों के हैं फूल।
मेरी इस साड़ी प जो हँसते हुए फूलों की दुनिया।
धरती की लहराती हुई फसलों का नाच
मेरे इन कदमों में है
मेरे इन आँखों में है सैकड़ों दीपों की लौ।
मैंने फिर से
कमरे की दीवार पर का चित्र बदला
जिस पर कुछ बोझिलता का जाल पड़ता है।
आज फिर से 'कीट्स' को पढ़ने हूँ बैठी
आज फिर मेरी नज़र में
ग्रीस का सौन्दर्य संगमरमर की अमरता में ढला है।
क्या यह मेरा ही है घर
जिसकी दीवारों के होंठ

लगता है—जैसे संवेदनशील हृदय पृथक्-पृथक् भावधाराओं में विभाजित हो गया है जो काव्यात्मक अनुभूति के स्थान पर चिन्तन की तार्किक निष्पत्ति अथवा एक साथ 'मैनरिज्म' की ओर बढ़ जाता है। नीचे उद्धृत 'मुझे और स्पर्ट' कविता में कवयित्री की तर्कशील जिज्ञासा तो प्रकट होती है पर चूँकि उसमें निहित चिन्तन अपने विशिष्ट रूप और आकार में गद्य की योजनाबद्धता में चलता है, अतएव अन्त तक संवेदना की सघनता व्यंजित नहीं हो पाती।

अरे
तीर्थ यात्रा पर जाने वाली
स्पेशल ट्रेन की
यात्री
बनना नहीं चाहती।
यह भी क्या मजाक है?
तीन मास तक
उन्हीं यात्रियों के साथ
रहना पड़े
सुबह की
नई किरण की थपथपाहट सुन
आँखें खोलूँ
सामने बासी चेहरे हों
रात को नींद की बाँह गहूँ
बूढ़ी परछाइयों के साथ
भ्रमण करूँ
तो—
थके हुए कदम हों
परिचित स्वर हों,
भारी हवा हो !!
नहीं ! नहीं !!
मुझे पैसेन्जर ट्रेन में
सफ़र करने दो
हर स्टेशन पर
नये यात्री चढ़ेंगे
बैठेंगे
बोलेंगे
हँसेंगे
कुछ उन्हें नया मिले॥

जैसे तस्कर की त्रास वो
इनके तले थके मानव को मिली न अब तक छाँव है !"

आशा-आकांक्षाओं की मृगमरीचिका में मनुष्य भ्रान्त है। अन्ततः यह कवयित्री इस निष्कर्ष पर पहुँचती है कि दरअसल मनुष्य नहीं चलता बल्कि तरह-तरह की आशा आकांक्षाएँ जो मन में पलती रहती हैं वही उसे विचलित किये रहती हैं और उन्हीं के साथ वह बरबस खिंचता चलता है

"दूर क्षण
समय-सर में
पलता है बुलबुल सा
खो जाता है,
आकांक्षाएँ
हाथ बढ़ाती हैं,
पकड़ न पाती हैं।
फिर भी
न बुलबुलों का अन्त है
न आकांक्षाओं का,
अतृप्ति के पाँव हैं
मनुष्य चल रहा
मनुष्य नहीं चलता
आशा--
जो मन में पलती है
चलती है !"

निम्न कविता में वीरान बस्ती को बसाने के लिए, उसकी खण्डहर-सी उदासी को गुलजार करने के लिए और चिन्तित-परेशान मानवों के निमित्त चिरकांक्षित महल खड़े करने के लिए विश्राम नहीं श्रम चाहिए सुस्ती या प्रमाद नहीं उत्साह व स्फूर्ति चाहिए

"सूने खण्डहरों सी,
हमारी—
वीरान बस्ती है !
तिल की पट्टी
इतनी नहीं सस्ती है !
—कि जल्दी हाथ न आए
हमें 'कुछ और' कर जाए;
खण्डहर की उदासी में
महल की नरमी रोती;

सुख भी है, दुख भी
कौन किससे कम है ?
सबसे अच्छा
पतझर का मौसम है।
'प्रश्न' को व्याख्या का—
—कहो क्या भ्रम है !
अच्छा अब जाओ
पोर पोर के लिये
कोई राह देखती होगी !
दीपक की बाती में
मन की महक फैलाती होगी !
इतना शोर क्यों मचाते हो ?"

'किसकी पुकार दौड़ती है निशा के पास ?' सार्थक कविता में आधुनिक प्रणाली के साथ-साथ सूक्ष्म और रहस्यवादी व्यंजना है जो अतीन्द्रिय में विश्वास रखती है

"सांस को घर का प्रवेश द्वार
बन्द होने के पहले ही
प्रवेश पाती है किसी की पुकार;
धँसके, दूसर क्षितिज पार,
न जाने कितनी बार,
टकरा-टकरा कर,
स्वर-ऊर्मियों से मिलने
लौट आते हैं—मधुर-मधुर सी झंकारें !
लांघ कर दीवारों को
ऊँचे-ऊँचे द्वारों को
कोई दिन रात रहता है मेरे पास
पर जानती न हूँ
कि किस की पुकार दौड़ती है निशा के पास ?
हर काम में हर बात में
साथ देती है,
अनदेखी पर चिर पहचानी साथ;
लगता है मन में
कि तन में फूँके प्रभु ने श्वास
दी प्राणों को बिछुड़न के बाद !
यह व्याकुलता,

चिर तन के सीमित बन्धनों से
मुक्त हो चेतना भी
छिप जाना चाहती है
खो जाना चाहती है
तुम्हारी आत्मा के चिर गोपन कक्ष में—
सुबह के ढुलकते मोतियों-सी
कि तुम्हारा कोमल परस पा कर
पंखियों की पाँखों पर उड़ती
मेरी सिहरती कल्पनाएँ
स्तब्ध परछाईं-सी
आकाश की अनन्तता में
समा जाती हैं अपना स्वरूप भूल।
तब आरपार सागर की लहरों से इंगित
बार-बार बुलाते हो तुम मुझे।
ओ मेरे चिर नूतन द्युतिमान परम पुरुष!
सुरमई सरिता की लहरों में प्रवहमान
तुम अपने अन्तर की उर्मिल भावनाओं की
चाँदनी-खचित की झलक दिखला जाते।
तब अजस्र स्नेह के भार से बोझिल
इन झुकी हुई पलकों से
मोतियों का हार उपहार बन
गिरता है प्रतिपल प्रतिदिन
तुम्हारे उन दूरान्त दिगन्तगामी चरणों में।
तुम्हारी मनस्सरोज से बँधी भुजाओं में
कि तुम्हारे विशाल वक्षस्थल में
मिल जाना चाहते हैं मेरे प्राण
चिर दिन से जन्मान्तरों से!
ये चाँद सितारे झिलमिलाते प्रभात
युगों से देख रहे हैं
कि हृदय में बावली राधिका-सी
भटकती हूँ खोजने तुम्हें
झुरमुटों में फूलों में कलियों में
पर हार कर रह जाती हूँ!
कि मेरी चिर विरहिन आत्मा में
उठता है व्याकुल विमोहित-सा आलोड़न;

फिर तन के सीमित बन्धनों से
मुक्त हो चलना भी
छिन जाना चाहती है,
खो जाना चाहती है
तुम्हारी आत्मा के चिर पोषण कक्ष में—
सुबह के ढुलकते मोतियों-सी
कि तुम्हारा कोमल परस पा कर
पंखुड़ियों की पोरों पर चढ़ती
मेरी सिहरती कल्पनाएँ
स्तब्ध शरमाई-सी
आकाश की अनन्तता में
समा जाती है अपना अवश मुख।
तब आरपार सागर की लहरों से इंगित
बार-बार बुलाते हो तुम मुझे।
ओ मेरे चिर नूतन ज्योतिमान परम पुरुष!
सुरमई सरिता की लहरों में प्रवहमान
तुम अपने अन्तर की अमिय भावनाओं की
चाँदनी-रश्मि की झलक दिखला जाते।
तब अजस्र स्नेह के भार से बोझिल
इन झुकी हुई पलकों से
मोतियों का हार उपहार बन
गिरता है प्रतिपल प्रतिदिन
तुम्हारे उन दुरन्त दिगन्तगामी चरणों में।
तुम्हारी अनन्तकाल से फैली भुजाओं में
कि तुम्हारे विशाल वक्षस्थल में
मिल जाना चाहते हैं मेरे प्राण
चिर दिन से जन्मान्तरों से!
ये चाँद सितारे, झिलमिलाते नक्षत्र
युगों से देख रहे हैं
कि हाय मैं बावली राधिका-सी
भटकती हूँ खोजने तुम्हें
झुरमुटों में कुंजों में गलियों में
पर हार कर रह जाती हूँ!
कि मेरी चिर विरहिन आत्मा में
उठता है व्याकुल विमोहित-सा आलोड़न

मीरा की विशेषता है कि छिन्न प्रवाह और पतितप्राय छन्द की रिक्तता को उन्होंने प्रकारान्तर से भावनाओं की लय से पूर्ति करने की चेष्टा की है। नीचे उद्धृत सुधि आई में द्रुत लय और मुक्त उसके धाराप्रवाही स्वर प्रवाह में है

"सुधि आई
पलकों में सपनों में नयनों में अँसुओं में
सुधि आई।
सपनों में पुलक गई
पलकों में मचल गई
नयनों में छलक गई
अँसुओं में ढलक गई
सुधि आई
मचली-सी, छलकी-सी ढलकी-सी, सुधि आई।
अँधियारी बगिया में कोयल-सी कूक गई
सूनी दुपहरिया में पीड़ा-सी हूक गई
कारी बदरिया में उमड़-उमड़ घुमड़ाई
चाँदी की रातों में चितवन-सी चूक रही
सुधि आई,
कोयल-सी पीड़ा-सी कारी बदरिया-सी—सुधि आई !
मन्दिर की देहरी पर,
पूजा-स्वर लहरी पर,
श्रद्धा-सी ठहर गई
पूजित हो छहर गई
सुधि आई
देहरी पर, लहरी पर ठहरी-सी गहरी-सी—सुधि आई !
पतझड़ के पातों में
अनसोई रातों में
अनजाने घाटों पर,
अनभूली बातों में
सुधि आई
रातों में, घाटों पर, बातों में सुधि आई।
भोर की चिरैया-सी आँगन में चहक गई
भटकी पुरवया-सी आँचल में बहक गई
बेले की लड़ियों-सी साँसों में महक गई
चाँद की जुन्हैया-सी प्राणों में लहक गई
सुधि आई

चमक उठती
स्वप्न संध्या
यहाँ ।
कौन फिर
यह श्याम तन
सब कुछ विजय कर
चला जाता
तप्त माथे पर लगाता
तिलक चुम्बन का ।

(प्रमलता वर्मा)

इन्हीं की एक दूसरी कविता 'प्रसून के लिए' की कुछ पंक्तियाँ

"दूब-सा तन
दूब-सा मन
होने दो
दूब-सा तन-मन-जीवन
सूर्य न स्वयं सिन्दूर बन
ओस-सी सीमन्त में
जो खींच दी विश्वास की रेखा
उसके लिए तुम
दूब-सा तन
दूब-सा मन
होने दो
दूब-सा तन-मन-जीवन।"

'बसन्त' शीर्षक कविता में स्वर-पात और अविरामान्त का एक अनगढ़ प्रयोग बरता गया है

"चारों ओर'
चारों ओर'' चारों ओर मेरे
जाल हैं बसन्त के
हर मोड़ पर
लचकती झूमती है राह
'मुझे है सेतु तेरी चाह ।
हवा पर तैरती
फूलों की गन्ध
बौरे सहकार की

जो चली अभिसारिका सी आज साजन को मनाने ।

आज केसरमय अनिल है अवनि अम्बर है महकते
चाँदनी में भीगता वन झूमते उपवन झलकते,
झर रहा झरना शिखर से हीर-कण तट पर बिखरते
जौहरी बैठा जगत का निरखता मोती चमकते,

साधना में आत्मविस्मृत प्रिय पुरातन को रिझाने
जो चली अभिसारिका सी आज साजन को मनाने ।"

*(सुभाषिणी)*

एक अन्य कवयित्री के कुछ नये मौलिक कल्पना-चित्र जो अपनी सजीव चित्रात्मकता के कारण सामने उभर कर साकार हो जाते हैं । 'प्रार्थना करो' शीर्षक कविता

"तुम और मैं
और बीच में चौकी पर
पवित्र गंभीर नन्ही मोमबत्ती :
आँखों में
करुणा प्यार की लहर : लहरी ।
उभरती डूबती
डूबकर फिर उभरती झिपती
युग-युग साथ-साथ सोचने का यह
विचित्र आह्लाद बारीक है जो ।
आः इस भीने नम अँधेरे में
सुंदर हो गयी यह रात ।
प्रार्थना करो :
कभी बुझे न कभी बुझे न ।

'एक और वसन्त' का चित्र—

"प्रीतिकर लगे कैसे
यह फागुन की मद्धिम आग के रंग-सा वसंत ?
किनारों को चूमता हुआ आकाश ?
—मेरी देह में भर रही है
एक और देह
मुझसे लिपटे हुए मन में
एक और मन—
प्रीतिकर लगे कैसे ?

'हथेलियाँ' शीर्षक कविता की कुछ पंक्तियाँ—

अपने अशरीरी तड़पते
वात्सल्य की—
इसी से हँस पाते हो
इस मेरे खालीपन पर।
किन्तु मैं
खालीपन में इसी
ममत्व सजोये
अपनी वत्सलता समर्पित करती हूँ
हर वासना-जीवी वेदना-ग्रस्त
शिशु को
बीहड़ राहों में जो
मेरी उँगलियाँ पकड़ चलता है
जिसके ओंठों को
खिलती धूप-सी हँसी
भेंटती है।

एक अन्य कवयित्री की प्रयोगवादी कविता 'बूँद और शब्द' में

"टिप टिप करती बूँदें
जो बराबर
दस्तक दे रही हैं
बन्द खिड़की के
काँच पर
ठीक तुम्हारे शब्दों की तरह
वे शब्द
जिन्होंने मेरे हृदय के
काँच को तोड़
कभी से भीतर प्रवेश ले
मुझे
समूचा भिगो दिया है" *(अमृता भारती)*

'तुम क्या भी हो' में अपरीक्षानुभूति है। यह अनुभूति अपने में एक प्रबल आग्रह है पर मात्र उसका सीमित संवर्प बन कर रह गया है

"तुम तो अनिश्चित हो।
जैसे अनागत भविष्य।
पर इसके बावजूद
तुम तक यदि आऊँगी

अन्तत
लौट आये—
परदेश को !
तब तुम—
आत्मभागी
साड़ी में
अपने को—
ढाँक के
पायल की
छन-छन—
चौखट पर
मौन के—

स्वागत को
बिछा दो !
साथ ही—
पलकों में
काजल के
काले-काले
बादल से
आंजो ।
और तब—
चले बादल
कठोर पर्वत-
चूम के

मीठा दर्द से
सिसक पड़ता है
तुम भी—
मान शून्य से
कमरा के
छलक पड़ो
कि इतना
सोचने का—
अवसर भी
उसे न मिले
कि आज 'उसके'
तुम्हारा—
क्या होगा ?"

मनोवैज्ञानिक गुत्थियों और भावना-जगत् की अनेक उलझनों के साथ-साथ प्राचीन प्रम-संस्कारों की सापेक्षता में पर्याप्त अन्तर आ गया है। नई कविता के छन्द लय शब्द भावना प्रतीक-विधान तथा कथन भंगिमा के विविध पक्षों में कुछ न कुछ वैचित्र्य और नयापन होता है वरन् कहें कि आन्तरिक शक्ति-संगठन की अपेक्षा उक्ति-वैचित्र्य और तत्सम्बन्ध भाव-भंगिमा मौजूदा कविता का एक प्रधान गुण कहा जा सकता है। फिर भी कुछ कवयित्रियाँ उसी प्राचीन परिपाटी पर गीतों की आरती उतार रही हैं

"गीतों की मनचुनी आरती
स्वर-किरणों की अलख जगा कर
किस सपने का रूप बुहारती ?
चोटों की यह जलन सकुच कर
किस रीते पतझर पर रोती ?
मन की बौरानी ईहा में
कौन नमस्कृत मधुता खोती ?
अपने क्षितिज पलक फैला कर
यह अगोरती साँझ पिटारी को—
किस प्रभात का पथ निहारती ?
आज शब्द के पंख गुनगुने—
बन पाँखी-से उड़ जाने को ?
आज भटकती राह न जान
किन संकेतों के पाने को ?

एक अन्य कविता 'प्यार का आधार पाकर' में इसी प्रकार के आर्द्र मर्म
ीं प्रणय भाव की चिर आकुलता है जहाँ उसकी परिधि की व्यापकता दो हृदयों को
स्नेह-सूत्र में बाँध देती है। मांसल सौन्दर्य के आकर्षण से परे यह एक ऐसी मधु
। भूमिका है जो न केवल स्थूल वासनाओं का परिष्कार करती है बल्कि जीवन
सूक्ष्म सुन्दर, उदात्त भावनाओं को उद्बुद्ध कर प्राणवान बनाती है

"झुक गई पलकें किसी के प्यार का आधार पाकर !
हो उठे पुष्प सजल उर की भावना साकार पाकर !

मूक वाणी में किसी की प्रेरणा का बोध पाकर !
चल पड़े प्रेमी-पथिक विश्वास का संसार पा कर !
झूमती अलकें किसी के स्पर्श का आभास पाकर !
जल उठे दीपक, शलभ के स्नेह का आधार पाकर !

झुक गया अम्बर क्षितिज के वक्ष का आधार पाकर !
कल्पना मुखरित हुई है, नभ विहग का गान पाकर !

आ गई फिर से अमा चिर-तिमिर अपने साथ लाकर
भर गई आँखें किसी के विरह की मधु-रात पाकर !
चेतना जागृत हुई उर का अचेतन प्यार पाकर !
बावली भूली घटा के नयन में बरसात पाकर !
पवन-गति भी रुक गई चिर विरह का उच्छ्वास पाकर !

गल उठे पाषाण करुणा की हिमानी साँस पाकर !
झुक गये पर्वत-शिखर जलती चिता का प्यार पाकर !"

(कु० सन्तोष सचदेव)

'क्यों' दीपक कविता में कवयित्री अपने से ही प्रश्न करती है कि मन चाँदनी
व्याकुल क्यों है ? इसका कारण हृदय में प्यार की तड़पन है। फलतः कभी तो
र में गीत उभरता है कभी आँसू मुस्काने लगते हैं, और कभी बीन रह-रह कर
य की रागिनी फूट पड़ती है

"विकल मन क्यों चाँदनी में ?
पूर्णिमा का चन्द्र देखो
है गगन में जगमगाता।
आज उज्ज्वल चाँदनी में
विम्ब है गोते लगाता।
क्या रहा अस्तित्व मेरा,
आज अनुपम चाँदनी में ?
विकल मन क्यों चाँदनी में ?

अन्तर के क्षितिज कोने-कोने से कसते हैं। करुण मनुहार भी जब व्यर्थ साबित होती है तो दर्द और व्यथा की छटपटाहट और भी गहरी होकर उमड़ती है

"मेरी अन्तिम घड़ियों में भी निठुर! न तुम मद् तुम री पाये !

अधरों तक आते-आते ही—
मेरी वाणी रुक जाती थी
वृष्टि कहे कुछ इस से पहले—
पलक नयन पर झुक जाती थी !

जो कुछ मैंने कहा नहीं तो प्रिय ! मेरा मन्तव्य नहीं था,
मौन अकथित निमन्त्रण मेरे मन का भाव नहीं ही पाए !

तुम को गीत सुनाती क्या जब—
खुद ही गीत बनी बैठी थी
कैसे स्वर के दीप जलाती
खुद संगीत बनी बैठी थी !

अर्थ शब्द से बहुत बड़ा है; यह मैंने उस दिन ही जाना
क्या तुम को अपनाते मेरे शब्द न मेरे ही हो पाए !

सारा अर्थ समेट नयन से—
मात्र एक जलधार बही थी
नीरव जीवन से थक कर मैं
साँसों पर मन तुला रही थी।

मुझ को था मालूम कि तुम तक मेरे छन्द नहीं पहुँचेंगे
जाने फिर भी किस आशा में निशि भर गीत नहीं लो पाये।"

*(पुष्पा 'रश्मि )*

अत्यधिक भावावेग की मार्मिक वेदना से आकुल यही कवयित्री 'विसर्जन गीत' में कहती है

"अश्रु की बरसात से जब प्रीत की कालिमा धुलेगी
देवता ! मेरे निमंत्रण का विसर्जन होगा नहीं !

भाव के आवेग में ये
बह गये थे प्राण इतने
अनसुने मैंने लिए कर
आत्मा के प्रश्न कितने

मुक्त हो कर साँस जूझी वेग से मनताप के जब
देवता ! मेरे निवेदन का विसर्जन होगा नहीं !

फूलों से शूलों ने लिपटना जाना है
किन्तु सुरभि ने भेद नहीं कुछ माना है !

कंचन-सी काया थोड़े दिन चलती है,
धूप साँझ बनने को तिल तिल ढलती है,
दूर दूर कूलों ने चलना जाना है,
किन्तु लहर ने भेद नहीं कुछ माना है !"

(स्नेहलता 'स्नेह')

दो वियोगी हृदय जब मिलते हैं तो जैसे टूटे तार जुड़ जाते हैं। इस शुभ मिलन की बेला में प्राण थिरक उठते हैं आशा-कलिकाएँ लहलहा उठती हैं और आकुल-व्याकुल भाव आनन्दोल्लास में मुस्करा उठते हैं

"आज फिर मधुमास आये !
हो रहा मम उर तरंगित आज जीवन प्राण आये।
जुड़ गए जो तार टूटे
बज उठी फिर मूक वीणा।
मिट गये संताप हिय के
साधना कर मिट नवीना।
मिल गये जो उर वियोगी नेह का वरदान पाये।
दूर कर घन-कालिमा को
लालिमा छाई गगन में।
हो रहा अनुराग अनुभव
आज कितना शुभ मिलन में
नृत्य करते मोर भू पर, व्योम में घन श्याम छाये।
झिलमिलाते दीप की लौ—
जगमगाई स्नेह पाकर।
मुग्ध हो छाये शलभ फिर
प्यार की आशा लगाकर।
जो विकल थे भाव उर में आज फिर वे मुस्कराये।
बन गई अभिसारिका सी
खिल उठीं आशा लतायें।
पवन बह बह प्रेम-निधि से
ले रहा अगणित बलायें।
मधुप ने मधुर स्वरों में राग फिर नूतन सुनाये।
आज फिर मधुमास आये !

(विद्यावती शर्मा)

याद करती हूँ, किसी का।
नाम आये पे न आये
याद करती हूँ किसी का।
तू बताये समझूँ क्या ?
इक प्रेम का सिंगार समझूँ ।
जीत समझूँ हार समझूँ, या इसे मैं प्यार समझूँ ?"

(*राजकुमारी शिवपुरी*)

निम्न कविता में 'प्रेम प्रेम के लिए' (Love for love's sake) इस विषय पर बहस छिड़ी हुई थी। आज का अभिजात और शालीन प्रेम निरंकुश है। वह देश काल स्थान से बाधित होकर किसी आचार-मर्यादा के बन्धन में बँधना नहीं चाहता। इसी का नाम प्रेम है ? अथवा क्या कर्तव्याकर्तव्य सुख-दुख संयोग-वियोग के अनेक हिचकोलों के मध्य समभाव से प्रवहमान अन्त में शाश्वत मिलन-भूमि पर प्रेम की धारा प्रतिष्ठित होती है ? कवयित्री पूछती है—क्या इसका नाम प्रेम नहीं है ?

'बहस छिड़ी हुई थी
मित्रवर
गले की आवाज़ को
तार-सप्तक तक
ऊपर उठा
पूरे ज़ोर-शोर से कह रहे थे—
'प्रेम प्रेम के लिए।
सच्चे प्रेम में
आदर्श का पैबंद
शोभा नहीं देता।
प्रेम के प्रवाह पर
निराधार नौका को
लंगर-पतवार हीन
छोड़, चुप बैठना ही
प्रेम है।
और सब क्वालिफ़िकेशन
व्यर्थ हैं
बोगस हैं
उनकी चर्चा भी
प्रेम के पवित्र
और

फूलों से फूलों में मिलना आता है
किन्तु सुरभि में भेद नहीं कुछ आता है ।
कंचन-सी काया चोखे दिन चमकी है,
धूप साँझ बनने को तिल तिल ढलती है,
दूर [illegible] कूलों में चलना आता है,
किन्तु लहर में भेद नहीं कुछ आता है !"

(स्नेहलता 'स्नेह')

दो वियोगी हृदय जब मिलते हैं तो जैसे टूटे तार जुड़ जाते हैं। इस नाम मिलन की बेला में प्राण थिरक उठते हैं आशा-लतिकाएँ लहलहा उठती हैं और आकुल-व्याकुल भाव आनन्दोल्लास में मुस्करा उठते हैं

'आज फिर मधुमास आये ।
हो रहा मन उर तरंगित, आज जीवन प्राण आये ।
जुड़ गये जो तार टूटे
बज उठी फिर मूक वीणा ।
मिट गये संताप हिय के
साधना कर नित नवीना ।
मिल गये जो उर वियोगी नेह का वरदान पाये ।
दूर कर मन-कालिमा को
लालिमा छाई गगन में ।
हो रहा अनुराग अनुनय
आज कितना शुभ मिलन में
नृत्य करते मोर भू पर, व्योम में घन श्याम छाये ।
टिमटिमाते दीप की लौ—
जगमगाई स्नेह पाकर ।
मुग्ध हो छाये शलभ फिर
प्यार की आशा लगाकर ।
जो विकल थे भाव उर में, आज फिर वे मुस्कराये ।
बन गई अभिसारिका सी
खिल उठीं आशा लतायें ।
पवन बह बह प्रेम-निधि से
ले रहा मर्मान्वित व्यथायें ।
मधुप के मंजुल स्वरों में राग फिर नूतन सुनाये ।
आज फिर मधुमास गाये !"

(विद्यावती वर्मा)

धीरे धीरे पनपाया है
माना सरदी गरमी वर्षा-
सह कर मधुवन जग पाया है।
भूल गई बस मैं इतने पर इसको मेरी भूल न कहना !
ऋतुपति भी मुझ में मुसकाता
पतझड़ भी मुझ में बस जाता
मलय पवन मुझ को सहलाता—
और झंझावात भीषण आता !
यदि न सब मन को भो दें तो मेरे माली ! भूल न कहना !
शेष रहें शाखों पर कांटे—
तो करुणा जल देते रहना
'भूलों ही में फल खिलेंगे'
जग से यही बात तुम कहना !
न मैं लाचार नहीं सच मानो फिर भी मुझ को भूल न कहना !"

(चन्द्रमुखी ओझा सुधा)

एक अन्य गीत में यही कवयित्री बड़ी भाई विह्वलता और गद्गद भाव से अपने आकुल प्राणों की अबूझ व्यथा को व्यंजित करती है। हँसना तो सपना है ही पर रो भी न सके—जीवन की यह कितनी दारुण विवशता है

"क्या जो गाए गीत शून्य में उन्हें नहीं तुम सुन पाए हो ?
मेरे आकुल प्राण पुकारें,
ओ मेरे गीतों के दाता !
सब कुछ भूला जा सकता,
क्या भूल गए गीतों का नाता ?
क्या वह कोरा अभिनय ही था जो तुम रोए मुसकाए हो ?
क्या यह सच नहीं है जग में-
रहती सब की प्रीति अधूरी ?
हँसना तो सपना है, लेकिन-
रो न सकूं कितनी मजबूरी !
क्या यह मान पराजय मेरी अपनी जीत बता पाए हो ?
क्या नीरव रजनी में मेरी-
सिसकी तुम तक पहुंच न पाती ?
तिल तिल जल मैं मिटूं
मौन तुम निर्मित है काहे की छाती ?
क्या परिभाषा यही पुरुष की बता मुझे तुम ईर्षाए हो ?

गान करती हूँ किसी का।
मान जाये कि, न माने
मान करती हूँ किसी का।
तू बताये समझूँ क्या ?
एक प्रेम का सिगार समझूँ ।
जीत समझूँ हार समझूँ या इसे न प्यार समझूँ ?"

(राजकुमारी शिवपुरी)

निम्न कविता में 'प्रेम प्रेम के लिए' (Love for love's sake) इस विषय पर बहस छिड़ी हुई थी। आज का अभिजात और शालीन प्रेम निरंकुश है। वह देश काल स्थान से बाधित होकर किसी आचार-मर्यादा के बन्धन में बँधना नहीं चाहता। इसी का नाम प्रेम है ? अथवा क्या कर्तव्याकर्तव्य सुख-दुख संयोग-वियोग के अनेक उद्वेगों के मध्य समभाव से प्रवहमान अन्त में शाश्वत मिलन-भूमि पर प्रेम की धारा प्रतिष्ठित होती है ? कवयित्री पूछती है—क्या इसका नाम प्रेम नहीं है ?

"बहस छिड़ी हुई थी
मिलकर
गले की आवाज को
तार-सप्तक तक
ऊपर उठा
पूरे जोर-शोर से कह रहे थे—
"प्रेम प्रेम के लिए।
सच्चे प्रेम में
आशा का पैबंद
शोभा नहीं देता।
प्रेम के प्रवाह पर
निराधार नौका को
लंगर-पतवार हीन
छोड़, चुप बैठना ही
प्रेम है।
और सब कन्सिडरेशन
व्यर्थ है
बोगस है
उनकी चर्चा भी
प्रेम के पवित्र
और

प्यासे ही मर जाना भौंरे,
पास न जाना कलियों के ।
घूँघट से हँस झाँक रही
जो बड़ी चकोरी है
ये कजरारी अँखियन वाली
हाय न भोली है,
फन्दे में फँस जाना भौंरे,
जादू हैं सब परियों के ।"

(शकुन्तला सिरोठिया)

'देवराज इन्द्र हूँ मैं' शीर्षक कविता में पुरुष के अहम् और विघटनकारी तत्वों के प्रति नारी का तीखा व्यंग मुखर हो उठा है । अपनी समस्त सहिष्णुता और संघर्षों की एक लम्बी परम्परा में जिन्दगी के जहर को रसायन मान कर पीने वाली नारी को पुरुष की स्वेच्छाचारिता से सदैव भयंकर टक्कर लेनी पड़ी है । आदि काल से अब तक उसकी मूल प्रकृति में विशेष अन्तर नहीं हुआ आधुनिक तहजीब के तकाजे ने पत्नी को उसकी बगल में तो ला बैठाया किन्तु वहीं उन्हीं परिस्थितियों में वहाँ उसकी औपचारिकता निभानी पड़ती है अन्यथा आधुनिका तितलियाँ अब भी उसकी लिप्सा और भोग-विलास पर पलती हैं

"देवराज इन्द्र हूँ मैं ।
स्वर्ग का सुघड़ सिंहासन
सदैव ही सुरक्षित है मेरे लिए
कितनी ही तपस्याओं की उपलब्धि परखी यह,
धारण करता हूँ मंत्रणाओं के बल पर मैं
और वज्रघोष में डुबाता हूँ विरोधी स्वर
द्वार खोलती हैं वे मेरी मेनका, रम्भा
उर्वशी वशीकरण प्रवीणा अप्सराएँ,
और संचित तपस्याओं का फल केवल मेरा है
वैभव विलास का विपुल साम्राज्य सदा,
शाश्वत पुण्यों से प्राप्त मेरा है, मेरा है ।
सारे लोकों की समस्त सुख-सुविधाएँ
मेरे चरणों में मैं उनका उपभोक्ता हूँ
इन्द्राणी शची तो मेरी ही है किन्तु वे
रमणी मनहारी अप्सराएँ भी मेरी हैं
महलों में मोहिनी की धीमा रंगमहल में
नूपुर की रुनझुन न थमती है
सोम भरे पात्र प्यास बढ़ाती है ।

